अज्ञानान्धविनाशाय नभोमणितुलां वहन् ॥ ॥ श्री गणेशाय नमः ॥ "विश्वविजय पंचाङ्गं" सदाऽस्तु विदुषां मुदे

श्री महासरस्वत्यै नमः।



महोअर्णः सरस्वती प्रचेतयति केतुना। धियो विश्वा विराजति ॥

राजा चन्द्र



मंत्री सूर्य

८३

नवैः प्राक्तैर्मनीषिविहितिगणितैश्चापि तथा । संमानितात्सारं गणितमनवद्यं वहति यः ॥

इन्दुपुरस्थीयाक्षवृत्तीयं केतकीचित्रापक्षीयं सार्वदेशिकं धर्मशास्त्रसम्मतम्

श्रीविश्वविजय पञ्चांगम

सदासेव्यः प्राचीनविधिगणितसैरपि मतः । सुरम्यं पञ्चाङ्गं भुवि विजयते 'विश्वविजयः' ॥

श्रीसनातनधर्म-प्रतिनिधिसभया सम्मानितम्

अ.भा.ज्योतिष-परिषद् के मुख्य अध्यक्ष



श्री हरदेव शर्मा त्रिवेदी ज्योतिषाचार्य
सोलन ( हिमाचल प्रदेश )

# श्रीविश्वविजय-पञ्चांगम

श्री विक्रम संवत् २०६५ शकः संवत् १९३० सन् २००८-२००९ भारतीय गणराज्य संवत् ५९-६०

आद्य सम्पादक – स्व० श्री हरदेव शर्मा त्रिवेदी-ज्योतिषाचार्य, सम्पादक – Er. श्री सुधाकर शर्मा त्रिवेदी, सह-सम्पादक – रोहिताश्व त्रिवेदी

मूल्य रु. ६२/-

ज्योतिष्मती निकेतन सोलन हिमाचल प्रदेश

वर्ष ६४

श्री:

# श्रीविश्वविजय पंचांग को ब्रह्मा-विष्णु-शिव स्वरूप ब्रजमंडल के त्रिदेवों का स्नेहासीर्वाद



परमपूज्य अनन्त श्रीविभूषित ब्रह्मलीन श्री देवरहा बाबा



योगिराज तपःपूत श्री १०८ श्रीपादबाबा



योगिराज श्री १०८ स्वामी कार्ष्णि गुरुशरणानन्द जी महाराज

विश्व की तीन महान् दैवी विभूतियों का स्नेहाशीर्वाद एक साथ प्राप्त करने का सौभाग्य ''श्रीविश्वविजयपंचांग'' को ४५वें वर्ष में प्राप्त हुआ। यह पंचांग प्रेमियों के लिए परम हर्ष का विषय है।

*पहले हैं*- विश्व विख्यात तपःपूत आध्यात्मिक जगत् के अमितायुः भीष्मपितामह ब्रह्मलीन योगिराज परम् सन्त अनन्त श्री विभूषित श्री देवराहा बाबा जो अनेक वर्षों से गंगा-यमुना तट पर घास फूस काष्ठ निर्मित ऊँचे मचान पर दिगम्बर रूप में निवास करते थे। कब वे मचान से उतर कर गंगा स्नान करने जाते और वापस लौटते थे यह कोई देख नहीं पाया। राष्ट्रपति पद तक के सभी छोटे-बड़े अधिकारी मंत्रिगण आपके श्रीचरणों के दर्शन को लालायित रहते हैं। गत गुरुपूर्णिमा दि. २९ जुलाई १९८८ को अपराह्न काल में वृन्दावनधाम यमुनापार पवित्र मचान पर आपके दर्शनार्थ पंचांग सम्पादक पहुंचा। जब ''श्रीविश्वविजयपंचांग'' और ''ज्योतिष्मती'' का नववर्षांक मचान पर आपकी सेवा में पहुँचा तो बाबा ने अत्यन्त प्रसन्नता व्यक्त की। त्रिवेदी जी के प्रार्थना करने पर कि ''नेत्र-व्याधि के कारण ३ वर्ष बाद मैं अब दूर से श्रीचरणों के दर्शन ठीक नहीं कर पा रहा हूँ। तो स्नेहार्दभाव से तत्काल दिगम्बर रूप में खड़े होकर बोले- 'ले कर ले, अच्छी तरह दर्शन, हम तुम्हारे कार्य से बड़े प्रसन्न हैं।'' इतना कहकर अपने कर-कमलों से एक अमूल्य उपवस्त्र और पुष्कल-फल प्रसाद प्रदान कर पंचांग-कर्ता को स्नेहाशीर्वाद दिया।

*दूसरे हैं*- भारत के महान् सन्त, ब्रज अकादमी वृन्दावन के संस्थापक, अनन्त श्रीविभूषित योगिराज श्रीपादबाबा जिनके श्रीचरणों में रंक से राजा, राष्ट्रपति तक साष्टांग दण्डवत प्रणाम करते हैं।१८वर्ष पूर्व गुरु पूर्णिमा पर आपने भी श्रीविश्वविजय पंचांगकर्ता को अपने कर-कमलों से उपवस्त्र पहना कर पूजा का विशेष श्रीफल, कदली फल प्रसाद प्रदान कर उपकृत किया। आपका हस्तलिखित स्नेहाशीर्वाद विगत वर्ष के (सं. २०४७ वि. के श्रीविश्वविजयपंचांग) में पृष्ठ १५८ पर अंकित हैं।

*तीसरे हैं*- ब्रजमण्डल के प्रसिद्ध विद्वान सन्त श्री उदासीन कार्ष्णि आश्रम श्रीरमणरेती महावन के अध्यक्ष तपपूत कार्ष्णि स्वामी श्री गुरुशरणानन्द जी महाराज से आपका हस्तलिखित शुभाशीर्वाद सं. २०४७ वि. के पंचांग पृ. १५८ पर प्रकाशित हैं। आप न्यायदर्शनवेदान्तादि के आचार्य हैं, ''सन्तहृदय नवनीत समाना'' की प्रतिकृति परमदयालु परदुःखकातर महापुरुष के साथ स्वयं कठोर तपस्वी भी हैं।२०वर्ष पूर्व आपने गोवर्धन-क्षेत्रस्थ-श्रीमानसी गंगा का जीर्णोद्धार महीनों तक स्वयं सैकड़ों भक्तों के साथ खड़े रहकर करवाया। विगत वर्ष गिरिराज गोवर्धन की दण्डवती परिक्रमा का कष्टसाध्य पावनयज्ञ पूर्ण किया। ऐसे तपस्वी सन्तों का स्नेहाशीर्वाद ''श्रीविश्वविजयपंचांग'' के लिए गौरव की वस्तु है।

''श्रीविश्वविजयपंचांग''

## भूतपूर्व प्रधानमंत्रियों की दृष्टि में

आपका यह प्रिय पंचांग ज्योतिर्विज्ञानाचार्यों, धर्माचार्यों एवं वरिष्ठ विद्वानो का ही कृपा पात्र नहीं, अपितु रंक से लेकर राजा तक के हृदय में अपना स्थान बना चुका है। (भू०पू० राष्ट्रपति डॉ० राजेन्द्र प्रसाद जी, भू०पू० प्रधानमंत्री श्री जवाहरलाल नेहरू जी, श्री लालबहादुर शास्त्री जी, श्रीमती इंदिरा गाँधी, श्री चौ० चरण सिंह एवं अनेक प्रांतों के राज्यपालों तथा मुख्यमंत्रियों के उद्‌गार यथा समय पंचांग व पत्रिका में प्रकाशित होते रहे हैं। पं० जवाहर लाल नेहरू जी को पंचांग से विशेष प्रेम था और वे अपने पंडित कहलाने में गर्व का अनुभव करते थे। इसका प्रमाण ४९ वर्ष पूर्व सोलन में घटी एक घटना प्रत्यक्षदर्शियों को अब भी स्मरण है। १६ जुलाई १९५९ को श्री पंडित नेहरू जी शिमला से लौटते समय कुछ देर नागरिकों का अभिनन्दन स्वीकार करने के लिए सोलन में रुके थे। श्री त्रिवेदी जी ने पुष्पमाला के साथ संवत् २०१६ वि० का ''विश्वविजयपंचांग'' भेंट किया तो बोले- 'धन्यवाद, इस वर्ष अभी तक मैंने आपका पंचांग खरीदा नहीं था। इस पर त्रिवेदी जी ने पूछा- ''क्या आप भी पंचांग खरीदते हैं?'' तत्काल उत्तर मिला- ''क्या आप मुझे पंडित नहीं मानते।'' उस समय श्री नेहरू जी के साथ श्रीमती इन्दिरा गाँधी और तत्कालीन उपराज्यपाल राजा बजरंग बहादुर सिंह भी थे। १९ वर्ष पूर्व श्रीमती इन्दिरा गाँधी ने अपने जन्म दिवस पर १९ नवम्बर १९६९ को प्रधानमंत्री निवास में श्री त्रिवेदी जी से संवत् २०२६ विक्रमी का ''श्रीविश्वविजयपंचांग'' अभिवादन पूर्वक सस्नेह ग्रहण किया- उस समय का एक स्मृतिचित्र यहाँ प्रस्तुत है।



अज्ञानान्धविनाशाय नभोमणितुलां वहन् ।

॥ श्री गणेशाय नमः ॥

"विश्वविजय पंचाङ्ग" सदाऽस्तु विदुषां मुदे

श्री महासरस्वत्यै नमः।



महोऽर्णः सरस्वती प्रचेतयति केतुना।
धियो विश्वा विराजति ॥

राजा चन्द्र



मंत्री सूर्य

नवः प्रायशोऽगोलविलसिगणितमुरेपि तथा।
समानीतात्साराद् गणितमनघं वहति यः॥

केतकीचित्रापक्षीयं सार्वदेशिकं धर्मशास्त्रसम्मतम् ... श्री विश्वविजय पञ्चाङ्गम्

सदासेव्यः प्राज्ञैर्विविधगणितज्ञैरपि मतः।
सुरम्यं पंचाङ्गं भुवि विजयते 'विश्वविजयः'॥

श्रीसनातनधर्म-प्रतिनिधिसभया सम्मानितम्

अ.भा. ज्योतिष-परिषद् के मुख्य अध्यक्ष



श्री हरदेव शर्मा त्रिवेदी ज्योतिषाचार्य
सोलन (हिमाचल प्रदेश)

# श्रीविश्वविजय-पञ्चांगम्

श्री विक्रम संवत् २०६५ शकः संवत् १९३० सन् २००८-२००९ भारतीय गणराज्य संवत् ५९-६०

आद्य सम्पादक- स्व. श्री हरदेव शर्मा त्रिवेदी-ज्योतिषाचार्य, सम्पादक- श्री सुधाकर शर्मा त्रिवेदी ज्योतिष्मती निकेतन, सोलन, हि. प्र.
सह सम्पादक - रोहिताश्व शर्मा त्रिवेदी फोन/ फैक्स ०१७९२-२२०५९६ e-mail : rohitashw@gmail.com
गणितकर्ता- पं० विनोद कुमार बिजल्वाण, एम. एस. सी., ९१, अद्वैतानन्द मार्ग, ऋषिकेश फोन- २४३५४०१

वर्ष ६४

मुद्रक एवं वितरक :- रुचिका पब्लिकेशन्स
459, खारी बावली, दिल्ली-5 ☎ (का.) 23936116

प्रमुख विक्रेता :- अग्रवाल बुक डिपो
460, खारी बावली, दिल्ली-110 006 ☎ 23943254

विशेष नोट : टाइटल पर होलोग्राम लगा हुआ देखकर ही पंचांग खरीदें। बगैर होलोग्राम के पंचांग नकली समझा जाएगा।

॥ श्री॥

## प्रकाशकीय प्राक्कथन

जगत् जननी माँ भगवती की प्रेरणा से एवम् पं. हरदेव शर्मा त्रिवेदीजी के शुभाशीर्वाद से मैंने आपके समक्ष श्रीविश्वविजयपंचांग प्रस्तुत किया। आप सबने मुझ को भरपूर प्रोत्साहन एवं सहयोग दिया जिसके कारण अगामी श्रीविश्वविजयपंचांग संवत् २०६५ वि. का आपके सामने प्रस्तुत करने में मुझे हार्दिक हर्ष हो रहा है। आगे भी आप सब लोग मुझे इसी प्रकार का सहयोग और सुझाव देते रहें जिससे पंचांग अपनी गरिमा को बनाये रखे।

इस पंचांग के प्रकाशन, मुद्रण और वितरण नववर्षारम्भ से चार मास पूर्व पहुँचाने के कार्य में **श्री वीरेन्द्र प्रताप गर्ग** एवं **श्री संजय कुमार गर्ग** ने अपना पूर्ण सहयोग दिया इनका मैं आभारी हूँ।

माँ की कृपा रही तो आगामी नव वर्ष संवत् २०६६ वि. का श्रीविश्वविजयपंचांग संवत् २०६५ वि. के नवरात्रों तक प्रकाशित हो सकेगा। आगे जैसी माँ की इच्छा होगी वही होगा।

गोपाष्टमी, कार्तिक शुक्ल ८ संवत् २०६४ — *मातृचरणचंचरीक*
दिनांकः १८-११-२००७ ई. — *सुधाकर शर्मा त्रिवेदी*

## विषय सूची

# आरम्भिका

या विद्या शिक्केशवादि जननी या वै जगन्मोहिनी
या पञ्चप्रणवद्विरेफनलिनी या चित्कलामालिनी।
या ब्रह्मादि पिपीलिकान्ततनुषुप्रोता जगत्साक्षिणी
सा पायात्परदेवता भगवती श्रीराजराजेश्वरी॥

ज्योतिषशास्त्र प्रत्यक्ष फलदायक है। इसमें सन्देह नहीं, किंतु इस शास्त्र पर सूक्ष्म अध्ययन और अनुशीलन की आवश्यकता है। इस शास्त्र का सृष्टि के आदि काल में भारतीय महर्षियों ने ही अविष्कार किया। भारतीय लोगों की असावधानता और उपेक्षा वृत्ति से यह विज्ञान विदेशियों के हाथ लगा, उन्होंने इसको अपनाकर अद्भुत नाम एवं यश प्राप्त किया। अनेकों मुसलमान और अंग्रेजों ने ज्योतिष संबंधी ग्रन्थ लिखे और आज का समस्त पश्चिमी संसार इस विद्या के प्रभाव से लोगों को आश्चर्यचकित कर रहा है। ग्रीनविच की संसार प्रसिद्ध वेधशाला को कौन नहीं जानता? वहां की जनता एवं सरकार अब भी प्रतिवर्ष करोड़ों रुपये व्यय कर इस शास्त्र के अनुसंधान में लगी हुई है। पर, इसी शास्त्र के उद्गम स्थान भारत की दशा बड़ी शोचनीय है। यहां इस विज्ञान को कोई किसी प्रकार की सहायता तो पहुंचाता नहीं, पर आपेक्ष या कुठाराघात करने पर सब प्रस्तुत हो जाते हैं। इन सब कारणों से व्यथित होकर यथाशक्ति इस वैज्ञानिक शास्त्र के द्वारा भारतीय संस्कृति के समुत्थान की शुभकामना से ही हम गत अनेक वर्षों से 'श्रीविश्वविजय-पंचांग' के माध्यम से जनता जनार्दन की सेवा कर रहे हैं।

## केतकी चित्रापक्षीय पंचांगों की सब ओर से संपुष्टि

उत्तर भारत में चित्रापक्षीय पंचांग का जो कार्य हमने प्रारम्भ किया था उसके प्रचार में उत्तरोत्तर वृद्धि होती जा रही है। प्रायः सभी प्राचीन पंचांगकारों ने सूर्यसिद्धांत, ग्रहलाघव, मकरन्द और ब्रह्मपक्षीय ग्रहों के स्थान में चित्रापक्षीय (ज्योतिर्गणित केतकी आदि से) शुद्ध दृक्तुल्य ग्रह ग्रहणोदयास्तादि लगाने प्रारम्भ कर दिये हैं। विद्वान सहयोगियों ने अनुभव किया है कि इस समय जब सूर्य परम मंदफल और चन्द्रमा के संस्कार फलों में कई कलाओं का अंतर प्रत्यक्ष सिद्ध है तब सूर्य चन्द्रमा से निष्पन्न तिथिमान में भी १०-१५ घटी का अंतर स्वाभाविक है। केतकी गणित के आधार पर दिये हुए 'श्रीविश्वविजय पंचांग' के तिथ्यादि धर्मशास्त्रीय निर्णय व्रतोपवासादि के लिये उपयोगी हैं, इसमें अब किसी प्रकार की शंका नहीं है।

भारत सरकार के 'राष्ट्रीय पंचांग' और 'केलेण्डर' रिफार्म कमेटी की रिपोर्ट में भी यही तिथि स्वीकार की गई और इसके आधार पर राष्ट्रीय पंचांगों और राजकीय केलेण्डरों में पर्व त्यौहार एवं छुट्टियां लगाई जाती हैं। विगत संवत् २०१९ के चैत्र मास में कुम्भ महापर्व पर भगवती भागीरथी के तट पर हरिद्वार में श्रीसनातनधर्म प्रतिनिधि सभा, पंजाब के आमंत्रण पर उत्तर भारतीय ज्योतिर्विदों का सम्मेलन हुआ था, उसमें सर्वसम्मति से निर्णय हुआ कि अगले वर्ष सं० २०२० वि० से उत्तर-भारत के सभी पंचांगकार अपने-अपने पंचांगों में तिथि नक्षत्र योग के घट्यादि का मान भी नवीव दृक्पक्ष (केतकी ज्योतिर्गणित वैजयन्ती आदि) से ही लगायेंगे। तदनुसार पंजाब, राजस्थान, उत्तर प्रदेश के प्रसिद्ध पंचांगों में विगत वर्ष सं० २०२० वि० से तिथ्यादि भी नवीन सूक्ष्म गणित से लगानी प्रारम्भ कर दी, यह उत्तर भारत में पंचांग एकीकरण के लिए परम हर्ष का विषय है।

इससे कुछ वर्ष पहले वैष्णव सम्प्रदाय के धर्माचार्य श्री १०८ गो० गोकुलनाथ जी महाराज, जगद्गुरु शंकराचार्य श्री १०८ स्वामी योगेश्वरानन्द जी तीर्थ महाराज पुरीमठ, श्री १०८ जगद्गुरु शंकराचार्य सेकेश्वर करवीर मठ, जगद्गुरु श्री १०८ अनन्ताचार्य महाराज काञ्ची कामकोटि मठ आदि के शंकराचार्यचरणों ने भी सूक्ष्म तिथि से ही धर्मनिर्णय करने के आज्ञा पत्र निकाले हैं। वल्लभ-सम्प्रदाय की प्रधानपीठ श्रीनाथद्वारा के तिलकायत गोस्वामी श्री १०८ गोविन्दलालजी महाराज की आज्ञानुसार विगत कई वर्षों से 'श्रीनाथपंचांग' का भी केतकी चित्रापक्ष से ही निर्माण हो रहा है और नवलगढ़ के 'सरस्वती पंचांग' में भी अब तिथ्यादि मान, सूक्ष्म केतकी गणित से ही छपने लगा है। जगद्गुरु श्रीनिम्बार्काचार्य और जैन-धर्म के आचार्यों के धर्म कृत्य भी सूक्ष्म गणित प्रत्यक्ष पंचांग दृग्गणितानुसार प्रकाशित होने लगे हैं।

कुछ सज्जन तिथिमान को अदृश्य या अप्रत्यक्ष कहकर उसे आधुनिक काल के लिए अप्रत्यक्ष स्थूल गणित मकरन्द ग्रहलाघव सूर्यसिद्धांत ब्रह्मपक्षीय से बनाने का आग्रह करते हैं- यह वर्तमान काल के लिए उपयुक्त नहीं। इस विषय में तैत्तिरीय संहिता, सिद्धांत कामधेनु, विष्णु-धर्मोत्तरपुराण, नारदीय पुराण आदि प्राचीन आर्ष ग्रन्थों के अनेक प्रमाण गत वर्षों के पंचांग की आरम्भिका में हम प्रकाशित कर चुके हैं। स्थानाभाव के कारण यहाँ केवल दो आप्तवचन दे रहे हैं

यस्मिन पक्षे यत्र काले येन दृग्गणितैक्यम्।
दृष्यते तेन पक्षेण कुर्यात्तिथ्यादि निर्णयम्॥(वशिष्ठः)
तेभ्यः स्याद् ग्रहणादि दृक्सममियं प्रोक्ता मया सा तिथिः।
ग्राह्या मंगल धर्मनिर्णयविधावेषा यतो दृक्समा॥ (ति० चि०)

भारत सरकार के मौसम-विभाग और अखिल-भारतीय-ज्योतिषपरिषद् के संयुक्त तत्वावधान में दि० १९-२० नवम्बर ६८ को विज्ञानभवन, नई दिल्ली में विशाल पंचांग गोष्ठी का आयोजन किया गया- उसमें समस्त भारत के नवीन प्राचीन पद्धति के शताधिक प्रसिद्ध विद्वान पंचांगकार सम्मिलित हुए थे। दो दिन के विचार विमर्श के अनन्तर भारी बहुमत से दृक्पक्षीय (चित्रापक्षीय अयनांश) पंचांग गणना को ही शास्त्र सम्मत प्रमाणित किया गया।

विगत कई वर्षों से इस पंचांग ने दैनिक चन्द्र का उदय-अस्त भारतीय स्टैण्डर्ड टाइम घण्टा मिनटों में एवं साम्पातिक काल (दिल्ली, मुम्बई, चेन्नई, कलकत्ता) के दिये गए हैं। इस वर्ष पंचांग में अन्य कई उपयोगी विषय बढ़ाये गए हैं।

*ज्योतिष्मती निकेतन*
*सोलन (हि० प्र०)*

*विदुषामनुचर :*
सुधाकर शर्मा त्रिवेदी

# पंचांग देखने की विधि

१. इस पंचांग (श्रीविश्वविजय) का सभी गणित दिल्ली के अक्षांश २८।३८ रेखांश ७७।१७ पर किया गया है। तिथि नक्षत्र के घटी पल दिल्ली के स्पष्ट सूर्योदय से समाप्ति काल के हैं। तिथि नक्षत्र योग करण के घण्टा मिनट भा.स्टे.टा. से समाप्ति काल के है, जो भारत में सर्वत्र उसी टाईम से होंगे।

२. सूर्योदय सूर्यास्त भारतीय समयानुसार दिल्ली के है। सूर्योदय सूर्यास्त किरण वक्री भवन संस्कार रहित है। प्रत्यक्ष देखने के लिए सूर्योदय में दो मिनट घटावें और सूर्यास्त में दो मिनट बढ़ावें।

३. इस पंचांग में करण सूर्योदय कालीन दिये गये हैं। अग्रिम करण उससे आगे वर्तमान तिथि के अर्धभाग तक जानें।

४. सूर्य चन्द्रादि ग्रहों का राश्यादि संचार एवं भद्रा पंचक, ग्रहों के उदय अस्त वक्रमार्ग आदि भारतीय स्टें.टा. में है जो भारत में सर्वत्र उसी टाइम मे होगें। यह इस पंचांग की विशेषता है।

५. महीनों में अष्टमी पूर्णिमा एवं अमावस्या के ग्रह स्पष्टों के राश्यादि स्टे.टा. प्रातः घं.५ मि. ३० के हैं। नीचे उस दिन की गति और वक्री मार्गी उदय-अस्त व ग्रहों के नक्षत्रचरण दिये हैं। ग्रह स्पष्टों के साथ कुंडली भी उपरोक्त समय की है।

६. तिथ्यादि तथा चन्द्रमा भद्रा ग्रहाचार आदि में २४-२५-२६ आदि अंक लिखें हैं उनका अर्थ यह है कि २४ को रात्रि के बारह बजे, २५ को रात्रि के १ बजे, २६ को रात्रि के २ बजे समझें। इसी प्रकार आगे के अंकों में भी २४ घटाकर अर्द्ध रात्रि बाद के अगली तारीख में समझेंगे।

७. इस पंचांग का गणित आचार्यों ऋषियों द्वारा ग्राह्य और भारत सरकार द्वारा स्वीकृत सूक्ष्म दृश्य पद्धति से किया है। जहां सायन गणना की गई है वहां अयनांश चित्रा पक्षीय शुद्ध मानकर ग्रहण किये गये हैं। यहां निरयन पद्धति को सर्वत्र मान्य की है।

८. दैनिक लग्न सारिणी में समय का उल्लेख स्टैण्डर्ड टाईम के अनुसार दिल्ली का है। और लग्न का समाप्ति काल लिखा गया है।

९. लस्टर में ABC... आदि चिन्ह दिये हैं, उनका मतलब यह है कि मैटर उस लाईन में नहीं आ सका जो चिन्ह जहाँ लगाया वैसा ही चिन्ह कहीं दूसरी लाईन में लगाकर शेष मैटर लिखा है- नीचे लिखी संकेतावली को पंचांग देखने में काम लेने से संपूर्ण विषय समझ में आ जावेंगे -

## पंचांग में लिखे शब्दों की संकेतावली (अकारादि क्रम से)

**अ.** = अश्विनी (नक्षत्र), अतिगंड (योग) अग्नि (पंचक), अक्टूबर, अगस्त, अप्रैल (मास)
**अनु.** = अनुराधा (नक्षत्र)
**आ.** = आर्द्रा न., आयुष्मान यो., आषा. आश्विन
**उ.षा.** = उत्तराषाढ़ (नक्षत्र)
**उ.भा.** = उत्तरा भाद्रपद (नक्षत्र)
**ऐं.** = ऐन्द्र (योग)
**क.** = कर्क, कन्या (राशि) कला
**अं.** = अंश, अंग्रेजी (मास तारीख)
**उ.फा.** = उत्तर फाल्गुनी (नक्षत्र)
**ब्र.** = ब्रह्म (योग)
**वृ.** = वृद्धि (योग)
**बु.** = बुध (वार), बुध ग्रह
**भ.** = भरणी (नक्षत्र) भद्रा
**भाद्र.** = भाद्रपद (मास)
**म.** = मघा (नक्षत्र), मकर (राशि), मई मास
**का.** = कार्तक (मास)
**क्रां. सा.** = क्रांति साम्य (महापात)
**कृ.** = कृत्तिका (नक्षत्र) कृष्ण पक्ष
**कु.** = कुंभ (राशि)
**गु.** = गुरु (वार) गुरु ग्रह
**गु. दा.** = गुरु दान से
**गो.** = गोधूलि (लग्न)
**गं.** = गंड (योग)
**घ.** = घटी
**घं.** = घण्टा
**चि.** = चित्रा (नक्षत्र)
**चै.** = चैत्र (मास)
**चौ.** = चौर (पंचक)
**चं.** = चन्द्र (सोमवार) चन्द्र ग्रह
**ज.** = जयन्ती, जनवरी (मास)
**जू.** = जून (मास)
**जु.** = जुलाई (मास)
**ज्ये.** = ज्येष्ठ (मास), ज्येष्ठा (नक्षत्र)
**ता.** = तारीख
**तु.** = तुला (राशि)
**दि.ल.** = दिन में लग्न
**ध.** = धनु (राशि), धनिष्ठा (नक्षत्र)
**धूलिमु.** = धुलिमुख (अन्यगोधूलि) लग्न
**ध्रु.** = ध्रुव (योग)
**धृ.** = धृति (योग)
**निं.** = निंबार्क (संप्रदाय)
**नृ.** = नृप (पंचक)
**प.** = परिघ (योग) पल
**प्र.** = प्रवेश
**प्रा.** = प्रारंभ
**प्री.** = प्रीति (योग)
**पु.** = पुष्य (नक्षत्र)
**पुन.** = पुनर्वसु (नक्षत्र)
**पू.फा.** = पूर्वाफाल्गुनी (नक्षत्र)
**पू.षा.** = पूर्वाषाढ़ा (नक्षत्र)
**पू.भा.** = पूर्वाभाद्रपद (नक्षत्र)
**फाल्गु.** = फाल्गुन
**मा.** = मार्गशीर्ष, माघ, मार्च (मास)
**मि.** = मिनट, मिथुन राशि (लग्न) मिति
**मी.** = मीन (राशि)
**मु.** = मुहूर्त
**मू.** = मूल (नक्षत्र)
**मे.** = मेष (राशि) लग्न
**मृ.** = मृगशिर (नक्षत्र), मृत्यु (पंचक)
**र.** = रवि (वार), रवि (ग्रह)
**रा.** = राहु. (ग्रह), राष्ट्रीय, राशि
**रे.** = रेवती (नक्षत्र)
**रो.** = रोहिणी (नक्षत्र), रोग (पंचक)
**ल.** = लग्न
**व.** = वज्र, वरियान, यो. वणिज क. वक्र गति
**व्र.** = व्रत
**व्य.** = व्यतिपात (योग)
**वृ.** = वृद्धि (योग) वृष, वृश्चिक (राशि)
**व्या.** = व्याघात (योग)
**वि.** = विशाखा (नक्षत्र), विष्कंभ (योग), विकला
**वि.मु.** = विवाह मुहूर्त
**वै.** = वैष्णव संप्र., वैधृति यो., वैशाख मास
**श.** = शनिवार, शनिग्रह, शतभिषा नक्षत्र
**शि.** = शिव योग
**शु.** = शुक्रवार, शुक्र ग्रह, शुभ, शुक्ल (योग), शुक्ल (पक्ष)
**श्रा.** = श्रावण (मास)
**सा.** = साध्य (योग)
**स्वा.** = स्वाती (नक्षत्र)
**स्मा.** = स्मार्त (संप्रदाय)
**सि.** = सिद्धि (योग), सितम्बर (मास)
**सिं.** = सिंह (राशि)
**सु.** = सुकर्मा (योग)
**सौ.** = सौभाग्य (योग)
**ह.** = हस्त (नक्षत्र), हर्षण (योग)
**हिं.** = हिन्दी (मास-तारीख)

# अवकाश दिन (छुट्टियाँ तातीलें)

## विक्रम संवत् २०६५ सन् २००८-२००९ ई० में भारत सरकार द्वारा मान्य अवकाश दिन (७ अप्रैल २००८ ई० से २६ मार्च २००९ ई० तक)

| | |
|---|---|
| १. श्री राम नवमी, बैशाखी (पंजाब) | १३ अप्रैल सन् २००८ ई. रविवार |
| २. अम्बेडकर जयंती | १४ अप्रैल सन् २००८ ई. सोमवार |
| ३. महावीर जयंती | १८ अप्रैल सन् २००८ ई. शुक्रवार |
| ४. मई दिवस | १ मई सन् २००८ ई. गुरुवार |
| ५. बुद्ध पूर्णिमा | १९ मई सन् २००८ ई. सोमवार |
| ६. गंगा दशहरा | १२ जून सन् २००८ ई. गुरुवार |
| ७. जन्म श्री हजरत अली (वै.)* | १७ जुलाई सन् २००८ ई. गुरुवार |
| ८. गुरु पूर्णिमा | १८ जुलाई सन् २००८ ई. शुक्रवार |
| ९. स्वतंत्रता दिवस | १५ अगस्त सन् २००८ ई. शुक्रवार |
| १०. रक्षाबंधन | १६ अगस्त सन् २००८ ई. शनिवार |
| ११. श्री कृष्ण जन्माष्टमी | २३ अगस्त सन् २००८ ई. शनिवार |
| १२. गणेश चतुर्थी व्रत | ३ सितंबर सन् २००८ ई. बुधवार |
| १३. अनन्त चतुर्दशी | १४ सितंबर सन् २००८ ई. रविवार |
| १४. श्री अग्रसेन जयंती | ३० सितम्बर सन् २००८ ई. मंगलवार |
| १५. गांधी जयंती, ईदुल-फितर * | २ अक्टूबर सन् २००८ ई. गुरुवार |
| १६. विजयादशमी | ९ अक्टूबर सन् २००८ ई. गुरुवार |
| १७. श्री बाल्मीकी जयंती | १४ अक्टूबर सन् २००८ ई. मंगलवार |
| १८. दीपावली, श्री महावीर निर्वाण दिवस | २८ अक्टूबर सन् २००८ ई. मंगलवार |
| १९. विश्वकर्मा पूजा दिवस, भैया दूज | २८ अक्टूबर सन् २००८ ई. गुरुवार |
| २०. श्री गुरुनानक जयंती | १३ नवंबर सन् २००८ ई. गुरुवार |
| २१. गुरुतेग बहादुर बलिदान दिवस | २४ नवंबर सन् २००८ ई. सोमवार |
| २२. ईदुलजुहा * | ९ दिसम्बर सन् २००८ ई. गुरुवार |
| २३. क्रिसमस डे | २५ दिसंबर सन् २००८ ई. गुरुवार |
| २४. अंग्रेजी नव वर्ष प्रारम्भ (वै.) | १ जनवरी सन् २००९ ई. गुरुवार |
| २५. श्रीगुरुगोविन्दसिंह जी जन्म | ५ जनवरी सन् २००९ ई. सोमवार |
| २६. मुहर्रम (ताजिया) * | ८ दिसम्बर सन् २००९ ई. गुरुवार |
| २७. लोहड़ी (पंजाब) (वै.) | १२ जनवरी सन् २००९ ई. सोमवार |
| २८. मकर सक्रांति (वै.) | १४ जनवरी सन् २००९ ई. बुधवार |
| २९. गणतंत्र दिवस | २६ जनवरी सन् २००९ ई. सोमवार |
| ३०. वसंत पंचमी (वै.) | ३१ जनवरी सन् २००९ ई. शनिवार |
| ३१. श्री गुरु रविदास जयंती | ९ फरवरी सन् २००९ ई. सोमवार |
| ३२. श्री महाशिवरात्री | २३ फरवरी सन् २००९ ई. सोमवार |
| ३३. होली, ईद-ए-मिलाद * | १० मार्च सन् २००९ ई. मंगलवार |
| ३४. धुलैंडी | ११ मार्च सन् २००९ ई. बुधवार |

नोट: (क) * मुस्लिम त्योहार की छुट्टियों में कभी कहीं स्थानीय चन्द्रदर्शन के अनुसार जिलाधीश फिर से निर्धारित कर एक दिन का अन्तर डाल सकते हैं।

(ख) उपर्युक्त छुट्टियों को सरकारी गजट से मिला लेना आवश्यक है। किसी भूल या फेरबदल का दायित्व सम्पादक अथवा प्रकाशक पर नहीं है।

(ग) (वै.) शब्द जहाँ लिखा है उन्हें वैकल्पिक छुट्टियां समझें।

# भारतीय अन्य विशेष पर्व त्योहार आदि

| | |
|---|---|
| १. नववर्षारम्भ | ७ अप्रैल, सोमवार |
| २. गणगौरी पूजन | ८ अप्रैल, मंगलवार |
| ३. नवरात्र समाप्त | १४ अप्रैल, सोमवार |
| ४. वैशाख स्नानारंभ | २० अप्रैल, रविवार |
| ५. श्री वल्लभाचार्य ज. | २ मई, शुक्रवार |
| ६. श्री परशुराम जयंती | ७ मई, बुधवार |
| ७. टैगोर ज. | ८ मई, गुरुवार |
| ८. श्री नृसिंह चौदस | १८ मई, रविवार |
| ९. वैशाख स्नान समाप्त | २० मई, मंगलवार |
| १०. वट् सावित्री व्रत | ३ जून, मंगलवार |
| ११. गंगा दशहरा | १२ जून, गुरुवार |
| १२. निर्जला एकादशी | १४ जून, शनिवार |
| १३. कबीर जयंती | १८ जून, बुधवार |
| १४. श्री गुरु हरगोविंद सिंह ज. | १९ जून, गुरुवार |
| १५. श्री जगदीश रथयात्रा | ४ जुलाई, शुक्रवार |
| १६. देवशयनी ११ व्रत | १३ जुलाई, रविवार |
| १७. गुरु पूर्णिमा | १८ जुलाई, शुक्रवार |
| १८. मधुश्रवा तीज | ४ अगस्त, सोमवार |
| १९. नागपंचमी | ६ अगस्त, बुधवार |
| २०. कज्जली तृतीया | १९ अगस्त, मंगलवार |
| २१. श्री गणेश ४ व्रत | २० अगस्त, बुधवार |
| २२. गोगा नवमी | २५ अगस्त, सोमवार |
| २३. हरितालिका तीज | २ सितम्बर, मंगलवार |
| २४. ऋषि पंचमी | ४ सितम्बर, गुरुवार |
| २५. जलझूलनी मेला | ११ सितम्बर, गुरुवार |
| २६. वामन जयंती | १२ सितम्बर, शुक्रवार |
| २७. श्राद्धारंभ | १५ सितम्बर, सोमवार |
| २८. शारदीय नवरात्र प्रा. | ३० सितम्बर, मंगलवार |
| २९. श्री अग्रसेन जं. | ३० सितम्बर, मंगलवार |
| ३०. करवा चौथ | १७ अक्टूबर, शुक्रवार |
| ३१. अहोई अष्टमी | २१ अक्टूबर, मंगलवार |
| ३२. गोवत्स द्वादशी | २५ अक्टूबर, शनिवार |
| ३३. गोपाष्टमी | ६ नवंबर, गुरुवार |
| ३४. प्रबोधिनी एकादशी व्रत | ९ नवंबर, रविवार |
| ३५. कार्तिक स्नान मेला | १३ नवंबर, गुरुवार |
| ३६. मोक्षदा एकादशी व्रत | ९ दिसंबर, मंगलवार |
| ३७. अन्नपूर्णा जयंती | १२ दिसंबर, शुक्रवार |
| ३८. शाकम्भरी जयंती | ११ जनवरी, रविवार |
| ३९. मकर संक्रांति | १४ जनवरी, बुधवार |
| ४०. लाला लाजपत राय जं. | २८ जनवरी, बुधवार |
| ४१. मेला जैसलमेर ३ दिन का | ७ फरवरी, शनिवार |
| ४२. मेला खाटू श्याम जी (२ दिन का) | ७ से ८ मार्च शनिवार रविवार |

**पंचांग में किसी भी प्रकार की लेखकीय एवं संपादकीय त्रुटि की जिम्मेदारी मुद्रक, वितरक एवं प्रमुख विक्रेता की नहीं होगी।**

## श्रीविश्वविजय पंचांग-निर्माता को राज्य सरकार एवं सार्वजनिक संस्थाओं से अनेक गौरवपूर्ण उच्चस्तरीय सम्मानोपाधियां

''श्रीविश्वविजय पंचांग'' और ''ज्योतिष्मती'' के प्रधान सम्पादक संचालक पूज्य पिताश्री पं. श्रीहरदेव शर्मा त्रिवेदीजी को अर्द्धशताब्दी से अधिक उनकी अनवरत साहित्य-साधना से संतुष्ट होकर राजस्थान सरकार ने विगत ४ अगस्त, १९८२ को संस्कृत-दिवस समारोह पर जयपुर में तत्कालीन महामहिम राज्यपाल श्री ओ.पी. मेहरा ने अभिवादन कर आपको पुरस्कार प्रशस्ति पत्र पुष्पमाला के साथ शाल भेंट कर सम्मानित किया। तदनन्तर गत २४ मार्च १९८५ को महाराणा-मेवाड़ फाउण्डेशन उदयपुर नें राजमहल में आपको ५००१/- रुपये, उत्तरीय (शाल) और रजत मण्डित प्रशस्ति पत्र प्रदान कर हारीत ऋषि पुरस्कार से सम्मानित किया। इससे पूर्व भी पिताश्री को उनकी लम्बी निःस्वार्थ साधना एवं विद्वता से प्रभावित होकर भारत-धर्म-महामण्डल, काशी (वाराणसी) सनातन धर्म-दिग्विजयमण्डल, अखिल भारतीय संस्कृत-प्रचारक मण्डल, अखिल भारतीय निम्बार्काचार्य पीठ निम्बार्क तीर्थ (सलेमाबाद) आदि अनेक धार्मिक पीठों से पंडितभूषण, ज्योतिषमार्तण्ड, ज्योतिर्विज्ञानाचार्य, दैवज्ञ-शिरोमणि, समाजशिरोमणि आदि अनेक मानद उपाधियों एवं अभिनन्दन-पत्र प्राप्त हो चुके हैं। गत कुछ वर्षों से आपने नागरिक अभिनन्दन एवं उपाधि ग्रहण करना तथा सभा सम्मेलन में उपस्थित होना बन्द कर दिया है। फिर भी जो सार्वजनिक संस्थाएं आपके दिव्य गुणों से परिचित हैं वे बिना आपकी स्वीकृति के भी अभिनन्दन करते रहते हैं। गत दिसम्बर से अप्रेल ८७ तक आप जयपुर (मुख्यमंत्री निवास में) अस्वस्थ थे। उस समय पश्चिम बंगाल की विश्व उन्नयन संसद ने आपको ''डॉ. ऑफ एस्ट्रोलॉजी'' के सर्वोच्च मानद उपाधि से सम्मानित किया। इसकी सूचना हिन्दी अंग्रेजी की कई पत्र-पत्रिकाओं में छप चुकी है। गत १४ अगस्त १९८७ के इंडियन कौंसिल ऑफ एस्ट्रोलॉजीकल साइंसेज मद्रास की दिल्ली शाखा ने भारतीय विद्या भवन नई दिल्ली में केन्द्रीय मंत्री श्री अर्जुन सिंह जी द्वारा एक बहुमूल्य शाल, एक प्लेक और सुन्दर थैली में श्री फल पुरस्कार भेंट कर के सम्मानित किया।

दिनांक १ दिसम्बर, १९९० ई. को ''अखिल भारतीय ज्योतिष स्वाध्याय संस्था, दिल्ली'' में आयोजित एक विशाल भव्य समारोह में श्रीविश्वविजय पंचांग कर्ता (पं. हरदेव शर्मा त्रिवेदीजी) को उनकी ज्योतिष एवं भारतीय संस्कृति की पत्र-पत्रिकाओं द्वारा की जाने वाली अद्भुत सेवा से प्रसन्न होकर भूतपूर्व राष्ट्रपति श्री ज्ञानीजैल सिंह जी ने 'ज्योतिष सम्राट' की सर्वोच्च उपाधि से सम्मानित किया।

दि. २८ फरवरी, १९९२ ई. को कुरुक्षेत्र में अंतर्राष्ट्रीय ब्राह्मण सम्मेलन के मंच से जगद्गुरु श्री रामानन्दाचार्य स्वामी रामनरेशाचार्य जी महाराज ने ''ब्रह्मर्षि'' के सर्वोच्च अलंकरण से सम्मानित किया।

– पं. सुधाकर शर्मा त्रिवेदी

## 'श्रीविश्वविजय पंचांग' के प्रशंसक महापुरुष

'श्रीविश्वविजय पंचांग' पर भारत के प्रायः सभी गणमान्य विद्वानों, नेताओं, उच्चराज्याधिकारियों, धर्माचार्यों और पत्र-पत्रिकाओं ने अपना अभिमत व्यक्त करके इसकी मुक्त कंठ से प्रशंसा की है। उन अनेक सम्मान्य महापुरुषों में से कुछ विशिष्ट महानुभावों के शुभ नाम मात्र यहां प्रकाशित कर रहे हैं—

महामहिम भूतपूर्व राष्ट्रपति स्व. श्री राजेन्द्र प्रसाद जी। उत्तर प्रदेश के भूतपूर्व मुख्यमंत्री और राजस्थान के भूतपूर्व राज्यपाल स्व. डॉ. सम्पूर्णानन्द जी। उत्तर प्रदेश के भूतपूर्व मुख्यमंत्री एवं केन्द्रीय भूतपूर्व रेलमंत्री वयोवृद्ध राष्ट्र नेता स्व. श्री कमलापति त्रिपाठीजी, भारत के भूतपूर्व प्रधानमंत्री स्व. श्री चौधरी चरण सिंह जी। रा. स्व. सं. के भूतपूर्व सरसंघचालक स्व. श्री मा.सा. गोलवलकरजी। भूतपूर्व अजमेर मेरवाड़ राज्य के मुख्यमंत्री और राजस्थान के भूतपूर्व वित्त एवं शिक्षामंत्री स्व. श्री हरिभाऊजी उपाध्याय। भारत सरकार के भूतपूर्व राज्यमंत्री और संसद के सचेतक मध्य प्रदेश के भूतपूर्व राज्यपाल स्व. श्री सत्यनारायण सिंह जी। लोक सभा के भूतपूर्व अध्यक्ष स्व. श्री अनन्तशयनम् आयंगर। राजस्थान के दिवंगत भूतपूर्व मुख्यमंत्री श्री हीरालाल जी शास्त्री, श्री जयनारायण जी व्यास एवं राजस्थान के भूतपूर्व यशस्वी मुख्यमंत्री श्री हरिदेवजी जोशी, राजस्थान के पूर्व शिक्षा स्वास्थ्य वाणिज्य मंत्री एवं भूतपूर्व उद्योग पर्यटन विद्युत आदि के वरिष्ठ मंत्री श्री हीरालाल जी देवपुरा, उदासीन सम्प्रदाया आचार्य विश्व भर में वेद मंदिरों के प्रतिष्ठापक ११४ वर्षीय वयोवृद्ध विद्वान् सर्वतंत्र स्वतंत्र महामंडलेश्वर श्री १०८ स्वामी गंगेश्वरानन्द जी महाराज, अनन्तश्री विभूषित जगद्गुरु श्री निम्बार्काचार्य पीठाधीश्वर ''श्रीजी'' श्री राधा सर्वेश्वर शरण देवाचार्यजी महाराज, वृन्दावन के परम तपस्वी संत वृज अकादमी के संस्थापक योगीराज परमपूज्य श्री १०८ श्रीपाद बाबा महाराज, बृजधाम गोकुल महावन रमणरेती श्री कार्ष्णिआश्रम के महान् विद्वान् तपस्वी संत महामण्डलेश्वर श्रद्धेय श्री १०८ स्वामी गुरु शरणानन्दजी महाराज, ब्रह्मलीन द्वारिका शारदा पीठाधीश्वर जगद्गुरु शंकराचार्य अनन्त श्री विभूषित अभिनव सच्चिदानन्द तीर्थ महाराज, परमहंस परिव्राजकाचार्य श्री १०८ स्वामी स्व. अखंडानन्दजी सरस्वती महाराज, ब्रह्मलीन ज्योतिपीठाधीश्वर जगद्गुरु शंकराचार्य श्री १०८ स्वामी कृष्णबोधाश्रमजी महाराज, श्री पीताम्बरापीठ दतिया के महान् संत योगीराज राष्ट्रकुलगुरु अनन्त श्री विभूषित परमशक्त मणिपुर वासी श्री स्वामीजी महाराज, श्री भुवनेश्वरी पीठाधीश गोंडल के मणिद्वीप वासी श्री १०८ आचार्य श्री चरणतीर्थ जी महाराज, स्व. महामहोपाध्याय पं. श्री गिरिधर शर्माजी चतुर्वेदी, कविकुलगुरु महामहोपाध्याय स्व. श्री पं. नारायण शास्त्री खिस्ते वाराणसी, स्व. श्री पं. गणपतिदेवजी शास्त्री पंचांगकर्त्ता काशी, स्व. त्यागमूर्ति १०८ गो. गणेशदत्तजी महाराज, रामभक्त स्व. श्री पं. कपीन्द्र जी महाराज, स्व. पद्मभूषण डॉ. सूर्यनारायणजी व्यास ज्योतिषाचार्य, स्व. श्री हनुमान प्रसादजी पोद्दार आद्य सम्पादक 'कल्याण' स्व. पं. सीतारामजी झा ज्योतिषाचार्य वाराणसी आदि।

# ग्रहण विवरण विक्रम संवत् २०६५

संवत् २०६५ विक्रमी में भूमण्डल पर कुल तीन ग्रहण होंगे, जिनमें दो सूर्य ग्रहण होंगे तथा एक चन्द्र ग्रहण होगा। इसके अतिरिक्त एक मांद्य चन्द्र ग्रहण भी होगा जिसमें यद्यपि चन्द्र बिम्ब ग्रसित नहीं होगा किन्तु चन्द्र कान्ति किंचित मलिन होगी।

**१. खग्रास सूर्य ग्रहण :-** यह सूर्य ग्रहण श्रावण कृष्ण अमावस्या, शुक्रवार, दिनांक १ अगस्त २००८ ई. को होगा। भारत में सर्वत्र यह खग्रास सूर्य ग्रहण, खण्डग्रास स्वरूप में दिखाई देगा। संसार में यह सूर्य ग्रहण अधिकांश एशिया महाद्वीप, अधिकांश यूरोप, ग्रीनलैण्ड, उत्तरी ध्रुव, उत्तरी ध्रुवसागर, कनाडा के सुदूर उत्तरी भू-भाग में दृश्य होगा। जापान, पश्चिमी अरब प्रायद्वीप, पूर्वी सुमात्रा द्वीप, इंडोनेशिया, पुर्तगाल व पश्चिमी स्पेन में यह ग्रहण दिखाई नहीं देगा। इस सूर्य ग्रहण की; जहाँ पर यह ग्रहण खग्रास दिखेगा 'वह पतली भू-पट्टिका' पूर्वी चीन से आरम्भ होकर, साइबेरिया, उत्तरी ध्रुवसागर व उत्तरी ध्रुव से होती हुई सुदूर उत्तरी कनाडा तक जाएगी। इस सन्दर्भ में परिलेख संख्या (१) का अवलोकन करें। परिलेख संख्या (२) में भारत में जहाँ-जहाँ पर सूर्यास्त के समय ग्रहण मोक्ष होगा क-ख रेखा द्वारा दर्शाया गया है। परिलेख (२) में क-ख रेखा के पूर्व दिशा में, दाईं ओर के स्थलों पर सूर्य ग्रस्तास्त होगा। अंडमान द्वीप समूह, मणिपुर प्रान्त में इम्फाल व इसके समीपवर्ती पूर्वी क्षेत्र अरुणाचल प्रदेश के सुदूर पूर्वी छोर पर स्थित वलोंग, तवाल, मनमाओ, चंगलांग, वक्का पर सूर्य ग्रस्तास्त होगा। सूर्य के ग्रस्तास्त होने के समय ग्रहण का पर्वकाल समाप्त हो जाएगा अत: श्रद्धालुजनों को स्नानकर लेना चाहिए किन्तु भोजन अगले दिन शुद्ध सूर्य बिम्ब के दर्शनोपरान्त करना उचित है। परिलेख-२ में भारतीय स्टै.टा. में ग्रहण स्पर्श का ज्ञान कराने वाली वक्र रेखाएं १० मिनट के अन्तराल पर लगाई गई हैं। ग्रहण मोक्ष को दर्शाने वाली ------ इस प्रकार की टूटी-टूटी रेखाएं ५ मिनट के अन्तराल पर लगाई गई हैं। आगे सारिणी-१ में भारत के पर्याप्त संख्या में प्रसिद्ध नगरों पर ग्रहण के स्पर्श, अधिकतम ग्रहण, मोक्ष, पर्वकाल, परमग्रास का विवरण दिया गया है। यदि आपका अभीष्ट स्थान इस तालिका में नहीं हो तब भी अभीष्ट स्थान के समीपवर्ती प्रसिद्ध नगर के स्पर्श-मोक्षादि के काल से पर्याप्त सूक्ष्मता से ग्रहण का आसन्न काल सरलता से जाना जा सकता है -

भूमण्डल पर इस खग्रास सूर्य ग्रहण के स्पर्श-मोक्षादि का विवरण

| | घं. | मि. | रेखांश | अक्षांश |
|---|---|---|---|---|
| पृथ्वी पर ग्रहण प्रारंभ, स्पर्श | १३ | ३४ | ५२°१४.२' प. | ५०°१२.४' उ. |
| पृथ्वी पर खग्रास प्रारम्भ | १४ | ५१ | १००°५७' प. | ६७°४८.१' उ. |
| पृथ्वी पर ग्रहण मध्य | १५ | ५१ | ३४°४४.५' पू. | ८१°६.८' उ. |
| पृथ्वी पर खग्रास समाप्त | १६ | ५१ | ११३°१२.२' पू. | ३२°४३.५' उ. |
| पृथ्वी पर ग्रहण समाप्त, मोक्ष | १८ | ०८ | ८५°३६.४' पू. | ११°०९.९' उ. |

परिलेख (३) में भारत के कुछ प्रसिद्ध नगरों पर अधिकतम ग्रहण (परमग्रास) के समय सूर्य-बिम्ब के चित्र तथा स्पर्श-मोक्ष बिन्दु दर्शाये गए हैं।

पुष्य, आश्लेषा नक्षत्र, कर्क राशि में होने वाला यह खण्डग्रास सूर्यग्रहण कर्क राशि वालों के लिए अशुभ फलदायक है। अत: कर्क राशि वालों को यह सूर्य ग्रहण नहीं देखना चाहिए (बिना उचित फिल्टर, काला वैल्डिंग ग्लास के सूर्य ग्रहण देखने से नेत्रों को हानि होती है, अत: सीधी नंगी आँखों से सूर्य ग्रहण नहीं देखना चाहिए।) अन्य राशि वालों के लिए ग्रहण का फल कोष्ठक में दिया है। इस ग्रहण का सूतक ३१।७।२००८ गुरुवार रात्रि २८।०० अर्थात् ०१।९।२००८ ई. को प्रात: चार बजे आरम्भ हो जाएगा। सूतक काल की अवधि में समर्थ जनों को भोजनादि का निषेध है। बालक, वृद्ध व रोगियों के लिये यह नियम नहीं है। ग्रहण पर्व पर स्नानदान बहुत पुण्य फलदायक कहा गया है। स्कंद पुराण में वचन है कि "उपमर्दे लक्ष्ण गुणं ग्रहणेचंद्रसूर्ययो:। पुण्यं कोटि गुणं मध्ये मुक्तिकाले त्वनन्तकम्"।। अत: ग्रहण मोक्ष काल में स्नानदान का विशेष फल कहा गया है। इस ग्रहण के पर्व काल के अधिकांश समय में अग्निमण्डल नक्षत्र के होने से अग्नि का कोप, लोगों को नेत्र तथा अतिसार रोगों से पीड़ा वर्षा की कमी दूध एवं फलों के उत्पादन में कमी एवं स्त्रियों के गर्भ की हानि होगी। ग्रहण पर्व के कुछ भाग में वारुण मण्डल का नक्षत्र भी होने से अग्नि मण्डल जनित उपरोक्त अशुभ फलों में कुछ कमी होगी। "वन्हेर्गणे नेत्र रुजोअतिसारावृष्टयार्थहानिर्जवलन प्रकोप:। गावोअल्पदुग्धारत: रवो: अफला: स्युगर्भप्रंपाताश्च नितम्बिनिनाम"।।

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चि. | धनु | मकर | कुंभ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| फल | कष्ट | लाभ | हानि | भय/ पीड़ा | हानि | लाभ | शुभ | अशुभ | कष्ट | पति/ स्त्री कष्ट | शुभ | चिंता |

इस खग्रास सूर्यग्रहण के ग्रहण मध्य काल के खगोलीय परिप्रेक्ष्य में उपस्थित योगायोगों का फल क्रमानुसार अग्रोल्लेखित है।

ग्रहण स्वामिचन्द्र होने से प्रजा में क्षेम कल्याण, विद्वानों को पीड़ा, वर्षा की कमी, धान्य तेज और सम्पूर्ण प्रकार की औषधियों का नाश जिससे किराना तेज होवे। दक्षिणायन में ग्रहण होने से ग्रहणोपरान्त तीन मास तक व्यापारियों, नौकरी पेशा, सेवा प्रदाता वर्ग के लोगों तथा भैंसों और हाथियों को पीड़ा तथा वह महंगे हो जाएं। वर्तमान सन्दर्भ में हाथियों का व्यावहारिक अर्थ यात्री और माल ढोने वाले वाहनों से लेना उचित होगा। श्रावण मास में ग्रहण होने से काश्मीर, पुलिंद, चीन, यवन देश, कुरुदेश, कन्धार, मध्य देश, कांबोज देश- इनका तथा शरद ऋतु में उत्पन्न होने वाले धान्यों का नाश किन्तु उपरोक्त क्षेत्रों को छोड़ कर अन्यत्र स्थानों पर धान्य की वृद्धि तथा मनुष्यों को आनन्द हो। शुक्रवार को ग्रहण होने से वायुवेग, वर्षा अधिक, धान्य भाव सामान्य,

## परिलेख - (१)

**खग्रास सूर्य ग्रहण, दिनांक १ अगस्त २००८ ई०**




## परिलेख - (२)

**भारतीय उपमहाद्वीप में खण्डग्रास दृश्य, सूर्य ग्रहण, दिनांक १ अगस्त २००८ ई०**






परिलेख - (३)
१ अगस्त २००८ ई० को भारत के कुछ प्रसिद्ध नगरों में ग्रहण मध्य के समय सूर्य बिम्ब

शासकों को गहन पीड़ा तथा भरुच, कच्छ क्षेत्र में पीड़ा अन्यत्र सुख, चांदी, मोती तथा सफेद कपड़ों का भाव तेज। ग्रहण मध्य काल में पुष्य नक्षत्र होने से शासकों, सचिवों, स्त्रियों, साधुओं याज्ञिकों, जल से जीविका चलाने वालों को पीड़ा तथा चावल, गुड़, खाण्ड, गेहूं, जौ में महर्घता होवे। भारत के तथा विश्व के पूर्व तथा दक्षिण पूर्व के क्षेत्र इस ग्रहण के प्रभावान्तर्गत होने से पीड़ित होंगे। विशेषरूप से बिहार, उड़ीसा, आन्ध्र प्रदेश पूर्वोत्तर के आसाम, बांगलादेश, मेघालय, मणिपुर, नागालैण्ड इत्यादि। सिद्धि योग में ग्रहण होने से धातु के बर्तन बनाने वाले तथा साधु व सज्जन स्वभाव लोगों को कष्ट होवे। ग्रहण के समय कर्क राशि होने से आभीर, पल्व, शबर, मत्स्य, पंजाब, मल्ल संज्ञक क्षेत्रों व विकल-मनुष्य, गुरुजनों को पीड़ा और मजीठ, मोती, घृत, गुड़, तैल-इत्यादि में महर्घता होवे। पृथ्वी पर यह सूर्य ग्रहण खग्रास होने से व्यापार की समस्त वस्तुएं मंहगी होंगी। भारत में इस ग्रहण का स्पर्श नैऋत्य कोण में दृश्य होने से दुर्भिक्ष का भय, लोगों में निष्ठुरता और साधु पुरुषों को पीड़ा होवे। सूर्य बिम्ब के अपसव्य ग्रास होने से भारत में शासकों के द्वारा जनसाधारण प्रताड़ित, पीड़ित, दुर्भिक्ष का भय, चोरों की पीड़ा, अग्निकांड, रोगभय और वर्षा की कमी होवे। इस ग्रहण के समय बुध व शुक्र के ग्रहण की कर्क राशि में अवस्थिति के कारण से वह ग्रस्त है। बुध के ग्रस्त होने से अन्तरवेदी देश, सरयू नदी के तटवर्ती क्षेत्र, नेपाल, पूर्व दिशा के समुद्रवर्ती क्षेत्र, शोण (ब्रह्मपुत्र) नदी का तटवर्ती क्षेत्र, स्त्रियां, शासक, बालक और विद्वानों को पीड़ा होवे। इस ग्रहण का मोक्ष ईशान कोण में होने से वामहनु नामक मोक्ष है। फलतः शासकों की सन्तानों को भय, मुख के रोग, युद्ध व सशस्त्र संघर्ष का उपद्रव और सुभिक्ष होवे। यह सूर्य ग्रहण खग्रास होने से इसका प्रभाव आगामी छः मास तक रहेगा अर्थात् कर्क राशि पर १५°३३' पर स्थित बिन्दु अगले छः मास तक सक्रिय रहेगा। इस कथन का आशय यह है कि भचक्र में पूर्वोक्त बिन्दु अगले छः महीने तक एक ग्रह की तरह आचरण करेगा तथा जब-जब भी पूर्वोक्त बिन्दु से अन्यान्य 'ग्रह', योग-प्रतियोग इत्यादि करेंगे तो अपना शुभाशुभ फल देंगे।

**खण्डग्रास चन्द्र ग्रहणः-** श्रावण शुक्ल पूर्णिमा, शनिवार, दिनांक १६ व १७ अगस्त की मध्यवर्ती रात्रि में सन् २००८ ई. को होगा। यह खण्डग्रास चन्द्रग्रहण अधिकांश एशिया महाद्वीप, आस्ट्रेलिया, यूरोप, अफ्रीका और दक्षिणी अमेरिका महाद्वीप में दिखाई देगा। यद्यपि यह

**परिलेख - (४ क) १६ (१७) अगस्त**




चन्द्रग्रहण खण्डग्रास है तथापि चन्द्र बिम्ब के अधिकांश भाग (परमग्रास ०.८१२) के ग्रसित होने से महत्वपूर्ण है। इस चन्द्र ग्रहण का विवरण ...

भारत में यह चन्द्र ग्रहण दिखाई देगा।

| विवरण | २००८ ई. | (भा.स्टै.टा.) | |
|---|---|---|---|
| | दिनांक | घं. | मि. |
| चन्द्र कान्ति मालिन्यारम्भ | १६ अगस्त | २३ | ५३ |
| ग्रहण स्पर्श | १७ अगस्त | १ | ०६ |
| ग्रहण मध्य | १७ अगस्त | २ | ४० |
| ग्रहण मोक्ष | १७ अगस्त | ४ | १५ |
| शुद्ध चन्द्र कान्ति | १७ अगस्त | ५ | २७ |
| पर्वकाल | | ३ | ९ |




परिलेख - (४ ख) १६ (१७) अगस्त

**परिलेख - (४ ग) ग्रासमान चन्द्र ग्रहण १६(१७) अगस्त २००८ ई०**




धनिष्ठा नक्षत्र मकर-कुम्भ राशि में होने वाला यह चन्द्रग्रहण इस नक्षत्र राशि वालों को हानिप्रद होने से नहीं देखना चाहिए। अन्य राशि वालों के लिए इस ग्रहण का फल ... में है। दो राशियों में ग्रहण के होने से मिश्रित फल शुभ-अशुभ दोनों

चन्द्रग्रहण खण्डग्रास है तथापि चन्द्र बिम्ब के अधिकांश भाग (...) के ग्रसित होने से महत्वपूर्ण है। इस चन्द्र ग्रहण का विवरण आगे दिया गया है। सम्पूर्ण

... चाहिए। अन्य राशि वालों के लिए इस ग्रहण का फल कोष्ठक में है। दो राशियों में ग्रहण के होने से मिश्रित फल शुभ-अशुभ दोनों



प्रकार के फल इस चन्द्रग्रहण से होंगे। इस ग्रहण का सूतक शनिवार सायं ०४ बजाकर ०६ मिनट पर आरम्भ हो जाएगा। सूतक की अवधि में समर्थजनों को भोजनादि का निषेध है। माहेन्द्र मण्डल के नक्षत्र में यह चन्द्रग्रहण होने से कृषि उत्पादन में वृद्धि, वर्षा पर्याप्ति, स्त्रियों को सुख तथा शासक व प्रजा को आनन्द होता है। सूर्य ग्रहण होने के एक पक्ष बाद चन्द्रग्रहण होने का शास्त्र में शुभ फल कहा गया है। श्रावण कृष्ण अमावस्या एक अगस्त को सूर्य ग्रहण होने के बाद यह चन्द्रग्रहण हो रहा है। अत: यज्ञों की वृद्धि, विद्वानों का सत्कार, धर्म का प्रचार तथा जगत में आनन्द होता है। ''रविग्रहाच्च पक्षान्ते यदि चन्द्रग्रहो भवेत् तदा दर्शनिनो पूजा धर्मवृद्धिर्महोदय:''।। इस ग्रहण की स्पर्श, मोक्ष दिशा एवं ग्रासमान परिलेख (४) में दिया हैं।

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चि. | धनु | मकर | कुंभ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| फल | शुभ/ लाभ | शुभ/ अशुभ | अशुभ/ पीड़ा | कष्ट/ चिंता | स्त्री/ पति चिंता | चिंता | चिंता/ कष्ट | कष्ट/ लाभ | लाभ/ हानि | भय/ हानि | भय/ हानि | हानि/ लाभ |

इस खण्डग्रास चन्द्रग्रहण के 'ग्रहण मध्यकाल में' उपस्थित खगोलस्थ योगायोगों का फल क्रमानुसार इस प्रकार है :-

इस ग्रहण का प्रभाव आगामी चार मास २६ दिन पर्यन्त रहेगा अर्थात भचक्र में कुम्भ राशिस्थ ०°१७' पर स्थित बिन्दु आगामी लगभग पांच महीने तक सजीव और सक्रिय रहेगा। आकाश में संक्रमण करते हुए जब-जब अन्यान्य ग्रह पूर्वोक्त बिन्दु से योग-प्रतियोग आदि करेंगे तब-तब अपना-अपना शुभाशुभ फल देंगे। चन्द्रमा ग्रहण का स्वामी होने से जनता में सुख-शांति, उच्च शिक्षितों को कष्ट, वर्षा की कमी, अनाज महंगे तथा सब प्रकार की औषधियों की क्षति होवे। दक्षिणायन में इस ग्रहण के होने से ३ मास तक व्यापारियों, सेवा क्षेत्र के लोगों, भैंसों को पीड़ा और व्यापारिक वाहन महंगे होने की सम्भावना रहेगी। श्रावण मास में यह ग्रहण होने से काश्मीर, पुलिंद, चीन, यवन देश, कुरुदेश, कन्धार, मध्य देश, कांबोज, एकपाद देश- इनका तथा शरद ऋतु में होने वाले अनाजों की हानि किन्तु पूर्वोक्त क्षेत्रों के अतिरिक्त अन्यत्र स्थानों में धान्य की वृद्धि तथा मनुष्यों को आनन्द होवे। इस खण्डग्रास चन्द्र ग्रहण के दिन शनिवार होने से सिन्ध तथा सौराष्ट्र क्षेत्र में अनाज तेज, चोरों का उपद्रव, राज्य के मंत्रियों को कष्ट, ज्वार तथा अफीम आदि कृष्ण वर्ण की वस्तुएं तेज और पीले तथा नारंगी वस्त्र, तांबा आदि संग्रह करने से २ मास में लाभ होवे। इस चन्द्र ग्रहण के दिन शनिवार के विशेष वार फलानुसार अलसी, सरसों, अरण्डी, तिल आदि का संग्रह करने से ६ मास पीछे लाभ होवे। इस ग्रहण के समय धनिष्ठा नक्षत्र होने से नपुंसक, सम्मान रहित, चंचल चित्त, स्त्री द्वेषि, शमपरायण, धनी और दानी लोगों को पीड़ा तथा चोरों और अग्नि का उपद्रव होवे। **भारत के वायव्य कोण (उत्तर पश्चिम) में स्थित क्षेत्रों- राजस्थान, कुरुक्षेत्र, सिन्धु नदी के तटवर्ती क्षेत्र, हिमाचल में कुल्लु व सतलुज नदी के तटवर्ती क्षेत्र, तिब्बत,** पाकिस्तान के बलख-बदक्शां, बलूचिस्तान, अफगानिस्तान, ईरान में दुर्भिक्ष, युद्ध, महामारी, चोर, अग्निकाण्ड, बम-विस्फोट आदि उपद्रवों की पीड़ा होवे। सेवा नौकरी करने वालों को अनेक प्रकार के कष्ट और पीड़ा हो। शोभन योग में ग्रहण होने से शासकों, सचिवों, दैवज्ञों, वेदपाठी और अवन्ति (मालवा) क्षेत्र को पीड़ा होवे। मकर और कुम्भ राशि में इस चन्द्र ग्रहण के होने से मछलियों, ऊँट, हाथी, प्रशासक, सचिव, अनुसूचित जाति के लोग, मन्त्रज्ञ, वनस्पति व वनौषधिवेत्ता, सशस्त्र सैन्य बलों के सैनिक, गिरिजन, पश्चिम देश वासी दरद, आभीर, बर्बर देश के लोग और दक्षिणी क्षेत्र के लोगों को पीड़ा होवे। इस चन्द्र ग्रहण के तीसरे खांश में स्पर्श होने से म्लेछ, चतुर्थ श्रेणी के सेवक, सचिव आदि को कष्ट, मध्य देश के शासनाध्यक्ष को पीड़ा और कांसी तथा कतीर का भाव तेज हो। इस ग्रहण का मोक्ष छठे खांश में होने से स्त्रियों, नौकरी पेशा लोगों को लाभ और पान, सोना, रत्न, कपूर, केसर आदि के भाव मन्दे हो जाएं। इस चन्द्रग्रहण का स्पर्श वायव्य कोण (उत्तर-पश्चिम) में होने से प्रचण्ड झंझावात, चक्रवात की सम्भावना रहेगी तथा खण्डवृष्टि होवे। वामहनु में ग्रहण का मोक्ष होने से शासकों की सन्तान को भय, मुख के रोग, सशस्त्र संघर्ष का उपद्रव तथा सुभिक्ष होवे।

**कङ्कण सूर्य ग्रहण :-** यह सूर्य ग्रहण माघ कृष्ण अमावस्या सोमवार 'चूड़ामणि योगयुक्त' दि. २६ जनवरी २००९ ई. को होगा। पृथ्वी पर यह सूर्य ग्रहण आस्ट्रेलिया, हिन्द महासागर, दक्षिणी अन्ध महासागर, इण्डोनेशिया, फिलीपीन्स, दक्षिण पूर्वी चीन, वियतनाम, थाईलैण्ड, म्यामार, भारत के पूर्वी और दक्षिणी क्षेत्र, श्रीलंका, मडागास्कर, अफ्रीका महाद्वीप के दक्षिणी भाग में स्थित दक्षिण अफ्रीका, बोत्सवाना, नामीबिया, जिम्बावे, मोजाम्बिक और उत्तरी अण्टार्कटिका में दिखाई देगा। इस सन्दर्भ में परिलेख ५ का अवलोकन करें। इस सूर्यग्रहण की कङ्कणाकृति परिलेख में दर्शाई गई 'पतली भू-पट्टिका' जोकि मुख्यतया हिन्दमहासागर से होकर जाएगी- पर दृश्य होगी। शेष सब स्थानों पर यह सूर्यग्रहण खण्डग्रास दिखाई देगा। भारत के पूर्वांचल में तथा दक्षिणी भारत में भी यह ग्रहण खण्डग्रास दृश्य होगा।

परिलेख-६ में भारत के मानचित्र में दर्शायी गई ग-घ रेखा से नीचे के दक्षिणी और पूर्वी ओर के क्षेत्रों में यह सूर्य-ग्रहण खण्डग्रास दिखाई देगा। इस परिलेख में ग्रहण स्पर्श की परिचायक अखण्डित वक्र रेखाएं १५-१५ मिनट के अन्तराल पर लगायी गई हैं। ग्रहण मोक्ष की दर्शाने वाली ----- इस प्रकार की खण्डित वक्र रेखाएं १० मिनट के अन्तराल पर लगाई गई हैं।

ग-घ रेखा ग्रहण की उत्तर मर्यादा की परिचायक हैं। अर्थात इस रेखा के ऊपर की ओर के उत्तरी क्षेत्र में यह ग्रहण दिखाई नहीं देगा।

सारिणी-२ में भारत के पूर्वी और दक्षिणी क्षेत्र में स्थित कुछ प्रसिद्ध नगरों पर इस खण्डग्रास सूर्यग्रहण के स्पर्श, अधिकतम ग्रहण, मोक्ष, पर्वकाल और परमग्रास का

## परिलेख - (५)

### कङ्कण सूर्य ग्रहण दिनांक २६ जनवरी २००९ ई०




## परिलेख - (६)

### भारत में खण्डग्रास दृश्य, सूर्य ग्रहण, दिनांक २६ जनवरी २००९ ई०



विवरण दिया गया है। स्पर्श-मोक्षादिकाल भारतीय स्टै.टा. में है। यदि आपका अभीष्ट स्थान इस तालिका में नहीं है तब भी उस स्थान के समीपवर्ती उल्लेखित प्रसिद्ध नगर के स्पर्श-मोक्षादि समय में बिना कुछ भी परिवर्तन किए, ग्रहण का सन्निकट काल अनायास जाना जा सकता है।

भू-मण्डल पर इस कङ्कण सूर्य ग्रहण के होने से इसका प्रभाव आगामी छह महीने तक रहेगा। भचक्र में मकर राशिस्थ १२°३१' पर स्थित बिन्दु अग्रिम ६ महीने तक सजीव और सक्रिय रहेगा। आकाश में संचरण करते हुए जब-जब अन्यान्य ग्रह पूर्वोक्त बिन्दु से योग-प्रतियोग करेंगे तब-तब अपना शुभाशुभ फल देंगे। यद्यपि इस सूर्य ग्रहण के कङ्कणाकृति होने से विश्व पर इसका गहरा प्रभाव पड़ेगा तथापि भारत के केवल दक्षिणी और पूर्वी भू-भाग में इस ग्रहण के खण्डग्रास रूप में दिखाई देने तथा उनमें भी अधिकांश क्षेत्रों में परमग्रास (सूर्यबिम्ब के आच्छादन) के बहुत कम होने से ग्रहण का फल नगण्य होगा। अतः इस ग्रहण की समयावधि में विद्यमान खगोलस्थ योगायोगों का विस्तृत विवरण देना अनावश्यक है। यह ग्रहण श्रवण नक्षत्र में हो रहा है। ग्रहण मांघ मास में होने से मातृ-पितृ भक्त जनों, धार्मिक क्षेत्र से सम्बन्धित लोगों विद्यार्थियों, सज्जन व्यक्तियों तथा वाहनों को कष्ट और हानि होवे। बंग, अंग, काशी क्षेत्रों में अशान्ति क्लेश होता है। इस ग्रहण का नेष्ट प्रभाव पृथ्वी व भारत के वायव्य (उत्तर-पश्चिमी) कोण में अधिकाधिक अनुभव होगा। भारतीय उपमहाद्वीप में राजस्थान, हरियाणा, सतलुज नदी घाटी का क्षेत्र, सिन्धु नदी के तटवर्ती क्षेत्र, तिब्बत, पाकिस्तान में बलूचिस्तान, पख्तूनिस्तान, मद्र देश (रावी और झेलम नदी का मध्यवर्ती क्षेत्र) में इस ग्रहण का अशुभ फल होगा।

इस ग्रहण का सूतक २५ जनवरी २००९ को २६ घं. ०९ मिनट पर आरम्भ होगा। सूतक की अवधि में समर्थजनों को भोजनादि का निषेध है। बाल, वृद्ध व रोगियों के लिये यह नियम नहीं है। मकर राशि श्रवण नक्षत्र में ग्रहण होने से इस राशि नक्षत्र वालों को यह ग्रहण अशुभफलदायक होने से नहीं देखना चाहिए। अन्य राशि वालों के लिए इस ग्रहण का फल इस प्रकार है-

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चि. | धनु | मकर | कुंभ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| फल | कष्ट | लाभ | हानि | भय/पीड़ा | हानि | लाभ | शुभ | अशुभ | कष्ट | पति/स्त्री कष्ट | शुभ | चिंता |

**मांद्य चन्द्रग्रहण :-** माघ शुक्ल पूर्णिमा सोमवार दिनांक ९ फरवरी २००९ ई. को यह आकाशीय योग घटित होगा। इस दिन चन्द्रबिम्ब ग्रसित नहीं होगा किन्तु चन्द्रमा के पृथ्वी की उपच्छाया (विरल छाया) में संचारित होने के कारण चन्द्र कान्ति कुछ मलिन होगी। भारतीय समयानुसार चन्द्रकांति मालिन्यारम्भ (मांद्य स्पर्श) १८ घं. ७ मि., चन्द्रकान्ति मालिन्य मध्य (मांद्य मध्य) २० घं. २ मि., शुद्ध चन्द्र कांति (मांद्य मोक्ष) २२ घं. १० मि. पर होगी। चन्द्रबिम्ब ग्रसित नहीं होगा अतः इस योग का सूतक नहीं होगा परन्तु साधक, उपासकजनों के लिए जप, मन्त्रानुष्ठान, तान्त्रिक साधना के लिए यह समय ग्रहण की भाँति उपयोगी है।

## सारिणी-१

### १ अगस्त २००८ ई. को खग्रास सूर्य ग्रहण के भा.स्टै.टा. में स्पर्श मोक्षादि काल का विवरण

| नगर नाम | ग्रहण स्पर्श | | अधिकतम ग्रहण | | ग्रहण मोक्ष | | पर्वकाल | | परमग्रास सूर्यबिम्ब=१ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | घं. | मि. | घं. | मि. | घ. | मि. | घं. | मि. | |
| अबोहर | १५ | ५९ | १६ | ५९ | १७ | ५४ | १ | ५५ | ०.६१ |
| आगरा | १६ | ०७ | १७ | ०५ | १७ | ५८ | १ | ५१ | ०.६१ |
| अगरतला | १६ | १५ | १७ | १० | १८ | ०१ | १ | ४६ | ०.६९ |
| अहमदाबाद | १६ | १६ | १७ | ११ | १८ | ०१ | १ | ४५ | ०.४६ |
| इडुकी | १६ | ५२ | १७ | ३० | १८ | ०६ | १ | १४ | ०.२३ |
| इम्फाल | १६ | १४ | १७ | ०८ | ग्रस्तास्त | | - | - | ०.७३ |
| इन्दौर | १६ | १७ | १७ | १२ | १८ | ०२ | १ | ४५ | ०.५० |
| इटानगर | १६ | ०९ | १७ | ०५ | १७ | ५७ | १ | ४८ | ०.७७ |
| उदयपुर | १६ | ०५ | १७ | ०४ | १७ | ५७ | १ | ५२ | ०.५८ |
| उज्जैन | १६ | १६ | १७ | ११ | १८ | ०२ | १ | ४६ | ०.५० |
| आईजोल | १६ | १५ | १७ | १० | १८ | ०० | १ | ४५ | ०.७० |
| अजमेर | १६ | ०८ | १७ | ०६ | १७ | ५८ | १ | ५० | ०.५५ |
| अकोला | १६ | २२ | १७ | १५ | १८ | ०४ | १ | ४२ | ०.४७ |
| अलीगढ़ | १६ | ०५ | १७ | ०४ | १७ | ५८ | १ | ५३ | ०.६२ |
| अलवर | १६ | ०६ | १७ | ०४ | १७ | ५८ | १ | ५२ | ०.५९ |
| अमरावती | १६ | २२ | १७ | १५ | १८ | ०४ | १ | ४२ | ०.४९ |
| अमृतसर | १६ | ५६ | १६ | ५७ | १७ | ५३ | १ | ५७ | ०.६४ |
| अहमदनगर (महा.) | १६ | २७ | १७ | १७ | १८ | ०४ | १ | ३७ | ०.४१ |
| आजमगढ़ | १६ | १० | १७ | ०७ | १८ | ०० | १ | ५० | ०.६५ |
| औरंगाबाद | १६ | २५ | १७ | १६ | १८ | ०४ | १ | ३९ | ०.४३ |
| कांचीपुरम | १६ | ४२ | १७ | २६ | १८ | ०८ | १ | २६ | ०.३३ |
| कांगड़ा (हि.प्र.) | १५ | ५५ | १६ | ५६ | १७ | ५२ | १ | ५७ | ०.६७ |
| कानपुर | १६ | ०९ | १७ | ०७ | १७ | ५९ | १ | ५० | ०.५३ |
| कन्याकुमारी | १६ | ५७ | १७ | ३२ | १८ | ०५ | १ | ०८ | ०.२० |
| कपूरथला (पंजाब) | १५ | ५६ | १६ | ५७ | १७ | ५३ | १ | ५७ | ०.६५ |

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कारगिल (काश्मीर) | १५ | ४९ | १६ | ५२ | १७ | ४९ | २ | ०० | ०.७१ |
| कराइकल (पांडिचेरी) | १६ | ४७ | १७ | २८ | १८ | ०८ | १ | २१ | .२९ |
| करीम नगर | १६ | २८ | १७ | १९ | १८ | ०६ | १ | ३८ | ०.४५ |
| कटक | १६ | २२ | १७ | १६ | १८ | ०५ | १ | ४३ | ०.५७ |
| काशी | १६ | १२ | १७ | ०९ | १८ | ०१ | १ | ४९ | ०.६३ |
| काठमांडू (नेपाल) | १६ | ०७ | १७ | ०५ | १७ | ५८ | १ | ५१ | ०.७० |
| काजीकोड | १६ | ४८ | १७ | २८ | १८ | ०६ | १ | १८ | ०.२५ |
| कोहिमा | १६ | १२ | १७ | ०७ | १७ | ५८ | १ | ४६ | ०.७५ |
| कोकराझार | १६ | १० | १७ | ०७ | १७ | ५९ | १ | ४९ | ०.७३ |
| कोल्हापुर | १६ | ३३ | १७ | २१ | १८ | ०५ | १ | ३२ | ०.३५ |
| कोलकाता | १६ | १८ | १७ | १२ | १८ | ०३ | १ | ४५ | ०.६४ |
| कोरापुट | १६ | २६ | १७ | १८ | १८ | ०६ | १ | ४० | ०.५० |
| कोटा (राज.) | १६ | ११ | १७ | ०८ | १८ | ०० | १ | ४९ | ०.५४ |
| कुल्लू (हि.प्र.) | १५ | ५५ | १६ | ५७ | १७ | ५३ | १ | ५८ | ०.६८ |
| कूरनूल | १६ | ३४ | १७ | २२ | १८ | ०७ | १ | ३३ | ०.३८ |
| कुरुक्षेत्र | १६ | ०० | १७ | ०० | १७ | ५५ | १ | ५५ | ०.६४ |
| कुडप्पा | १६ | ३८ | १७ | २४ | १८ | ०७ | २१ | २९ | ०.३६ |
| कोयम्बटूर | १६ | ४८ | १७ | २९ | १८ | ०६ | १ | १८ | ०.२६ |
| कोच्चि | १६ | ५२ | १७ | ३० | १८ | ०६ | १ | १४ | .०.२२ |
| खांडवा | १६ | १९ | १७ | १३ | १८ | ०३ | १ | ४४ | ०.४८ |
| गंगटोक | १६ | ०८ | १७ | ०५ | १७ | ५८ | १ | ५० | ०.७३ |
| गंटकल | १६ | ३६ | १७ | २३ | १८ | ०७ | १ | ३१ | ०.३६ |
| गया | १६ | १३ | १७ | ०९ | १८ | ०१ | १ | ४८ | ०.६४ |
| गुवाहाटी | १६ | ११ | १७ | ०७ | १७ | ५८ | १ | ४७ | ०.१४ |
| ग्वालियर | १६ | ०९ | १७ | ०७ | १७ | ४९ | १ | ५० | ०.४९ |
| गुलबर्गा | १६ | ३१ | १७ | २० | १८ | ०६ | १ | ३५ | ०.४० |
| चंडीगढ़ | १५ | ५८ | १६ | ५९ | १७ | ५४ | १ | ५६ | ०.६५ |
| चम्बा (हि.प्र.) | १५ | ५४ | १६ | ५५ | १७ | ५२ | १ | ५८ | ०.६८ |
| चाइबासा | १६ | १८ | १७ | १३ | १८ | ०३ | १ | ४५ | ०.६१ |
| चित्रदुर्ग | १६ | ३९ | १७ | २४ | १८ | ०६ | १ | २७ | ०.३२ |
| चेन्नई | १६ | ४१ | १७ | २६ | १८ | ०८ | १ | २७ | ०.३५ |
| चौमू | १६ | ०६ | १७ | ०५ | १७ | ५८ | १ | ५२ | ०.५८ |
| चुरू | १६ | ०३ | १७ | ०३ | १७ | ५७ | १ | ५४ | ०.५९ |
| जमशेदपुर | १६ | १७ | १७ | १२ | १८ | ०३ | १ | ४६ | ०.६२ |
| जम्मू | १५ | ५३ | १६ | ५५ | १७ | ५१ | १ | ५८ | ०.६६ |
| जयपुर | १६ | ०७ | १७ | ०५ | १७ | ५८ | १ | ५१ | ०.५७ |
| जबलपुर | १६ | १६ | १७ | १२ | १८ | ०३ | १ | ४७ | ०.५६ |
| जैसलमेर | १६ | ०६ | १७ | ०४ | १७ | ५७ | १ | ५१ | ०.५१ |
| जोधपुर | १६ | ०८ | १७ | ०५ | १७ | ५८ | १. | ५० | ०.५३ |
| झांसी | १६ | ११ | १७ | ०८ | १८ | ०० | १ | ४९ | ०.५८ |
| टौंक | १६ | ०९ | १७ | ०६ | १७ | ५९ | १ | ५० | ०.५६ |
| डिब्रूगढ़ | १६ | ०९ | १७ | ०४ | १७ | ५६ | १ | ४७ | ०.७९ |
| डूंगरपुर | १६ | १४ | १७ | १० | १८ | ०० | १ | ४६ | ०.४९ |
| ढाका (बांगला देश) | १६ | १६ | १७ | १० | १८ | ०१ | १ | ४५ | ०.६८ |
| तंजावुर | १६ | ४८ | १७ | २९ | १८ | ०७ | १ | १९ | ०.२८ |
| तूतीकोरिन | १६ | ५४ | १७ | ३१ | १८ | ०६ | १ | १२ | ०.२२ |
| तिरुवनन्तपुरम | १६ | ५६ | १७ | ३२ | १८ | ०५ | १ | ०९ | ०.२० |
| दरभंगा | १६ | १० | १७ | ०७ | १८ | ०० | १ | ५० | ०.६८ |
| दार्जिलिंग | १६ | ०९ | १७ | ०६ | १७ | ५८ | १ | ४९ | ०.७२ |
| द्वारिका | १६ | १९ | १७ | ११ | १७ | ५९ | १ | ४० | ०.३९ |
| दिल्ली | १६ | ०३ | १७ | ०२ | १७ | ५७ | १ | ५४ | ०.६२ |
| देहरादून | १६ | ०० | १७ | ०० | १७ | ५५ | १ | ५५ | ०.६६ |
| धनबाद | १६ | १५ | १७ | ११ | १८ | ०२ | १ | ४७ | ०.६४ |
| धुले | १६ | २२ | १७ | १५ | १८ | ०३ | १ | ४१ | ०.४४ |
| नागरकोइल | १६ | ५७ | १७ | ३२ | १८ | ०५ | १ | ०८ | ०.१९ |
| नागपुर | १६ | २१ | १७ | १५ | १८ | ०४ | १ | ४३ | ०.५१ |
| नागौर | १६ | ०६ | १७ | ०४ | १७ | ५७ | १ | ५१ | ०.५५ |
| नैनीताल | १६ | ०२ | १७ | ०२ | १७ | ५६ | १ | ५४ | ०.६६ |
| नांदेड़ | १६ | २६ | १७ | १८ | १८ | ०५ | १ | ३९ | ०.४४ |
| नासिक | १६ | २४ | १७ | १६ | १८ | ०३ | १ | ३९ | ०.४१ |
| नेल्लोर | १६ | ३७ | १७ | २४ | १८ | ५७ | २ | २० | ०.३७ |
| पणजी (गोवा) | १६ | ३७ | १७ | २३ | १८ | ०५ | १ | २८ | ०.३२ |
| पटना | १६ | ११ | १७ | ०८ | १८ | ०० | १ | ४९ | ०.६६ |
| पटियाला | १५ | ५९ | १ | ५९ | १७ | ५५ | १ | ५६ | ०.६४ |
| पाली | १६ | ०९ | १७ | ०६ | १७ | ५९ | १ | ५० | ०.५२ |
| पोर्ट ब्लेयर | १६ | ३९ | १७ | २५ | ग्रस्तास्त | | - | - | ०.४४ |
| प्रतापगढ़ | १६ | १४ | १७ | १० | १८ | ०१ | १ | ४७ | ०.५१ |
| प्रयाग | १६ | ११ | १७ | ०८ | १८ | ०१ | १ | ५० | ०.६२ |
| पुणे | १६ | २८ | १७ | १८ | १८ | ०४ | १ | ३६ | ०.३९ |
| पुरी | १६ | २४ | १७ | १७ | १८ | ०५ | १ | ४१ | ०.५५ |

# ग्रहों के निरयण राशि नक्षत्र चार संवत् २०६५ वि. (सन् २००८-२००९ ई.)

### बुधचार

| ता. | मास | नक्षत्र | पाद |
|---|---|---|---|
| १७ | जुलाई | विशा. | ३ |
| १९ | " | " | ४ वृश्चि. |
| २१ | " | अनु. | १ |
| २३ | " | " | २ |
| २६ | " | " | ३ |
| २८ | " | " | ४ |
| ३० | " | ज्येष्ठा | १ |
| २ | दिसम्बर | " | २ |
| ४ | " | " | ३ |
| ६ | " | " | ४ |
| ८ | " | मूल | १ धनु |
| १० | " | " | २ |
| १३ | " | " | ३ |
| १५ | " | " | ४ |
| १७ | " | पू.षा. | १ |
| १९ | " | " | २ |
| २१ | " | " | ३ |
| २३ | " | " | ४ |
| २५ | " | उ.षा. | १ |
| २८ | " | " | २ मकर |
| ३० | " | " | ३ |
| २ | जनवरी | " | ४ |
| ५ | " | श्रवण | १ |
| ९ | " | " | २ |
| १४ | " | " | १ |
| १८ | " | उ.षा. | ४ |
| २० | " | " | ३ |
| २३ | " | " | २ |
| २६ | " | " | १ धनु |
| ७ | फरवरी | " | २ मकर |
| १२ | " | " | ३ |
| १५ | " | " | ४ |
| १८ | " | श्रवण | १ |
| २१ | " | " | २ |
| २३ | " | " | ३ |
| २६ | " | " | ४ |
| २८ | " | धनि. | १ |
| २ | मार्च | " | २ |

### बुध-गुरु-शुक्रचार

| ता. | मास | नक्षत्र | पाद |
|---|---|---|---|
| ५ | मार्च | धनि. | ३ कुम्भ |
| ७ | " | " | ४ |
| ९ | " | शत. | १ |
| ११ | " | " | २ |
| १३ | " | " | ३ |
| १५ | " | " | ४ |
| १७ | " | पू.भा. | १ |
| १९ | " | " | २ |
| २१ | " | " | ३ |
| २२ | " | " | ४ मीन |
| २४ | " | उ.भा. | १ |
| २६ | " | " | २ |

### गुरुचार

| ता. | मास | नक्षत्र | पाद |
|---|---|---|---|
| ६ | अप्रैल | उ.षा. | १ |
| १२ | जून | पू.षा. | ४ |
| १० | जुलाई | " | ३ |
| ८ | अगस्त | " | २ |
| ८ | अक्टूबर | " | ३ |
| ४ | नवम्बर | " | ४ |
| २३ | " | उ.षा. | १ |
| ९ | दिसम्बर | " | २ मकर |
| २५ | " | " | ३ |
| ८ | जनवरी | " | ४ |
| २२ | " | श्रवण | १ |
| ५ | फरवरी | " | २ |
| २० | " | " | ३ |
| ७ | मार्च | " | ४ |
| २३ | " | धनि. | १ |

### शुक्रचार

| ता. | मास | नक्षत्र | पाद |
|---|---|---|---|
| ९ | अप्रैल | उ.भा. | ३ |
| १२ | " | " | ४ |
| १५ | " | रेवती | १ |
| १७ | " | " | २ |
| २० | " | " | ३ |
| २३ | " | " | ४ |
| २५ | " | अश्वि. | १ मेष |

### शुक्रचार

| ता. | मास | नक्षत्र | पाद |
|---|---|---|---|
| २८ | अप्रैल | अश्वि. | २ |
| १ | मई | " | ३ |
| ४ | " | " | ४ |
| ६ | " | भरणी | १ |
| ९ | " | " | २ |
| १२ | " | " | ३ |
| १४ | " | " | ४ |
| १७ | " | कृति. | १ |
| २० | " | " | २ वृष |
| २२ | " | " | ३ |
| २५ | " | " | ४ |
| २८ | " | रोहिणी | १ |
| ३१ | " | " | २ |
| २ | जून | " | ३ |
| ५ | " | " | ४ |
| ८ | " | मृग. | १ |
| १० | " | " | २ |
| १३ | " | " | ३ मिथुन |
| १६ | " | " | ४ |
| १९ | " | आर्द्रा | १ |
| २१ | " | " | २ |
| २४ | " | " | ३ |
| २७ | " | " | ४ |
| २९ | " | पुन. | १ |
| २ | जुलाई | " | २ |
| ५ | " | " | ३ |
| ८ | " | " | ४ कर्क |
| १० | " | पुष्य | १ |
| १३ | " | " | २ |
| १६ | " | " | ३ |
| १८ | " | " | ४ |
| २१ | " | आश्ले. | १ |
| २४ | " | " | २ |
| २७ | " | " | ३ |
| २९ | " | " | ४ |
| १ | अगस्त | मघा | १ सिंह |
| ४ | " | " | २ |
| ६ | " | " | ३ |

### शुक्रचार

| ता. | मास | नक्षत्र | पाद |
|---|---|---|---|
| ९ | अगस्त | मघा | ४ |
| १२ | " | पू.फा. | १ |
| १५ | " | " | २ |
| १७ | " | " | ३ |
| २० | " | " | ४ |
| २३ | " | उ.फा. | १ |
| २५ | " | " | २ कन्या |
| २८ | " | " | ३ |
| ३१ | " | " | ४ |
| ३ | सितम्बर | हस्त | १ |
| ५ | " | " | २ |
| ८ | " | " | ३ |
| ११ | " | " | ४ |
| १३ | " | चित्रा | १ |
| १६ | " | " | २ |
| १९ | " | " | ३ तुला |
| २२ | " | " | ४ |
| २४ | " | स्वाती | १ |
| २७ | " | " | २ |
| ३० | " | " | ३ |
| ३ | अक्टू. | " | ४ |
| ५ | " | विशाखा | १ |
| ८ | " | " | २ |
| ११ | " | " | ३ |
| १४ | " | " | ४ वृश्चि. |
| १६ | " | अनु. | १ |
| १९ | " | " | २ |
| २२ | " | " | ३ |
| २५ | " | " | ४ |
| २७ | " | ज्येष्ठा | १ |
| ३० | " | " | २ |
| २ | नवम्बर | " | ३ |
| ५ | " | " | ४ |
| ७ | " | मूल | १ धनु |
| १० | " | " | २ |
| १३ | " | " | ३ |
| १६ | " | " | ४ |
| १८ | " | पू.षा. | १ |

### शुक्र-शनिचार

| ता. | मास | नक्षत्र | पाद |
|---|---|---|---|
| २१ | नवम्बर | पू.षा. | २ |
| २४ | " | " | ३ |
| २७ | " | " | ४ |
| ३० | " | उ.षा. | १ |
| ३ | दिसम्बर | " | २ मकर |
| ५ | " | " | ३ |
| ८ | " | " | ४ |
| ११ | " | श्रवण | १ |
| १४ | " | " | २ |
| १७ | " | " | ३ |
| २० | " | " | ४ |
| २३ | " | धनिष्ठा | १ |
| २६ | " | " | २ |
| २९ | " | " | ३ कुम्भ |
| १ | जनवरी | " | ४ |
| ४ | " | शत. | १ |
| ७ | " | " | २ |
| १० | जनवरी | " | ३ |
| १३ | " | " | ४ |
| १७ | " | पू.भा. | १ |
| २० | " | " | २ |
| २३ | " | " | ३ |
| २७ | " | " | ४ मीन |
| ३१ | " | उ.भा. | १ |
| ४ | फरवरी | " | २ |
| ८ | " | " | ३ |
| १३ | " | " | ४ |
| १८ | " | रेवती | १ |
| २६ | " | " | २ |
| १५ | मार्च | " | १ |
| २२ | " | उ.भा | ४ |

### शनिचार

| ता. | मास | नक्षत्र | पाद |
|---|---|---|---|
| १० | मार्च | मघा | ३ |
| २५ | जून | " | ४ |
| २८ | जुलाई | पू.फा. | १ |
| २५ | अगस्त | " | २ |
| २० | सितम्बर | " | ३ |

### शनि-राहु-केतु-यू.ने.चार

| ता. | मास | नक्षत्र | पाद |
|---|---|---|---|
| १९ | अक्टूबर | पू.फा. | ४ |
| २६ | नवम्बर | उ.फा. | १ |
| ५ | फरवरी | पू.फा. | ४ |
| २२ | मार्च | " | ३ |

### राहुचार

| ता. | मास | नक्षत्र | पाद |
|---|---|---|---|
| ३० | अप्रैल | धनि. | २ मकर |
| २ | जुलाई | " | १ |
| ३ | सितम्बर | श्रवण | ४ |
| ५ | नवम्बर | " | ३ |
| ७ | जनवरी | " | २ |
| १० | मार्च | " | १ |

### केतुचार

| ता. | मास | नक्षत्र | पाद |
|---|---|---|---|
| ३० | अप्रैल | आश्ले. | ४ कर्क |
| २ | जुलाई | " | ३ |
| ३ | सितम्बर | " | २ |
| ५ | नवम्बर | " | १ |
| ७ | जनवरी | पुष्य | ४ |
| १० | मार्च | " | ३ |

### हर्षलचार

| ता. | मास | नक्षत्र | पाद |
|---|---|---|---|
| १४ | अप्रैल | पू.भा. | ३ |
| १३ | सितम्बर | " | २ |
| ५ | फरवरी | " | ३ |

### नेपच्यूनचार

| ता. | मास | नक्षत्र | पाद |
|---|---|---|---|
| २४ | अप्रैल | धनि. | ३ कुम्भ |
| २८ | जून | " | २ मकर |
| १३ | फरवरी | " | ३ कुम्भ |

### प्लूटोचार

| ता. | मास | नक्षत्र | पाद |
|---|---|---|---|
| १८ | मई | मूल | २ |
| १५ | दिसम्बर | " | ३ |

### (मार्गी - वक्री)

मंगल पूरे वर्ष मार्गी रहेगा

### मार्गी-वक्री/उदयास्त

बुध वक्री २६ मई
बुध मार्गी १९ जून
बुध वक्री २४ सितम्बर
बुध मार्गी १६ अक्टूबर
बुध वक्री ११ जनवरी २००९
बुध मार्गी १ फरवरी
गुरु वक्री ९ मई
गुरु मार्गी ८ सितम्बर
शुक्र वक्री ६ मार्च
शनि वक्री ३१ दिसम्बर
हर्षल वक्री २७ जून
हर्षल मार्गी २७ नवम्बर
नेपच्यून वक्री २६ मई
नेपच्यून मार्गी २ नवम्बर
प्लूटो मार्गी ९ सितम्बर

### (ग्रहों के उदयास्त)

मंगल ८ अक्टूबर पश्चिमास्त
मंगल १३ फरवरी पूर्वोदय
बुध २८ अप्रैल पश्चिमोदय
बुध २८ मई पश्चिमास्त
बुध १७ जून पूर्वोदय
बुध १७ जुलाई पूर्वास्त
बुध ११ अगस्त पश्चिमोदय
बुध ३० सितम्बर पश्चिमास्त
बुध १३ अक्टूबर पूर्वोदय
बुध ४ नवम्बर पूर्वास्त
बुध २० दिसम्बर पश्चिमोदय
बुध १४ जनवरी २००९ पश्चिमास्त
बुध २६ जनवरी पूर्वोदय
बुध १७ मार्च पूर्वास्त
गुरु १४ जनवरी २००९ पश्चिमास्त
गुरु ११ फरवरी पूर्वोदय
शुक्र ५ मई पूर्वास्त
शुक्र १३ जुलाई पश्चिमोदय
शुक्र २६ मार्च २००९ पश्चिमास्त
शनि १७ अगस्त पश्चिमास्त
शनि २१ सितम्बर पूर्वोदय

# संवत् २०६५ वि. के सर्वार्थ सिद्धि, अमृत सिद्धि तथा रवियोग, द्विपुष्कर, रविपुष्य एवं गुरुपुष्य योग

*तारीखों पर से स्टैं. टाईम के अनुसार लिखे हैं। इस समय में शुभ कार्यारम्भ करना सिद्धिदायक होता है।*

## सर्वार्थ सिद्धि योग एवं अमृत सिद्धि योग

| ता. | मास. | घं. मि. | से | ता. | मा. | घं. मि. | तक |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ८ | अप्रैल | १५/५४ | से | १० | अप्रैल | सूर्योदय | तक |
| १३ | अप्रैल | ७/१३ | से | १४ | अप्रैल | ७/०२ | तक |
| १५. | अप्रैल | सूर्योदय | से | १५ | अप्रैल | ७/२५ | तक |
| २३ | अप्रैल | सूर्योदय | से | २३ | अप्रैल | २४/०८ | तक |
| २७ | अप्रैल | ८/३४ | से | २८ | अप्रैल | सूर्योदय | तक |
| २८ | अप्रैल | १०/४१ | से | २९ | अप्रैल | सूर्योदय | तक |
| ४ | मई | ७/४९ | से | ४ | मई | २९/०५ | तक |
| ६ | मई | सूर्योदय | से | ६ | मई | २३/०३ | तक |
| ७ | मई | सूर्योदय | से | ८ | मई | सूर्योदय | तक |
| ९ | मई | १५/३० | से | १० | मई | सूर्योदय | तक |
| ११ | मई | सूर्योदय | से | ११ | मई | १३/१६ | तक |
| १७ | मई | २१/४६ | से | १८ | मई | सूर्योदय | तक |
| १९ | मई | २७/२३ | से | २० | मई | सूर्योदय | तक |
| २१ | मई | सूर्योदय | से | २१ | मई | ६/१९ | तक |
| २५ | मई | सूर्योदय | से | २५ | मई | १७/११ | तक |
| २६ | मई | सूर्योदय | से | २६ | मई | १९/०४ | तक |
| ३० | मई | १९/४० | से | ३१ | मई | सूर्योदय | तक |
| १ | जून | सूर्योदय | से | १ | जून | १५/३८ | तक |
| ३ | जून | सूर्योदय | से | ३ | जून | ९/५० | तक |
| ४ | जून | सूर्योदय | से | ४ | जून | २७/४७ | तक |
| ६ | जून | सूर्योदय | से | ६ | जून | २३/०१ | तक |
| ११ | जून | २३/०५ | से | १२ | जून | सूर्योदय | तक |
| १४ | जून | सूर्योदय | से | १५ | जून | सूर्योदय | तक |
| १६ | जून | ९/२३ | से | १७ | जून | सूर्योदय | तक |
| २१ | जून | २२/५२ | से | २२ | जून | सूर्योदय | तक |
| २६ | जून | २७/०९ | से | २८ | जून | सूर्योदय | तक |
| ३० | जून | १९/५६ | से | १ | जुलाई | सूर्योदय | तक |
| २ | जुलाई | सूर्योदय | से | २ | जुलाई | १४/२४ | तक |
| ३ | जुलाई | ११/४४ | से | ४ | जुलाई | ९/२१ | तक |
| ९ | जुलाई | ६/३२ | से | १० | जुलाई | सूर्योदय | तक |
| १२ | जुलाई | सूर्योदय | से | १२ | जुलाई | १३/०० | तक |
| १४ | जुलाई | सूर्योदय | से | १४ | जुलाई | १८/५२ | तक |

| ता. | मास. | घं. मि. | से | ता. | मा. | घं. मि. | तक |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १८ | जुलाई | २८/५४ | से | २० | जुलाई | सूर्योदय | तक |
| २४ | जुलाई | ८/५४ | से | २६ | जुलाई | सूर्योदय | तक |
| २८ | जुलाई | सूर्योदय | से | २९ | जुलाई | सूर्योदय | तक |
| ३१ | जुलाई | सूर्योदय | से | १ | अगस्त | सूर्योदय | तक |
| ६ | अगस्त | सूर्योदय | से | ६ | अगस्त | १६/२६ | तक |
| १५ | अगस्त | १२/०७ | से | १६ | अगस्त | १३/३३ | तक |
| १९ | अगस्त | १४/५३ | से | २० | अगस्त | सूर्योदय | तक |
| २१ | अगस्त | सूर्योदय | से | २२ | अगस्त | १२/४२ | तक |
| २५ | अगस्त | सूर्योदय | से | २६ | अगस्त | सूर्योदय | तक |
| २८ | अगस्त | सूर्योदय | से | २९ | अगस्त | २६/२७ | तक |
| ३१ | अगस्त | २४/१८ | से | १ | सितम्बर | सूर्योदय | तक |
| १२ | सितम्बर | सूर्योदय | से | १२ | सितम्बर | २१/५९ | तक |
| १६ | सितम्बर | सूर्योदय | से | १६ | सितम्बर | २१/३३ | तक |
| १८ | सितम्बर | सूर्योदय | से | १८ | सितम्बर | १८/४५ | तक |
| २० | सितम्बर | १५/२७ | से | २१ | सितम्बर | सूर्योदय | तक |
| २२ | सितम्बर | सूर्योदय | से | २२ | सितम्बर | १२/२५ | तक |
| २५ | सितम्बर | सूर्योदय | से | २५ | सितम्बर | ९/१५ | तक |
| २८ | सितम्बर | ८/२९ | से | २९ | सितम्बर | सूर्योदय | तक |
| ३ | अक्टूबर | १५/२३ | से | ४ | अक्टूबर | सूर्योदय | तक |
| ५ | अक्टूबर | २१/०६ | से | ६ | अक्टूबर | सूर्योदय | तक |
| १० | अक्टूबर | सूर्योदय | से | १० | अक्टूबर | ७/१० | तक |
| १४ | अक्टूबर | सूर्योदय | से | १४ | अक्टूबर | ६/४८ | तक |
| १४ | अक्टूबर | १९/०५ | से | १५ | अक्टूबर | सूर्योदय | तक |
| १८ | अक्टूबर | सूर्योदय | से | १८ | अक्टूबर | २०/१२ | तक |
| २६ | अक्टूबर | सूर्योदय | से | २७ | अक्टूबर | सूर्योदय | तक |
| ३० | अक्टूबर | २२/५० | से | ३१ | अक्टूबर | २५/३२ | तक |
| २ | नवम्बर | सूर्योदय | से | ३ | नवम्बर | सूर्योदय | तक |
| ९ | नवम्बर | १८/१३ | से | १० | नवम्बर | सूर्योदय | तक |
| ११ | नवम्बर | १५/४२ | से | १२ | नवम्बर | सूर्योदय | तक |
| १७ | नवम्बर | २२/०७ | से | १८ | नवम्बर | सूर्योदय | तक |
| १८ | नवम्बर | २०/४६ | से | १९ | नवम्बर | सूर्योदय | तक |
| २३ | नवम्बर | सूर्योदय | से | २३ | नवम्बर | २२/४९ | तक |
| २६ | नवम्बर | २९/२२ | से | २८ | नवम्बर | ८/०७ | तक |

| ता. | मास. | घं. मि. | से | ता. | मा. | घं. मि. | तक |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३० | नवम्बर | सूर्योदय | से | ३० | नवम्बर | १४/११ | तक |
| ७ | दिसम्बर | सूर्योदय | से | ७ | दिसम्बर | २७/१३ | तक |
| ९ | दिसम्बर | सूर्योदय | से | ९ | दिसम्बर | २४/३० | तक |
| १० | दिसम्बर | २२/०९ | से | ११ | दिसम्बर | सूर्योदय | तक |
| १५ | दिसम्बर | ७/३२ | से | १५ | दिसम्बर | २९/२० | तक |
| १६ | दिसम्बर | सूर्योदय | से | १६ | दिसम्बर | २७/४५ | तक |
| २४ | दिसम्बर | ११/१९ | से | २५ | दिसम्बर | १४/१२ | तक |
| २८ | दिसम्बर | २३/२० | से | २९ | दिसम्बर | सूर्योदय | तक |
| २९ | दिसम्बर | २६/१४ | से | ३० | दिसम्बर | सूर्योदय | तक |
| ४ | जनवरी २००९ | सूर्योदय | से | ४ | जनवरी | १०/५३ | तक |
| ६ | जनवरी | सूर्योदय | से | ६ | जनवरी | ९/५१ | तक |
| ७ | जनवरी | ८/१८ | से | ८ | जनवरी | सूर्योदय | तक |
| ११ | जनवरी | १८/५४ | से | १२ | जनवरी | १६/१६ | तक |
| १३ | जनवरी | सूर्योदय | से | १३ | जनवरी | १४/०२ | तक |
| २१ | जनवरी | सूर्योदय | से | २१ | जनवरी | २०/३० | तक |
| २५ | जनवरी | सूर्योदय | से | २६ | जनवरी | सूर्योदय | तक |
| २६ | जनवरी | ८/२४ | से | २७ | जनवरी | सूर्योदय | तक |
| ३ | फरवरी | १५/४६ | से | ५ | फरवरी | सूर्योदय | तक |
| ८ | फरवरी | सूर्योदय | से | ८ | फरवरी | २७/२८ | तक |
| १४ | फरवरी | २१/३३ | से | १५ | फरवरी | सूर्योदय | तक |
| १६ | फरवरी | २५/०४ | से | १७ | फरवरी | सूर्योदय | तक |
| २२ | फरवरी | सूर्योदय | से | २२ | फरवरी | १५/३३ | तक |
| २३ | फरवरी | सूर्योदय | से | २३ | फरवरी | १७/५३ | तक |
| २७ | फरवरी | २२/२१ | से | २८ | फरवरी | सूर्योदय | तक |
| १ | मार्च | सूर्योदय | से | १ | मार्च | २१/५९ | तक |
| ३ | मार्च | सूर्योदय | से | ३ | मार्च | २०/२० | तक |
| ४ | मार्च | सूर्योदय | से | ५ | मार्च | सूर्योदय | तक |
| ६ | मार्च | १६/०७ | से | ७ | मार्च | सूर्योदय | तक |
| ८ | मार्च | सूर्योदय | से | ८ | मार्च | १२/४० | तक |
| १४ | मार्च | ७/०४ | से | १५ | मार्च | सूर्योदय | तक |
| १६ | मार्च | ९/३७ | से | १७ | मार्च | सूर्योदय | तक |
| २१ | मार्च | २३/३६ | से | २२ | मार्च | सूर्योदय | तक |
| २६ | मार्च | २९/४० | से | २८ | मार्च | सूर्योदय | तक |

## रवि योग

| ता. | मास. | घं. मि. | से | ता. | मा. | घं. मि. | तक |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ८ | अप्रैल | १५/५४ | से | ९ | अप्रैल | १३/२२ | तक |
| १० | अप्रैल | ११/०८ | से | ११ | अप्रैल | ९/१८ | तक |
| १३ | अप्रैल | ७/१३ | से | १३ | अप्रैल | १८/१९ | तक |
| १४ | अप्रैल | सूर्योदय | से | १६ | अप्रैल | ८/१९ | तक |
| १८ | अप्रैल | ११/२२ | से | १९ | अप्रैल | १३/२६ | तक |
| २६ | अप्रैल | ५/५९ | से | २७ | अप्रैल | ८/३४ | तक |
| २७ | अप्रैल | १०/२४ | से | २८ | अप्रैल | १०/४१ | तक |
| ७ | मई | २०/०९ | से | ८ | मई | १७/३४ | तक |
| ९ | मई | १५/३० | से | १० | मई | १४/०२ | तक |
| १० | मई | २८/३० | से | ११ | मई | १३/१६ | तक |
| १३ | मई | १३/५५ | से | १५ | मई | १७/०१ | तक |
| १७ | मई | २१/४६ | से | १८ | मई | २४/३० | तक |
| २६ | मई | १९/०४ | से | २७ | मई | २०/२१ | तक |
| ५ | जून | २५/०९ | से | ६ | जून | २३/०१ | तक |
| ८ | जून | २०/४६ | से | ९ | जून | २०/४८ | तक |
| ११ | जून | २३/०५ | से | १३ | जून | २७/४० | तक |
| १६ | जून | ९/२३ | से | १७ | जून | १२/२१ | तक |
| २४ | जून | २७/११ | से | २५ | जून | २७/३० | तक |
| ६ | जुलाई | ६/०६ | से | ७ | जुलाई | ५/२८ | तक |
| ८ | जुलाई | ५/३७ | से | ९ | जुलाई | ६/३२ | तक |
| ११ | जुलाई | १०/२२ | से | १३ | जुलाई | १५/५४ | तक |
| १५ | जुलाई | २१/४५ | से | १६ | जुलाई | २४/२६ | तक |
| २४ | जुलाई | ८/५४ | से | २५ | जुलाई | ८/१९ | तक |
| ४ | अगस्त | १४/५५ | से | ५ | अगस्त | १५/१९ | तक |
| ६ | अगस्त | १६/२६ | से | ७ | अगस्त | १८/१२ | तक |
| ९ | अगस्त | २३/१५ | से | ११ | अगस्त | २९/०६ | तक |
| १४ | अगस्त | १०/१२ | से | १५ | अगस्त | १२/०७ | तक |
| २२ | अगस्त | १२/४२ | से | २३ | अगस्त | ११/२७ | तक |
| २ | सितम्बर | २५/२१ | से | ३ | सितम्बर | २६/४७ | तक |
| ४ | सितम्बर | २८/४७ | से | ६ | सितम्बर | ७/१८ | तक |
| ८ | सितम्बर | १३/०६ | से | १० | सितम्बर | १८/३० | तक |
| १२ | सितम्बर | २१/५९ | से | १३ | सितम्बर | ७/१३ | तक |
| १३ | सितम्बर | २२/४६ | से | १४ | सितम्बर | २२/५४ | तक |
| २० | सितम्बर | १५/२७ | से | २१ | सितम्बर | १३/५२ | तक |
| २ | अक्टूबर | १३/०३ | से | ३ | अक्टूबर | १५/२३ | तक |
| ४ | अक्टूबर | १८/०७ | से | ५ | अक्टूबर | २१/०६ | तक |
| ७ | अक्टूबर | २६/५८ | से | १० | अक्टूबर | ७/१० | तक |
| १० | अक्टूबर | ११/४३ | से | ११ | अक्टूबर | ८/१३ | तक |
| १३ | अक्टूबर | ७/५८ | से | १४ | अक्टूबर | ६/४८ | तक |
| १९ | अक्टूबर | १८/१५ | से | २० | अक्टूबर | १६/३९ | तक |
| ३१ | अक्टूबर | २५/३२ | से | १ | नवम्बर | २८/३० | तक |
| ३ | नवम्बर | ७/३६ | से | ४ | नवम्बर | १०/४१ | तक |
| ७ | नवम्बर | १७/२७ | से | ९ | नवम्बर | १८/१३ | तक |
| ११ | नवम्बर | १५/४२ | से | १२ | नवम्बर | १३/२९ | तक |
| १७ | नवम्बर | १२/०७ | से | १८ | नवम्बर | २०/४६ | तक |
| १९ | नवम्बर | १२/२९ | से | १९ | नवम्बर | २०/०१ | तक |
| ३० | नवम्बर | १४/४१ | से | १ | दिसम्बर | १७/१८ | तक |
| २ | दिसम्बर | १६/४१ | से | २ | दिसम्बर | २०/१७ | तक |
| ३ | दिसम्बर | २२/५८ | से | ४ | दिसम्बर | २५/०९ | तक |
| ६ | दिसम्बर | २७/२२ | से | ८ | दिसम्बर | २६/१४ | तक |
| १० | दिसम्बर | २२/०९ | से | ११ | दिसम्बर | १९/२१ | तक |
| १७ | दिसम्बर | २६/५२ | से | १८ | दिसम्बर | २६/४३ | तक |
| ३० | दिसम्बर | २८/५४ | से | ३१ | दिसम्बर | ३१/१३ | तक |
| २ | जनवरी | ९/०४ | से | ३ | जनवरी | १०/१९ | तक |
| ५ | जनवरी | १०/४४ | से | ७ | जनवरी | ८/१८ | तक |
| ८ | जनवरी | २७/३६ | से | ९ | जनवरी | २४/४५ | तक |
| १६ | जनवरी | ११/११ | से | १७ | जनवरी | ११/४५ | तक |
| २९ | जनवरी | १४/३९ | से | ३० | जनवरी | १५/५३ | तक |
| ३१ | जनवरी | १६/३८ | से | १ | फरवरी | १६/५२ | तक |
| ३ | फरवरी | १५/४६ | से | ५ | फरवरी | १२/४४ | तक |
| ५ | फरवरी | २९/१७ | से | ६ | फरवरी | १०/३९ | तक |
| ७ | फरवरी | २९/५३ | से | ८ | फरवरी | २७/२८ | तक |
| १४ | फरवरी | २१/३३ | से | १५ | फरवरी | २२/५८ | तक |
| २७ | फरवरी | २२/२१ | से | २८ | फरवरी | २२/२१ | तक |
| १ | मार्च | २१/५९ | से | २ | मार्च | २१/१८ | तक |
| ५ | मार्च | १७/४३ | से | ७ | मार्च | १४/२५ | तक |
| ९ | मार्च | १०/५८ | से | १० | मार्च | ९/२४ | तक |
| १६ | मार्च | ९/३७ | से | १७ | मार्च | ११/५३ | तक |
| १७ | मार्च | २४/३६ | से | १८ | मार्च | १४/३८ | तक |

## गुरुपुष्य योग

| ता. | मास. | घं. मि. | से | ता. | मा. | घं. मि. | तक |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३१ | जुलाई | १९/२५ | से | १ | अगस्त | सूर्योदय | तक |
| २८ | अगस्त | सूर्योदय | से | २८ | अगस्त | २६/२७ | तक |
| २५ | सितम्बर | सूर्योदय | से | २५ | सितम्बर | ९/१५ | तक |

## रविपुष्य योग

| ता. | मास. | घं. मि. | से | ता. | मा. | घं. मि. | तक |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १३ | अप्रैल | ७/१३ | से | १४ | अप्रैल | सूर्योदय | तक |
| ११ | मई | सूर्योदय | से | ११ | मई | १३/१६ | तक |
| ११ | जनवरी | १८/५४ | से | १२ | जनवरी | सूर्योदय | तक |
| ८ | फरवरी | सूर्योदय | से | ८ | फरवरी | २७/२८ | तक |
| ८ | मार्च | सूर्योदय | से | ८ | मार्च | १२/४० | तक |

## द्विपुष्कर योग

| ता. | मास. | घं. मि. | से | ता. | मा. | घं. मि. | तक |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २७ | मई | सूर्योदय | से | २७ | मई | २०/२१ | तक |
| २० | जुलाई | ६/३५ | से | २० | जुलाई | १५/३७ | तक |
| २९ | जुलाई | सूर्योदय | से | २९ | जुलाई | २३/४५ | तक |
| २१ | सितम्बर | १३/५२ | से | २१ | सितम्बर | २३/४० | तक |
| ३० | सितम्बर | १४/०२ | से | १ | अक्टूबर | सूर्योदय | तक |
| ११ | अक्टूबर | ७/१४ | से | ११ | अक्टूबर | ८/१३ | तक |
| २३ | नवम्बर | २२/४९ | से | २४ | नवम्बर | सूर्योदय | तक |
| १७ | जनवरी | ११/४५ | से | १७ | जनवरी | १९/४९ | तक |
| २७ | जनवरी | १५/२१ | से | २८ | जनवरी | सूर्योदय | तक |
| २२ | मार्च | २६/०१ | से | २३ | मार्च | सूर्योदय | तक |

## त्रिपुष्कर योग

| ता. | मास. | घं. मि. | से | ता. | मा. | घं. मि. | तक |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १२ | अप्रैल | ७/५८ | से | १२ | अप्रैल | १२/४७ | तक |
| २२ | अप्रैल | सूर्योदय | से | २२ | अप्रैल | २०/१५ | तक |
| २७ | अप्रैल | ८/३४ | से | २८ | अप्रैल | सूर्योदय | तक |
| ६ | मई | १३/५६ | से | ५ | मई | २३/०३ | तक |
| १५ | जून | ६/२७ | से | १५ | जून | १५/५८ | तक |
| २९ | जून | २२/२६ | से | ३० | जून | सूर्योदय | तक |
| ८ | जुलाई | २०/४९ | से | ९ | जुलाई | सूर्योदय | तक |
| २३ | अगस्त | ११/२७ | से | २३ | अगस्त | १८/२६ | तक |
| ३१ | अगस्त | २४/२७ | से | १ | सितम्बर | सूर्योदय | तक |
| ६ | सितम्बर | सूर्योदय | से | ६ | सितम्बर | ७/१८ | तक |
| २५ | अक्टूबर | १४/५४ | से | २५ | अक्टूबर | २६/२१ | तक |
| ४ | नवम्बर | १८/२५ | से | ५ | नवम्बर | सूर्योदय | तक |
| १४ | दिसम्बर | १०/१२ | से | १४ | दिसम्बर | १४/३५ | तक |
| २३ | दिसम्बर | ८/४१ | से | २४ | दिसम्बर | सूर्योदय | तक |
| २८ | दिसम्बर | २३/२० | से | २९ | दिसम्बर | सूर्योदय | तक |
| ३ | जनवरी | सूर्योदय | से | ३ | जनवरी | १०/१९ | तक |
| १५ | फरवरी | २२/५८ | से | १६ | फरवरी | सूर्योदय | तक |
| २१ | फरवरी | १२/४९ | से | २१ | फरवरी | २६/१९ | तक |
| ३ | मार्च | सूर्योदय | से | ३ | मार्च | २०/२० | तक |

## श्रीगणेशाम्बागुरुभ्यो नमः।

अचिन्त्याव्यक्तरूपाय निर्गुणाय गुणात्मने।
समस्ताजगदाधार मूर्त्तये ब्रह्मणे नमः॥१॥
विचार्य सम्यग्गणितं सुनिश्चितं नवैः प्रकारैश्च तथा पुरातनैः,
विद्वद्वरः श्रीहरदेव शर्मा सुधाकरश्चैव तथा विपश्चित्।
पंचांगरत्नं प्रसरन्मयूखं श्रीकेतकीदृग्गणितेन युक्तम्,
लोकोपकाराय कृतप्रयत्न प्रचक्रतु र्मोहविनाशदक्षम्॥२॥
प्राप्ते नूतनवत्सरे प्रतिगृहं कुर्याद् ध्वजारोपणम्,
स्नानं मंगलमाचरेद् द्विजवरैः सार्धं सुपुजोत्सवम्।
देवानां गुरुयोषितां च शिशवोऽलंकारवस्त्रादिभिः,
सम्पूज्यो गणकः फलं च श्रृणुयात्तस्माच्च लाभप्रदम्॥३॥
तैलाभ्यंगं, स्नानमादौ च कृत्वा पीयूषोत्थं पारिभद्रस्य पत्रम्,
भक्षेत्सौख्यं मानवो व्याधिनाशं विद्यायुः श्री लभ्यते वर्षमूले॥४॥
पारिभद्रस्य पत्राणि कोमलानि विशेषतः,
सपुष्पाणि समानीय चूर्णं कृत्वा विधानतः॥५॥
मरीचिहिंगुलवणमजमोदा सशर्करैः।
तिंतिड़ीजीरकश्चैव भक्षयेद्रोगशान्तये॥६॥

चैत्र शुक्ल १ को नूतन संवत्सर प्रारम्भ होता है। इस दिन प्रत्येक घर पर ध्वज (अपने-अपने सम्प्रदायानुसार जो ध्वज हो वह) लगायें। तोरणादि से गृह सुशोभित करें। मंगल स्नान कर देवता, ब्राह्मण, गुरु की पूजा कर, स्त्रियां शिशु आदि वस्त्र आभूषण आदि परिधान कर उत्सव मनावें। ज्योतिषीजी का सत्कार कर उनसे नूतन संवत्सर का फल श्रवण करें। प्रातःकाल में कटुनिम्ब के कोमल पत्र और पुष्प लावें, उसमें काली मिर्च, हींग, नमक (सेंधा), अजवायन, जीरा और खांड मिलाकर, चूर्ण बनावें, कुछ इमली भी मिलावें और वह भक्षण करें। इस प्रयोग से वर्ष भर में रक्त विकार नहीं होता और अनेक रोगों की शान्ति होती है।

पंचांगस्थं गणेशं द्विजगणकयुतं पूजयित्वार्थिवृन्दनम्,
सन्तोष्यानकदानैः परमसुखयुतो भोजयित्वान्नमिष्ठम्।
श्रृण्वन् गीतानि वाद्यानि च विविधकथास्तद्दिनं सक्रमेच्च,
क्रीड़न् स्त्रीभिश्च सार्धं निशि रहसि नरो यावदब्द सुखी स्यात्॥७॥

पंचांगस्थ गणेश ब्राह्मण और ज्योतिषीजी की पूजा कर याचकों को यथाशक्ति दानादि से प्रसन्न करें। मिष्ठान आदि भोजन करावें। गीत (गायन) वाद्य कथा श्रवण आदि कर यह सम्पूर्ण दिन आनन्द से व्यतीत करें। गृहस्थियों को विलासयुक्त आनन्द पूर्वक वर्षारम्भ दिन व्यतीत करने से सम्पूर्ण वर्ष आनन्दमय जाता है।

**अथ युगानां व्यवस्था-** चतुर्युगसहस्राणि ब्राह्मणो दिनमुच्यते, तेषु चतुर्दश मनवो भवन्ति। तन्नामानि १ स्वायम्भुवः, २ स्वारोचिषः, ३ औत्तमः, ४ तामसः, ५ रैवतः, ६ चाक्षुषः, ७ वैवस्वतः, ८ सावर्णिः, ९ दक्षसावर्णिः, १० ब्रह्मसावर्णिः, ११ धर्मसावर्णिः, १२ रुद्रसावर्णिः, १३ देवसावर्णिः, १४ इन्द्रसावर्णिः। तत्रैकैकस्य मनोरेकसप्ततिमहायुगानि भवन्ति।

**महायुगप्रमाणं-** विंशतिसहस्राधिक त्रिचत्वारिंशल्लक्षमिताब्दाः, एवं चाक्षुषपर्यन्तं षण्मनवो गताः, वर्तमान वैवस्वतमनुः सप्तमः। तत्र सप्तविंशतिमहायुगानि गतानि। वर्तमानमष्टाविंशतितमं महायुगम्।

चार युग एक हजार बार निकल जाने पर ब्रह्माजी का एक दिन होता है, इन्हीं दिनों के मान से ब्रह्मा की आयु १०० वर्ष की होती है। इस समय ब्रह्मा की आयु के ५० वर्ष व्यतीत होकर ५१वें वर्ष के प्रथम दिन का उदय होकर १३ घटी ४२ पल ३ विपल ४३ प्रतिपल व्यतीत हो चुके हैं। ब्रह्माजी के एक दिन में उपर्युक्त १४ मनु होते हैं और १ मनु में ७१ महायुग होते हैं। एक महायुग के सौर मानुष वर्ष ४३ लक्ष २० हजार हैं, इस प्रकार चाक्षुष पर्यन्त ६ मनु निकल चुके और ७वां मनु वैवस्वत मन्वन्तर चालू है। इस मनु में २७ महायुग निकलकर २८वां महायुग चल रहा है।

**कृतयुगप्रमाणम् १७२८०००, त्रेतायुगप्रमाणं १२९६०००, द्वापरयुगप्रमाणम् ८६४०००, कलियुगप्रमाणम् ४३२०००, तत्मध्ये गतकलिः ५१०९ शेषकलिः ४२६८९१ कलियुगमध्ये षट् शककर्तारः। आदौ इन्द्रप्रस्थे युधिष्ठिर शकः ३०४४। द्वितीयोज्जयिन्यां विक्रमस्तस्य शकः १३५। तृतीयः प्रतिष्ठान नगरे शालिवाहनस्य शकः १८०००। चतुर्थो वैतरिण्यां विजयाभिनन्दनस्तस्य शकः १००००। पंचमो गौड़देशे धारातीर्थे नागार्जुनस्तस्यः शकः ४०००००० चतुर्लक्षवर्षाणि। षष्ठः करबीरपत्तने कर्णाटके कल्क्यवतारस्तस्य शकः ८२१ वर्षाणि।**

**अथ सत्ययुगादीनां व्यवस्था-** सत्ययुग- कार्तिक शुक्ल नवमी बुधवार को प्रथम प्रहर श्रवण नक्षत्र वृद्धियोग में सत्युग का आरम्भ हुआ। इसकी आयु १७२८००० वर्ष की थी। इसमें श्री विष्णु के मत्स्य, कच्छप, वराह और नृसिंह ये ४ अवतार हुए। श्रीमत्स्यावतार ने वेदों के चोर शंखासुर को मारकर ब्रह्मा को वेद लाकर दिये। भगवान् कच्छप ने पृथ्वी की रक्षार्थ मंदराचल को पीठ पर धारण कर एवं देव-दैत्यों द्वारा समुद्र मन्थन कराकर चौदह रत्न प्रकट किये। श्रीवराहावतार ने हिरण्याक्ष का वध करके रसातल में गई हुई पृथ्वी का उद्धार किया। श्री नृसिंहावतार ने हिरण्यकशिपु का वध करके भक्त प्रहलाद की रक्षा की। इस युग में धर्म अपने चारों पादों में स्थिर था। गौएं कामधेनु के समान होती थीं। प्रायः स्वर्ण के पात्र और सिक्कों के स्थान में रत्नों का परस्पर व्यवहार था, इच्छित वर्षा होती थी, पृथ्वी सम्पूर्ण सस्य और रत्नों से परिपूर्ण थी, ब्राह्मण चारों वेदों के ज्ञाता तथा सत्यभाषी, परद्रव्य, परस्त्री पराङ्मुख और त्यागी होते थे, शाप देने और वर प्रदान करने में भी समर्थ थे। स्त्रियां पद्मिनी और पतिव्रता होती थी। शासक-वर्ग (राज्यवंश) न्यायपरायण थे और प्रजा को औरस पुत्रवत्

समझते हुए राज्य करते थे। वैश्य लोग सत्यवक्ता, धर्मात्मा व्यापारी और शूद्र लोग सेवाधर्म में निरत रहते थे। इस युग में पुष्कर प्रधान तीर्थ था, प्रहलाद आदि दैत्यवंशी राजाओं की तीनों की तीनों लोकों में पहुँच थी।

**त्रेतायुग-** वैशाख शुक्ला तृतीया चन्द्रवार के द्वितीय प्रहर रोहिणी नक्षत्र शोभन योग में त्रेतायुग आरम्भ हुआ। इसकी आयु १२९६००० वर्ष थी, इसमें भगवान के श्रीवामन, श्रीपरशुराम और श्रीरामचन्द्रजी ये तीन अवतार हुए। श्रीवामन ने राजा बली से तीन पैर पृथ्वी दान लेकर समग्र पृथ्वी को तीन पैर में नाप बली को पाताल का राज्य दिया। श्रीभगवान् परशुराम ने कर्तव्यविमुख एवं अत्याचारी दुष्ट राजाओं का नाश करके २१ बार रामराज्य स्थापित कर सम्पूर्ण पृथ्वी का दान कर दिया था। श्रीरामचन्द्र जी ने महाभिमानी रावण का वध करके देवताओं और ऋषियों को निर्भय किया। इस युग में धर्म तीन पाद ही रह गया था। गौएं त्रिकाल दुग्ध देने वाली होती थी। प्रायः चांदी के पात्र और स्वर्ण के सिक्के का व्यवहार था, वर्षा समय पर होती थी। पृथ्वी सस्य और स्वर्ण से भरपूर थी। ब्राह्मण तीन वेदों के वक्ता और किंचिन्न्यून तपोनिष्ट, परस्त्री परद्रव्य से पराङ्मुख होते थे, वे शाप देने में समर्थ थे, स्त्रियां चरित्रिणी पतिव्रता होती थी। इस युग में हरिश्चन्द्र, इक्ष्वाकु आदि सूर्यवंशी धर्मात्मा क्षत्रियों का राज्य था। विचित्र विमानों द्वारा वे इन्द्रलोक पर्यन्त भी जाते थे। वैश्य लोग सत्यवादी और सत्य की तुला में तौलते थे। शूद्र स्वधर्मानुसार सेवा में तत्पर रहते थे। इस युग में तीर्थ नैमिषारण्य प्रधान था।

**द्वापर-** माघ कृष्णा ३० शुक्रवार तृतीय प्रहर धनिष्ठा नक्षत्र वरियान योग में द्वापर युग का प्रारम्भ हुआ। इसकी आयु ८६४००० वर्ष थी। इसमें भगवान श्री कृष्ण और श्रीबलराम के दो अवतार हुए। भगवान श्रीकृष्ण ने दैत्यराज कंसादि दुष्टों का वध किया तथा संसारार्णवमग्न जीवों के उद्धार्थ अर्जुन को लक्ष्य करके गीता ज्ञान का उपदेश दिया। श्री बलराजी ने दुष्टों का नाश करके धर्म का उद्धार किया। इस युग में धर्म द्विपाद ही रह गया। गौएं दो समय घटपूर्ण दुग्ध देती थीं। प्रायः ताम्र पित्तल के पात्र और स्वर्ण तथा रौप्यमयी मुद्राओं का व्यवहार होने लगा। वर्षा समय पर हो जाती थी, पृथ्वी सस्य और रौप्यमयी थी ब्राह्मण लोग दो वेदों के पारंगत और विशेषतया सत्यवक्ता तथा तप यज्ञ देवपूजन आदि करने वाले किंचित् लोभयुक्त वाक्यसिद्धि वाले अर्थात वर और शाप देने में समर्थ थे। स्त्रियां शंखिनी जाति की सुशीला धर्मयुक्ता होती थीं। इस युग में पांडु युधिष्ठिर धर्मपरायण चन्द्रवंशी राजा हुए, जिनका सुमेरु-पर्यन्त दमन था। प्रायः चारों वर्ण अपने वर्णाश्रम धर्म पर स्थिर थे, परस्त्री, परद्रव्य से लोग डरते थे। इस युग में तीर्थ कुरुक्षेत्र था।

**कलियुग-** भाद्रपद कृष्ण १३ रविवार अर्धरात्रि के समय अश्लेषा नक्षत्र व्यतिपात योग में कलियुग प्रारम्भ हुआ। इसकी आयु ४३२००० वर्ष की है। इसमें भगवान् के अवतार श्रीबुद्ध, श्रीकल्कि (निष्कलंक) हैं। जिसमें अहिंसा धर्म के उद्धारक श्री बुद्धावतार तो हो चुका, और कल्कि-अवतार अब कलियुग के ८२१ वर्ष शेष रहेंगे तब सम्भल ग्राम में विष्णुयश ब्राह्मण के घर होगा। इस अवतार द्वारा दुष्टों का नाश होकर पृथ्वी पर लुप्त धर्म की स्थापना के साथ-साथ न्यायपरायण क्षत्रिय राज्य भी स्थापित होगा। इस युग में एक पाद ही धर्म रह जायेगा। गौएं दूध कम देंगी। मृणमय पात्र और ताम्रमय मुद्रा प्रायः चलेगी। अतिवृष्टि और अनावृष्टि से देशों में भय का संचार होगा। ब्राह्मण लोग वेदज्ञान से रहित तथा स्नान सन्ध्या तपश्चर्या से भी हीन होंगे। क्षत्रिय लोग अपने धर्म कर्म को तिलांजलि दे देंगे। वैश्य लोग व्यापार में असत्य व्यवहार विशेष रूप से उपयोग में लाने लगेंगे। शूद्र लोग पांखंडी होकर बहुधा उच्चवर्ण वालों के उपदेष्टा होंगे। प्रजा में वर्णसंकरत्व बढ़ जायेगा। धूर्तों की पूजा होगी, अनेक कुकर्मों की वृद्धि होगी। स्त्रियां अधिकतर हस्तिनी होंगी, व्यभिचारिणी स्त्री अपने को सती कहेगी। पतिव्रताक्वचित देखने में आवेगी, पुरुष स्त्रियों के वश में होकर चलेंगे, स्त्रियों के छोटी आयु में गर्भ होने लगेगा, पिता कन्या-विक्रय करेंगे, गौ-ब्राह्मण की हत्या से भय न करेंगे। पुत्र का माता-पिता के साथ द्रव्य के कारण प्रेम रहेगा। राज्यव्यवस्था में धर्म का स्थान शून्य के बराबर होगा। धर्म-कर्म और तीर्थ पर लोगों की श्रद्धा कम होगी। इस युग में प्रधान तीर्थ गंगा होगी।

**अथ कलिरूपं चोक्तं चिरन्तनैः-** पिशाचवदनः क्रूरः कलिश्च कलहप्रियः। धृत्वा वामकरे शिश्नं दक्षे जिह्वां च नृत्यति।

**अथ कलिमहात्म्यम्-** धर्मः प्रव्रजितस्तपः प्रचलितं सत्यं च दूरगतं, पृथ्वी मन्दफला नराः कपटिनश्चित च शाठ्योर्जितम्। राजानोऽर्थपरा ह्यरक्षणपराः पुत्राः पितुर्द्वेषिणः। साधुः सीदति दुर्जनः प्रभवति प्राप्ते कलौ दुर्युगे।। निर्बीजा पृथिवी निरोमधिरसा नीचा महत्वं गताः, भूपाला निजधर्मकर्म रहिता विप्राः कुमार्गगताः। भार्याभर्तुविरोधिनी पररता पुत्रापितुर्द्वेषिणः, हा! कष्टं खलु वर्तति कलियुगे धन्या मृता ये नराः।। न देवे देवत्वं कपटपटवस्तापसजनाः, जनो मिथ्यावादी बिरलतरवृष्टिर्जलधरः। प्रसन्ना नीचा अवनिपतयो दुष्टमतयो, जनाः शिष्टा नष्टा अहह! कलिकालो विलसति।।

**कलौ गंवार्यं स्थितिः-** पृथिवी गंगया हीना भविष्यत्यन्तिमे कलौ, तदेव विष्णुस्त्यजति मेदिनी नरपुंगव! भगीरथ प्रति गंगावाक्यं च- यावद्धरण्यां तुलसीप्रपूज्यते गुरुर्नभस्थो दिवि कल्पपादपः। यावत्समुद्रे बड़वानलश्च वसामि तावत्तव चक्रखाते। इति। कलौ दशसहस्राणीतिवाक्यमन्तिमकलौ ज्ञेयम्।

# अथ संवत्सर वर्ष राजादि फलम्

अथ श्रीमन्नृपति चक्र चूडामणि श्री विक्रमादित्यानां राज्य सिंहासनदतीताब्दानि तत् संवत्सरामिद्य: २०६५ तथा च श्री श्रीमन्नृपतिमुकुटमणि शकजाति यवन निर्बीजक शालिवाहन राज्यादगत-हनानि तच्छाकामिद्य: १९३० ईसवीय सन् २००८-२००९ भारतीय गणराज्य संवत्सर ५९-६० श्रीकृष्ण संवत् ५२४४, हिजरी सन् १४२९-३०, श्रीमहावीर निर्वाण जैन संवत्सर २५३४-३५ वर्षारम्भ गुरुमानेन प्रभवादि षष्ठ्यब्दानां मध्ये विष्णुविंशतिकायां प्लव नाम संवत्सर:।

अथास्मिन वर्षे सृष्टि सौरगताब्दा १९५५८८५१०९, कल्पगताब्दा: १९७२९४९१०९, गतकलि: ५१०९, भोग्यकालि: ४२६८९१, कलौगङ्गैवतीर्थ बौद्धावतार:। मेषाऽर्क दिवसे केतकी अहर्गण ५८५२, केतकी वेधसिद्ध चित्रापक्षीय अयनांशा:२३।५८।३१ तत्र षष्ठ्यब्दानां मध्ये विष्णुविंशतिकायां प्लव नाम संवत्सर: तस्य: भुक्तमासादि ७।१२।१९।४७ भोग्यमासादि ४।१७।४०।१३ अथास्मिन वर्षे अधिकारिण:।। राजा-चन्द्र, मन्त्री-रवि, पूर्वधान्येश-बुध, पश्चिम धान्येश-चन्द्र, मेघेश-शनि, रसेश-गुरु, नीरसेश-मंगल, फलेश-शनि, धनेश-मंगल, दुर्गेश-शनि।

**प्लव नाम संवत्सर फल :-**

प्लवाद्वेनिखिलाधात्रीवृष्टिभि: प्लाविता भवेत।
रोगाकुला त्वीतिभीति: सम्पूर्णवत्सरे फलम्।।
दुर्भिक्षं जायते सर्वामेदिनी दुष्यति प्रिये।
प्लवे प्लवन्ति तोयनि पीड़िता मानुषा भुवि।।

प्लव वर्ष में वर्षा बहुत होती है। जनता रोग पीड़ित रहती है। कृमि कीटों से फसलों की क्षति होती है। दुर्भिक्ष होता है। समस्त पृथ्वी पर जनता का आचरण दूषित होता है तथा रोग, हिंसा, चोरी, डकैती, प्रदूषण से लोग पीड़ित होते हैं। जल प्लावन से हानि होती है।

**प्लव संवत्सर का विशेष फल:-** बुध: स्वामी वर्षा काले वर्षा बहुला उत्तम: समय: चैत्रे धान्य मंदता वैशाखे भूमि: भयंकरी ज्येष्ठे अन्न समर्घता तैलंगे पूर्व देशे पीड़ा आषाढ़े महावायु: उत्पाता: लोका: सरोगा: श्रावणे महान्मेघो दिन २७ वर्षा भाद्रपदे धनो धनागम: धान्यं समर्घं आश्विने सर्ववस्तु सर्वधातु समर्घता गोधूमानां महर्घता कार्तिके अन्नं समर्घं लोक: सुखी मंडपांचालो विग्रह: पौषादिमासत्रये अति सुभिक्षं राजाराज्यं।

**राजा चन्द्र फलम्-**

चन्द्रे नृपे मंगल-शोभनानि प्रभूतवृष्टि: प्रचुरं च धान्यम्।
सौख्यं जनानामुदयो नृपाणां प्रशाम्यति व्याधिजरा नराणाम्।।

चन्द्रमा के राजा होने से जगत् में मंगल कार्यों उत्सवादि की वृद्धि होने से प्रजा में सुखशांति का वातावरण बनेगा। धान्यादि के उत्पादन में वृद्धि होगी। वर्षा उत्तम होगी इसके फलस्वरूप अनाज के भाव घटेंगे। चावल का उत्पादन बढ़ेगा। प्रशासकों को प्रसन्नता होगी। वृक्षों में फल फूलादि अधिक लगेंगे। रसकस पदार्थों में तेजी होगी।

**मंत्री रवि: फलम्-**

नृपभयं गदतोऽपि हि तस्करात् प्रचुर-धान्य-धनादि महीतले।
रसचयो हि समर्घतम: तदा रविरमात्यपदं हि समागत:।।

वर्ष का मन्त्री सूर्य के होने से राजभय, रोग भय से प्रजा भयभीत रहे और चोरों का भय विशेष होता है। पृथ्वी पर धनधान्य प्रचुर मात्रा में होते हैं। सब रस पदार्थ सस्ते होते हैं। कहीं अन्न, दूध, घी, फल, फूल की कमी भी होने से लोगों को कष्ट होता है तथा कहीं-कहीं राजविग्रह भी होता है।

**सस्याधिप बुध: फलम्-**

जलधरा जलराशिमुचो भृशं सुख-समृद्धियुतं निरुपद्रवम्।
द्विजगण: श्रुतिपाठकर: सदा प्रथमसस्यपतौ सति बोधने।।

बुध के पूर्वधान्येश होने से मेघ वर्षा बहुत करते हैं। सुख-शान्ति तथा समृद्धि होती है। समाज विरोधी तत्व, चोर, उपद्रवी तथा तस्कर कम होने से उपद्रवों में कमी हो जाती है। ब्राह्मण पूजा-पाठ में रत रहते हैं एवं अनाज सस्ता हो जाता है।

**धान्याधिप चन्द्र: फलम्-**

चन्द्रे धान्याधिपे जाते प्रजावृद्धि: प्रजायते।
गोधूमा: सार्षपाश्चैव गोषु क्षीरं तदा बहु।।

चन्द्र के पश्चिम धान्येश होने से जनसंख्या में वृद्धि होती है। गेहूं, चावल, तिल, सरसों आदि अनाज एवं तिलहन का उत्पादन पर्याप्त होगा। गाय, भैंस दूध पर्याप्त मात्रा में देंगी, पृथ्वी पर मेघ वर्षा उत्तम करेंगे इसके फलस्वरूप सब धान्यों एवं रसपदार्थों की संवृद्धि होगी।

**मेघेश शनि: फलम्-**

रविसुते जलदस्य पतौ भवेद्विरलवृष्टिमती वसुधा तदा।
मनसि तापकरो नृपति: सदा विविध रोगरता जनता मता।।

शनि के मेघेश होने से पृथ्वी पर विरल वृष्टि होती है अर्थात् पर्याप्त वर्षा न होकर कहीं पर वर्षा अल्प होगी व कहीं पर अत्यधिक होगी। जनता नाना प्रकार के रोगों से पीड़ित होगी तथा शासकों को चिंता रहेगी।

**रसेश गुरु: फलम्-**

यदि गुरु रसपोजन-सौख्यद: कमलवन्ति सरांसि तृणानि च।
जनपदा द्विज-पूजनतत्परा गज-सुवाजि-खरोष्ट्रयुता नृपा:।।

गुरु के रसेश होने से जनता में सुख शान्ति का संचार होगा। तृण, घास, चारा एवं तालाबों में कमलादि की उत्पत्ति पर्याप्त होगी। नगरादि में ब्राह्मणों का सम्मान बढ़ेगा। शासक एवं जनता में सद्भाव बढ़ेगा। वाहनों, यन्त्रों, पृथ्वी, जल, आकाश की वृद्धि होगी तथा रस पदार्थों के भावों में कमी रहेगी।

**नीरसेश मंगल: फलम्-**

**नीरसेशो यदा भौम: प्रवाल-रक्त-वाससाम्।**
**रक्तचन्दन ताम्राणामर्घवृद्धिर्दिने दिने।।**

नीरसेश मंगल के होने से लाल वस्त्र, मूंगा, लाल चन्दन, तांबा व इसी प्रकार की अन्य वस्तुओं का भाव दिन प्रतिदिन तेज होता है। सूखे पदार्थों, काठ, औषधि आदि का उत्पादन कम होता है। खनिज पदार्थों एवं मशीनरी व कलपुर्जों के उत्पादन में व्यवधान पड़ेगा या उत्पादन अल्प होगा।

**फलेश शनि: फलम्-**

**यदि शनि: फलप: फलहा भवज्जनितपुष्पगणस्य द्रुम: सदा।**
**हिमभयं वरतस्कर-जन्तुभीर्जनपदो गदराशि-महाकुल:।।**

शनि के फलेश होने से वर्षा में कमी होती है इसके फलस्वरूप तृण, पान, फल, फूल का उत्पादन कम होता है। वस्तुओं के मूल्यों में भारी घटबढ़ होती है। शीतलहर, हिमपात, ओलावृष्टि, प्राकृतिक प्रकोप एवं वर्षा की अनियमितता से कृषि की हानि होती है। चोर भय, समाज विरोधी तत्वों एवं कीटों का प्रकोप अधिक होता है।

**धनेश मंगल: फलम्-**

**असम-मौल्यकरो धरणीसुत: शरदि तापकरस्तुष-धान्यहृत्।**
**सहसि मासि भवेद्द्विगुणं तदा नरपतिर्जनशोक-विधायक:।।**

सभी वस्तुओं के मूल्यों में भारी घट-बढ़ होती है। गेहूं, जौ, चावल आदि तुष धान्यों की हानि होती है। पहले से संग्रहित वस्तु मार्गशीर्ष मास बेचने से दुगुना लाभ होता है। शासक वर्ग के कारण जनता को कष्ट उठाने पड़ते हैं तथा राजकीय कोष में कमी होती है।

**दुर्गेश शनि: फलम्-**

**रविसुते गढ़पालिनि विग्रहे सकलदेशगताश्चलिता जना:।**
**विविधवैरि-विशेषित नागरा कृषिधनं शलभैर्मुषितं भुवि।।**

शनि के दुर्गेश होने से सब देशों में अशान्ति, विरोध, विग्रह आदि उपद्रव अधिक होने से जनता में भय एवं संशय का वातावरण बनता है। लोगों में नाना प्रकार के वैर-विरोध होते हैं। कृषि की टिड्डी, चूहों आदि के द्वारा हानि होती है।

**वर्षनाम आषाढ़ फलम्:-**

**आषाढ़े जायन्ते सस्यानि क्वचिदवृष्टिरन्यत्र।**
**योगक्षेमं मध्यं व्यग्राश्च भवन्ति भूपाला:।।**

आषाढ़ वर्ष में कहीं-कहीं पर धान्य और कहीं-कहीं पर वर्षा का अभाव होता है। योगक्षेम (अलब्ध की उपलब्धि, लब्ध का संरक्षण) मध्यम रूप से होता है। शासकों के मन में व्यग्रता तथा कलह रहती है। कहीं कीट, पतंगों, टिड्डीयों से हानि व कहीं भीति होती है।

**चतुर्मेघ-** इस वर्ष **'आवर्त'** नाम का मेघ है **'आवर्ते छिन्नवृष्टि: स्यात'** के अनुसार अनेक स्थानों पर वर्षा की मात्रा कम रहेगी या खण्डवृष्टि होगी। जौ, चावल, गेहूं, चना, कपास और तेल की फसलें क्षतिग्रस्त होवें। तेज आंधी से फसलें नष्ट होंगी। धार्मिक कार्यों में लोग रुचि लेवें।

**नवमेघ-** नवमेघों में इस वर्ष **'काल'** नाम का मेघ है।

**रोगतो विकलता व पुष्पतांस्यान्मिथ: कलहताक्षमाभृताम्।**
**कालनाम जलदोदयो यदा नैव वर्षति जलं वृषा तदा।।**

काल नाम का मेघ होने से अच्छे आदमी प्राय: रोग पीड़ा से व्याकुल होते हैं। शासकों में परस्परकलह और संघर्ष रहता है। वर्षा में कमी रहती है।

**द्वादश नाग-** इस संवत्सर में **'वृष'** नाम का नाग है।

**यदा वृषाभिधानस्य भुजंगाख्यो यदा भवेत।**
**तदा सस्यादिकाल्पत्वं सुतरामीतितोभयम्।।**

जिस वर्ष में वृष नाम के नागराज हों इस वर्ष अन्न का उत्पादन कम होता है। ईति भय अर्थात् कृमि-कीटों, टिड्डीयों के कारण फसलों की क्षति होती है।

**रोहिणी निवास-** इस वर्ष रोहिणी निवास **'संधि'** पर है। **'खण्डवृष्टिश्च संधिषु'** के अनुसार वर्षा का परिमाण सामान्य से कम रहेगा किन्तु फसलें सूखे नहीं।

**समय निवास-** इस वर्ष समय का निवास **'वैश्य'** के घर में है। **'वणिक गृहे शुभं नास्ति'** के अनुसार शुभ फल प्राप्त नहीं होंगे। अन्न, फल, पुष्प, जड़ी-बूटियों का उत्पादन कम होने से, इनके मूल्यों में वृद्धि, महंगाई होती है। कानून-व्यवस्था में बिगाड़ आता है। सब पदार्थ महंगे होते हैं।

**समय वाहन-** इस वर्ष समय वाहन **'मृग'** है। पृथ्वी पर वर्षा अधिक होगी। कुछ स्थानों पर जल प्लावन से हानि की सम्भावना रहेगी। भूमि पर फल, पुष्प, धान्य प्रचुर मात्रा में उत्पन्न होंगे।

**वर्षा आदि के विश्वामान-** वर्षा ७, धान्य ११, तृण १५, शीत १५, तेज ११, वायु १३, वृद्धि १५, व्यय १५, विग्रह ११, क्षुधा १५, तृषा १३, निद्रा ९, आलस्य ५,

उद्यम ५, शान्ति १५, क्रोध १३, दम्भ ०५, लोभ ०३, मैथुन १५, रस ०९, फल १३, उत्साह ११, उग्रत्व ११, पाप ०९, पुण्य १३, व्याधि ११, व्याधिनाश ०७, आचार ०५, अनाचार ०९, मृत्यु ५, जन्म १३, देशोपद्रव १, देश स्वास्थ्य ५, चौर ११, चौरनाश ३, अग्नि १७, अग्निशांत ३, उद्भिज ११, जरायुज ३, अण्डज ९, श्वेदज १५, टिड्डी ०५, शुक ११, मूषक १५, स्वर्ण ११, ताम्र ०९, स्वचक्र ०७, परचक्र ०९, वृष्टि ११, वृष्टिनाश १९, शनि दृष्टि: दक्षिण, समय वाहन मृग। उत्पत्ति विश्वा ९३। खपति विश्वा ८४। सम्वत् विश्वा १८। सोमवती अमावस्या ३।

**वर्ष स्तम्भ चतुष्टय विचार-** इस वर्ष चैत्र शुक्ल प्रतिपदा को रेवती नक्षत्र का योग ५६.५१ प्रतिशत है। जल स्तम्भ आधे से कुछ अधिक निर्मित हुआ है। वर्षाकाल में चतुर्दिक सन्तोषजनक वर्षा होगी। भारत के ईशानकोणीय क्षेत्रों में बाढ़, जलप्लावन से हानि की सम्भावना रहेगी। कृमि, कीट, पतंगों, टिड्डियों से फसलों की हानि की सम्भावना रहेगी। वैशाख शुक्ल प्रतिपदा को भरणी नक्षत्र का योग ४१.१४ प्रतिशत है। तृण स्तम्भ आधे से किंचित कम बना है। स्तम्भ विचार से पशुओं के घास, चारा इत्यादि का उत्पादन सामान्य से कम होगा। ज्येष्ठ शुक्ल प्रतिपदा को मृगशिर नक्षत्र का योग ७०.८६ प्रतिशत है। वायु स्तम्भ सशक्त तथा प्रबल है। कुछ स्थानों पर तीव्र वायु वेग, झंझावात, चक्रवात के कारण जन-धन की क्षति होगी। आषाढ़ शुक्ल प्रतिपदा को पुनर्वसु नक्षत्र का योग ८१.०९ प्रतिशत है। अन्न स्तम्भ सन्तोषजनक रूप से पर्याप्त पड़ा और सुदृढ़ निर्मित हुआ है। अन्नोत्पादन पर्याप्त परिमाण में होगा किन्तु फसलों की कृमि, कीट, टिड्डियों तथा अन्य रोगों से रक्षा करना उचित होगा।

**आर्षमान चतुष्टय विचार (राष्ट्र रक्षा के चार स्तम्भ)** वैशाख शुक्ल तृतीया (अक्षय तृतीया) को रोहिणी नक्षत्र का योग ४९ प्रतिशत है। गत सम्वत्सर की पौष कृष्ण अमावस्या को मूल नक्षत्र का योग २०.३३ प्रतिशत है। श्रावण पूर्णिमा को श्रवण नक्षत्र का योग ४६.०२ प्रतिशत है। कार्तिक शुक्ल पूर्णिमा को कृतिका नक्षत्र का योग ४.५३ प्रतिशत है। चारों आर्षमानों का तत्सम्बधी नक्षत्रों से मध्यम योग लगभग ३० प्रतिशत बना है जोकि तृतीयांश से भी कम है। राष्ट्र रक्षा के स्तम्भों का चिंताजनक रूप से दुर्बल होना देश की सुरक्षा के सन्दर्भ में चेतावनी दे रहा है। इस देश के राष्ट्रनायकों को सब प्रकार के पूर्वाग्रहों का परित्याग करके अत्यन्त सतर्क, सन्नध रहने की परमावश्यकता है। सुरक्षा बलों को अत्याधुनिक उपकरणों, अस्त्र-शस्त्रों को समय रहते उपलब्ध करना व्यापक राष्ट्रहित में होगा। इसके अतिरिक्त आतंकवादियों पर प्रभावशाली रूप से अङ्कुश लगाने के लिए, सुरक्षा बलों को आवश्यक अधिकार देना श्रेयस्कर होगा, उपरोक्त बलों को हतोत्साहित करना तथा उनके हाथ बांधना राष्ट्रहित में कदाचित नहीं होगा। गुप्तचर तन्त्र को भी सतर्क, सन्नध करना तथा पर्याप्त रूप से सुदृढ़ करना हितावह होगा। वोट बैंक की मृगमरीचिका में फंस कर राष्ट्रहित की अनदेखी करना भयंकर ऐतिहासिक प्रज्ञापराध सिद्ध हो सकता है। आशा है सर्वशक्तिमान ईश्वर राष्ट्रनायकों को सद्बुद्धि देगा।

**गुरुचार-** विगत विक्रम संवत् २०६४ कार्तिक शु. ११, दि. २२ नवम्बर २००७ ई. को रेवती नक्षत्र और मीन राशि में स्थित चन्द्रमा के समय 'गुरु' ५ घं. ४ मि. पर धनु राशि में प्रविष्ट होकर वर्तमान वि. सं. २०६५ में मार्गशीर्ष शु. ११ दि. ९ दिसम्बर २००८ ई. तक संक्रमण करेगा।

## धनु राशि के गुरु का फल

**(संवत्सरारम्भ दि. ७ अप्रैल से ९ दिसम्बर २००८ ई. तक)**

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| फल | लाभ सुख | हानि, रोग | सुख सम्मान | पीड़ा | सम्मान सुख | वैर, हानि | धन लाभ, सुख | पीड़ा, भय | भय | धन लाभ | क्लेश, अशांति | धन हानि |

भद्रबाहु संहिता के अनुसार धनु राशि के गुरु में मार्गशीर्ष संवत्सर होता है। इसमें वर्षा अधिक होती है। सोना, चांदी, अनाज, कपास, लोहा, कांसा आदि सभी पदार्थ सस्ते होते हैं। मार्गशीर्ष से ज्येष्ठ तक घी कुछ महंगा रहता है। चौपायों से अधिक लाभ होता है, इनका मूल्य बढ़ जाता है। वर्षा काल में गेंहूँ महंगा, तिल तथा गुड़ सस्ते होते हैं।

वि. संवत् २०६५ ई. में मार्गशीर्ष शु. ११ दि. ९ दिसम्बर २००८ ई. को अश्विनी नक्षत्र और मेष राशि में स्थित चन्द्रमा के समय गुरु २३ घं. ४१ मि. पर मकर राशि में प्रविष्ट होकर संवत् के अन्त तक वहीं संक्रमण करता रहेगा।

## मकर राशि के गुरु का फल

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| फल | धन हानि | लाभ सुख | हानि, रोग | सुख सम्मान | पीड़ा | सम्मान सुख | वैर, हानि | धन लाभ, सुख | पीड़ा, भय | भय | धन लाभ | क्लेश, अशांति |

**मकर राशि में गुरु के संक्रमण का फल-**

गुरौ मकरगे मेघो जलेन्द्रः पौषवत्सरः।<br>
चतुष्पद क्षयो भूम्यां दुर्भिक्षं निर्जलोजनः॥

गुरु जब मकर राशि में संक्रमण करता है तब पौष वर्ष होता है। उसमें जलेन्द्र मेघ वर्षता है। वह चतुष्पद जीवों का नाश करता है और पृथ्वी पर दुर्भिक्ष तथा मनुष्यों को निर्जल कर देता है।

**मकरगे च गुरौहि महर्घता। क्षिति पतिर्बहु विग्रह कारक:**
**समुदिते मकरे च समर्घता। शनि गृहेऽस्त गते तु महर्घं।।**

गुरु जब मकर राशि में होवे तो तेजीकारक होता है। शासक विग्रह कारक होते हैं। मकर में यदि गुरु रहता हुआ उदय हो जावे तो मंदीकारक और अस्त होने पर तेजी कारक हुआ करता है। मार्गी 'मकर का गुरु' तेजीकारक, वक्री मकरस्थ गुरु मंदीकारक, सुभिक्षकारक होता है।

**शनि की दृष्टि-** वर्षारम्भ में शनि वक्री होकर सिंह राशि में संक्रमण कर रहा है। यह वैशाख कृ. १३, शनिवार दि. ३ मई २००८ ई. को मार्गी होगा। यह पुन: पौष शु. ४ बुधवार दि. ३१ दिसम्बर २००८ ई. को वक्री होकर वर्षान्त तक 'सिंह' में ही संक्रमण करता रहेगा। शनि की दक्षिण दिशा पर दृष्टि होने से भारत के दक्षिणी क्षेत्रों में प्राकृतिक विपत्तियों, जलप्लावन, चक्रवात, झंझावात आदि तथा आतंकवाद, हिंसा, अराजकता के कारण व्यापक हानि की सम्भावना रहेगी।

इस वर्ष शनि सिंह राशि में मघा, पूर्वा फाल्गुनी और उत्तरा फाल्गुनी नक्षत्रों में संक्रमण करेगा।

**यदातु त्रीणि चत्वारि नक्षत्राणि शनेश्चर:।**
**मन्दवृष्टिं च दुर्भिक्षं शस्त्रं व्याधिं च निर्दिशेत।।**

जब शनि एक वर्ष में तीन या चार नक्षत्र प्रमाण गमन करता है तो मन्दवृष्टि, दुर्भिक्ष, शस्त्र पीड़ा और रोगादि होते हैं।

सिंह राशि पर शनि होने से सर्वत्र अन्नोत्पादन होता है। वर्षा तथा जल की बहुलता होती है। अन्न का समान भाव रहता है। मालव देश में उपद्रव और क्षति होती है। गुड़, तिलहन, रसकस, दलहन के मूल्यों में तेजी आती है। पूर्व दिशा में सुभिक्ष होता है किन्तु महामारी का भय होता है। सर्वत्र पीड़ा, व्यग्रता होती है। शासक अधर्मपरायण होते हैं। काली मिर्च, सोंठ खरीदने से लाभ होता है। तांबा, पीतल, घृत, तेल महंगे होते हैं।

**सिंह राशि में प्रविष्ट शनि का फल-** विगत विक्रम संवत् २०६४ में आषाढ़ शु. १, दि. १६ जुलाई २००७ ई. को आश्लेषा नक्षत्र एवं कर्क राशि के चन्द्रमा के काल में ४ घं. ३८ मि. पर शनि सिंह राशि में प्रविष्ट हुआ तथा इस वर्षान्त तक वहीं संक्रमण करता रहेगा।

## सिंह राशि के शनि का फल

| राशि | ढैय्या या साढ़ेसाती | अंग | प्रारम्भ या समाप्ति | पाद | फल |
|---|---|---|---|---|---|
| कर्क | साढ़ेसाती | पैर | समाप्त | सुवर्ण | अधिक परिश्रम, कार्यों में सफलता, सम्मान वृद्धि, आर्थिक लाभ उत्तम |
| सिंह | साढ़ेसाती | हृदय | - | लौह | आर्थिक हानि, अशान्ति, क्लेश, विवाद |
| कन्या | साढ़ेसाती | शिर | आरम्भ | सुवर्ण | सामान्य शुभफल, आर्थिक लाभ, कार्यों में सफलता |
| मकर | ढैय्या | - | - | ताम्र | सामान्य फल, धन लाभ, व्यवसाय में उन्नति |
| वृष | ढैय्या | - | - | ताम्र | सामान्य शुभ फल, कुटुम्ब का सुख, व्यवसाय में उन्नति |

**साढ़ेसाती में शनि का अरिष्ट फल प्रत्येक राशि के लिए इस प्रकार है-** मेष राशि के व्यक्तियों को मध्य के अढाई वर्ष अशुभ, वृष को प्रथम अढाई वर्ष, मिथुन को अंत के अढाई वर्ष और कर्क को मध्य के अढाई वर्ष अशुभ हैं। सिंह को पहले पांच वर्ष, उसमें भी मध्य के अढाई वर्ष विशेष अशुभ हैं। कन्या को प्रथम पांच वर्ष, उसमें भी बीच के अढाई वर्ष विशेष अशुभ और तुला को अंत के अढाई वर्ष विशेष अनिष्ट कारक हैं। वृश्चिक को अन्तिम पांच वर्ष अशुभ, उसमें भी बीच के अढाई वर्ष विशेष नेष्ट हैं। धनु को आरंभ के अढाई वर्ष, मकर को प्रथम पांच वर्ष, उसमें भी पहले के अढाई वर्ष विशेष अशुभ हैं। कुम्भ को आरंभ और अंत के पांच वर्ष, उस कालावधि में अंत के अढाई वर्ष अधिक नेष्ट हैं। मीन को पूरे साढ़ेसात वर्ष उसमें भी अन्तिम अढाई वर्ष विशेष अशुभ फलदायक होते हैं।

जिनकी कुंडली में शनि शुभ फलप्रद हो तथा दशान्तर्दशा भी शुभ चल रही हो उनके लिए शनि का अशुभ फल कम होगा। जन्मकुंडली में चन्द्र शनि अशुभ ग्रहों से युक्त अशुभ स्थानों में हों तो साढ़ेसाती और ढैय्या चिन्ता, पीड़ा, धन-हानि, कार्य में विघ्न, रोजगार में कमी, कलह पशु पीड़ा, धन खर्चा एवं हानि आदि नेष्ट फलप्रद होती है। शनि के अनिष्ट फल निवारणार्थ तैल-छायापात्र का दान, शनि मंत्र का जप, दशांश हवन व श्रीहनुमानजी की पूजा, अभिषेक, तैलयुक्त सिन्दूर समर्पण कर भक्तिपूर्वक शनिवार का व्रत, सप्तधान्य दान, प्रात: शनिवार को पीपल का पूजन करने से शनि का अनिष्ट फल निवृत होता है। साढ़ेसाती, ढैय्या का विचार जन्मकालीन स्पष्ट चन्द्रमा के अंशों से करना चाहिए। केवल राशि से साढ़ेसाती का विचार स्थूल है।

महर्षि पिप्पलाद के बतलाये हुए शनि के दशनाम स्तोत्र का स्नानादि के बाद नित्य प्रात:काल पाठ करने से शनि की साढ़ेसाती और ढैया की पीड़ा नष्ट हो जाती है। अनुभूत है और शनि पीड़ा निवारण का अत्यन्त सरल अचूक उपाय है। *पिप्पलाद उवाच*-

**नमस्ते कोणसंस्थाय पिंगलाय नमोऽस्तुते। नमस्ते बभ्रुरुपाय कृष्णाय नमोऽस्तु ते।।**
**नमस्ते रौद्रदेहाय नमस्ते चांतकाय च। नमस्ते यमसंज्ञाय नमस्ते सौरये विभो।।**
**नमस्ते मन्दसंज्ञाय शनैश्चर नमोऽस्तुते। प्रसादं कुरु देवेश दीनस्य प्रणतस्य च।।**

## राहु काल

भारत के दक्षिणी प्रदेशों में इस काल की विशेष मान्यता है। वहां के लोग इस काल में कोई भी शुभ कार्य नहीं करते। विशेषकर नवीन कार्यारम्भ के समय इस काल को टाल देना उचित मानते हैं तथा राहु काल का विशेष विचार करते हैं। यह काल प्रत्येक स्थान के स्थानीय समयानुसार प्रत्येक वार के लिए क्रमश: निम्नलिखित है :

| | घं. मि. | | घं. मि. | |
|---|---|---|---|---|
| सोमवार को स्थानीय समयानुसार प्रात: | ७।३० | से | ९।०० | तक |
| मंगलवार को स्थानीय समयानुसार अपरान्ह | १५।०० | से | १६।३० | तक |
| बुधवार को स्थानीय समयानुसार मध्यान्ह | १२।०० | से | १३।३० | तक |
| गुरुवार को स्थानीय समयानुसार अपरान्ह | १३।३० | से | १५।०० | तक |
| शुक्रवार को स्थानीय समयानुसार प्रात: | १०।३० | से | १२।०० | तक |
| शनिवार को स्थानीय समयानुसार प्रात: | ९।०० | से | १०।३० | तक |
| रविवार को स्थानीय समयानुसार सायं | १६।३० | से | १८।०० | तक |

### कुम्भ राशि के राहु का फल

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चि. | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| फल | सुख, सौभाग्य | विवाद, कष्ट | धन हानि | धन लाभ | रोग भय | पीड़ा | भाग्योदय | यशलाभ | द्रव्य लाभ | विवाद | भय, कष्ट | मानहानि |

**राहुचार-** संवत्सरारम्भ से वैशाख कृ. ९, बुधवार दि. ३० अप्रैल २००८ ई. ९ घं. ५५ मि. तक 'राहु' कुम्भ राशि में रहेगा।

वि. सं. २०६५ में वैशाख कृ. ९, बुधवार दि. ३० अप्रैल २००८ ई. को धनिष्ठा नक्षत्र और कुम्भ राशि में स्थित चन्द्रमा के समय राहु ९ घं. ५५ मि. पर मकर राशि में प्रविष्ट होकर संवत् के अन्त तक वहीं संचार करेगा।

### मकर राशि के राहु का फल

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चि. | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| फल | वैर | शोक | समृद्धि | कलह, राजकोप | शारीरिक कष्ट | दु:ख | वैर | सुख | शोक | हानि | धन नाश | धन लाभ |

## जगत् लग्न

जगत् लग्न कुण्डली




चैत्र शुक्ल अष्टमी रविवार दिनांक १३ अप्रैल सन् २००८ ई. को सायं ६ बजकर २९ मिनट पर दिल्ली में इष्टकाल घटयादि ३१।०९ पर कन्या लग्न के समय सूर्य मेष राशि में प्रवेश करेगा। लग्न का स्वामी ग्रह नीच राशि में स्थित होकर लग्न को पूर्ण दृष्टि से देख रहा है। लग्नेश के नीचस्थ होने से लग्न पीड़ित व निर्बल हो गया है। अत: यह वर्ष विश्वशांति की दृष्टि से अनुकूल नहीं है। शांति स्थापित करने के बड़े प्रयासों के होने पर भी विश्वशांति बनाये रखना दुष्कर कार्य होगा। यद्यपि कुटुम्वेश उच्च का होकर स्थित है किन्तु शनि की दृष्टि भी कुटुम्ब भाव पर होने से कुछ भागों में अशांति का वातावरण बनेगा। तृतीय भाव का अधिपति शत्रु राशि में स्थित होकर विशेष प्रयासों से शांति का वातावरण बनापायेगा। गुरु केन्द्र में स्वगृही होकर स्थित है अत: शांति बनाये रखने में गुरु की स्थिति सहायक होगी। पंचम भाव का अधिपति द्वादश भाव में केतु के साथ स्थित है इसके प्रभाव से योजनाएं दोषपूर्ण होंगी जिससे अशांति में वृद्धि होगी। पंचमेश शत्रुराशि में स्थित है इसके प्रभाव से बाल मृत्युदर में वृद्धि होगी, शिक्षा का स्तर घटेगा। मनोरंजन के साधनों के द्वारा अपसंस्कृति का विस्तार होगा। भ्रूण हत्या की घटनाओं में भारी वृद्धि होगी। सप्तमेश स्वगृही होकर चतुर्थस्थ है तथा भौम से दृष्ट भी है अत: स्त्रियों पर अत्याचार की घटनाओं में वृद्धि होगी।

नवमेश उच्च का होकर सप्तमस्थ है अत अपने-अपने धर्म के विस्तार का राष्ट्र प्रयास करेंगे। लोगों में धर्म के प्रति जागृति बढ़ेगी। दशम भाव का अधिपति जोकि लग्नाधिप भी है नीच का होकर स्थित है अत: कई देशों के शासनाध्यक्षों में परिवर्तन होना निश्चित है। प्रतिपक्षियों की स्थिति में सुधार होगा एवं धार्मिक कट्टरतावाद कुछ भागों में अशांति उत्पन्न करेगा। द्वादशेश उच्च का है अत: कई देशों में परस्पर सम्बन्धों के नये समीकरण बनेंगे। द्वादश भाव में शनि व केतु की स्थिति, लग्नेश नीच का होना

अष्टमेश भौम की लग्न पर दृष्टि इस वर्ष को अन्तर्राष्ट्रीय शांति की दृष्टि से उथल-पुथल वाला दर्शा रही है।

**आर्द्रा प्रवेश लग्न-** आषाढ़ कृष्ण पक्ष तृतीया शनिवार, दिनांक २१ जून २००८ ई. को रात्रि ९ बजकर ४४ मिनट पर मकर लग्न के समय सूर्य आर्द्रा नक्षत्र में प्रवेश करेगा। वर्षाकाल में सूर्य के साथ शुक्र एवं सूर्य के पीछे बुध आरम्भ में तथा कुछ अवधि में सूर्य के आगे शनि मंगल रहेंगे। इसके प्रभाव से वर्षा काल के आरम्भ में सर्वत्र व्यापक वर्षा होगी एवं मध्यकाल में कहीं बहुत तेज वर्षा व कहीं बहुत अल्पवृष्टि व वर्षा की कमी एवं अन्त में कहीं सामान्य वर्षा तो कहीं अल्प वर्षा होगी। सूर्य के आगे शनि-मंगल की स्थिति कहीं भारी वर्षा से क्षति, ओलावृष्टि तथा कहीं वर्षा की कमी या अभाव का कारण बनेगी। दक्षिण-पश्चिम के कुछ भागों में भारी तूफान से हानि सम्भव है। पूर्वी भाग में कहीं सामान्य कहीं तेज वर्षा होगी। दक्षिण में लगभग सामान्य, पश्चिम में कहीं बहुत तेज वर्षा कहीं अल्प तथा उत्तर में कहीं कम एवं कहीं सामान्य वर्षा होगी।

**आर्द्रा प्रवेश लग्न**



**शारदीय सस्य-** वैशाख शुक्ल १० बुधवार, दि. १४ मई २००८ ई. को १५ घं. २३ मि. पर सूर्य वृष राशि में प्रवेश करेगा। सूर्य के साथ शुभ ग्रह बुध स्थित है तथा सूर्य से द्वादश भाव में शुक्र स्थित है अत: शारदीय सस्य की उत्पत्ति पर्याप्त होगी। केन्द्र में शनि एवं चन्द्रमा सिंह राशि में स्थित है। सिंह का चन्द्रमा धान्य की निष्पत्ति बढ़ाने वाला है जबकि केन्द्रस्थ शनि सूर्य को दशम दृष्टि से देख रहा है इसके फलस्वरूप शारदीय सस्य की प्राकृतिक कारणों से कुछ हानि भी होगी तथापि कुल मिलाकर शारदीय सस्य की निष्पत्ति पर्याप्त होगी।

**शारदीयसस्य कुण्डली**



**ग्रीष्मसस्य-** मार्गशीर्ष कृष्ण ३ शनिवार, दि. १५ नवम्बर २००८ ई. को २९ घं. ०८ मि. पर सूर्य वृश्चिक राशि में प्रवेश करेगा। सूर्य के अगले भाव में गुरु-शुक्र स्थित है तथा पिछले भाव में बुध स्थित है अत: सूर्य शुभ ग्रहों के मध्य आ गया है इसके प्रभाव से ग्रीष्म धान्यों की निष्पत्ति पर्याप्त होती है। शास्त्र में कहा गया है कि ''शुभ मध्येऽलिनि सूर्याद् गुरुशशिनोः सप्तमे परा सम्पत्। अल्यादिस्थे सवितरि गुरौः द्वितीयेऽर्धनिष्पत्तिः।।'' सूर्य के साथ मंगल भी स्थित है अत: कुछ भागों में कृषि की हानि भी होगी तथा ग्रीष्म धान्य की निष्पत्ति कम होगी। कुल मिलाकर धान्य का उत्पादन पर्याप्त होगा।

**ग्रीष्मसस्य कुण्डली**



**मुस्लिम राष्ट्र-** पौष शु. ३, शुक्रवार, दि. ११ जनवरी २००८ ई. को मुस्लिम हिजरी सन् १४२९ की पहली तारीख मुहर्रम महीने की है और इस दिन शुक्रवार होने से शुक्र गुर्रा या मुस्लिम वर्ष का राजा है। पहली मुहर्रम से पूर्व दिन की संध्या को चन्द्र दर्शन के समय सूर्यास्त काल में मिथुन लग्न उदित है। १० जनवरी २००८ ई. को 'चन्द्रदर्शन' सूर्यास्त के समय मिथुन लग्न में मंगल स्थित है। मंगल रिपु भाव का स्वामी है अत: मुस्लिम राष्ट्रों के लिए यह वर्ष अशुभ फलप्रद है। चन्द्रमा द्वितीयेश होकर अष्टम भाव में स्थित है तथा चतुर्थेश बुध तथा लग्नेश बुध भी अष्टम भाव में स्थित है अत: यह वर्ष किसी मुस्लिम राष्ट्र के लिए अशुभ फलप्रद रहेगा। कोई मुस्लिम राष्ट्र इस वर्ष आपदा ग्रस्त होगा एवं जन-धन की भारी हानि का ग्रह स्थिति संकेत दे रही है। तृतीय स्थान के शनि-केतु विपरीत स्थिति का प्रबल विरोध करने को प्रेरित करेगा। गुरु की लग्न पर दृष्टि तथा शनि पर भी गुरु की नवम दृष्टि हानि को कम करने वाली है।

**हिजरी सन् १४२९ की मुस्लिम राष्ट्रों की कुण्डली**



**हिजरी सन् १४३० की मुस्लिम राष्ट्रों की कुण्डली**



लग्नेश बुध तथा द्वितीयेश का अष्टमस्थ होना कोई शुभ संकेत नहीं दे रहा है। लग्नस्थ मंगल पर राहु का पूर्ण दृष्टि सम्बन्ध; अग्नि पर घी का काम कर रहा है। पंचमेश शुक्र का षष्ठस्थ होना तथा पंचम भाव पर राहु व शनि की दृष्टि स्थिति को और अधिक भयावह बना रही है। उग्रवाद तथा अन्ध कट्टरवाद की जन्मभूमि के यह देश अपने ही पाले हुए संपोलों के विषदंश से बार-बार सिहर उठेंगे। स्थान-स्थान पर विस्फोट तथा अग्निकांड होते रहेंगे। जनता आतंकवाद की घटनाओं की पुनरावृत्ति को झेलने के लिए विवश होगी। जनसाधारण चाह कर भी इन कुत्सित कृत्यों का विरोध न कर पायेंगे। वहाँ के निवासी, कथित बौद्धिक वर्ग तथा धार्मिक विद्वानों के तर्कहीन व हास्यास्पद धर्मादेशों को सहन करने को लाचार होंगे। धर्म की आड़ में ध्वंस की प्रक्रिया चलती रहेगी। आतंकवाद की आग का दाह पड़ौसी देशों को भी स्पष्टरूप से पीड़ित करेगा। उग्रवाद का जनक भारत का पश्चिमोत्तर पड़ौसी तथा पार्श्ववर्ती पूर्व दिशा का देश इस उग्रवाद के पैशाचिक

तांडव को पड़ौसी देशों में निर्यात करने का भरसक प्रयत्न करेंगे। लोकतन्त्र का मात्र दिखावा ही इन पूर्वोक्त देशों में होता रहेगा। वस्तुत: निरंकुश शासन सत्ता का प्रभाव यत्र-तत्र-सर्वत्र दिखाई देगा। साम्प्रदायिक दंगे तथा विस्फोटकीय घटनाओं की पुनरावृत्ति होती रहेगी। गुरु की लग्न पर शुभ दृष्टि उत्तरोत्तर गिरती स्थिति को सम्भाल पाने में अधिक सफल न होगी। अष्टम चन्द्रमा की स्थिति, वर्तमान घटनाक्रम को और अधिक भयावह स्वरूप देकर अन्तोगत्वा इस हिंसावाद की संस्कृति के नाम पर विकृति के 'अन्त' का शंखनाद करेगी। अन्तत: इस अन्धकारपूर्ण वातावरण की जननी विकृति के समापन का आरम्भ दिखाई देने लगेगा।

**शुक्र का गुर्रा फल:-** शासकों और जनता में परस्पर-विरोध बढ़े। मुस्लिम राष्ट्रों में आन्तरिक कलह, विग्रह, उपद्रव, धार्मिक उन्माद से जनसाधारण पीड़ित होता है। अग्नि भय मनुष्य और चतुष्पदों में रोग, व्यापार में लाभ कम, अन्न-कृषि की पैदावार मध्यम, सब वस्तुएं महंगी तथा वायु-वेग रहे। शासकों पर स्वेच्छाचारिणी स्त्रियों का प्रभाव बढ़े। भ्रष्टाचार-व्यभिचार अधिक फैले। नवीन वैज्ञानिक शोध और अनुसन्धानों में सफलता प्राप्त हो।

पौष शु. ३, मंगलवार (विक्रमी २०६५) दि. ३० दिसम्बर २००८ ई. को मुस्लिम हिजरी सन् १४३० की पहली तारीख मुहर्रम महीने की है और इस दिन मंगलवार होने से मंगल गुर्रा या मुस्लिम वर्ष का राजा है। पहली मुहर्रम से पूर्व दिन की संध्या को चन्द्र दर्शन के समय सूर्यास्त काल में मिथुन लग्न उदित है।

उक्त दिवस की सूर्यास्तकालीन कुण्डली में लग्नेश अष्टम स्थान में स्थित है तथा अष्टम स्थान में ही चतुर्ग्रही योग भी है इसके प्रभाव से यह वर्ष मुस्लिम राष्ट्रों के लिए अशुभ प्रभाव की अधिकता वाला सिद्ध होगा। आन्तरिक अशान्ति बढ़ेगी। कुछ देशों में गम्भीर संकट उत्पन्न होगा तथा कहीं भारी विरोध के फलस्वरूप सत्ता परिवर्तन होगा। बम्ब विस्फोट, अग्निकाण्ड दुर्घटनाओं की अधिकता व आतंकवादी, समाज विरोधी देशद्रोही तत्वों से कुछ मुस्लिम राष्ट्र त्रस्त होंगे। सप्तम स्थान में सूर्य एवं भौम की स्थिति होने एवं सप्तमेश के नीच राशि में स्थित होने से महिलाओं पर अत्याचार की घटनाओं में भारी वृद्धि होने की सम्भावना है एवं कुछ राष्ट्रों के विदेश व्यापार व अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों पर प्रतिकूल प्रभाव पड़ेगा। दशमेश नीच का होने से सत्ता पक्ष कमजोर होगा व विरोधी पक्ष के वर्चस्व में वृद्धि होगी। नवमेश की नवम भाव पर दृष्टि होने से धार्मिक कट्टरतावाद में वृद्धि होगी। फलस्वरूप हिंसक घटनाएं घटेंगी।

मिथुन लग्न की इस कुण्डली के दूसरे भाव में केतु, तीसरे में सिंहस्थ शनि, सप्तम भाव में सूर्य और मंगल हैं। नीचस्थ 'गुरु' चन्द्र, बुध राहु के साथ अष्टमस्थ है तथा शुक्र नवमस्थ है। यह ग्रह स्थिति गत सन् के हालात को अशुभ से अशुभतर की ओर अग्रसर करते हुए घोर प्रतिकूलता का संकेत दे रही है। इन क्षेत्रों में आतंकवाद स्थान-स्थान पर सभ्यता की होली जलाता दिखाई देगा। आग और खून का 'खेल' और अधिक भयानक रूप धारण कर लेगा। कुछ देशों में तख्ता पलट की आकस्मिक घटनाओं की सम्भावनाओं से इनकार नहीं किया जा सकता। इन क्षेत्रों में राजनैतिक स्थिति हास्यास्पद रहेगी। सामाजिक व आर्थिक प्राणवायु के लिए अन्यों का मुखापेक्षण करना पड़ेगा। इन भू-भागों के तथाकथित बुद्धिवृद्ध 'धर्मोपदेशक' अपनी मूर्खतापूर्ण विवेचना से विश्व के सभ्य समाज के सामने अपने-आपको उपहासजनक स्थिति में पायेंगे। प्राकृतिक विपत्तियों से यहाँ की जनता त्रस्त रहेगी। विगत काल के पंचाङ्ग में की गई इस विवेचना का पुन: स्मरण कराना प्रासङ्गिक होगा। पाकिस्तान के वर्तमान सर्वेसर्वा राष्ट्रपति 'जनरल मुशर्रफ' का भाग्य सूर्य अस्ताचलगामी हो चुका है। पाकिस्तान की वरिष्ठ जननायिका श्रीमती बेनजीर भुट्टो को अपनी सुरक्षा के प्रति सतर्क रहना श्रेयस्कर होगा।

**मंगल का गुर्रा फल:-** कृषि में कमजोरी रहे प्रकृति-प्रकोप से भी हानि होवे। पूर्व-पश्चिम में उत्पात होंगे। भूकम्प, सर्पभय, मूषकों, टिड्डी आदि से फसल को हानि। वात, पित्त रोग की वृद्धि से प्रजा में कष्ट होगा। सैन्य संघर्ष का भय बढ़ेगा। गेहूँ, मिठाई, धातु सस्ती। व्यापार में लाभ कम, धनी पूंजीपतियों को कष्ट। वृक्षों में फल कम लगें।

## विंशोत्तरीमत से आय-व्यय चक्र

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| आय | ११ | ५ | ११ | ५ | ८ | ११ | ५ | ११ | ८ | २ | २ | ८ |
| व्यय | १४ | ८ | ५ | २ | १४ | ५ | ८ | १४ | ५ | ८ | ८ | ५ |

## अष्टोत्तरीमत से आय व्यय चक्र

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| आय | १४ | ८ | ११ | ५ | ८ | ११ | ८ | १४ | २ | ५ | ५ | २ |
| व्यय | २ | ११ | ८ | ८ | २ | ८ | ११ | २ | ११ | ५ | ५ | ११ |

**आय-व्यय देखने की विधि-** आय-व्यय के दोनों अंकों को जोड़कर एक घटावें और आठ का भाग देकर यदि १, २, ६, ७, शेष रहें तो उस वर्ष में अच्छा लाभ होगा और यदि ३, ४, ५, ० शेष रहें तो लाभ कम खर्च अधिक होगा तथा अनेक प्रकार की चिन्ताएं उपस्थित होंगी।

**जगल्लग्न से व्यक्तिगत फल विचार-** जन्म कुण्डली में लग्न बलवान हो तो लग्न से और चंद्रमा बलवान हो तो जन्म राशि से जगल्लग्न जिस स्थान से आये वह भाव स्वस्वामी शुभ ग्रहों से युक्त दृष्ट बलवान हो तो उस भाव की वृद्धि होती है। यदि वह भाव पाप ग्रहों से युक्त दृष्ट हो तो उस भाव की हानि होती है। जन्म राशि और अपने वर्ष प्रवेश लग्न से यदि वर्षेश लग्न (जगल्लग्न) आठवें बारहवें हो तो उस व्यक्ति के लिए वह वर्ष शुभ लाभ फल प्रद नहीं होता।

# दैवज्ञ की दृष्टि में संसार चक्र



पं० हरदेव शर्मा त्रिवेदी

## संवत् २०६५ वि. (सन् २००८-२००९ ई.) की ग्रह परिषद् का विचार

## संसार की राजनैतिक, सामाजिक, आर्थिक स्थिति का दिग्दर्शन

दिग्दर्शक- सुधाकर शर्मा त्रिवेदी, सोलन (हि.प्र.)

श्री विनोद विजल्वाण, ऋषिकेश — श्री विवेकानन्द सत्येश, सोलन

- अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर भारत की प्रतिष्ठा में वृद्धि होने के योगायोग हैं।
- आर्थिक विकास की गति शिथिल होने तथा आन्तरिक अशान्ति बढ़ने से शासन की शिरोवेदना बढ़ेगी।
- भ्रूण हत्याओं तथा स्त्रियों पर अत्याचार की घटनाओं में अभूतपूर्व वृद्धि के संकेत हैं।
- भारत के राजकोष पर आकस्मिक 'निरर्थक व्यय' का भारी बोझ पड़ने की प्रबल सम्भावना है।
- सामाजिक व राजनैतिक क्षेत्रों में शासन तन्त्र की अदूरदर्शितापूर्ण नीतियां विविध समस्याओं की जननी सिद्ध होगी।
- जनसाधारण के मन में व्याप्त अशान्ति तथा आक्रोश, उसे आन्दोलन पर उतारू कर दे तो आश्चर्य न होगा।
- मुस्लिम उग्रवादी व अन्य नक्सली तथा देशद्रोही तत्व आतंकवाद का घिनौना खेल यथावत् खेलते रहेंगे।
- सरकार की कथित 'छद्म धर्म निरपेक्षता' की मानसिकता, बिगड़ती स्थिति को और भी अधिक भयावह स्वरूप देने में सहायक होगी।
- मानवकृत हिंसा, बम-विस्फोट, अग्निकाण्ड, राजकीय व निजी सम्पत्ति के विनाश की बड़ी घटनाओं की पुनरावृत्ति होने की, ग्रह स्थिति संकेत दे रही है।
- प्राकृतिक विपत्तियों, भूकम्प, जलप्लावन, अनावृष्टि, अल्पवृष्टि, कीट, टिड्डियों द्वारा फसल और जन-धन की व्यापक क्षति की सम्भावना बनी रहेगी।
- आगामी लोकसभा चुनाव के परिणाम अप्रत्याशित होने की सम्भावना नहीं है। पूर्व की भांति 'दलदलीय' सरकार के ही गठन की अधिक सम्भावना प्रतीत होती है।
- सांसदों और विधायिका के सदस्यों का अनैतिक क्रय-विक्रय जोरों से चलने की सम्भावना रहेगी।
- गत वर्षों के पंचांगों में उल्लेखित इस विषय का पुनः स्मरण कराना प्रासांगिक होगा कि- पाकिस्तान के सर्वेसर्वा राष्ट्रपति मुशर्रफ का भाग्यसूर्य अस्ताचल की ओर अग्रसर है।
- श्रीमती बेनजीर भुट्टो का अपनी सुरक्षा के प्रति सतर्क रहना हितावह होगा।
- माननीया सुश्री मायावती का किसी आकस्मिक संकट से सामना होना अप्रत्याशित न होगा।
- इस वर्ष के सूर्य-चन्द्र ग्रहणों व अन्यान्य ग्रह योगों का प्रभाव शासकों की सक्रिय राजनीति में भाग लेने वाली सन्तान पर अनिष्टसूचक प्रतीत हो रहा है।
- महिला राजनेताओं को कष्ट और वेदना की सम्भावना से इनकार नहीं किया जा सकता।

## स्वतंत्रता का ६२वाँ वर्ष

स्वतंत्रता का ६२वाँ वर्ष




स्वतंत्र भारत की कुंडली




स्वतंत्र भारत के ६२वें वर्ष का शुभारम्भ श्रावण शु. १३, गुरुवार दि. १४ अगस्त २००८ को दिन के ३ बजकर १९ मिनट पर होगा। इस वर्ष लग्न में स्वगृही लग्नेश स्थित है तथा अष्टमेश भी लग्नेश के साथ स्थित होकर गुरु एवं चन्द्रमा का योग बना रहा है। यह योग अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर भारत की प्रतिष्ठा को बढ़ाने वाला है किन्तु द्वितीय भाव में राहु की स्थिति एवं अष्टम स्थान में सूर्य एवं केतु की स्थितियाँ विपरीत घटनाक्रम को जन्म देने वाली हैं। राहु के प्रभाव से आन्तरिक अशान्ति बढ़ेगी तथा आर्थिक विकास की गति मन्द पड़ सकती है। मुन्था के सप्तम भाव में स्थित होने से महिलाओं पर अत्याचार की घटनाओं में भारी वृद्धि होगी तथा भ्रूण हत्याओं में भी भारी वृद्धि होगी। तृतीय भाव का अधिपति नवम भाव में शत्रु के घर स्थित है इसके प्रभाव से शत्रु स्वयं समस्याग्रस्त होगा। मित्र राष्ट्रों की संख्या में वृद्धि होगी एवं कुछ राष्ट्रों से सम्बन्धों का विस्तार एवं आपसी विश्वास एवं सहयोग में वृद्धि होगी। चतुर्थ भाव का अधिपति स्वराशि का होकर लग्न में स्थित है इसके प्रभाव से कृषि क्षेत्र एवं आवासीय क्षेत्र दोनों का विकास होगा। भौम जो कि द्वादशेश होकर दशमस्थ है तथा प्रत्यक्ष सप्तम शत्रु दृष्टि से चतुर्थ भाव को देख रहा है। भौम की इस हानिप्रद दृष्टि के फलस्वरूप कुछ भागों में कृषि क्षेत्र एवं कृषि की हानि होगी तथा कुछ भागों में आवासीय भूमि की हानि होगी तथा लोगों को कुछ आवासीय भागों से प्राकृतिक प्रकोप के कारण विस्थापित होना पड़ेगा। पंचम स्थान का अधिपति भौम शत्रु की राशि में दशमस्थ है अत: शिक्षा के स्तर में सुधार नहीं होगा, अनैतिकता में वृद्धि अनाचार की भी वृद्धि होगी। बाल मृत्युदर में ग्रह स्थिति के अनुसार वृद्धि होगी। लोगों में पाप वृत्ति बढ़ेगी। पंचमेश भौम के प्रभाव से तकनीकी शिक्षा का विकास होगा। षष्ठेश नवम भाव में स्थित है तथा शनि की दशम दृष्टि भी रिपु भाव पर है। इसके प्रभाव से शत्रु को हानि उठानी पड़ेगी। शत्रु अपनी प्रकृति के अनुरूप प्रत्यक्ष व अप्रत्यक्ष रूप से आतंकवाद को पोषित करता रहेगा। सप्तमस्थ मुंथा विदेश व्यापार में प्रतिस्पर्धा बढ़ायेगी तथा कुछ क्षेत्रों में विदेश व्यापार पर प्रतिकूल प्रभाव पड़ेगा। महिलाओं को प्रोत्साहित करने वाली योजनाओं के वांछित परिणाम जनसंख्याधिक के प्रभाव से प्रोत्साहित करने वाले नहीं होंगे। अष्टम स्थान में स्थित केतु एवं सूर्य आर्थिक विकास की गति को मन्द करने वाले हैं। दुर्घटनाओं में वृद्धि होगी। नवम भाव का अधिपति अष्टम स्थान में स्थित होने से धार्मिक नेता राजनीति में अधिक रुचि लेंगे। दशम मंगल शासक को कठोर कदम उठाने पर बाध्य करेगा।

विंशोत्तरी दशा षष्ठेश लग्नेश की है तथा इसमें द्वितीयेश पंचमेश का अन्तर जुलाई २००८ तक चलेगा तथा इसके उपरान्त सप्तमस्थ केतु की दशा होने से अशान्ति का वातावरण बनेगा।

## भारतीय गणतंत्र का ५९वाँ वर्ष

५९वें गणतंत्र की कुण्डली




गणतन्त्र की कुण्डली




माघ शु. १ मंगलवार, दि. २७ जनवरी सन् २००८ ई. की प्रात: ७ बजकर ९ मिनट पर भारतीय गणतंत्र के ५९वें वर्ष का प्रवेश होगा। वर्ष लग्न में मुंथा के साथ अष्टमेश सूर्य एवं नवमेश तथा रिपुभावेश बुध भी स्थित है। अत: राष्ट्र की प्रगति एवं अन्तर्राष्ट्रीय प्रतिष्ठा की दृष्टि से वर्ष शुभफलप्रद है किन्तु आन्तरिक अशान्ति एवं आर्थिक समस्याएं भी अनिश्चितता का कारण बनेगी। लग्नेश अष्टमभाव में तथा अष्टमेश लग्न में स्थित होने से यह वर्ष विभिन्न प्रकार की समस्याओं के उत्पन्न होने को दर्शा रहा है। द्वितीय भाव में भी राहु के स्थित होने से आन्तरिक शान्ति बनाये रखने के लिए तथा आर्थिक आधार को मजबूत बनाये रखने के लिए विशेष प्रयास करने पड़ेंगे। अचानक आर्थिक संकट के उत्पन्न होने की सम्भावना है। तृतीय भाव का अधिपति द्वादश भाव में स्वगृही होकर स्थित है तथा भौम की दृष्टि उस पर होने से पड़ौसी राष्ट्र शत्रुवत व्यवहार करता रहेगा किन्तु भौम के प्रभाव से उसे स्वयं भी भारी समस्या का सामना करना पड़ेगा। चतुर्थ भाव का अधिपति शत्रु की राशि में रिपुभाव में स्थित है। इसके प्रभाव से कुछ भागों में कृषि भूमि एवं कृषि की भारी हानि होने का ग्रह स्थिति संकेत दे रही है। चतुर्थ भाव पर गुरु की भी दृष्टि होने से कृषि उत्पादन पर्याप्त होगा। कुछ आवासीय क्षेत्र प्राकृतिक या अन्य कारणों से प्रभावित होंगे। जिसके फलस्वरूप आपदा ग्रस्त भाग से लोगों को विस्थापित होना पड़ सकता है। पंचमेश द्वादश भाव में शत्रु की राशि में स्थित है इसके फलस्वरूप शिक्षा के स्तर में सुधार नहीं होगा तथा मनोरंजन के साधन अप संस्कृति का विस्तार करेंगे एवं बाल मृत्युदर और भ्रूण हत्या के मामलों में भारी वृद्धि होगी। विकास योजनाओं का क्रियान्वयन सुचारूरूप से नहीं हो पायेगा। रिपु भाव का अधिपति लग्नस्थ होने से लग्न रिपु से पीड़ित हो गया है अत: शत्रु अपनी विरोधी गतिविधियों को नियमित रूप से क्रियान्वित करता रहेगा किन्तु भौम की स्थिति के कारण शत्रु को क्षति उठानी पड़ेगी। सप्तमेश के नवमस्थ होने से महिलाओं के कल्याण की योजनाएं बनेंगी। राज्येश द्वादश भाव में स्थित होने से शासक को सत्ता में बने

रहने के लिए विशेष प्रयास करने पड़ेंगे। अष्टम स्थान के शनि एवं केतु आर्थिक संकट अकस्मात उत्पन्न कर सकते हैं। भूमिगत पदार्थों का दोहन तेजी से किया जायेगा। जोकि भविष्य में उन्नति की गति को बढ़ायेंगे। वर्तमान में लग्नस्थ राहु की दशा में लाभ स्थान में स्थित रिपुभाव के स्वामी की दशा होने से भारत को राष्ट्र विरोधी, समाजविरोधी, आतंकवादी व विध्वसंक शक्तियों से जूझना पड़ेगा। जिसके फलस्वरूप जन-धन की हानि उक्त दशा काल में होती रहेगी। महादशा नाथ राहु के लग्नस्थ होने से नाना प्रकार की समस्याएं उत्पन्न होती रहेंगी।

## ज्योतिष एक विज्ञान है

विगत ६४ वर्षों से इस पंचांग में यह स्तम्भ लिखा जा रहा है। ज्योतिष शास्त्र का अध्ययन अनुशीलन करके देश-विदेश के संबंध में जो भी भविष्यवाणी की गयी हैं, वे अधिकांश में सत्य सिद्ध हुई हैं। इसके साक्षी "श्रीविश्वविजयपंचांग" के विज्ञ वाचकवृंद दे रहे हैं। दैवज्ञ ने कभी यह अभिमान नहीं किया कि जो कुछ भविष्यवाणी वह करता है वह शत-प्रतिशत सही होती है। जहां राज्याश्रय प्राप्त एलौपैथी डाक्टरी और आयुर्वेद-विज्ञान अभी तक शत-प्रतिशत सफलता की गारंटी नहीं दे पाये, वहां निराश्रित ज्योतिष-विज्ञान के गणित-विज्ञान ने शत-प्रतिशत सत्यता सिद्ध कर दिखाई है। ज्योतिष गणित के द्वारा वर्षों पूर्व सूर्य-चन्द्र ग्रहणों के स्पर्श मोक्ष का जो समय निश्चित कर दिया जाता है उसमें एक मिनट का भी अंतर नहीं आता। यद्यपि ज्योतिष शास्त्र के फलित विभाग में अभी इतनी सूक्ष्मता नहीं बन पायी है। फलित ज्योतिष को 'दैव-विद्या' कहा गया है, इसलिए राष्ट्र, समाज और व्यक्ति के संबंध में भविष्यवाणी करने वाले को "दैवज्ञ" कहा जाता है। यह "दैव-विद्या" तपस्या, साधना एवं अनुभव गम्य है। आधुनिक वातावरण का एक साधनहीन दैवज्ञ भी मनुष्य है सर्वज्ञ निर्भ्रान्त नहीं, अतः उसकी बुद्धि भी भ्रान्त हो सकती है। ग्रहगति रूप दैवी संकेतों को समझने में भूल हो सकती है। उसका ज्ञान ईश्वरीय ज्ञान के समान सत्य ही हो- यह नहीं कहा जा सकता। मेरा विश्वास है कि भारतीय ज्योतिष विज्ञान का भविष्य कथन शास्त्र इस देश का अत्यन्त पुरातन विज्ञान है। इसका निरीक्षण-परीक्षण अवश्य होना चाहिए, और उससे प्राप्त होने वाले तथ्यों का विचार शासकीय स्तर पर भी अवश्य होना चाहिए। आज तक बिना किसी रिसर्च या शासकीय आश्रय के यह शास्त्र देश के कुछ चोटी के विद्वानों के पास सुरक्षित चला आ रहा है, और अब तक चमत्कारी विज्ञान की मान्यता पाने लगा है। आज के विज्ञान ने चाहे प्रगति क्यों न की हो पर भविष्य जानने का उसके पास कोई साधन नहीं है। अतः इस भारतीय विज्ञान की ओर शासन का ध्यान अवश्य जाना चाहिए। अनेक उच्च राज्याधिकारी फलित ज्योतिष पर पूर्ण विश्वास रखते हैं। श्री नेहरू जी और स्वर्गीया प्रधानमंत्री इंदिरा गांधी ने भी एकाधिक बार दैवज्ञों से परामर्श लिया जिसके प्रमाण मौजूद हैं, किन्तु जो मंत्री निजी तौर पर दैवज्ञों के सामने नतमस्तक होते हैं वे सार्वजनिक रूप से कहते हैं कि "हम ज्योतिष पर आस्था नहीं रखते।" इस पर सर्वसाधारण जनता को इनके दोहरे चरित्र पर आश्चर्य और खेद ही होगा, अस्तु।

## मेदिनीय अथवा राष्ट्रीय भविष्य

राष्ट्रीय भविष्य अनेक प्रकार से देखा जाता है। इस विज्ञान की अनेक शाखाएं हैं, जिसके लिए जो मार्ग प्रशस्त हो जिसको गुरु से जैसा ज्ञान मिलता हो- निर्णय करें, यही उचित है। हमारे सामने सर्वप्रथम वराह-मिहिराचार्य कृत 'वाराही-संहिता' प्रमुख ग्रन्थ है, इसके अनुसार ग्रहों के परस्पर युद्ध, उदयास्त वक्रमार्ग, ग्रहों के विशेष योग और विश्व में कहाँ पर शांति और कहाँ अशांति रहेगी, इसके निर्णयार्थ सर्वतोभद्रचक्र, कर्पूरचक्र, कूर्मचक्र और नरपतिजयचर्या का संघट्ट चक्र भी है। अतिवृष्टि, अनावृष्टि, झंझावातादि के लिए सप्तनाड़ी चक्र उपयोगी है। इन्हीं को आधार मानकर जो कुछ इस पंचांग में लिखा जा रहा है वह भी ८० प्रतिशत से अधिक सत्य सिद्ध हुआ है। यदि इस विज्ञान को राज्याश्रय प्राप्त हो और सभी शाखाओं के विशेषज्ञ अनुभवी विद्वान एकत्र होकर सामूहिक निर्णय दें, तो इसमें शत-प्रतिशत सफलता निश्चित है। नये वर्ष का फल जानने के लिए ग्रहों की राश्यंशात्मक सूक्ष्म स्थिति का पर्यवेक्षण आवश्यक है अतः यहाँ प्रमुख ग्रहों की स्थिति का वर्षारंभ और वर्षांत का उल्लेख किया जाता है।

## नये वर्ष सम्वत् २०६५ विक्रमी में ग्रह स्थिति

नये वर्ष सम्वत् २०६५ विक्रमी में प्रमुख ग्रहों की स्थिति चित्रापक्षीय निरयणमान से इस प्रकार है :-

| | चैत्र शु. प्रतिपदा दि. ७ अप्रैल २००८ ई. | | | | | | चैत्र कृ. अमावस्या दि. २६ मार्च २००९ ई. | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प्रमुख ग्रह | राशि | अं. | क. | मार्गी/वक्री | उदय/अस्त | नक्षत्र | राशि | अं. | क. | मार्गी/वक्री | उदय/अस्त | नक्षत्र |
| शनि | सिंह | ८ | १७ | वक्री | उदय | मघा | सिंह | २३ | ०३ | वक्री | उदय | पूफा |
| गुरु | धनु | २६ | ४६ | मार्गी | उदय | उ.षाढ़ा | मकर | २३ | ५७ | मार्गी | उदय | धनिष्ठा |
| मंगल | मिथुन | १९ | २८ | मार्गी | उदय | आर्द्रा | कुम्भ | १४ | ३० | मार्गी | उदय | शतभिषा |
| हर्षल | कुम्भ | २६ | १७ | मार्गी | उदय | पूभा | कुम्भ | २९ | २१ | मार्गी | उदय | पूभा |
| नेप्च्यून | मकर | २९ | ३७ | मार्गी | उदय | धनिष्ठा | कुम्भ | १ | २५ | मार्गी | उदय | धनिष्ठा |
| वेंकटेश | धनु | ७ | १० | मार्गी | उदय | मूल | धनु | ९ | १७ | मार्गी | उदय | मूल |
| राहु | कुम्भ | १ | १३ | वक्री | अस्त | धनिष्ठा | मकर | १२ | ३१ | वक्री | अस्त | श्रवण |
| केतु | सिंह | १ | १३ | वक्री | अस्त | मघा | कर्क | १२ | ३१ | वक्री | अस्त | पुष्य |

**गुरु-** वर्षारम्भ में गुरु मार्गी है। ९ मई को गुरु वक्री होकर ८ सितम्बर को मार्गी होगा। वर्षारम्भ में गुरु धनु राशि में है। ९ दिसम्बर को गुरु मकर राशि में प्रवेश करेगा एवं वर्षान्त तक मकर राशि में ही रहेगा।

**शनि-** वर्षारम्भ में शनि वक्री है। ३ मई को शनि मार्गी होगा। ३१ दिसम्बर को शनि वक्री होगा तथा वर्षान्त तक वक्री रहेगा। शनि पूरे वर्ष सिंह राशि में रहेगा।

**मंगल-** मंगल पूरे वर्ष मार्गी रहेगा। वर्षारम्भ में मंगल मिथुन राशि में है। २८ अप्रैल को कर्क राशि में, २१ जून को सिंह राशि में, ९ अगस्त को कन्या में, २५ सितम्बर को तुला में, ७ नवम्बर को वृश्चिक में, १९ दिसम्बर को मूल धनु में, २७ जनवरी को मकर में, ७ मार्च को कुम्भ में मंगल प्रवेश करेगा तथा वर्षान्त तक कुम्भ राशि में ही रहेगा।

**राहु एवं केतु-** मध्यम गति से सदैव वक्री चलने वाले राहु-केतु वर्षारम्भ में राहु कुम्भ राशि में एवं केतु सिंह राशि में है। ३० अप्रैल को राहु मकर राशि में प्रवेश करेगा तथा केतु कर्क राशि में प्रवेश करेगा तथा वर्षान्त तक राहु मकर में व केतु कर्क राशि में रहेगा।

**नेपच्यून-** वर्षारम्भ में नेपच्यून मकर राशि में है। २४ अप्रैल को यह कुम्भ राशि में प्रवेश करेगा। २८ जून को वक्र गति द्वारा मकर राशि में एवं १३ फरवरी को पुन: कुम्भ राशि में प्रवेश करेगा। वर्षारम्भ में नेपच्यून मार्गी है २६ मई को वक्री होगा तथा २ नवम्बर को मार्गी होकर वर्षान्त तक मार्गी ही रहेगा।

**हर्षल-** वर्षारम्भ में हर्षल मार्गी है। २६ जून को वक्री होकर २७ नवम्बर को मार्गी होगा तथा वर्षान्त तक मार्गी रहेगा।

**वेंकटेश-** वर्षारम्भ में प्लूटो वक्री है। ११ सितम्बर को मार्गी होगा तथा वर्षान्त तक मार्गी रहेगा। पूरे वर्ष प्लूटो धनु राशि में रहेगा।

**कुछ मुख्य अशुभ योग-** वैशाख कृष्ण पक्ष से ज्येष्ठ शुक्ल पक्ष तक शनि-मंगल का द्विर्द्वादश योग, वैशाख मास में पांच मंगलवार, आषाढ़ कृष्ण पक्ष से श्रावण कृष्ण पक्ष तक शनि-मंगल की युति, ज्येष्ठ कृष्ण पक्ष में चतुर्ग्रही योग, आषाढ़ मास में विग्रह कारक पांच गुरुवार, श्रावण मास में पांच शनिवार, श्रावण कृष्ण पक्ष में चतुर्ग्रही एवं पंचग्रही योग, श्रावण शुक्ल पक्ष से आश्विन कृष्ण पक्ष तक शनि-मंगल का द्विर्द्वादश योग, आश्विन मास में पांच मंगलवार, मार्गशीर्ष कृष्ण पक्ष में चतुर्ग्रही योग, मार्गशीर्ष शुक्ल पक्ष में पुन: चतुर्ग्रही योग, पौष कृष्ण पक्ष में पंचग्रही योग, पौष मास में पांच शनिवार व पांच रविवार, पौष शुक्ल पक्ष में चतुर्ग्रही योग, माघ कृष्ण पक्ष में पंचग्रही एवं षड्ग्रही योग तथा माघ शुक्ल पक्ष में षड्ग्रही योग तथा माघ से शनि-मंगल का षड्ष्टक योग, फाल्गुन कृष्ण पक्ष में चतुर्ग्रही योग, फाल्गुन में पांच मंगलवार एवं फाल्गुन शुक्ल पक्ष में पंचग्रही योग, वर्षान्त चैत्र कृष्ण पक्ष में चतुर्ग्रही योग, फाल्गुन शुक्ल पक्ष से शनि-मंगल का प्रतियोग।

**कुछ अन्य अशुभ योग-** श्रावण शुक्ल पक्ष में खण्डग्रास चन्द्रग्रहण, श्रावण कृष्ण पक्ष में खण्डग्रास सूर्य ग्रहण, माघ कृष्ण पक्ष में दक्षिणी पूर्वी भारत में खण्डग्रास सूर्य ग्रहण।

## वर्ष २००८-२००९ ईस्वी

नववर्ष प्रवेश कुण्डली




चैत्र कृ. अमावस्या, रविवार, दिनांक ६ अप्रैल २००८ ई. को प्रात: ९ बजकर २५ मिनट पर वृष लग्न के कर्क नवांश के समय नववर्ष आरम्भ होगा। लग्न का स्वामी उच्च राशि का होकर लाभ स्थान में स्थित है। इसके प्रभाव से राष्ट्र की उन्नति होगी एवं अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर मान-प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। धन स्थान में भौम शत्रु राशि का होकर स्थित है तथा कुटुम्ब स्थान का अधिपति नीच राशि का होकर लाभ स्थान में स्थित है। इसके प्रभाव से जनता में असन्तोष होगा। अशान्ति का वातावरण बनेगा। लोगों की क्रय शक्ति में कमी होगी, मंहगाई बढ़ेगी, 'समस्याओं' के विरोध में जन आन्दोलन, उग्र विरोध-प्रदर्शन होंगे। इस वर्ष मुद्रा संकट, आर्थिक विकास में अचानक बाधा उत्पन्न होने की सम्भावना है। तृतीय भाव का अधिपति लाभ स्थान में स्थित होने से औद्योगिक विकास की गति बढ़ेगी। किन्तु कुछ व्यवधान भी कुछ अवधि के लिए पड़ेंगे। चतुर्थ भाव का स्वामी लाभ स्थान में मित्र के घर स्थित है तथा शनि नवमेश दशमेश होकर शत्रु की राशि में केतु के साथ चतुर्थ भाव में स्थित है इसके प्रभाव से प्राकृतिक प्रकोपों की अधिकता होगी। समाज विरोधी, राष्ट्र विरोधी, आतंकवादी तत्व भय-आतंक फैलाने के उद्देश्य से आतंकवादी कार्रवाई करेंगे। यहाँ यह भी ध्यान देने योग्य है कि चतुर्ग्रही, पंचग्रही एवं षड्ग्रही योग इस वर्ष बन रहे हैं एवं शनि-मंगल के प्रतियोग, षड्ष्टक योग तथा द्विर्द्वादश योग से वर्ष की अधिकांश अवधि प्रभावित हो रही है। इन अनिष्टकारी योगों के प्रभाव से धन-जन की हानि बड़ी दुर्घटनाओं एवं आतंकवादी कार्रवाइयों के परिणाम स्वरूप होने का योग है। कृषि की हानि भी कुछ भागों में अधिक होगी तथा कुछ कृषि भूमि की हानि प्राकृतिक प्रकोपों के कारण होगी। कुछ आवासीय क्षेत्रों से लोगों को प्रकृतिजन्य कारणों से विस्थापित होना पड़ेगा। प्राकृतिक कारणों से कुछ क्षेत्रों की हानि होगी। यह क्षेत्र कृषि क्षेत्र तथा आवासीय दोनों प्रकार के होंगे। चतुर्थाधिप के लाभस्थ होने से आवासीय एवं कृषि दोनों प्रकार की भूमियों का विकास किया जायेगा। प्रतिपक्ष की स्थिति में सुधार होगा। पंचम भाव का अधिपति नीच राशि का होकर लाभ भाव

नवांश कुण्डली




| ग्रह | सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| इष्टबल | ४५ | २३ | ३२ | ७ | २४ | ३४ | ४२ |
| कष्टबल | १५ | ३७ | २८ | ५३ | ३६ | २६ | १८ |

में स्थित है इसके प्रभाव से शिक्षा के स्तर में सुधार नहीं होगा एवं भ्रूण हत्या एवं बाल मृत्युदर में वृद्धि होगी। मनोरंजन के साधन अपसंस्कृति का विस्तार करेंगे। विकास योजनाओं का क्रियान्वयन दोषपूर्ण होने से लाभार्थियों को इसका समुचित लाभ नहीं मिल पायेगा। रिपु भाव का अधिपति उच्च का होकर लाभ स्थान में स्थित है रिपुभावाधिप ही लग्नाधिप भी है इस कारण लग्नेश व रिपु भाव में सम्बन्ध स्थापित होने से शत्रु आतंकवादियों, समाजविरोधियों-राष्ट्र विरोधियों को प्रोत्साहित करके अव्यवस्था फैलाने की अपनी कुत्सित चाल चलता रहेगा। किन्तु रिपु भाव पर शनि की दृष्टि होने से शत्रु अपनी योजना में सफल नहीं हो पायेगा। रिपु भाव से ही रोग का भी विचार होता है अतः इस वर्ष किसी रोग विशेष के महामारी का रूप लेने की सम्भावना है जिससे लोगों को पीड़ा होगी एवं भय का वातावरण बनेगा। सप्तम स्थान का अधिपति शत्रु राशि का होकर धन स्थान में स्थित है इसके प्रभाव से महिलाओं पर अत्याचार की घटनाओं में वृद्धि होगी। महिलाओं के कल्याण की योजनाओं का क्रियान्वयन किया जायेगा किन्तु उसके वांछित परिणाम प्राप्त नहीं होंगे। व्यापार में प्रतिस्पर्धा अधिक होने से निर्यात में विशेष सुधार नहीं होगा। अष्टम स्थान का अधिपति स्वग्रही है अतः भूगर्भ पदार्थों का दोहन करने में सफलता प्राप्त होगी। खनिज व पेट्रोलियम पदार्थों के भूगर्भस्थ नये स्रोतों का इस वर्ष पता चलेगा। राजकीय कोष की वृद्धि होगी। विदेशी मुद्रा भण्डार बढ़ेगा। इस वर्ष किसी विशिष्ट अवधि में आर्थिक संकट या अर्थ सम्बन्धी समस्या किसी कम अवधि के लिए उत्पन्न हो सकती है। नवम भाव का अधिपति शत्रु राशि में चतुर्थ भाव में केतु के साथ स्थित है अतः कानून व्यवस्था, आन्तरिक सुरक्षा की दृष्टि से यह वर्ष चिन्ता का है। अतः आन्तरिक सुरक्षा पर विशेष ध्यान दिया जाना आवश्यक होगा। आन्तरिक शान्ति व व्यवस्था बनाये रखना भी एक समस्या हो सकती है। धार्मिक नेता धर्म में रुचि लेने की अपेक्षा राजनीति में अधिक रुचि लेंगे। न्याय व्यवस्था अपना कार्य दृढ़तापूर्वक करेगी। शनि नवमाधिपति होकर चतुर्थ स्थान में स्थित है तथा दशम भाव को जोकि उसका अपना घर है पूर्ण दृष्टि से देख रहा है अतः नवमभाव दशमभाव को प्रभावित कर रहा है। न्यायव्यवस्था का इस वर्ष कार्यपालिका पर प्रभाव पड़ने की प्रबल सम्भावना है। दशमभाव में राहु भी स्थित है तथा दशमेश शत्रु के घर में स्थित है इसके फलस्वरूप इस वर्ष सत्ता पक्ष को विषम स्थिति का सामना करना पड़ेगा तथा शासक को शासन पर अपनी पकड़ कमजोर होती दिखाई देगी। अतः सत्ता पर अपनी पकड़ बनाये रखने के लिए शासक को विशेष प्रयास करने पड़ेंगे। इस वर्ष सत्ता के अस्थिर होने की प्रबल सम्भावना है। इसका कारण यह है कि चतुर्थाधिपति जो कि विपक्ष का ग्रह है उच्च राशि में स्थित हो गया है जबकि दशमाधिपति शत्रु की राशि में स्थित है अतः तुलनात्मक दृष्टि से विपक्ष के ग्रह की स्थित अधिक अनुकूल है। किन्तु शासक का ग्रह अपने घर को भी पूर्ण दृष्टि से देख रहा है अतः यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता है कि शासन में अस्थिरता आयेगी ही किन्तु शासक को असहज स्थिति का सामना करना पड़ेगा। एकादश भाव में चतुर्ग्रही योग बना हुआ है इसके फलस्वरूप अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों में उतार-चढ़ाव की सम्भावना है। कुछ राष्ट्रों से सम्बन्धों में प्रगाढ़ता बढ़ेगी एवं कुछ राष्ट्रों से सम्बन्ध शिथिल पड़ेंगे। मान प्रतिष्ठा की दृष्टि से विचार करने पर स्पष्ट है कि लग्नाधिप उच्च राशि का होकर स्थित है अतः अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर भारत का महत्व बढ़ेगा। द्वादश भाव का अधिपति भौम शत्रु की राशि में स्थित है अतः जलमार्ग-समुद्री मार्ग में आवांछित गतिविधियां बढ़ेंगी तथा देशद्रोही व आतंकवादी, समाजविरोधी तत्व जल मार्ग को घुसपैठ के उपयोग में लायेंगे एवं गुप्त षड्यन्त्रों द्वारा राष्ट्र को क्षति पहुंचाने का प्रयास किया जायेगा। कुछ महत्वपूर्ण गुप्त सूचनाएं भी इस वर्ष शत्रु के हाथ लगेगी।

संवत्सर के आरम्भ तथा उसकी नवांश कुण्डली की ग्रह स्थिति का मनन करने पर संकेत मिलते हैं कि राष्ट्र के स्तर पर तथा विश्व स्तर पर पर्याप्त मात्रा में समृद्धि तथा उन्नति होगी। विश्व स्तर पर भारत को प्रतिष्ठित स्थान प्राप्त होगा। भले ही आर्थिक दृष्टिकोण से लाभ की मात्रा में न्यूनाधिक संतोषजनक स्थिति बनी रहेगी। आकस्मिक निरर्थक 'व्यय' के भी योगायोग हैं। इस कारण से मंहगाई रोक सकने में शासनतन्त्र को अधिक सफलता नहीं मिल पायेगी। अन्य सामाजिक व राजनैतिक क्षेत्रों में 'शासनतन्त्र की' अदूरदर्शितापूर्ण नीतियां समस्याओं को जन्म देंगी। फलस्वरूप जनसाधारण में अशान्ति तथा रोष उत्पन्न होगा। इस वर्ष अपना आक्रोष प्रकट करने हेतु जनता का अहिंसक आन्दोलन पर उतारू होना सम्भावित रहेगा। मुद्रा स्फीति के बढ़ने के लक्षण हैं। मुस्लिम उग्रवादी तथा विधर्मी तत्व मिलकर समाज विरोधी व राष्ट्रद्रोही खेल खेलेंगे तथापि सरकार की नीतियां तथा 'छद्म धर्म-निरपेक्ष मानसिकता' इस गिरती स्थिति को और गहरे गर्त में पहुंचाने में सहायक सिद्ध होगी। धर्म-निरपेक्षता की आड़ में जनद्रोही, समाजद्रोही तथा राष्ट्रघातक मानसिकता का खुला प्रदर्शन होता रहेगा। सेक्युलर विचार धारा के प्रवर्तक, सत्तालोलुप भारत के प्रथम प्रधानमन्त्री की अंग्रेजों द्वारा प्रेरित 'फूट डालो और राज करो' की राष्ट्रघातक नीति काफी हद तक जनता को स्पष्ट रूप से समझ आने लगेगी। प्राकृतिक उपद्रव, भूकम्प, जलप्लावन व अनावृष्टि के योग भी समय-समय पर स्थान-स्थान पर घटित होंगे। राष्ट्र की अधिकतर कृषियोग्य भूमि अत्यधिक रसायनिक उर्वरकों तथा कीटनाशक रसायनों के दुष्प्रयोग के कारण अपनी उर्वरा शक्ति खोने लगेगी। फलस्वरूप कृषि उत्पादन की दर पर्याप्त रूप से कुप्रभावित होगी। देश के भीतर और बाहर के शत्रु, राष्ट्र को अस्थिर करने में कोई कसर न छोड़ेंगे। आगामी लोकसभा चुनाव के परिणाम अप्रत्याशित होने की सम्भावना नहीं है। पूर्व की भांति 'दलदलीय' सरकार के ही गठन की सम्भावना बनती है। शासक दलों को अपना बहुमत स्थापित करने के लिए एड़ी-चोटी का जोर लगाना पड़ेगा फिर भी स्थायित्व 'मृगमरीचिका' की भांति वास्तविकता से कोसों दूर रहेगा। सांसदों का अनैतिक क्रय-विक्रय जोरों से चलेगा। उनको नैतिकता व मर्यादा की परिधि में रखने की चेष्टा किसी

टोकरी में मेंडक बिठाने सरीखी होगी। सरकार के गठन तथा सत्ता के आसन पर येन-केन-प्रकारेण आरूढ़ होने की दुराभिलाषा राजनेताओं को मात्र क्रय-विक्रय की वस्तु बना देंगी। किसी प्रकार की नैतिकता व मर्यादा का लेश मात्र दर्शन दुर्लभ होगा। परिणामस्वरूप देश व समाज की सुरक्षा को भी दुर्लक्ष्य कर नेतागण अपनी मर्यादाहीन मानसिकता का भौंडा प्रर्दशन करेंगे। प्रकारान्तर से हर सम्भव किस्म का नैतिक पतन नेताओं के क्रियाकलापों में स्पष्ट दिखाई देगा। उनके द्वारा राष्ट्र की अस्मिता व सुरक्षा निज स्वार्थ के लिए दाँव पर लगा दी जाएगी।

## विश्व परिदृश्य

**अमेरिका-** वृश्चिक लग्न में भारतीय पद्धति से नववर्ष प्रवेश हुआ है। लग्न का स्वामी अष्टम स्थान में शत्रु की राशि में स्थिति है तथा चतुर्थ भाव में राहु स्थित है तथा चतुर्थ भाव पर शनि की दृष्टि भी है किन्तु वह शनि का अपना घर है, शनि वक्री है। अत: यह वर्ष सुरक्षा एवं आन्तरिक शान्ति की दृष्टि से सामान्य नहीं कहा सकता है। देशद्रोही व समाजविरोधी, आतंकवादी गुट इस राष्ट्र की शान्ति को भंग करने का प्रयास करेंगे। धन भाव का गुरु स्वगृही होकर धन भाव में हो स्थित है तथा धन-भाव पर अष्टमस्थ भौम की दृष्टि है अत: गुरु आर्थिक दृष्टि से मजबूती प्रदान करेगा किन्तु मंगल के कारण आर्थिक स्थिति को कुछ समय के लिए कुप्रभावित करेगा। तृतीय भाव का अधिपति शत्रु की राशि में केतु के साथ स्थित है अत: कुछ सहयोगी राष्ट्र प्रभावित होंगे। चतुर्थभाव में राहु की स्थिति प्राकृतिक प्रकोप भूकम्प, तूफान आदि से कुछ भाग विशेष में कृषि क्षेत्र या आवासीय क्षेत्रों की क्षति भी दर्शाता है। पंचम भाव में उच्च का शुक्र तथा सूर्य की स्थितियां यद्यपि शिक्षा, योजनाओं के क्रियान्वयन आदि की दृष्टि से प्रगतिकारक है किन्तु अष्टमेश बुध की स्थिति बालमृत्युदर में वृद्धि करने वाली है। सप्तमेश के उच्च का होने से महिलाओं के लिए उन्नतिकारक व व्यापार की वृद्धि करने वाला है किन्तु अष्टम स्थान का मंगल बड़ी दुर्घटना का द्योतक है दशमस्थ शनि-केतु, शासक के लिए यह वर्ष सामान्य नहीं दर्शाते हैं। शासक को भारी विरोधों का सामना करना पड़ेगा।

**ब्रिटेन-** भारतीय पद्धति से नववर्ष प्रवेश मकर लग्न में हो रहा है। लग्न का स्वामी अष्टम स्थान में केतु के साथ स्थित है इसके प्रभाव से यह वर्ष समस्याओं से युक्त रहेगा। कुटुम्ब भाव का अधिपति जोकि लग्नाधिप भी है शत्रु के घर स्थित है तथा चतुर्थाधिप भी रिपुभाव में शत्रु के घर स्थित है अत: यह वर्ष विभिन्न कारणों से अशान्तियुक्त एवं भय के वातावरण से युक्त रहेगा। प्राकृतिक प्रकोपों या राष्ट्र विरोधी तत्वों, आतंकवादी तत्वों की विध्वंसक गतिविधियों, बम्ब विस्फोट, अग्निकाण्ड, यान दुर्घटनाओं से जन-धन की हानि का संकेत ग्रह स्थिति दे रही है। पराक्रम भाव में चतुर्ग्रही योग कुछ राष्ट्रों से सम्बन्धों की समीक्षा करायेगा तथा कुछ राष्ट्रों से सम्बन्धों में गतिरोध उत्पन्न होगा। दशम भाव का अधिपति उच्च का होकर पराक्रम भाव में स्थित है। अत: विपरीत परिस्थिति होने पर भी शासक की सत्ता पर पकड़ बनी रहेगी तथा राष्ट्र की प्रगति व स्थिरता के लिए गम्भीर प्रयास किये जायेंगे। पंचमेश जोकि राज्येश भी है शिक्षा, औद्योगिक शिक्षा, बाल कल्याण पर विशेष ध्यान दिलायेगा। नवमाधिपति नीच राशि में स्थित है अत: धार्मिक मतभेद उभरेंगे कुछ असामाजिक तत्व संप्रदायवाद की अग्नि प्रज्वलित करके शान्ति भंग करने का प्रयास करेंगे।

**पाकिस्तान-** वृष लग्न में नववर्षारम्भ हो रहा है लग्नाधिपति उच्च का होकर लाभ स्थान में स्थित है किन्तु लग्नाधिपति ही रिपु भाव का स्वामी भी है अत: राष्ट्र की प्रगति के लिए यद्यपि ग्रह स्थिति अनुकूल है किन्तु समाज विरोधी, राष्ट्र विरोधी तत्व एवं कट्टरपंथी, शासन तन्त्र के लिए नित्य नई समस्या उत्पन्न करेंगे। धन भाव में भौम स्थित है तथा चतुर्थ भाव में शनि एवं केतु स्थित है अत: आन्तरिक शान्ति की दृष्टि से यह वर्ष समस्यायुक्त रहेगा। प्राकृतिक प्रकोपों, रोगादि से लोगों को कष्ट उठाने पड़ेंगे। बम्ब विस्फोट, अग्निकाण्ड, यान दुर्घटना तथा आपसी मतभेद, विरोधों, प्रदर्शनों के चलते अशान्ति का वातावरण बनेगा तथा प्राकृतिक प्रकोपों, रोगों आदि से कृषि व कृषि क्षेत्र की हानि होगी। राज्य स्थान का अधिपति शत्रु के घर में केतु के साथ स्थित है इसके प्रभाववश शासक को विरोधों का सामना करना पड़ेगा। विपक्षी मुखर होंगे एवं शासक की सत्ता पर पकड़ कमजोर होगी। सत्ता पर बने रहने के लिए शासक को गम्भीर प्रयास करने पड़ेंगे। नवमेश ही दशमेश भी है अत: धार्मिक नेता भी शासक के लिए समस्या उत्पन्न करेंगे। लाभ स्थान में लग्नेश के साथ चतुर्ग्रही योग होने से अकस्मात कोई घटनाक्रम घटेगा जिसके परिणाम अप्रत्याशित होंगे तथा अशान्ति का वातावरण बनेगा। विदेश व्यापार में इस वर्ष कुछ कमी होगी।

**फ्रांस-** कुम्भ लग्न का अधिपति अपने घर को सप्तम दृष्टि से देख रहा है तथा लग्नेश के साथ केतु भी स्थित है तथा लग्न में राहु भी स्थित है। अत: इस देश की आन्तरिक राजनीति में परिवर्तन की सम्भावना है। कुटुम्ब भाव में चतुर्ग्रही योग है तथा कुटुम्बेश लाभ स्थान में स्वगृही होकर स्थित है अत: आर्थिक दृष्टि से यह देश समृद्ध होगा। लोगों की क्रय शक्ति बढ़ेगी। चतुर्थ भाव का अधिपति द्वितीय भाव में उच्च का होकर स्थित है तथा शनि की दशम दृष्टि चतुर्थ भाव पर है अत: कृषि का उत्पादन यद्यपि पर्याप्त होगा किन्तु प्राकृतिक प्रकोपों से कृषि क्षेत्र व आवासीय क्षेत्र की हानि सम्भव है। पंचम भाव में मंगल के स्थित होने से बाल मृत्युदर में इस वर्ष वृद्धि होगी। औद्योगिक शिक्षा को प्राथमिकता दी जायेगी। सप्तम स्थान में शनि एवं केतु के स्थित होने से इस वर्ष विदेश व्यापार का सन्तुलन गड़बड़ा सकता है। महिलाओं को विभिन्न कारणों से कष्ट झेलना पड़ेगा। नवम भाव का अधिपति उच्च का होने से कानून व्यवस्था की स्थिति सन्तोषजनक रहेगी। शिक्षा में सुधार के प्रयासों को इस वर्ष बल नहीं मिलेगा। दशमेश के शत्रु के घर में स्थित होने से इस वर्ष शासक को विरोधों का सामना करना पड़ेगा।

शेष पृष्ठ २३२ पर

# दैनिक स्पष्ट ग्रह

इस पंचांग में यहां नीचे सूर्य, चन्द्र, मंगल, बुध, गुरु, शुक्र, शनि, राहु विकला पर्यन्त तथा हर्षल और नेपच्यून कला पर्यन्त दिये गये हैं। ये दैनिक स्पष्ट ग्रह प्रातः स्टैण्डर्ड टाईम ५ बजकर ३० मिनट के हैं। प्रारंभ में सूर्य से पूर्व से साम्पादिक काल मध्य रात्रि १२ बजे का लगाया गया है। इन स्पष्ट ग्रहों के प्रत्येक स्थान के तात्कालिक स्पष्ट ग्रह जानने की विधि यह है जैसे भारत में कहीं भी किसी दिन स्टैण्डर्ड टाईम दिन के २ बजकर ४५ मिनट पर किसी व्यक्ति का जन्म या प्रश्न है तो प्रातः घण्टा ५, मिनट ३० से मध्यान्होत्तर घं. १४/४५ तक घटा ९/१५ हुए, यह घंटात्मक धन चालन हुआ। इस चालन को २॥ (ढाई) से गुणा करने पर २३।७।३० घटी, पल, विपलात्मक चालन बन गया। इस चालन के द्वारा दैनिक ग्रह गति को त्रैराशिक या गोमूत्रिका क्रम से गुणा कर दें, कलादिफल को मार्गी ग्रह में जोड़ने से तथा वक्री ग्रह में घटाने से तात्कालिक स्पष्ट राहु में ६ राशि जोड़ने पर केतु स्पष्ट हो जाता है अतएव यहां केतु अलग से नहीं लिखा है। इन दैनिक ग्रहों से गति जानने की विधि यह है कि जिस दिन गति स्पष्ट करनी है, उस दिन के राश्यादि ग्रह को अगले दिन के राश्यादि स्पष्ट ग्रह में से घटाने से जो शेष रहे वह उस दिन की गति होगी। यह चांद्र वर्ष ७ अप्रैल २००८ से प्रारंभ होकर २६ मार्च २००९ ई. को समाप्त हो रहा है जिसके दैनिक स्पष्ट ग्रह यहां नीचे दिये जा रहे हैं-

## अप्रैल सन् २००८ ई. प्रातः स्टैण्डर्ड टाईम घं. ५ मि. ३० के दैनिक स्पष्ट ग्रह। अयनांश : २३°।५८'।३०'' मासारम्भे (प्लूटो) ८।०७°।१०' (वक्री)

| ता. | मध्य रात्रि १२ बजे साम्पा. काल | सूर्य | चन्द्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि | राहु (मध्यम) | हर्षल | नेपच्यून | ता. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अप्रैल | घं. मि. सै. | रा. अं. क. वि. | रा. अं. क. वि. | रा. अं. क. वि. | रा. अं. क. वि. | रा. अं. क. वि. | रा. अं. क. वि. | रा. अं. क. वि. | रा. अं. क. वि. | घं. मि. सै. | घं. मि. सै. | अप्रैल |
| ७ | १३।०२।३३ | ११।२३।३४।४१ | ००।०५।११।५८ | ०२।१९।२८।३८ | ११।१३।५७।२३ | ०८।२६।४६।४१ | ११।०६।५८।२० | ०४।०८।१७।३९ | १०।०१।१३।४३ | १०।२६।१७ | ९।२९।३८ | ७ |
| ८ | १३।०६।३० | ११।२४।३३।४२ | ००।२०।१०।४९ | ०२।१९।५६।३७ | ११।१५।५२।४९ | ०८।२६।५२।२३ | ११।०८।१२।२४ | ०४।०८।१५।०३ | १०।०१।१०।३२ | १०।२६।२० | ९।२९।३९ | ८ |
| ९ | १३।१०।२६ | ११।२५।३२।४० | ०१।०५।१०।४८ | ०२।२०।२४।४७ | ११।१७।४९।३९ | ०८।२६।५७।५६ | ११।०९।२६।२८ | ०४।०८।१२।३२ | १०।०१।०७।२२ | १०।२६।२४ | ९।२९।४० | ९ |
| १० | १३।१४।२३ | ११।२६।३१।३७ | ०१।१९।५४।२७ | ०२।२०।५३।०७ | ११।१९।४७।५३ | ०८।२७।०३।१९ | ११।१०।४०।३१ | ०४।०८।१०।०७ | १०।०१।०४।११ | १०।२६।२७ | ९।२९।४२ | १० |
| ११ | १३।१८।१९ | ११।२७।३०।३१ | ०२।०४।२४।२० | ०२।२१।२१।३७ | ११।२१।४७।२९ | ०८।२७।०८।३२ | ११।११।५४।३३ | ०४।०८।०७।४८ | १०।०१।०१।०० | १०।२६।३० | ९।२९।४३ | ११ |
| १२ | १३।२२।१६ | ११।२८।२९।२२ | ०२।१८।३३।४८ | ०२।२१।५०।१७ | ११।२३।४८।२३ | ०८।२७।१३।३५ | ११।१३।०८।३५ | ०४।०८।०५।३५ | १०।००।५७।४९ | १०।२६।३३ | ९।२९।४५ | १२ |
| १३ | १३।२६।१२ | ११।२९।२८।१२ | ०३।०२।११।४२ | ०२।२२।१९।०७ | ११।२५।५०।३३ | ०८।२७।१८।२८ | ११।१४।२२।३६ | ०४।०८।०३।२७ | १०।००।५४।३८ | १०।२६।३६ | ९।२९।४६ | १३ |
| १४ | १३।३०।०९ | ००।००।२६।५९ | ०३।१५।४८।५७ | ०२।२२।४८।०५ | ११।२७।५३।५३ | ०८।२७।२३।११ | ११।१५।३६।३७ | ०४।०८।०१।२५ | १०।००।५१।२७ | १०।२६।३९ | ९।२९।४७ | १४ |
| १५ | १३।३४।०५ | ००।०१।२५।४४ | ०३।२८।५७।३८ | ०२।२३।१७।१३ | ११।२९।५८।१८ | ०८।२७।२७।४४ | ११।१६।५०।३७ | ०४।०७।५९।२९ | १०।००।४८।१६ | १०।२६।४२ | ९।२९।४८ | १५ |
| १६ | १३।३८।०२ | ००।०२।२४।२६ | ०४।११।५०।२५ | ०२।२३।४६।२९ | ००।०२।०३।४२ | ०८।२७।३२।०७ | ११।१८।०४।३६ | ०४।०७।५७।४० | १०।००।४५।०६ | १०।२६।४५ | ९।२९।५० | १६ |
| १७ | १३।४१।५९ | ००।०३।२३।०६ | ०४।२४।२९।५३ | ०२।२४।१५।५४ | ००।०४।०९।५५ | ०८।२७।३६।१९ | ११।१९।१८।३५ | ०४।०७।५५।५६ | १०।००।४१।५५ | १०।२६।४८ | ९।२९।५१ | १७ |
| १८ | १३।४५।५५ | ००।०४।२१।४५ | ०५।०६।५८।२० | ०२।२४।४५।२७ | ००।०६।१६।४६ | ०८।२७।४०।२२ | ११।२०।३२।३३ | ०४।०७।५४।१८ | १०।००।३८।४४ | १०।२६।५१ | ९।२९।५३ | १८ |
| १९ | १३।४९।५२ | ००।०५।२०।२१ | ०५।१९।१७।३३ | ०२।२५।१५।०८ | ००।०८।२४।०३ | ०८।२७।४४।१४ | ११।२१।४६।३१ | ०४।०७।५२।४६ | १०।००।३५।३४ | १०।२६।५३ | ९।२९।५४ | १९ |
| २० | १३।५३।४८ | ००।०६।१८।५५ | ०६।०१।२८।५६ | ०२।२५।४४।५८ | ००।१०।३१।३४ | ०८।२७।४७।५५ | ११।२३।००।२८ | ०४।०७।५१।२१ | १०।००।३२।२३ | १०।२६।५६ | ९।२९।५५ | २० |
| २१ | १३।५७।४५ | ००।०७।१७।२७ | ०६।१३।३३।३४ | ०२।२६।१४।५५ | ००।१२।३९।०२ | ०८।२७।५१।२६ | ११।२४।१४।२५ | ०४।०७।५०।०१ | १०।००।२९।१२ | १०।२६।५९ | ९।२९।५६ | २१ |
| २२ | १४।०१।४१ | ००।०८।१५।५८ | ०६।२५।३२।३१ | ०२।२६।४५।०० | ००।१४।४६।१२ | ०८।२७।५४।४६ | ११।२५।२८।२१ | ०४।०७।४८।४८ | १०।००।२६।०२ | १०।२७।०२ | ९।२९।५७ | २२ |
| २३ | १४।०५।३८ | ००।०९।१४।२६ | ०७।०७।२७।०७ | ०२।२७।१५।१२ | ००।१६।५२।४६ | ०८।२७।५७।५६ | ११।२६।४२।१७ | ०४।०७।४७।४१ | १०।००।२२।५१ | १०।२७।०५ | ९।२९।५८ | २३ |
| २४ | १४।०९।३४ | ००।१०।१२।५३ | ०७।१९।१९।०६ | ०२।२७।४५।३२ | ००।१८।५८।२५ | ०८।२८।००।५५ | ११।२७।५६।१३ | ०४।०७।४६।४० | १०।००।१९।४० | १०।२७।०७ | ९।२९।५९ | २४ |
| २५ | १४।१३।३१ | ००।११।११।१८ | ०८।०१।१०।५४ | ०२।२८।१५।५९ | ००।२१।०२।५० | ०८।२८।०३।४३ | ११।२९।१०।०८ | ०४।०७।४५।४५ | १०।००।१६।२९ | १०।२७।१० | १०।००।०० | २५ |
| २६ | १४।१७।२८ | ००।१२।०९।४१ | ०८।१३।०५।३६ | ०२।२८।४६।३४ | ००।२३।०५।४२ | ०८।२८।०६।२१ | ००।००।२४।०३ | ०४।०७।४४।५७ | १०।००।१३।१८ | १०।२७।१३ | १०।००।०१ | २६ |
| २७ | १४।२१।२४ | ००।१३।०८।०३ | ०८।२५।०७।०९ | ०२।२९।१७।१५ | ००।२५।०६।४३ | ०८।२८।०८।४७ | ००।०१।३७।५८ | ०४।०७।४४।१५ | १०।००।१०।०८ | १०।२७।१५ | १०।००।०२ | २७ |
| २८ | १४।२५।२१ | ००।१४।०६।२३ | ०९।०७।१९।५१ | ०२।२९।४८।०४ | ००।२७।०५।३४ | ०८।२८।११।०२ | ००।०२।५१।५२ | ०४।०७।४३।३९ | १०।००।०६।५७ | १०।२७।१८ | १०।००।०३ | २८ |
| २९ | १४।२९।१७ | ००।१५।०४।४२ | ०९।१९।४९।०० | ०३।००।१८।५९ | ००।२९।०१।५९ | ०८।२८।१३।०७ | ००।०४।०५।४६ | ०४।०७।४३।०९ | १०।००।०३।४६ | १०।२७।२१ | १०।००।०४ | २९ |
| ३० | १४।३३।१४ | ००।१६।०२।५९ | १०।०२।३९।१० | ०३।००।५०।०२ | ०१।००।५५।४३ | ०८।२८।१५।०० | ००।०५।१९।४० | ०४।०७।४२।४६ | १०।००।००।३५ | १०।२७।२३ | १०।००।०५ | ३० |

## मई सन् २००८ ई. प्रात: स्टैण्डर्ड टाईम घं. ५ मि. ३० के दैनिक स्पष्ट ग्रह। अयनांश : २३°।५८'।३४'' मासारम्भे (प्लूटो) ८।०६°।५८'(वक्री)

| ता. मई | मध्य रात्रि १२ बजे साम्पा. काल घं. मि. सै. | सूर्य रा. अं. क. वि. | चन्द्र रा. अं. क. वि. | मंगल रा. अं. क. वि. | बुध रा. अं. क. वि. | गुरु रा. अं. क. वि. | शुक्र रा. अं. क. वि. | शनि रा. अं. क. वि. | राहु (मध्यम) रा. अं. क. वि. | हर्षल घं. मि. सै. | नेपच्यून घं. मि. सै. | ता. मई |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १४।३७।१० | ००।१७।०१।१५ | १०।१५।५४।५२ | ०३।०१।२१।११ | ०१।०२।४६।३२ | ०८।२८।१६।४२ | ००।०६।३३।३४ | ०४।०७।४२।२९ | ०९।२९।५७।२४ | १०।२७।२६ | १०।००।०६ | १ |
| २ | १४।४१।०७ | ००।१७।५९।२९ | १०।२९।३९।१० | ०३।०१।५२।२६ | ०१।०४।३४।१३ | ०८।२८।१८।२३ | ००।०७।४७।२७ | ०४।०७।४२।१९ | ०९।२९।५४।१४ | १०।२७।२८ | १०।००।०७ | २ |
| ३ | १४।४५।०३ | ००।१८।५७।४२ | ११।१३।५२।५५ | ०३।०२।२३।४९ | ०१।०६।१८।३६ | ०८।२८।१९।३२ | ००।०९।०१।२० | ०४।०७।४२।१५ | ०९।२९।५१।०३ | १०।२७।३१ | १०।००।०८ | ३ |
| ४ | १४।४९।०० | ००।१९।५५।५३ | ११।२८।३३।४९ | ०३।०२।५५।१८ | ०१।०७।५९।३२ | ०८।२८।२०।४० | ००।१०।१५।१२ | ०४।०७।४२।१७ | ०९।२९।४७।५२ | १०।२७।३३ | १०।००।०८ | ४ |
| ५ | १४।५२।५७ | ००।२०।५४।०२ | ००।१३।३६।०१ | ०३।०३।२६।५३ | ०१।०९।३६।५१ | ०८।२८।२१।३७ | ००।११।२९।०४ | ०४।०७।४२।२६ | ०९।२९।४४।४२ | १०।२७।३५ | १०।००।०९ | ५ |
| ६ | १४।५६।५३ | ००।२१।५२।१० | ००।२८।५०।२१ | ०३।०३।५८।३४ | ०१।११।१०।२९ | ०८।२८।२२।२२ | ००।१२।४२।५६ | ०४।०७।४२।४१ | ०९।२९।४१।३१ | १०।२७।३८ | १०।००।१० | ६ |
| ७ | १५।००।५० | ००।२२।५०।१६ | ०१।१४।०५।४६ | ०३।०४।३०।२२ | ०१।१२।४०।१८ | ०८।२८।२२।५६ | ००।१३।५६।४७ | ०४।०७।४३।०३ | ०९।२९।३८।२० | १०।२७।४० | १०।००।१० | ७ |
| ८ | १५।०४।४६ | ००।२३।४८।२१ | ०१।२९।११।१६ | ०३।०५।०२।१५ | ०१।१४।०६।१३ | ०८।२८।२३।१९ | ००।१५।१०।३८ | ०४।०७।४३।३१ | ०९।२९।३५।०९ | १०।२७।४२ | १०।००।११ | ८ |
| ९ | १५।०८।४३ | ००।२४।४६।२३ | ०२।१३।५७।५३ | ०३।०५।३४।१५ | ०१।१५।२८।१० | व.०८।२८।२३।३० | ००।१६।२४।२८ | ०४।०७।४४।०५ | ०९।२९।३१।५८ | १०।२७।४४ | १०।००।१२ | ९ |
| १० | १५।१२।३९ | ००।२५।४४।२४ | ०२।२८।१९।५७ | ०३।०६।०६।२० | ०१।१६।४६।०४ | ०८।२८।२३।३० | ००।१७।३८।१८ | ०४।०७।४४।४६ | ०९।२९।२८।४७ | १०।२७।४७ | १०।००।१२ | १० |
| ११ | १५।१६।३६ | ००।२६।४२।२३ | ०३।१२।२५।११ | ०३।०६।३८।३१ | ०१।१७।५९।५२ | ०८।२८।२३।१८ | ००।१८।५२।०७ | ०४।०७।४५।३३ | ०९।२९।२५।३६ | १०।२७।४९ | १०।००।१३ | ११ |
| १२ | १५।२०।३२ | ००।२७।४०।२० | ०३।२५।४४।१५ | ०३।०७।१०।४७ | ०१।१९।०९।३० | ०८।२८।२२।५६ | ००।२०।०५।५६ | ०४।०७।४६।२६ | ०९।२९।२२।२६ | १०।२७।५१ | १०।००।१३ | १२ |
| १३ | १५।२४।२९ | ००।२८।३८।१५ | ०४।०८।४९।४५ | ०३।०७।४३।०९ | ०१।२०।१४।५४ | ०८।२८।२२।२२ | ००।२१।१९।४४ | ०४।०७।४७।२५ | ०९।२९।१९।१५ | १०।२७।५३ | १०।००।१४ | १३ |
| १४ | १५।२८।२६ | ००।२९।३६।०८ | ०४।२१।३५।१९ | ०३।०८।१५।३५ | ०१।२१।१६।०० | ०८।२८।२१।३६ | ००।२२।३३।३२ | ०४।०७।४८।३१ | ०९।२९।१६।०४ | १०।२७।५५ | १०।००।१४ | १४ |
| १५ | १५।३२।२२ | ०१।००।३४।०० | ०५।०४।०४।५३ | ०३।०८।४८।०७ | ०१।२२।१२।४४ | ०८।२८।२०।३९ | ००।२३।४७।१९ | ०४।०७।४९।४३ | ०९।२९।१२।५३ | १०।२७।५७ | १०।००।१४ | १५ |
| १६ | १५।३६।१९ | ०१।०१।३१।५० | ०५।१६।२२।०८ | ०३।०९।२०।४४ | ०१।२३।०५।०२ | ०८।२८।१९।३१ | ००।२५।०१।०५ | ०४।०७।५१।०२ | ०९।२९।०९।४३ | १०।२७।५९ | १०।००।१५ | १६ |
| १७ | १५।४०।१५ | ०१।०२।२९।३८ | ०५।२८।३०।१७ | ०३।०९।५३।२६ | ०१।२३।५२।५२ | ०८।२८।१८।१२ | ००।२६।१४।५२ | ०४।०७।५२।२६ | ०९।२९।०६।३२ | १०।२८।०१ | १०।००।१५ | १७ |
| १८ | १५।४४।१२ | ०१।०३।२७।२५ | ०६।१०।३१।५५ | ०३।१०।२६।१३ | ०१।२४।३६।०८ | ०८।२८।१६।४१ | ००।२७।२८।३८ | ०४।०७।५३।५७ | ०९।२९।०३।२१ | १०।२८।०३ | १०।००।१५ | १८ |
| १९ | १५।४८।०८ | ०१।०४।२५।१० | ०६।२२।२९।०१ | ०३।१०।५९।०४ | ०१।२५।१४।४७ | ०८।२८।१५।०० | ००।२८।४२।२३ | ०४।०७।५५।३३ | ०९।२९।००।११ | १०।२८।०५ | १०।००।१६ | १९ |
| २० | १५।५२।०५ | ०१।०५।२२।५४ | ०७।०४।२३।१० | ०३।११।३२।०१ | ०१।२५।४८।४६ | ०८।२८।१३।०७ | ००।२९।५६।०९ | ०४।०७।५७।१६ | ०९।२८।५७।०० | १०।२८।०६ | १०।००।१६ | २० |
| २१ | १५।५६।०१ | ०१।०६।२०।३६ | ०७।१६।१५।४३ | ०३।१२।०५।०१ | ०१।२६।१८।०२ | ०८।२८।११।०३ | ०१।०१।०९।५४ | ०४।०७।५९।०५ | ०९।२८।५३।४९ | १०।२८।०८ | १०।००।१६ | २१ |
| २२ | १५।५९।५८ | ०१।०७।१८।१७ | ०७।२८।०८।०५ | ०३।१२।३८।०७ | ०१।२६।४२।३२ | ०८।२८।०८।४९ | ०१।०२।२३।३८ | ०४।०८।०१।०० | ०९।२८।५०।३८ | १०।२८।१० | १०।००।१६ | २२ |
| २३ | १६।०३।५५ | ०१।०८।१५।५७ | ०८।१०।०२।०१ | ०३।१३।११।१७ | ०१।२७।०२।१५ | ०८।२८।०६।२३ | ०१।०३।३७।२३ | ०४।०८।०३।०१ | ०९।२८।४७।२७ | १०।२८।११ | १०।००।१६ | २३ |
| २४ | १६।०७।५१ | ०१।०९।१३।३५ | ०८।२२।१५।४३ | ०३।१३।४४।३१ | ०१।२७।१७।१० | ०८।२८।०३।४६ | ०१।०४।५१।०८ | ०४।०८।०५।०८ | ०९।२८।४४।१६ | १०।२८।१३ | १०।००।१७ | २४ |
| २५ | १६।११।४८ | ०१।१०।११।१३ | ०९।०४।०४।०६ | ०३।१४।१७।५० | ०१।२७।२७।१९ | ०८।२८।००।५९ | ०१।०६।०४।५२ | ०४।०८।०७।२० | ०९।२८।४१।०५ | १०।२८।१५ | १०।००।१७ | २५ |
| २६ | १६।१५।४४ | ०१।११।०८।५० | ०९।१६।१८।४२ | ०३।१४।५१।१४ | व.०१।२७।३२।४२ | ०८।२७।५८।०१ | ०१।०७।१८।३६ | ०४।०८।०९।३९ | ०९।२८।३७।५५ | १०।२८।१६ | व.१०।००।१७ | २६ |
| २७ | १६।१९।४१ | ०१।१२।०६।२५ | ०९।२८।४७।४० | ०३।१५।२४।४२ | ०१।२७।३३।२६ | ०८।२७।५४।५२ | ०१।०८।३२।२० | ०४।०८।१२।०३ | ०९।२८।३४।४४ | १०।२८।१८ | १०।००।१७ | २७ |
| २८ | १६।२३।३७ | ०१।१३।०४।०० | १०।११।३५।२७ | ०३।१५।५८।१४ | ०१।२७।२९।३७ | ०८।२७।५१।३३ | ०१।०९।४६।०४ | ०४।०८।१४।३४ | ०९।२८।३१।३३ | १०।२८।१९ | १०।००।१७ | २८ |
| २९ | १६।२७।३४ | ०१।१४।०१।३४ | १०।२४।४६।२३ | ०३।१६।३१।५० | ०१।२७।२१।२२ | ०८।२७।४८।०३ | ०१।११।००।४९ | ०४।०८।१७।१० | ०९।२८।२८।२२ | १०।२८।२० | १०।००।१७ | २९ |
| ३० | १६।३१।३० | ०१।१४।५९।०७ | ११।०८।२३।५९ | ०३।१७।०५।३१ | ०१।२७।०८।४४ | ०८।२७।४४।२३ | ०१।१२।१४।३३ | ०४।०८।१९।५२ | ०९।२८।२५।१२ | १०।२८।२२ | १०।००।१६ | ३० |
| ३१ | १६।३५।२७ | ०१।१५।५६।३९ | ११।२२।३०।०४ | ०३।१७।३९।१७ | ०१।२६।५१।३० | ०८।२७।४०।३२ | ०१।१३।२८।१७ | ०४।०८।२२।३९ | ०९।२८।२२।०१ | १०।२८।२३ | १०।००।१६ | ३१ |



जून सन् २००८ ई. प्रात: स्टैण्डर्ड टाईम घं. ५ मि. ३० के दैनिक स्पष्ट ग्रह।

# साम्पातिक काल और जन्मांग गणित

*लेखक- भोलादत्त महातौल्य*

पारम्परिक स्थूल पंचांगों को छोड़कर स्थिर राशिचक्राश्रित अधिकांश आधुनिक पंचांगों में इन दिनों दैनिक साम्पातिक काल या साम्पातिक काल की सारणियां छप रही हैं। विगत कुछ वर्षों से आपके प्रिय इस श्रीविश्वविजय पंचांग में भी साम्पातिक काल के द्वारा लग्न-दशम का गणित दिया जा रहा है। कतिपय गणित-प्रेमी पाठकों की मांग पर इस वर्ष के पंचांग में साम्पातिक काल की १९४१ से २०३६ तक के ९६ वर्षों की अतिसूक्ष्म सारणियाँ और त्रिकोणमिति के द्वारा लग्न-दशम को सिद्ध करने की अपूर्व विधि दे रहे हैं। आशा है कि हमारे पाठक अवश्य लाभान्वित होंगे। -सम्पादक

हमारे सभी पाठक साम्पातिक काल के 'नाम' से अवश्य परिचित हैं किन्तु बहुत कम पाठक इसके उद्भव और खगोलीय स्वरूप से सुपरिचित होंगे अतः सूक्ष्मता और ज्योतिर्विज्ञान की सत्यता से प्रेम करने वाले सभी पाठकों के लाभार्थ हम साम्पातिक काल की सैद्धान्तिक विवेचना प्रस्तुत कर रहे हैं।

**लगति विषुवपातो ह्यूर्ध्व याम्योत्तरे खे, भवति समयशून्यस्तत्र साम्पातिकाख्यः।**
**गिरि शशि लव शून्यैर्नन्द बाणाग्नितुल्यैः, पुनरपि पुनरूर्ध्वं याति पातः पलैः सः॥१॥**

अर्थ- जहाँ कहीं पर भी राशिचक्र का वासंतीय विषुवपात बिन्दु ($\gamma$) अर्थात् मेषादि बिन्दु किसी स्थान के ऊर्ध्वयाम्योत्तर बिन्दु पर पहुँचता है तो वहाँ पर उस स्थान की साम्पातिक काल बताने वाली घड़ी में समय शून्य हो जाता है अर्थात् शून्य बजता है। एक बार ऊर्ध्व याम्योत्तरवृत्त पर पहुंचने के बाद वह मेषादिपात बिन्दु ($\gamma$) ३५९०.१७ पलों के उपरान्त पुनःपुनः ऊर्ध्वयाम्योत्तर वृत्त पर आता रहता है।

इस कथन से यह स्पष्ट है कि साम्पातिक काल का उद्भव राशि चक्र के मेषादि विषुवपात के ऊर्ध्व याम्योत्तरवृत्त के परिलंघन के द्वारा होता है, तात्पर्य यह है कि पृथ्वी के स्वाक्षभ्रमण के कारण सूर्यादि अन्य खगोलीय पिण्डों की भाँति उक्त विषुवपात बिन्दु ($\gamma$) भी अपना अहोरात्रवृत्त बनाता है। दूसरे शब्दों में कहें तो हम कह सकते हैं कि सूर्य-चन्द्र की भाँति वसंतपात बिन्दु पूर्व में उदय होकर ऊर्ध्व याम्योत्तरवृत्त पर जाता है और फिर पश्चिम की ओर नत होते-होते पश्चिमी क्षितिज में अस्त होने के बाद अधो याम्योत्तर से जाता हुआ पुनः पूर्वीय क्षितिज में उदय होता रहा है। विषुवपात की इस यात्रा में जब-जब भी जहाँ जहाँ पर वह ऊर्ध्व याम्योत्तर में पहुँचता है तो उस स्थान की साम्पातिक घड़ी में शून्य बजा हुआ माना जाता है। ऐसी घड़ी वेधशालाओं में उपलब्ध रहती है।

प्रकारान्तर से देखें तो जब भी किसी स्थान की साम्पातिक घड़ी में शून्य बजे होंगे तो वसंतपात बिन्दु ($\gamma$) उस स्थान के ऊर्ध्वयाम्योत्तर वृत्त पर संलग्न रहेगा जब वह पश्चिम की ओर १५ अंश नत होगा तो साम्पातिक घड़ी में १ बजेगा। ३० अंश नत होने पर दो और ठीक अधोयाम्योत्तर तक पहुँचने पर १२ बजे रहेंगे। इसी प्रकार प्रति १५-१५ अंश की दर से १३-१४ और २३ तक बजते रहते हैं। जब २४ बजते हैं तो विषुवपात बिन्दु ($\gamma$) पुनः ऊर्ध्व याम्योत्तर पर संलग्न हो चुका होता है।

इस प्रकार ($\gamma$) की इस यात्रा में प्रत्येक घण्टे में बनाया गया १५-१५ अंश का 'होराकोण' ही अभीष्ट साम्पातिक काल का अभिव्यंजक बन जाता है अर्थात् किसी भी स्थान में भी किसी क्षण विशेष का साम्पातिक काल हमें उस स्थान का वसंतपात का भुक्त होरात्मक मान बताता है। इससे एक अन्य रहस्य भी उद्भूत होता है कि जहाँ कहीं पर साम्पातिक घड़ी शून्य बजायेगी तो ($\gamma$) उस स्थान के ठीक ऊर्ध्व याम्योत्तर से संलग्न रहेगा। जब साम्पातिक घड़ी में एक बजेगा तो विषुववृत्त का १५वाँ अंश, २ बजे ३०वाँ अंश और २३ बजे ३४५वाँ अंश ऊर्ध्व याम्योत्तर में संलग्न होगा। इसी भाँति १ घण्टे में १५ अंश अथवा प्रति ४ मिनट में १ अंश की दर से विषुववृत्त ऊर्ध्वयाम्योत्तर पर आता रहता है। २४ साम्पातिक घण्टों में भचक्र का एक अहोरात्र व्यतीत होता रहता है।

चूंकि साम्पातिक काल की गणना विषुवृत्त में होती है अतः इसे विषुवकाल भी कहते हैं। यदि किसी स्थान के इष्ट साम्पातिक काल को १५ से गुणा करके अंशादि में बदल दें तो उन अंशादि को खमध्य विषुवांश कहा जाता है, कुछ लोग साम्पातिक काल को नाक्षत्रकाल भी कहते हैं किन्तु यह सैद्धान्तिक रूप से अनुपपन्न है। पाश्चात्य पंचांगों में इस साम्पातिक काल को साइडीरियल टाइम कहा गया है जो कि सच में नाक्षत्र काल का ही पर्याय है। पता नहीं लोगों का ध्यान इस अन्तविरोध की ओर क्यों नहीं जा सका होगा?

## साम्पातिक काल की सूक्ष्म गणना

इन दिनों उपलब्ध सभी पुस्तकों, लग्न सारणियों और पंचांगों में जो साम्पातिक काल दिया जाता है वह केवल सेकेंडपर्यन्त ही होता है। कभी-कभी तो उससें २ से ३ सेकेंड तक की अशुद्धि देखी जाती है। अतः हमने बड़े ही परिश्रम से अपनी जन्मभूमि जनपद नैनीताल और कर्मभूमि रुद्रपुर के रेखांश ७९° ३०' को केन्द्र लेकर १९४१ से २०३६ ई. तक के ९६ वर्षों का साम्पातिक काल सेकेंड के सौवें भाग (दो दशमलव स्थान) तक सूक्ष्म बनाया है। इसकी तीन सारणियां अग्रिमोक्त हैं। प्रथम सारणी में वर्षारम्भ का, द्वितीय में मासारम्भ का और तीसरी सारणी में अभीष्ट दिनांक का साम्पातिक काल दिया गया है। गणना निम्नवत् करेंगे-

वर्षारम्भस्य होरादि प्रथमात्कोष्ठकाद्धरेत्।
द्वितीयादिष्टमासस्य तृतीयाद्धि दिनस्य च॥२॥
त्रयाणामत्र योगः स्यात्कालः साम्पातिको निशः।
ससंस्कार युतं ग्राह्यं तस्मिन् कालं स्व मध्यमम्॥३॥

अर्थ- प्रथम सारणी से अभीष्ट वर्ष के, दूसरी से अभीष्ट मास के और तीसरी सारणी से इष्ट दिन के घंटा-मिनट-सेकेण्ड लेने चाहिए, तीनों का योग ७९° ३०' रेखांश





पाठकों को यह जान लेना चाहिए कि एक अहोरात्रवृत्त या ३६० अंश यात्रा करने

के मध्यम मध्य रात्रि का साम्पातिक काल होता है। इष्ट कालिक बनाने के लिए अपने मध्यमकाल को संस्कारित करके शून्य बजे के समय में जोड़ देना चाहिए। यदि योग २४ घंटे से अधिक हो तो २४ कम कर देवें।

हम बता चुके हैं कि विषुवपात ३५९०.१७ पलों में अपना एक अहोरात्र बनाता है। तात्पर्य यह है कि जितनी देर में साम्पातिक अहोरात्र के ३६०० साम्पातिक पल भुक्त होते हैं उतनी देर में मात्र ३५९०.१७ सावन पल ही भुक्त हो पाते हैं करण कल्पलता में भी **'तदैव लग्नं परिवर्तते हि भूयः पलैः खांकशराग्नि ३५९० तुल्यैः'** कहा गया है। जितनी देर में ३६०० सावन पल (२४ घंटे या १४४० मिनट) बीतते हैं साम्पातिक काल ३६०९.८५६४७४ पल भुक्त हो जाता है। यथा मयोक्तम्-

**सो हि साम्पातिकः कालः सावनेनाधिको भवेत्।**
**कृताश्वाब्ध्यंग पंचाष्ट बिन्दु गोभिः पलैः सदा।।४।।**

परन्तु दोनों कालों का यह अनुपात भी कुछ स्थूल है। हम दोनों कालों के मध्य अद्यतन संशोधित सूक्ष्मतम अनुपात प्रस्तुत कर रहे हैं। यथा-

∵ १ मध्यम सौर दिन = १.००२७३७९०९३५०७९५ मध्यम साम्पातिक दिन।

अर्थात् किसी एक 'सावन इकाई' (सोलह टाइम) में उसी का .००२७३७९१वाँ भाग जोड़ दिया जाय या सावन इकाई को सीधे १.००२७३७९१ से गुणा कर दिया जाय तो सावन काल की इकाई 'साम्पातिक इकाई' में बदल जाती है।

इसके ठीक विपरीत यदि किसी साम्पातिक इकाई में उसी का .००२७३७९१वाँ भाग घटा दिया जाय तो साम्पातिक इकाई सावन इकाई (मध्यम काल) में बदल जायेगी। इस विधि का सूत्र अग्रिमोक्त है-

∵ १ मध्यम साम्पातिक दिन = ०.९९७२६९५६६३२९०८४ मध्यम सावन दिन

अर्थात यदि किसी साम्पातिक इकाई को ०.९९७२६९५६६३२९०८४ से गुणा कर दिया जाय तो वह मध्यम काल में बदल जाता है। हमने इतने लम्बे गुणा से बचने के लिए सेकेण्ड के चार दशमलव स्थान (दस हजारवें भाग) तक की सूक्ष्म सारणियाँ बनाई हैं। पाठक उनका प्रयोग कर सकते हैं:-

### सारणीस्थ साम्पातिक काल को अन्यत्र के लिए बतलना

**नैनीताल निशीथस्य कालः स्व स्थानिको भवेत्।**
**निघ्ना देशान्तरांशाश्चेद् रूपाश्वेषुरसाणु.६५७१ भिः।।५।।**
**फलं सेकण्ड मानेन साख्याप्ते फले न्यसेत्।**
**च्युताढ्यं प्राङ् परे देशे कालः साम्पातिको निशः।।६।।**

**अर्थ-** सारणी से प्राप्त नैनीताल की मध्यम मध्यरात्रि का सा. काल अपने स्थान के लिए बदलना हो तो इष्ट स्थान के रेखांश और ७९°३०' का जो देशान्तरांश हो उसे .६५७१ से गुणा करने पर जो फल मिले उसे सेकेण्ड मानते हुए पूर्व में घटाने और पश्चिम में जोड़ने से इष्ट स्थान की मध्य रात्रि का साम्पातिक काल हो जाता है।

पाठकों को यह जान लेना चाहिए कि एक अहोरात्रवृत्त या ३६० अंश यात्रा करने में साम्पातिक काल ०.००२७३७९१ दिन या लगभग २३६.५५५३६७९२६ सेकेण्ड बढ़ जाता है। अब अनुपात करें तो हमें लिखना होगा कि- 'यदि ३६० अंश में २३६.५५५३६७९२६ सेकेण्ड का अन्तर होता है तो १ अंश में कितना अन्तर होगा?

अतः समानुपात से ३६०:१::२३६.५५५३६८: क्या अथवा २३६.५५५३६८ ÷ ३६० = .६५७०९८२४४२ सेकेण्ड यह १ देशान्तर का फल आया। इसे हमने चार अंक तक 'रूपाश्वेषुरसाणवः' या.६५७१ कहा है। ७९° ३०' रेखांश से अधिक हेतु ऋण और कम हेतु धन किया जाता है।

उदाहरण- १० अक्टूबर १९९३ ई. को दिल्ली में घं. १७-५० बजे का साम्पातिक काल और लग्न-दशम शुद्ध-सूक्ष्म मान क्या होगा?

∵ सारणी १ से १९९३ का सा. काल - घं. ६।४१।४४.५१०
∵ सराणी २ से अक्टूबर मास का फल - घं. १७।५६।१९.६२०
∵ सारणी ३ से १० तारीख का मान - (+) घं. ००।३५।२८.९९८
∴ तीनों का योग (नैनीताल शून्य बजे का सा. काल) घं. २५।१३।३३.१२८

घण्टों की संख्या २४ से अधिक है अतः सही मान- घं. १।१३।३३.१२८ होगा।

चूंकि दिल्ली का रेखांश ७७.२ और सारणी का ७९.५ है। दोनों का अन्तर २.३ या २°१८' हुआ, २.३×.६५७१ = १.५११ (तीन अंक तक) दिल्ली का साम्पातिक संस्कार आया। दिल्ली का रेखांश सारणी से कम है अतः ३३.१२८ में १.५११ जोड़ने से १०।१०।१९९३ को दिल्ली में शून्य बजे का सा. काल घं. १।१३।३४.६३९ हो गया।

१९९३ के भा. खगोल पंचांग पृष्ठ १५ में ग्रीनविच शून्य बजे का सा. काल घं. १।१४।२५.३६५ मुद्रित है। ७७.२×.६५७१ =५०.७२८ यह ग्रीनविच से दिल्ली का संस्कार ऋणात्मक हुआ। अतः ग्रीनविच के काल में ५०.७२८ सेकेण्ड घटाने से दिल्ली का शून्य बजे का साम्पातिक काल घं. १।१३।३४.६३७ होगा। देखिए कि हमारी सारणी से सेकेण्ड के दो स्थान तक शुद्ध ३४.६४ एकदम मिल गया।

दिल्ली का स्टै. अन्तर २१ मि. १२ से घटाने पर घं. १७।५०।०० बजे का स्थानीय मध्यमकाल (L.M.T.)घं. १७।२८।४८ होगा। इसे १.००२७३७९ से गुणने पर इसका सा. मान घं. १७।३१।४०.२९१२ (चार स्थान तक) होगा। आइए! इसे सारणी ४ से मिलाते हैं :-

∵ १७ घंटे का साम्पातिक मान - घं. १७।०२।४७.५६०१
∵ २८ मिनट का साम्पातिक मान - घं. ००।२८।०४.५९९७
∵ ४८ सेकेण्ड साम्पातिक मान - (+) घं. ००।००।४८.१३१४
∴ घं. १७।२८।४८ का साम्पातिक काल - घं. १७।३१।४०.२९१२ पूर्ववत् आ गया।

अब इसे शून्य बजे के सा. काल घं. १।१३।३४.६४ में जोड़ेंगे तो हमारा इष्ट साम्पातिक

काल घं. १८।४५।१४.९३ हो गया, स्वल्पान्तर से इसे १८।४५।१५ भी माना जा सकता है। यदि इस इष्ट सा. काल को १५ से गुणा कर दें तो २८१° १८.' ४५'' यह १० अक्टूबर १९९३ को घं. १७।५० बजे का 'खमध्य विषुवांश' माना जायेगा। इसका अर्थ यह भी है कि अभीष्ट समय पर दिल्ली के ऊर्ध्व याम्योत्तर से वसंतविषुवपात γ २८१° १८'.७५वाँ अंशादि पश्चिम को नत है अथवा दिल्ली के ऊर्ध्व याम्योत्तर वृत्त पर विषुव वृत्त २८१.३१२वाँ बिन्दु संलग्न है। लग्न-दशम साधनार्थ यही खमध्य विषुवांश एक उपकरण के रूप से प्रयुक्त होता है। इस बारे में हमारा कथन द्रष्टव्य है यथा-

**इष्ट: साम्पातिक: कालस्थितिभिर्गुणितो हि स:।**
**खमध्यविषुवांश: स्यादुपकरणं दशमाद्ययो:।।७।।**

अर्थ पहले ही स्पष्ट है परन्तु त्रिकोणमिति से सूक्ष्मतम लग्न-दशम साधनार्थ तीन उपकरणों का होना आवश्यक होता है यथा-

**खमध्य विषुवांशाश्च खगोलाक्ष: परोपम:।**
**एभिस्त्रिभिर्भवेत्सिद्धि: सूक्ष्मयोर्दशमाद्ययो:।।८।।**

अर्थ- इष्टकालिक खमध्य विषुवांश (वि), वेधोपयोगी खगोलीय अक्षांश (अ) और इष्ट दिन की स्फुट परमक्रान्ति (प) मात्र इन तीन उपकरणों के द्वारा ही सूक्ष्मतम लग्न-दशम लग्न को सिद्ध किया जा सकता है।

सूर्य सिद्धान्तादि किसी भी ग्रन्थ से लग्न-दशम की सिद्धि करनी हो तो हमें इष्ट स्थान की सूक्ष्म पलभा, तीनों चरखण्ड, सूक्ष्म सूर्योदयास्त, नतोन्नत काल और विपलपर्यन्त शुद्ध इष्टकाल की अत्यन्त आवश्यकता होती है। परन्तु जिन पुस्तकों या पंचांगों की लग्न सारणियों के साथ दी जाने वाली पलभा ही शुद्ध न होती हो तो फिर लग्न-दशम का क्या होगा? या फिर जो लग्न सारिणियां आज भी ग्रहलाघव के २७८, २९९ और ३२३ लंकोदय-पलों के द्वारा बन रही हों तो उनसे बने लग्न-दशम कैसे शुद्ध हो सकते हैं? कदापि नहीं।

प्रस्तुत सारणियों से परिगणित सा. काल भी मध्यम होता है। उसको स्पष्ट करने के लिए धूनन संस्कार की आवश्यकता होती है। किन्तु सूर्योदयास्त या मध्य लग्न की परीक्षा करने हेतु ही स्पष्ट साम्पातिक काल ग्राह्य है। अन्य समय के लिए मध्यम साम्पातिक काल नि:सन्देह प्रयोज्य होता है।

एक अन्य तथ्य भी स्मरणीय है कि पंचांगों में दिये जाने वाले ग्रह भोग और अक्षांश भौगोलिक होते हैं। अर्थात् इनकी गणना पृथ्वी को गेंद की भाँति गोल मानकर उसके केन्द्रागत दृष्टिसूत्र से की जाती है। परन्तु पृथ्वी गेंद की भाँति गोल नहीं हैं। अद्यतन हुई सूक्ष्मतम खोजों के अनुसार पृथ्वी की ध्रुवीय त्रिज्या ६३५६.७५५ कि.मी. और विषुवतीय त्रिया ६३७८.१४ किमी. निश्चित है। अत: सूक्ष्म गणित हेतु भौगोलिक अक्षांश को भूकेन्द्रीय खगोलीय रूप में परिणित करना आवश्यक होता है। इसकी सोपपत्तिक व्याख्या तो भविष्य में करेंगे, परन्तु यहाँ पर एक सूत्र दे रहे हैं ताकि सुधी पाठक भौगोलिक अक्षांश को भूकेन्द्रीय बना सकें। इसके लिए आपको सप्तांकी लघुगणक सारणी या एक साइन्टीफिक कैलकुलेटर की आवश्यकता होगी।

∵ स्पर्शज्या भूकेन्द्रीय अक्षांश = स्पर्शज्या भौगोलिक अक्षांश × .९९३३०५५२५

अर्थात् अपने भौगोलिक अक्षांश की स्पर्शज्या को .९९३३०५५२५ से गुणा कर दें तो गुणनफल भूकेन्द्रीय अक्षांश की स्पर्शज्या होगी। इसका चाप ही अभीष्ट भूकेन्द्रीय अक्षांश होता हैं। इसी का नाम खमध्य क्रान्ति भी है। गत वर्ष के विश्वविजय पंचांग पृष्ठ १३४ में दिल्ली का भौगोलिक अक्षांश २८°।३८' मुद्रित है। आइए! इसे भूकेन्द्रीय बनाते हैं।

∵ स्पज्या २८° ३८' = .५४५९७२६५६ × .९९३३०५५२५ = .५४२३१७६५५ यह भूकेन्द्रीय अक्षांश की स्पर्शज्या है। इसका चाप २८°।२८'।१८''.३३ ही २८°।३८' व भूकेन्द्रीय रूप होगा। लग्नोदय, सूर्योदयास्त और चन्द्रोदयास्तादि में इसी का अनिवार्यत: प्रयोग होता है। हम १० अक्टूबर १९९३ को दिल्ली में लग्न-दशम लाने हेतु दो उपकरण (१) घं. १७।५० बजे का खमध्य विषुवांश वि और (२) भूकेन्द्रीय अक्षांश अ ज्ञात कर चुके हैं। तीसरा उपकरण इष्ट दिन की स्पष्ट परमक्रान्ति प २३° २६' २१'' है। आइए! अब लग्न-दशम लग्न को सिद्ध करते हैं।

**खमध्य विषुवांशानां स्पज्या कोटिज्ययाघ्निता:**
**परापमस्य तल्लब्धि: प्रथमं हि फलं भवेत्।।९।।**
**गर्भाक्ष स्पर्शजा निघ्ना परमाक्रान्ति ज्यया फलम्।**
**विषुवांश कोज्यया भक्तं सौम्ये हि प्रथमान्वितम्।।१०।।**
**यम्योनं वितरिभस्पज्या चापे त्रिभान्वितस्तनु:।**

अर्थ- इष्ट खमध्य विषुवांश की स्पर्शज्या को परमक्रान्ति की कोटिज्या से गुणा करने से फल प्राप्त होता है। अब भूकेन्द्रीय अक्षांश की स्पर्शज्या को परमक्रान्ति ज्या से गुणा करके गुणनफल में विषुवांश-कोज्या से भाग दें। भागफल का उत्तर गोल में प्रथम फल के साथ बैजिक योग और दक्षिणी गोलार्ध में बैजिकान्तर करने से त्रिभोन लग्न की स्पज्या आती है। इसके चाप में तीन राशि या ९०° अंश जोड़ने से पूर्वी क्षितिज का लग्न स्पष्ट होता है।

**भाजिता विषुवस्पज्या परमाक्रान्ति कोज्यया।।११।।**
**सा स्पर्शज्या भवेत्तस्या चापो लग्नं तदूर्ध्व खे।**
**भावारम्भाविमौ बिन्दू भवेतां दशमाद्ययो:।।१२।।**

अर्थ- इष्ट खमध्य विषुवांश की स्पर्शज्या में परमक्रान्ति की कोटिज्या से भाग देने पर 'दशम लग्न' की स्पर्शज्या आती है जिसका चाप ही अभीष्ट खमध्य लग्न होता है। पूर्वीय क्षितिज से लंग्न और ऊर्ध्व याम्योत्तर बिन्दु से संलग्न क्रान्ति वृत्ति ये दोनों बिन्दु क्रमश: प्रथम भाव तथा दशमभाव के आरम्भ बिन्दु होते हैं।

पाठकों की सुविधा के लिए हम उक्त श्लोकों का अर्थ सूत्र रूप में दे रहे हैं।

∵ स्पज्या वित्रिभ = स्प वि × कोज्या प ± (ज्या प × स्प अ) ÷ कोज्या वि



∴ वित्रिभ + ९०° = अभीष्ट लग्न भोग (पूर्वीय क्षितिज में क्रान्तिवृत्तांश) इस दिन (१०-१०-१९९३) का दिल्ली का सेकेण्ड पर्यन्त सूक्ष्म सूर्योदय घं.

∴ वित्रिभ + ९०° = अभीष्ट लग्न भोग (पूर्वाय क्षिति में क्रान्तिवृत्तांश)

∵ स्पज्या दशम = स्प वि ÷ कोज्या प (ऊर्ध्व याम्योत्तर में क्रान्ति वृत्तांश)।

## लग्न साधन

| गणितीय विवृत्ति | प्राकृत संख्याओं से | लाघवांक से |
|---|---|---|
| ∵ स्प वि २८१° १८' ४५" | ४.९९८८३५१५५ (−) | ला. १०.६९८८६८८१५ (−) |
| ∵ कोज्या प २३° २६' २१" | (×) ०.९१७४८२९२६ (+) | (+) ९.९६२५९७९९१ (+) |
| ∴ स्प वि कोज्या प (प्रथम फल) | = ४.५८६३४५९०४ (-) | = १०.६६१४६६८०६ (−) |
| ∵ ज्या प २३° २६'२१" | .३९७७५१६३ (+) | ला. ९.५९९६३७६६३ (+) |
| ∵ स्प अक्षांश २८° २८' १८".३३ | (×) .५४२३१७६५५ (+) | + ९.७३४२५३७४३ (+) |
| ∴ ज्या प स्प अ | = .२१५७२०४९४ (+) | ला ९.३३३८९१४०६ (+) |
| ∵ कोज्या वि २८१° १८' ४५" | (÷) .१९६१६००७७ (+) | (−) ९.२९२६१०६२२ (+) |
| ∴ (ज्या प स्प अ) ÷ कोज्या वि | = १.०९९७१६६०८ (+) | ला १०.०४१२८०७८४ (+) |

अब प्रथम फल की संख्या ४.५८६३४५९०४ (-) और द्वितीय फल १.०९९७१६६०८ का उत्तरी गोलार्ध होने से बैजिक योग किया तो वह ३.४८६६२९२९६ (-) मिला। 'धनर्णयोरन्तरमेव योग:'। यह त्रिभोन (वित्रिभ) लग्न की स्पर्शज्या है। इसका चतुर्थपदीय चाप ७३° ५९' ४७.६९३३ (-) मिला। इसे भचक्र भोग ३६०° में बैजिक रीत्या जोड़ने पर २८६° ००' १२".३०६७ यह त्रिभोन लग्न आ गया। इसमें ९० अंश जोड़ने पर ३७६° या ०।१६°।००'१२".३०६७ दिल्ली के पूर्वी क्षितिज में क्रान्ति वृत्त का संलग्न बिन्दु या सूक्ष्म लग्न स्पष्ट मेष के १६वें अंश में सिद्ध हुआ यही प्रथम भाव का आदि बिन्दु भी सिद्ध होता है। इसे सायन लग्न के नाम से 'अशुद्ध' कहना शास्त्र-हत्या के तुल्य होगा।

## दशम लग्न साधन

∵ स्पर्शज्या 'द' = स्प वि २८१° १८' ४५" ÷ कोज्या प २३° २६' २१"

| | |
|---|---|
| ∵ स्प वि २८१° १८' ४५" = ४.९९८८३५१५६ (-) | ला. १०.६९८८६८८१५ (-) |
| ∵ कोज्या प २३° २६' २१" (÷) ०.९१७४८२९२६ (+) | (-) ला. ९.९६२५९७९९१ (+) |
| ∴ स्पर्शज्या दशम लग्न = ५.४४८४२३०८६ (-) | १०.७३६२७०८२४ (-) |

इस प्रकार दशम लग्न की स्पर्शज्या ५.४४८४२३०८६ का चतुर्थ पदीय चांपांश ७९° ३५'५९" (-) आया। इसका भचक्र ३६०° अंश बैजिक योग करने पर २८०° २४' ०१" यह सूक्ष्म दशम लग्न हुआ। इसे राश्यादि ९।१०°।२४'।०१" (मकर) भी लिखा जा सकता है।

हम समझते हैं कि लग्न-दशम का इतना सूक्ष्म गणित श्री विश्वविजय पंचांग के अलावा अन्यत्र मिलना दुर्लभ है। श्री गणपति देव शास्त्री जी की 'सार्वदेशीय कुण्डली निर्माण पद्धति' या श्री जगजीवनदास गुप्त का ज्योतिष रहस्य पुस्तकें किसी के पास हों तो अलग बात है।

इस दिन (१०-१०-१९९३) का दिल्ली का सेकेण्ड पर्यन्त सूक्ष्म सूर्योदय घं. ६।२२।४० बजे और मध्याह्न काल घं. १२।०८।१५ बजे है। औदायिक सूर्य स्पष्ट १९६° ४४' १५" और मध्याह्न का सूर्य स्पष्ट १९६° ५८' २९".४ है। पाठकों से आग्रह है कि औदायिक खमध्य विषुवांश १०९° ००' ४५" और मध्याह्न का ख.वि. १९५° ३८' ४२" के गणित से लग्न-दशम को दोनों सूर्य भोगांशों से तुलना करके यह निर्णय करने का साहस करें कि कौन सा गणित सही है।

हो सकता है कि भारतीय पंचांगों से मध्याह्न कालिक दशम और सूर्य १९६° ५८' २९.४" के बजाय १७३° १२' ०२" आ जाय तो इसका उत्तरदायी हमें न समझियेगा। आप चाहें तो दोनों ही सूर्य स्पष्ट से दिनमान की परीक्षा करके सत्यासत्य की पुष्टि कर सकते हैं।

> निघ्ने परापमार्क ज्ये द्द्वगैंकोनित: पदम्।
> तेनाप्ताऽर्क पराक्रान्त्योर्भुजज्येऽक्ष-प्रभा-हति:।।
> व्यस्ता को ज्यास्तु तच्चापं त्र्याप्तं दिनस्य नाडिका:।
> दिनार्धोवाऽपिसूर्यास्त: होराद्य: पंचहद् भवेत्।।

**अर्थ-** को सूत्र रूप में दे रहे हैं। यहाँ पर द = दिनमान तथा स = सूर्य भोग समझना चाहिए।

$$\therefore \pm \text{कोज्या द} = \frac{\text{ज्या स ज्या प स्प अ}}{\sqrt{१-(\text{ज्या स ज्या प})^{२}}} = \frac{\text{ज्या १९६° ५८' २९" ज्या २३° २६' २१" स्प २८° २८' १८".३३}}{\sqrt{१-(.२९१९५ \times .३९७७७५}}$$

$$= \frac{.२९१९५ \times .३९७७७५ \times .५४२३१७७}{\sqrt{१-.०१३४८६३}} = \frac{-.०६२९८}{\sqrt{.९८६५१३७४}} = \frac{-.०६२९७९५५}{.९९३२३३९८}$$

का मान .०६३४०८६ (-) आता है। इसे धनात्मक कोज्या मानकर जाप लेने पर ८६° २१' ५२" आयेगा। इसे ३ से भाग देने पर दिनमान २८ घटी ४७.३ पल आया। यह दिनमान सूर्यभोग १९६° ५८'.५ मानने पर ही आता है। दिनमान में ५ से भाग देने पर होरात्मक दिनार्ध या सूर्य घड़ी से सूर्यास्त घं. ५-४६-२८ के निकटतर आयेगा। अत: जो ज्योतिषी दिल्ली में १०-१०-९३ को घं. १२-०८-१५ बजे जन्मे जातक का सूर्य भोग १९६° ५८' २९" नहीं मानते उन्हें नक्षत्र सूची कहना सर्वथा उचित रहेगा। ॐ शांति।

**सम्पर्क-** बी-८९६, आवास विकास,
रुद्रपुर-२६३१५३ (उत्तराखण्ड), फोन- ९४१२९५९५१५

## सारणी-१ वर्षारम्भ का मध्यम साम्पातिक काल (प्रत्येक वर्ष १ जनवरी शून्य बजे) / सारणी-३ दैनिक गति

| ई. सन् | घं. | मि. | सेकेण्ड | ई. सन् | घं. | मि. | सेकेण्ड | ई. सन् | घं. | मि. | सेकेण्ड | ता. | घं. | मि. | सेकेण्ड |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १९४१ | ६ | ४० | ०८-४० | १९७३ | ६ | ४१ | ०७-५० | २००५ | ६ | ४२ | ०६-६९ | १ | ० | ०० | ००.००० |
| १९४२ | | ३९ | ११-१२ | १९७४ | | ४० | १०-२१ | २००६ | | ४१ | ०९-४० | २ | ० | ०३ | ५६.५५५ |
| १९४३ | | ३८ | १३-८३ | १९७५ | | ३९ | १२-९२ | २००७ | | ४० | १२-११ | ३ | ० | ०७ | ५३.१११ |
| x १९४४ | ६ | ३७ | १६-५४ | १९७६ | ६ | ३८ | १५-६३ | २००८ | ६ | ३९ | १४-८२ | ४ | ० | ११ | ४९.६६६ |
| १९४५ | | ४० | १५-८० | १९७७ | | ४१ | १४-८९ | २००९ | | ४२ | १४-०९ | ५ | ० | १५ | ४६.२२२ |
| १९४६ | | ३९ | १८-५१ | १९७८ | | ४० | १७-६० | २०१० | | ४१ | १६-७९ | ६ | ० | १९ | ४२.७७७ |
| १९४७ | | ३८ | २१-२२ | १९७९ | | ३९ | २०-३० | २०११ | | ४० | १९-५० | ७ | ० | २३ | ३९.३३२ |
| x १९४८ | ६ | ३७ | २३-९३ | १९८० | ६ | ३८ | २३-०१ | २०१२ | ६ | ३९ | २२-२१ | ८ | ० | २७ | ३५.८८८ |
| १९४९ | | ४० | २३-१९ | १९८१ | | ४१ | २२-२८ | २०१३ | | ४२ | २१-४८ | ९ | ० | ३१ | ३२.४४३ |
| १९५० | | ३९ | २५-९० | १९८२ | | ४० | २४-९८ | २०१४ | | ४१ | २४-१९ | १० | ० | ३५ | २८.९९८ |
| १९५१ | | ३८ | २८-६० | १९८३ | | ३९ | २७-६९ | २०१५ | | ४० | २६-९० | ११ | ० | ३९ | २५.५५४ |
| x १९५२ | ६ | ३७ | ३१-३१ | १९८४ | ६ | ३८ | ३०-४० | २०१६ | ६ | ३९ | २९-६० | १२ | ० | ४३ | २२.१०९ |
| १९५३ | | ४० | ३०-५७ | १९८५ | | ४१ | २९-६७ | २०१७ | | ४२ | २८-८७ | १३ | ० | ४७ | १८.६६४ |
| १९५४ | | ३९ | ३३-२८ | १९८६ | | ४० | ३२-४४ | २०१८ | | ४१ | ३१-५८ | १४ | ० | ५१ | १५.२२० |
| १९५५ | | ३८ | ३५-९८ | १९८७ | | ३९ | ३५-१५ | २०१९ | | ४० | ३४-२९ | १५ | ० | ५५ | ११.७७५ |
| x १९५६ | ६ | ३७ | ३८-६९ | १९८८ | ६ | ३८ | ३७-८६ | २०२० | ६ | ३९ | ३७-०० | १६ | ० | ५९ | ०८.३३१ |
| १९५७ | | ४० | ३७-९६ | १९८९ | | ४१ | ३७-१२ | २०२१ | | ४२ | ३६-२७ | १७ | १ | ०३ | ०४.८८६ |
| १९५८ | | ३९ | ४०-६६ | १९९० | | ४० | ३९-८३ | २०२२ | | ४१ | ३८-९८ | १८ | १ | ०७ | ०१.४४१ |
| १९५९ | | ३८ | ४३-३७ | १९९१ | | ३९ | ४२-५४ | २०२३ | | ४० | ४१-६९ | १९ | १ | १० | ५७.९९७ |
| x १९६० | ६ | ३७ | ४६-०८ | १९९२ | ६ | ३८ | ४५-२५ | २०२४ | ६ | ३९ | ४४-३९ | २० | १ | १४ | ५४.५५२ |
| १९६१ | | ४० | ४५-३४ | १९९३ | | ४१ | ४४-५१ | २०२५ | | ४२ | ४३-६६ | २१ | १ | १८ | ५१.१०७ |
| १९६२ | | ३९ | ४८-०५ | १९९४ | | ४० | ४७-२२ | २०२६ | | ४१ | ४६-३७ | २२ | १ | २२ | ४७.६६३ |
| १९६३ | | ३८ | ५०-७६ | १९९५ | | ३९ | ४९-९३ | २०२७ | | ४० | ४९-०८ | २३ | १ | २६ | ४४.२१८ |
| x १९६४ | ६ | ३७ | ५३-४६ | १९९६ | ६ | ३८ | ५२-६४ | २०२८ | ६ | ३९ | ५१-७९ | २४ | १ | ३० | ४०.७७४ |
| १९६५ | | ४० | ५२-७३ | १९९७ | | ४१ | ५१-९० | २०२९ | | ४२ | ५१-०६ | २५ | १ | ३४ | ३७.३२९ |
| १९६६ | | ३९ | ५५-४४ | १९९८ | | ४० | ५४-६१ | २०३० | | ४१ | ५३-७७ | २६ | १ | ३८ | ३३.८८४ |
| १९६७ | | ३८ | ५८-१४ | १९९९ | | ३९ | ५७-३२ | २०३१ | | ४० | ५६-४८ | २७ | १ | ४२ | ३०.४४० |
| x १९६८ | ६ | ३८ | ००-८५ | २००० | ६ | ३९ | ००-०३ | २०३२ | ६ | ३९ | ५९-१८ | २८ | १ | ४६ | २६.९९५ |
| १९६९ | | ४१ | ००-११ | २००१ | | ४१ | ५९-३० | २०३३ | | ४२ | ५८-४५ | २९ | १ | ५० | २३.५५० |
| १९७० | | ४० | ०२-८२ | २००२ | | ४१ | ०२-०१ | २०३४ | | ४२ | ०१-१६ | ३० | १ | ५४ | २०.१०६ |
| १९७१ | | ३९ | ०५-५३ | २००३ | | ४० | ०४-७२ | २०३५ | | ४१ | ०३-८७ | ३१ | १ | ५८ | १६.६६१ |
| x १९७२ | ६ | ३८ | ०८-२४ | २००४ | ६ | ३९ | ०७-४२ | २०३६ | ६ | ४० | ०६-५८ | ३२ | २ | ०२ | १३.२१६ |

## सारणी-२ (प्रत्येक मासारम्भ को शून्य बजे का साम्पातिक काल)

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| जनवरी | ०० | ०० | ००-०० | फरवरी | ०२ | ०२ | १३-२२ | मार्च | ०३ | ५२ | ३६-७७ | अप्रै | ०५ | ५४ | ४९.९८ |
| मई | ०७ | ५३ | ०६-६४ | जून | ०९ | ५५ | १९-८६ | जुलाई | ११ | ५३ | ३६-५२ | अग | १३ | ५५ | ४९.७४ |
| सितम्बर | १५ | ५८ | ०२-९५ | अक्टूबर | १७ | ५६ | १९-६२ | नवम्बर | १९ | ५८ | ३२-८३ | दिस | २१ | ५६ | ४९.४९ |

## मध्यम काल को साम्पातिक बनाने की सारिणी (क)

(मध्यम काल × १.००२७३७९०९३५ = साम्पातिक काल)

| मध्य घंटा | साम्पातिक काल घं. | मि. | से. | मध्य मि/से | मि. | साम्पातिक से. | काल से. | मध्य मि/से | मि. | साम्पातिक से. | काल से. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ०१ | १ | ० | ९.८५६५ | १ | १ | ०.१६४३ | १.००२७ | ३१ | ३१ | ५.०९२५ | ३१.०८४९ |
| ०२ | २ | ० | १९.७१३० | २ | २ | ०.३२८५ | २.००५५ | ३२ | ३२ | ५.२५६८ | ३२.०८७६ |
| ०३ | ३ | ० | २९.५६९४ | ३ | ३ | ०.४९२८ | ३.००८२ | ३३ | ३३ | ५.४२११ | ३३.०९०४ |
| ०४ | ४ | ० | ३९.४२५९ | ४ | ४ | ०.६५७१ | ४.०११० | ३४ | ३४ | ५.५८५३ | ३४.०९३१ |
| ०५ | ५ | ० | ४९.२८२४ | ५ | ५ | ०८२१४ | ५.०१३७ | ३५ | ३५ | ५.७४९६ | ३५.०९५८ |
| ०६ | ६ | ० | ५९.१३८९ | ६ | ६ | ०.९८५६ | ६.०१६४ | ३६ | ३६ | ५.९१३९ | ३६.०९८६ |
| ०७ | ७ | १ | ०८.९९५३ | ७ | ७ | १.१४९९ | ७.०१९२ | ३७ | ३७ | ६.०७८२ | ३७.१०१३ |
| ०८ | ८ | १ | १८.८५१८ | ८ | ८ | १.३१४२ | ८.०२१९ | ३८ | ३८ | ६.२४२४ | ३८.१०४० |
| ०९ | ९ | १ | २८.७०८३ | ९ | ९ | १.४७८५ | ९.०२४६ | ३९ | ३९ | ६.४०६७ | ३९.१०६८ |
| १० | १० | १ | ३८.५६४८ | १० | १० | १.६४२७ | १०.०२७४ | ४० | ४० | ६.५७१० | ४०.१०९५ |
| ११ | ११ | १ | ४८.४२१२ | ११ | ११ | १.८०७० | ११.०३०१ | ४१ | ४१ | ६.७३५३ | ४१.११२३ |
| १२ | १२ | १ | ५८.२७७७ | १२ | १२ | १.९७१३ | १२.०३२९ | ४२ | ४२ | ६.८९९५ | ४२.११५० |
| १३ | १३ | २ | ०८.१३४२ | १३ | १३ | २.१३५६ | १३.०३५६ | ४३ | ४३ | ७.०६३८ | ४३.११७७ |
| १४ | १४ | २ | १७.९९०७ | १४ | १४ | २.२९९८ | १४.०३८३ | ४४ | ४४ | ७.२२८१ | ४४.१२०५ |
| १५ | १५ | २ | २७.८४७१ | १५ | १५ | २.४६४१ | १५.०४११ | ४५ | ४५ | ७.३९२४ | ४५.१२३२ |
| १६ | १६ | २ | ३७.७०३६ | १६ | १६ | २.६२८४ | १६.०४३८ | ४६ | ४६ | ७.५५६६ | ४६.१२५९ |
| १७ | १७ | २ | ४७.५६०१ | १७ | १७ | २.७९२७ | १७.०४६५ | ४७ | ४७ | ७.७२०९ | ४७.१२८७ |
| १८ | १८ | २ | ५७.४१६६ | १८ | १८ | २.९५६९ | १८.०४९३ | ४८ | ४८ | ७.८८५२ | ४८.१३१४ |
| १९ | १९ | ३ | ०७.२७३० | १९ | १९ | ३.१२१२ | १९.०५२० | ४९ | ४९ | ८.०४९५ | ४९.१३४२ |
| २० | २० | ३ | १७.१२९५ | २० | २० | ३.२८५५ | २०.०५४८ | ५० | ५० | ८.२१३७ | ५०.१३६९ |
| २१ | २१ | ३ | २६.९८६० | २१ | २१ | ३.४४९८ | २१.०५७५ | ५१ | ५१ | ८.३७८० | ५१.१३९६ |
| २२ | २२ | ३ | ३६.८४२५ | २२ | २२ | ३.६१४० | २२.०६०२ | ५२ | ५२ | ८.५४२३ | ५२.१४२४ |
| २३ | २३ | ३ | ४६.६९८९ | २३ | २३ | ३.७७८३ | २३.०६३० | ५३ | ५३ | ८.७०६६ | ५३.१४५१ |
| २४ | २४ | ३ | ५६.५५५४ | २४ | २४ | ३.९४२६ | २४.०६५७ | ५४ | ५४ | ८.८७०८ | ५४.१४७८ |
| २५ | २५ | ४ | ०६.४११९ | २५ | २५ | ४.१०६९ | २५.०६८४ | ५५ | ५५ | ९.०३५१ | ५५.१५०६ |
| २६ | २६ | ४ | १६.२६८४ | २६ | २६ | ४.२७११ | २६.०७१२ | ५६ | ५६ | ९.१९९४ | ५६.१५३३ |
| २७ | २७ | ४ | २६.१२४९ | २७ | २७ | ४.४३५४ | २७.०७३९ | ५७ | ५७ | ९.३६३७ | ५७.१५६१ |
| २८ | २८ | ४ | ३५.९८१३ | २८ | २८ | ४.५९९७ | २८.०७६७ | ५८ | ५८ | ९.५२७९ | ५८.१५८८ |
| २९ | २९ | ४ | ४५.८३७८ | २९ | २९ | ४.७६४० | २९.०७९४ | ५९ | ५९ | ९.६९२२ | ५९.१६१५ |
| ३० | ३० | ४ | ५५.६९४३ | ३० | ३० | ४.९२८२ | ३०.०८२१ | ६० | ६० | ९.८५६५ | ६०.१६४३ |



साम्पातिक काल को मध्यम काल बनाने की सारिणी (ख)

बहुत काम की छोटी बातें जब आप व्रत करें...

## साम्पातिक काल को मध्यम काल बनाने की सारिणी (ख)

### (साम्पातिक काल × .९९७२६९५६६३३ = मध्यम काल)

| सा. | मध्यम काल | | | सा. | मध्यम काल | | | सा. | मध्यम काल | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| घंटा | घं. | मि. | से. | मि/से | मि. | से. | से. | मि/से | मि. | से. | से. |
| ०१ | ० | ५९ | ५०.१७०४ | १ | ० | ५९.८३६२ | ०.९९७३ | ३१ | ३० | ५४.९२१४ | ३०.९१५४ |
| ०२ | १ | ५९ | ४०.३४०९ | २ | १ | ५९.६७२३ | १.९९४५ | ३२ | ३१ | ५४.७५७६ | ३१.९१२६ |
| ०३ | २ | ५९ | ३०.५११३ | ३ | २ | ५९.५०८५ | २.९९१८ | ३३ | ३२ | ५४.५९३७ | ३२.९०९९ |
| ०४ | ३ | ५९ | २०.६८१८ | ४ | ३ | ५९.३४४७ | ३.९८९१ | ३४ | ३३ | ५४.४२९९ | ३३.९०७२ |
| ०५ | ४ | ५८ | १०.८५२२ | ५ | ४ | ५९.१८०९ | ४.९८६३ | ३५ | ३४ | ५४.२६६१ | ३४.९०४५ |
| ०६ | ५ | ५८ | ०१.०२२६ | ६ | ५ | ५९.०१७० | ५.९८३६ | ३६ | ३५ | ५४.१०२३ | ३५.९०१७ |
| ०७ | ६ | ५८ | ५१.१९३१ | ७ | ६ | ५८.८५३२ | ६.९८०९ | ३७ | ३६ | ५३.९३८४ | ३६.८९९० |
| ०८ | ७ | ५८ | ४१.३६३५ | ८ | ७ | ५८.६८९४ | ७.९७८२ | ३८ | ३७ | ५३.७७४६ | ३७.८९६२ |
| ०९ | ८ | ५८ | ३१.५३३९ | ९ | ८ | ५८.५२५६ | ८.९७५४ | ३९ | ३८ | ५३.६१०८ | ३८.८९३५ |
| १० | ९ | ५८ | २१.७०४४ | १० | ९ | ५८.३६१७ | ९.९७२७ | ४० | ३९ | ५३.४४७० | ३९.८९०८ |
| ११ | १० | ५८ | ११.८७४८ | ११ | १० | ५८.१९७९ | १०.९७०० | ४१ | ४० | ५३.२८३१ | ४०.८८८१ |
| १२ | ११ | ५७ | ०२.०४५३ | १२ | ११ | ५८.०३४१ | ११.९६७२ | ४२ | ४१ | ५३.११९३ | ४१.८८५३ |
| १३ | १२ | ५७ | ५२.२१५७ | १३ | १२ | ५७.८७०३ | १२.९६४५ | ४३ | ४२ | ५२.९५५५ | ४२.८८२६ |
| १४ | १३ | ५७ | ४२.३८६१ | १४ | १३ | ५७.७०६४ | १३.९६१८ | ४४ | ४३ | ५२.७९१७ | ४३.८७९९ |
| १५ | १४ | ५७ | ३२.५५६६ | १५ | १४ | ५७.५४२६ | १४.९५९० | ४५ | ४४ | ५२.६२७८ | ४४.८७७१ |
| १६ | १५ | ५७ | २२.७२७० | १६ | १५ | ५७.३७८८ | १५.९५६३ | ४६ | ४५ | ५२.४६४० | ४५.८७४४ |
| १७ | १६ | ५७ | १२.८९७५ | १७ | १६ | ५७.२१५० | १६.९५३६ | ४७ | ४६ | ५२.३००२ | ४६.८७१७ |
| १८ | १७ | ५६ | ०३.०६७९ | १८ | १७ | ५७.०५११ | १७.९५०९ | ४८ | ४७ | ५२.१३६४ | ४७.८६८९ |
| १९ | १८ | ५६ | ५३.२३८३ | १९ | १८ | ५६.८८७३ | १८.९४८१ | ४९ | ४८ | ५१.९७२५ | ४८.८६६२ |
| २० | १९ | ५६ | ४३.४०८८ | २० | १९ | ५६.७२३५ | १९.९४५४ | ५० | ४९ | ५१.८०८७ | ४९.८६३५ |
| २१ | २० | ५६ | ३३.५७९२ | २१ | २० | ५६.५५९७ | २०.९४२७ | ५१ | ५० | ५१.६४४९ | ५०.८६०७ |
| २२ | २१ | ५६ | २३.७४९७ | २२ | २१ | ५६.३९५८ | २१.९३९९ | ५२ | ५१ | ५१.४८१० | ५१.८५८० |
| २३ | २२ | ५६ | १३.९२०१ | २३ | २२ | ५६.२३२० | २२.९३७२ | ५३ | ५२ | ५१.३१७२ | ५२.८५५३ |
| २४ | २३ | ५५ | ०४.०९०५ | २४ | २३ | ५६.०६८२ | २३.९३४५ | ५४ | ५३ | ५१.१५३४ | ५३.८५२६ |
| २५ | २४ | ५५ | ५४.२६१० | २५ | २४ | ५५.९०४३ | २४.९३१७ | ५५ | ५४ | ५०.९८९६ | ५४.८४९८ |
| २६ | २५ | ५५ | ४४.४३१४ | २६ | २५ | ५५.७४०५ | २५.९२९० | ५६ | ५५ | ५०.८२५७ | ५५.८४७१ |
| २७ | २६ | ५५ | ३४.६०१८ | २७ | २६ | ५५.५७६७ | २६.९२६३ | ५७ | ५६ | ५०.६६१९ | ५६.८४४४ |
| २८ | २७ | ५५ | २४.७७२३ | २८ | २७ | ५५.४१२९ | २७.९२३५ | ५८ | ५७ | ५०.४९८१ | ५७.८४१६ |
| २९ | २८ | ५५ | १४.९४२७ | २९ | २८ | ५५.२४९० | २८.९२०८ | ५९ | ५८ | ५०.३३४३ | ५८.८३८९ |
| ३० | २९ | ५५ | ०५.११३२ | ३० | २९ | ५५.०८५२ | २९.९१८१ | ६० | ५९ | ५०.१७०४ | ५९.८३६२ |

सारिणी १ से वर्षारम्भ २ से मासारम्भ और ३ से दैनिक गति का योग करके अभीष्ट साम्पातिक काल ला सकते हैं। X चिह्नित पंक्ति वाले वर्षों (Leap Years) में २८ फरवरी के बाद एक दिन आगे की गति लेनी होगी। इसके बाद सारणी (क) से मध्यम काल को साम्पातिक काल में बदल लें तो अभीष्ट समय का साम्पातिक काल बन जायेगा।

# बहुत काम की छोटी बातें जब आप व्रत करें...

- पं. श्रीकृष्ण शर्मा, भगवत् कृपा ज्योतिष शोध संस्थान, ३८, जे.पी. कालोनी, टोंक फाटक, जयपुर (राजस्थान) फोन- ०१४१-२५९११६३, ५१४५९८७, मो. ९४६०११०११०

ज्योतिष शास्त्र में ग्रहों की शान्ति के लिये अनेक उपाय बताये जाते हैं। यथा- रत्नों से, मन्त्रों से, यन्त्रों से, टोटकों से, दान पुण्य से या अन्य उपायों से, ग्रहों को शान्त करने के अनेक विधान ज्योतिष महर्षियों ने सुझाये हैं। इन सबमें सबसे सरल एवं सहज उपाय व्रत है जिसमें कुछ भी खर्च नहीं करना पड़ता। भारत में सनातन धर्मी ९० प्रतिशत महिलाएं व्रत रखती हैं, लेकिन उन्हें व्रत विधान की जानकारी नहीं होती फलस्वरूप गलत समय पर शुरू और समाप्त किया गया व्रत निष्फल हो जाता है। व्रत की शास्त्रगत जानकारी होना उतना ही आवश्यक है जितना व्रत को रखना। व्रतों से न केवल प्रतिकूल ग्रहों को अनुकूल किया जा सकता है वरन् उससे आत्म विश्वास और आध्यात्मिक शक्ति की वृद्धि भी होती है। विचारों में संकल्प शक्ति बढ़ती है। व्रत वैज्ञानिक दृष्टि से भी इसलिए लाभकारी है कि इससे पेट की बीमारियां नहीं होती। शरीर के अंगों को स्फूर्ति मिलती है। जिस प्रकार राजकर्मी सात दिन में एक दिन का अवकाश प्राप्त कर अगले दिन उत्साहित मन से काम में लग जाता है, उसी प्रकार शरीर के अंग भी व्रत के पश्चात तेजी से अपना काम उत्साहित होकर करने लगते हैं। ''भविष्य पुराण'' ने तो यहाँ तक घोषणा की है-

''व्रतोपवासनियमैर्नानादानैस्तथा नृप। देवादयो भवन्तयेय तेषां प्रीता न संशय।।

अर्थात- व्रताचारण उपवास नियमों के परिपालन तथा विविध दानों से व्रतियों पर सभी देवता, ऋषि-मुनि तथा संसार के प्राणी निश्चित रूप से प्रसन्न हो जाते हैं इसमें संशय नहीं।

''व्रतेन दीक्षामाप्नोति दीक्षयाऽऽप्नोति दक्षिणाम्।
दक्षिणा श्रद्धा माप्नोति श्रद्धया सत्यमाप्यते।। (यजु १९/१३)

अर्थात- व्रत धारण करने से मनुष्य दीक्षित होता है। दीक्षा से उसे दक्षिण्य (दक्षता-निपुणता) प्राप्त होती है। दक्षता की प्राप्ति से श्रद्धा का भाव जाग्रत होता है और श्रद्धा से ही सत्य स्वरूप ब्रह्म की प्राप्ति होती है।

व्रतों का विधान शास्त्रों में वर्णित है। जिस प्रकार संविधान का उल्लंघन होने पर सजा का प्रावधान है उसी प्रकार धर्म शास्त्र में बताये गये विधान का उल्लंघन करने पर जहाँ व्रत अपना प्रतिकूल प्रभाव प्रदर्शित करेंगे, वहीं किये गये व्रत का प्रभाव भी निष्फल हो जायेगा। व्रत आरम्भ करते समय निम्न बातों का ध्यान रखना नितान्त आवश्यक है-

''अस्तगे च गुरौ शुक्रे बाले वृद्धे मलिम्लुये।
उद्यापनमुपारम्भ् व्रतानां नैव कारयेत।। -हेमादि में गार्ग्य

अर्थात- बृहस्पति और शुक्र का अस्त तथा अस्त होने से पहले के तीन दिन वृद्धत्व में और में उदय होने के बाद तीन दिन बालत्व के समय व्रत आरम्भ करना वर्जित है।

मांगलयमभिषेकं च मलमासे विवर्जयेत।। -हेमाद्रि

हेमाद्रि का यह भी कथन है कि मलमास में न तो व्रत का आरम्भ ही करना चाहिए न ही उद्यापन करना चाहिए।

बृहस्पति ग्रह जब अपनी नीच राशि मकर पर हो अथवा टेढ़े बैठे हो या अस्त हो अथवा

शेष पृष्ठ १६३ पर

# मंत्रानुष्ठान एवं दिव्य औषधि प्रयोग

लेखक- *पराक्रम जैमिनि, अध्येता- एम.ए. संस्कृत*

समस्त साधकों व पाठकों तंत्र प्रेमियों के समक्ष यह प्रयोग पुष्पावलि प्रस्तुत कर रहा हूँ इन सभी प्रयोगों को सविधि पूर्व नियमों का पालन करते हुए प्रयोग करने पर व गुरु आज्ञा से प्रयोग करने से यथा लिखित फल प्राप्त होता है इसमें सन्देह नहीं सर्वदा कमी हमारी होती है प्रयोगों में नहीं। मंत्र सत्ता हो सर्वस्व उपलब्ध कराने में सर्वदा समर्थ है।

**यथा- मंत्र परम लघु जासु वश विधि हरि हर सुस्सर्व** *(श्री रा.च.मा.)*

## वाद् विवाद विजय प्राप्ति व वशीकरण हेतु प्रयोग

**सन्दर्भ-** यह प्रयोग भगवान श्री हरि ने भगवान शिव जी से कहा। यह मन्त्र धन व विद्या, विजय, सर्व कामना पूर्ति करने वाला है। यह मन्त्र भगवान श्री गणेश जी को प्रसन्न करने वाला है।

**मन्त्र- ॐ गं गणपतये नमः**

**विधि- प्रथम प्रयोग-** इस मन्त्र का एक हजार आठ (१००८) बार जप करने के बाद अपनी शिखा (चोटी) को बांधने वाला व्यक्ति वाद विवाद के व्यवहार में विजय प्राप्त करता है।

**द्वितीय प्रयोग-** इस मन्त्र का मात्र सौ (१००) बार जप करने मात्र से जापक व्यक्ति सभी लोगों का प्रिय बन जाता है।

**तृतीय प्रयोग-** काले तिलों को घृत में मिलाकर इस मन्त्र से एक हजार आठ (१००८) आहुतियां देने मात्र से मात्र तीन दिन में राजा वश में हो जाता है।

**चतुर्थ प्रयोग-** अष्टमी और चतुर्दशी तिथि को व्रत (उपवास) रखकर मनुष्य यदि विधिवत् विघ्नराज भगवान श्री गणेश जी का पूजन करे तथा तिल तथा अक्षत (चावल) को मिलाकर उन्हें एक हजार आठ (१००८) आहुति प्रदान करें तो वह युद्ध में अपराजित होता है। (विजय प्राप्त करता है) सभी लोग उसकी सेवा करते हैं।

**पंचम प्रयोग-** इस मन्त्र से (१००८) एक हजार आठ बार निम्न लिखित औषधियों को अभिमंत्रित कर तिलक करता है तो तीनों लोकों (त्रिलोक) वश में कर लेता है-

१. भृंगराज २. सहदेवी ३. वचा (वच) ४. श्वेत-अपराजिता इन चारों औषधियों के रस से मंत्र द्वारा अभिमंत्रित कर तिलक करें- *(श्री ग.पु.आ. १८३ अ.)*

## भगवान श्रीश्री रामषड्क्षर मन्त्रानुष्ठान पुरश्चरण प्रयोग

**मन्त्र- रां रामाय नमः**

***विनियोग-*** इस मंत्र के ब्रह्मा ऋषि, गायत्री छन्द, श्रीराम देवता, रां बीज और नमः शक्ति है। सम्पूर्ण मनोरथों की प्राप्ति के लिये इसका विनियोग किया जाता है।

**न्यास-** छः दीर्घ स्वरों से युक्त बीज मंत्र (रां. रीं इत्यादि) द्वारा अथवा मूल मंत्र के छः वर्णों से षडङ्गन्यास करें। फिर पीठान्यास आदि करके हृदय में श्री भगवान श्री रघुनाथ जी का इस प्रकार ध्यान करें-

**ध्यान-**

**कालाभ्भोधर कान्तं च वीरासन समास्थितम्। ज्ञानमुद्रां दक्षहस्ते दधतं जानुनी तरम्।।**
**सरोरुह करां सीतां विद्युदाभां च पार्श्वगाम्। पश्यन्तीं रामवक्त्राब्जं विविधा कल्प भूषिताम्।।**

*- (ना. पूर्व ७३)*

**विधि-** इस प्रकार ध्यान करके मन्त्रोपासक छः लाख (षड्लक्ष) जप करें और कमलों द्वारा प्रज्वलित अग्नि में दशांश होम करे। तत्पश्चात् ब्राह्मण भोजन कराये। मूल मंत्र से इष्टदेव की मूर्ति बनाकर उसे वैष्णव पीठ पर स्थापित कर उसमें भगवान का आवाहन और प्रतिष्ठा करके, साधक विमलादि शक्तियों से संयुक्त उनकी पूजा करे। भगवान श्री श्रीराम जी के वाम भाग में बैठी हुई भगवती श्री श्रीसीता देवी जी की उन्हीं के मन्त्र से पूजा करनी चाहिये **(श्रीं सीतायै स्वाहा)** यह श्री जानकी मन्त्र है भगवान श्री श्रीराम जी के वाम भाग में **शं शार्ङ्गाय नमः** से शार्ङ्ग धनुष की तथा दक्षिण भाग में **शं शरेभ्यो नमः** से बाणों की अर्चना करें। केशरों में मूल मन्त्र के छः वर्णों की पूजा करके दलों में श्री हनुमान आदि की अर्चना करें। श्री हनुमान जी, सुग्रीव, भरत, विभीषण, लक्ष्मण, अंगद, शत्रुघ्न तथा जाम्बवान इनका क्रमशः बायें चलते हुए पूजन करना चाहिए। हनुमान जी भगवान के आगे पुस्तक लेकर बांच रहे हैं। श्रीराम के दक्षिण पार्श्व में भरत और वाम पार्श्व में शत्रुघ्न चंवर लेकर खड़े हैं। लक्ष्मण जी पीछे खड़े होकर दोनों हाथों से भगवान के ऊपर छत्र लगाये हुए हैं। इस प्रकार ध्यानपूर्वक उन सबकी पूजा करनी चाहिये। तदन्तर अष्ट दलों के अग्रभाग में धृष्टि, जयन्त, विजय, सुराष्ट्र, राष्ट्रपाल, अकोप, धर्मपाल तथा सुमन्त्र की पूजा करके उनके बाह्य भाग में इन्द्रादि देवताओं का आयुधों सहित पूजन करें। इस प्रकार भगवान श्री श्रीराम जी की आराधना करके मनुष्य जीवन्मुक्त हो जाता है।

इस प्रकार से विधिवत् (संपूर्ण विधि से) पूजन व जाप छः लाख करके पुरश्चरण पूर्ण करके फिर प्रयोग करें। प्रयोग निम्न लिखित है-

**प्रथम प्रयोग** - घृताक्त दूर्वाओं की आहुति देने वाला पुरुष दीर्घायु व निरोग होता है।

**द्वितीय प्रयोग-** लाल कमलों के होम से मनोवांछित धन प्राप्त होता है।

**तृतीय प्रयोग-** पलास के पुष्पों (फूलों) से हवन (होम) करके मनुष्य मेधावी होता है।

**चतुर्थ प्रयोग-** जो प्रतिदिन प्रातः काल इस षड्क्षर दिव्य मंत्र राज से अभिमंत्रित जप पीता है वह एक वर्ष में कवि सम्राट हो जाता है।

**पंचम प्रयोग-** इसी षड्क्षर महामन्त्र से अभिमन्त्रि अन्न का भोजन करें तो बड़े-बड़े रोग शान्त हो जाता हैं।

**षष्टम् प्रयोग-** रोग के लिए बताई हुई औषधि का उक्त मंत्र द्वारा हवन करने से मनुष्य क्षण भर में रोग मुक्त हो जाता है।

न्यास- छः दीर्घ स्वरों से युक्त बीज मंत्र ( रां रीं



**सप्तम प्रयोग-** प्रतिदिन दूध पीकर नदी के तट पर या गौशाला में एक लाख जाप करें और घृत युक्त खीर से आहुति दें तो मनुष्य विद्या निधि होता है।

**अष्टम प्रयोग-** जिसका आधिपत्य नष्ट हो गया हो ऐसा मनुष्य यदि शाकाहारी होकर जल के भीतर एक लाख जप करे और बेल के फूलों की दशांश आहुति दे तो उसी समय वह अपनी खोई हुई प्रभुता (आधिपत्य) पुनः प्राप्त कर लेता है।

**नवम् प्रयोग-** श्री गंगाजी के तट के समीप उपवास पूर्वक रहकर मनुष्य यदि एक लाख जाप करे और त्रिमधु (शर्करा, घी, मधु) युक्त कमलों अथवा बेल के फूलों से दशांश आहुति दे तो राज्य लक्ष्मी प्राप्त कर लेता है।

**दशम प्रयोग-** मार्गशीर्ष मास में कंदमूल फल के आहार पर रहकर जल में खड़ा हो एक लाख जप करे और प्रज्वलित अग्नि में खीर से दशांश होम करे तो उस मनुष्य को भगवान श्री श्रीरामचन्द्रजी के समान पुत्र एवं पौत्र प्राप्त होता है। *(ना. पूर्व. ७३)*

## पञ्चत्रिंशाक्षर मन्त्र प्रयोगानुष्ठान

**विनियोग-** इसके विश्वामित्र ऋषि, अनुष्टुप छन्दः रामभद्र देवता रां बीज और श्रीं शक्ति है।

मन्त्र के चार पादों के आदि में तीनों बीज लगाकर उन पादों तथा सम्पूर्ण मन्त्रों के द्वारा मन्त्रराज पुरुष पञ्चाङ्गन्यास करके मन्त्र के एक-एक अक्षर का क्रमशः समस्त अङ्गों में न्यास करे। इस मन्त्र का ध्यान व पूजन सब पूर्ववत् करे।

**विधि-** इस मन्त्र का पुरश्चरण तीन लाख का है इसमें खीर से हवन करने का विधान है। पीत वर्ण वाले भगवान श्री श्रीरामजी का ध्यान करके एकाग्रचित्त हो एक लाख जप करे। फिर कमल के फूलों से दशांश हवन करके मनुष्य धन पाकर अत्यंत धनवान हो जाता है।

**मंत्र-** **ॐ रां श्रीं रामभद्र महेष्वास रघुवीर नृपोत्तम।**
**दशास्यान्तक मां रक्ष देहि मे परमां श्रियम्।।** *- (ना. पु.)*

## दिव्योषधि सहदेवि प्रयोग

| | नाम |
|---|---|
| संस्कृत | सहदेवि, सहदेवा, दंडोत्पला, गोवन्दनी, विषम् ज्वर नाशिनी, विश्वदेवा |
| हिन्दी | सहदेवि, सहदेइया, सदोई, सदोड़ी |
| बंगला | छोटा कुकसिमा |
| गुजराती | सदोंड़ी, शेदरड़ी, सहदेवी, कालीसदेड़ी |
| मुम्बई महाराष्ट्र | सादोड़ी, सहदेवी |
| राजस्थान | सहदेवि |
| तेलगू | छेरिट्टी कारनिना |
| मलयालम् | पिरिना, पुषन्कुरुतला |
| कन्नड़ | सहदेवी |
| अंग्रेजी | एश कलर्ड फली बेन |
| लेटिन | वर्नोनिया, सिनेरिया |
| उत्पत्ति | चातुर्मास में सर्वत्र उपलब्ध होती है। |

विशेष कर ज्वार, मकाई, ईख के खेतों में बहुतायत से पाई जाती है। हिमालय में ८००० (आठ हजार) फुट की ऊंचाई पर खासिया पहाड़, बंगाल की पड़त जमीन में और रास्तों के किनारे सर्वत्र देखी जाती है।

**पहचान-** सहदेवी के पौधे १ से ३ फीट तक ऊँचे काण्ड कोमल रोमावलियुक्त शाके बहुत थोड़ी होती है। इसके पत्ते एकान्तर बड़े-बड़े रोयदार होते हैं एवं दूर-दूर लगते हैं पत्ते छोटे आधे से डेढ़ इंच लम्बे पत्र दण्ड छोटा।

**पुष्प-** इसके पुष्प २० से २५ एक साथ बैंगनी रंग (वर्ण) के लाल आभा युक्त होते हैं।

**प्रयोग-** दाहिने हाथ पर सहदेवी की कोमल मूल (जड़) जिस पर बालिका ने सफेद धागा बांधा हो बांधने से ज्वर, भूत, ग्रहादि व्याधियां मिटती हैं।

**मन्त्र- ॐ नमो भगवति मातङ्गी सर्वन्त्रेतेश्वरी सर्वमनहरणी सर्वलोक वशीकरणी सर्व सुख रंजनी महामाये लघु-लघु वश्यं कुरु-कुरु स्वाहा।।**

**विधि-** कृष्ण पक्ष की अष्टमी के दिन व्रत रखकर सहदेवी को निमंत्रित कर आवें फिर नवमी दूसरे दिन प्रातः काल उसे उखाड़ कर घर ले आयें। सहदेवी उखाड़ते समय व न्योता देने वाले समय विधिवत् पूजन करें व खोदने के मन्त्र से खनन करें। खैर की लकड़ी से खोदें पूर्व दिशा की ओर मुख करके खोदें फिर घर लाकर विधिवत् पट्टे पर स्थापन करें। श्वेत वस्त्र पर रखें व विधिवत् षोड्शोपचार पूजन करें व ९ रात्रि तक उक्त मंत्र का अनिश्चित संख्या में जप करें सिद्ध कर लें। जाप नियमित चलता रहे इस प्रकार से लाई हुई सहदेवी दिव्योषधि को प्रयोग में लावें।

**द्वितीय प्रयोग-** सहदेवी शुष्क करके चूर्ण करके जिस व्यक्ति के मस्तक पर डाला जायेगा वह वश में हो जायेगा।

**तृतीय प्रयोग-** अभिमंत्रित सहदेवी को मुंह में रखकर जिससे भी वार्तालाप करेंगे वह वशीभूत हो जायेगा।

**चतुर्थ प्रयोग-** अभिमंत्रित सहदेवी को अपने पल्ले में बांध लें या ताबीज में भरकर त्रिलोह ताबीज में धारण करने से समस्त रोग दूर हो जाते हैं।

**पञ्चम प्रयोग-** उक्त चूर्ण को सिर पर डालकर युद्ध भूमि में जाये तो विजय प्राप्त होती है

**षष्टम प्रयोग-** बाँझ स्त्री को रजोधर्म के समय उक्त चूर्ण खिलाने से वह गर्भवती होती है।

**सप्तम प्रयोग-** अभिमंत्रित सहदेवी को ताबीज में भरकर बालक के गले में बाँधे तो ग्रह पीड़ा नहीं होती व अतिसार नष्ट होते हैं।

**अष्टम प्रयोग-** उक्त चूर्ण को काजल में मिलाकर आँख में लगाकर जिसे देखें वह वशीभूत हो जाता है।

**नवम प्रयोग-** उक्त चूर्ण को गोरोचन मिलाकर अपने ललाट पर तिलक लगायें फिर जिसे देखें वह वशीभूत हो जाता है।

**दशम प्रयोग-** उक्त चूर्ण को पान में रखकर खिला दिया जाये तो वह वशीभूत होगा।

**एकादश प्रयोग-** अभिमंत्रित सहदेवी को ज्वर में दाहिने भुजा में बांधने से ज्वर नाश होता है। *(ब.वि.शा. म. अदि)*

## भगवान श्री हनुमान जी सर्वार्थ सिद्धिदायक गुप्त प्रयोग

*दिव्य मन्त्र-* **ॐ नमो हनुमते रुद्रवताराय भक्त जनमन: कल्पनाकल्पद्रुमानाय दुष्टमनोरथ स्तम्भनाय प्रभञ्जन प्राणप्रियाम महाबल पराक्रमाय महाविपत्ति निवारणाय पुत्रपौत्रधनधान्यादिविविध सम्पत्प्रदाय रामदूताय स्वाहा।** *- (श्री हनु. क. अ.)*

**विधि-** मन्त्र का ग्यारह हजार (११०००) शुभ मुहूर्त में पूर्ण पुरुश्चर विधि से संगोपांग विधिवत् जाप करके दशांश ११०० हवन करना चाहिए फिर दशांश तर्पण फिर दशांश मार्जन दशांश ब्राह्मण ब्रह्मचारी बालक भोजन करावे इससे जिस कार्य की कामना से प्रयोग करेंगे सफल होगा व उस कार्य का संकल्प अवश्य लगाकर जाप हवन करें यह असाधारण प्रयोग है यह प्रयोग महान से महान विपत्ति का निवारक है। शत्रु पक्ष के मनोरथों को मिटाने वाला, पुत्र पौत्र व धन धान्य इत्यादि समस्त कामनाओं को पूर्ण करने वाला है। प्रयोग किसी प्राचीन मन्दिर में एकांत में करें व पूर्ण सावधानी पूर्वक करें।

**विशेष-** यह प्रयोग बहुत शीघ्र प्रभावशाली है इसलिये शुद्ध स्पष्ट उच्चारण व पूर्ण विधि से सम्पूर्ण नियमों सहित सावधानी पूर्वक साधना करें। भगवान प्रसन्न होकर सफलता प्रदान करते हैं।

## भगवती देवी श्री अन्नपूर्णा जी का अक्षय भण्डार कारक मन्त्र प्रयोग

**मन्त्र- अन्नपूर्णा अन्नपूरै इन्द्र पूरै पानी, ऋद्धि सिद्धि तो गणेश पूरवै त्रिपुरा भवानी। ईश्वरी भंडार भर महेश्वरी शील संतोष की डिब्बी, तीन लोक लोई आवो सिद्धो जीमो सब कोई। सीता माता की रसोई जन्म न खाली होई चला मंत्र महायंत्र ॐ सुमरे फटकंत स्वहा। ॐ अजीया जीता आय स्वाहा। ॐ श्रीं सरस्वत्यै स्वाहा।** *- (म.य.सा. ७९)*

**विधि-** सात मंगलवार को सात ग्राम (गांव) की भिक्षा एक-एक घर से ले पीछे उसे उल्टी चक्की से पीस एक रोट कर श्री श्रीहनुमाजी की पूजा करें। यह मंत्र पाठ करें। इस प्रकार छ: मंगल को पूजा कर सातवें मंगल को सवा दस अंगुल की आटे की मूर्ति बनाये, भण्डार में स्थापन करे तो भण्डार अक्षय हो जाता है। कभी भी उस भंडार में कमी नहीं आ सकती चाहे जितने खाते जाय। भगवानजी की कृपा से कमी कभी भी नहीं पड़ेगी। जब तक मूर्ति स्थापित रहेगी आटा पीसते समय भी इसी मंत्र का उच्चारण करते रहना है।

## बुद्धि स्मृति प्राप्ति हेतु प्रयोग

**मन्त्र- ॐ ऐं नम:**

**विधि-** इस मन्त्र को विधिपूर्वक जपे। धूप दीप नैवेद्य से श्वेत पुष्पों द्वारा पूजन करें। श्वेत गंध का ही अनुलेपन करें तथा हविष्य अन्न का भोजन कर मंत्र जपे तो एक सप्ताह में बुद्धि और स्मृति की प्राप्ति होती है। *- (म.य.सा.)*

## शांति, धन, स्त्री, लाभ प्राप्ति हेतु मंत्र प्रयोग

*मन्त्र-* ॐ गं गणपतये नम:

*विधि-* इस मंत्र से कुम्हार के यहां से मृतिका लाकर लम्बोदर भगवान श्री गणेश जी की मूर्ति बनावे।

१. पंचोपचार से विधिवत् पूजन करें प्रतिदिन सहस्र जपें तो सात दिन में शांति होती है।
२. सात सहस्र से अधिक जपे तो परम बुद्धि की प्राप्ति होती है।
३. एक महीने जपने से स्त्री लाभ होता है।
४. छ: महीने जपने से मनुष्य धनपति होता है। (म.य.सा.)

*विनियोग-* श्री गणेशाय नम:

ॐ अस्य श्री अपराजिता मन्त्रस्थ वेदव्यास ऋषिरनुष्टुप छन्द: क्लीं बीजं हूँ शक्ति सर्वाभीष्ट सिद्धयर्थे जपे पादे विनियोग:।

## अथ अपराजिता स्तोत्रम्

### पाठारम्भ

*मार्कण्डेय उवाच-* श्रृणुध्वं मुनय: सर्वे सर्वकामार्थसिद्धिदां। असिद्धसाधनी देवीं वैष्णवीमपराजिताम्।।

*ध्यानम्-*

नीलोत्पल-दल-श्यामां भुजङ्गाभरणोज्वलाम्, बालेन्दु-मौलिसदृशीं नयनत्रितयान्विताम्। शंखचक्रधरां - देवीं वरदां भयशालिनीम्, पीनोत्तुङ्गस्तनीं साध्वीं बद्ध-पद्मासनां शिवाम्। अजितां चिन्तयेद्देवीं वैष्णवीमपराजिताम्।।

शुद्धस्फटिक-संकाशां चन्द्रकोटि-सुशीतलाम्, अभयां वर-हस्तां च श्वेतवस्त्रैरलंकृताम्। नानाभरण-संयुक्तां जयन्तीमपराजिताम्, त्रिसन्ध्यं य: स्मरेद्देवीं तत: स्तोत्रं पठेत्सुधी:।।

ॐ नमो भगवते वासुदेवाय ॐ नमोस्त्वनन्ताय सहस्रशीर्षाय क्षीरार्णवशायिने, शेषभोग-पर्यङ्काय गरुड़-वाहनाय अमोघाय अजाय अजिताय अपराजिताय पीतवाससे। वासुदेव-संकर्षण-प्रद्युम्नानिरुद्ध-हयशीर्ष-मत्स्यकूर्मवराह नृसिंह वामन राम राम वर-प्रद! नमोस्तुते। असुर दैत्य-दानव-यक्षराक्षस-भूत-प्रेत-पिशाच किन्नर-कूष्माण्ड सिद्ध-योगिनी डाकिनी स्कन्दपुरोगान् ग्रहान्नक्षत्रग्रहांश्चान्यान् हन हन, पच, पच, मथ, मथ विध्वंसय, विध्वंसय, विद्रावय, विद्रावय, चूर्णय चूर्णय शंखेन चक्रेण वज्रेण शूलेन गदया मुशलेन हलेन भस्मीकुरु कुरु, स्वाहा।। ॐ सहस्रबाहो सहस्रप्रहरणायुध जय, जय, विजय, विजय, अजित अमित अपराजित अप्रतिहत सहस्रनेत्र ज्वल, ज्वल, प्रज्वल, प्रज्वल, विश्वरूप,

विधि- इस मन्त्र का विधिपूर्वक जप। धूप दीप नैवद्य से अक्षत पुष्पों द्वारा पूजन करें। अक्षत

अजित अमित अपराजित अप्रतिहत सहस्रनेत्र ज्वल, ज्वल, प्रज्वल, प्रज्वल, विश्वरूप,





बहुरूप मधुसूदन महावराहच्युत महापुरुष पुरुषोत्तम पद्मनाभ वैकुण्ठानिरुद्ध-नारायण गोविन्द दामोदर हृषीकेश केशव सर्वासुरोत्सादन सर्वमन्त्रप्रभञ्जन, सर्वदेवनमस्कृत सर्वबन्धनविमोचन, सर्वशत्रु वशंकर सर्वाहितप्रमर्दन, सर्वग्रहनिवारण, सर्वरोगप्रशमन, सर्व-पाप-विनाशन, जनार्द्दन नमोस्तु ते स्वाहा। य इमां अपराजितां परमवैष्णवीं पठति, सिद्धां जपति, सिद्धां स्मरति, सिद्धां महाविद्यां पठति; जपति, स्मरति, श्रृणोति, धारयति, कीर्तयति वा न तस्याग्निवायुर्वज्रोपलाशनिभयं नववर्षणि भयं, न समुद्रभयं, न ग्रह-भयं न चौर-भयं वा भवेत्। क्वचिद्रात्र्यन्धकारस्त्रीराजकुलविषोपविषगर-वशीकरणविद्वेषोच्चाटनवधबन्धनभयं वा न भवेत्। एतैर्मन्त्रैः सदाहतैः सिद्धैः संसिद्ध पूजितैः, तद्यथा ॐ नमस्तेस्त्वनघेऽजितेऽपराजिते पठति सिद्धे, पठति सिद्धे, जपति सिद्धे जपति सिद्धे, स्मरति सिद्धे, महाविद्ये एकादशे उमे ध्रुवे अरुन्धति सावित्रि, गायत्रि, जातवेदसि मानस्तोके सरस्वति धरणि धारिणि सौदामिनी अदिति दिति गौरि गांधारी मातंगी कृष्णे यशोदे सत्यवादिनि ब्रह्मवादिनि कालि कपालि करालनेत्रे सद्योपयाचितकरि-जलगतस्थलगतमंतरिक्षगं वा मां रक्ष रक्ष सर्वभूतेभ्यः सर्वोपद्रवेभ्यः स्वाहा।

यस्याः प्रणश्यते पुष्पं गर्भो वा पतते यदि।
म्रियन्ते बालका यस्याः काकवन्ध्या च या भवेत्।।
भूर्जपत्रेत्विमां विद्यां लिखित्वा धारयेद्यदि। एतैर्दोषैर्न लिप्येत सुभगा पुत्रिणी भवेत्।।
शस्त्र वार्यते ह्येषा समरे काण्डवारिणी। गुल्मशूलाक्षि-रोगाणां क्षिप्रं नाशयते व्यथाम्।।

शिरोरोगज्वराणां च नाशिनी सर्वदेहिनाम् तद्यथा-एकाहिक-द्व्याहिक-त्र्याहिक-चातुर्थिकार्धमासिक-द्वैमासिक-त्रैमासिक-चातुर्मासिकपञ्च-मासिकषाण्मासिक वातिक-पैत्तिक, श्लैष्मिक, सान्निपातिक, - सततज्वर-विषमज्वराणां नाशिनी सर्वदेहिनां ॐ हर हर कालि सर सर गौरि धम धम विद्ये आले ताले माले गन्धे पच पच विद्ये मथ मथ विद्ये, नाशय पापं, हर दुःस्वप्नं, विनाशय मातः, रजनि सन्ध्ये दुन्दुभि-नादे मानसवेगे शंखिनी चक्रिणी वज्रिणी शूलिनी अपमृत्युविनाशिनी विश्वेश्वरी द्राविडि द्राविडि केशवदयिते, पशुपतिसहिते, दुन्दुभिनादे मानसवेगे दुन्दुभि-दमनी शवरि किराती मातंगी ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः ओं ओं श्रां श्रीं श्रुं श्रैं श्रौं श्रः ॐ क्ष्वौं तुरु तुरु स्वाहा। ओं ये क्ष्मां द्विषन्ति प्रत्यक्षं परोक्षं वा तान् दम दम मर्दय मर्दय पातय पातय शोषय शोषय उत्सादय उत्सादय ब्रह्माणि माहेश्वरि।

वैष्णवी वैनायकी कौमारी नारसिंही ऐन्द्री चान्द्री आग्नेयी चामुंडे वारुणि वायव्ये रक्ष रक्ष प्रचण्डविद्ये ॐ इन्द्रोपेन्द्र-भगिनी जये विजये शान्तिपुष्टितुष्टि-विवर्द्धिनी।। कामांकुशे कामदुघे सर्वकामफलप्रदे सर्वभूतेषु मां प्रियं कुरु कुरु स्वाहा। ओं आकर्षिणी आवेशिनी तापिनी, धरणि धारिणी मदोन्मादिनी-शोषिणी सम्मोहिनी महानीले नीलपताके महागौरि महाप्रिये महामान्द्रिका महासौरि महामायूरि आदित्यरश्मिनी जाह्नवी यमघण्टे किलि किलि चिन्तामणि सुरभि-सुरोत्पन्ने सर्व-काम-दुघे यथाभिलषितं कार्य तन्मे सिध्यतु स्वाहा। ओं भूः स्वाहा। ॐ भुवः स्वाहा। ओं स्वः स्वः स्वाहा। ॐ भूर्भुवः स्वः स्वाहा। ओं यत एवागत पापं तत्रैव प्रतिगच्छतु स्वाहा। ओं बले बले महाबले असिद्धि-साधिनी स्वाहा।

*इति श्रीत्रैलोक्य विजया अपराजिता सम्पूर्णम्।*

विधि- विनियोग कर ध्यान कर पाठ करें यह स्तोत्र सर्वार्थ सिद्धिदायक है इसके एक अयुत १०,००० पाठ करने से विशेष फलप्रद हो जाता है व नित्य १ या ११ या अधिक पाठ करने से भी फल प्राप्त होता है। असाध्य ज्वरों में इसके १०,००० पाठ कराकर अभिमंत्रित जल से ज्वर पीड़ित व्यक्ति को पान कराया जाय तो ज्वर शान्त हो जाता है व रोग नष्ट हो जाता है। कार्य सिद्धि में भी यह महत्वपूर्ण स्तोत्र है। साधारण ज्वर में ११ पाठ से अभिमंत्रित जल नित्य तीनों कालों में पिलाने से साधारण ज्वर शांत हो जाता है। यह स्तोत्र विशेष चमत्कारी है व सर्वार्थ सिद्धिदायक है। असाध्य कार्य साधना हेतु पूर्ववत् संख्या से पाठ करें अपने कार्य का संकल्प करके सफलता मिलती है।

समस्त पाठक साधक तंत्र प्रेमियों से निवेदन है कि प्रयोगों में यदि कोई त्रुटि हो तो अवगत् कराने का कष्ट करें व अल्पज्ञ को क्षमा करें।

*सम्पर्क सूत्र- महल कॉलोनी, राजेश्वरी रोड, शिवपुरी (म.प्र.)*
फोन ०७४९२-२३२५६४ मोबाइल ९४२५४२९५८, ९४२५४२९४४६

### पृष्ठ १५९ का शेष

नियत राशि को लाँघ कर दूसरी अनियत राशि पर चले गये हों उस समय व्रत आरम्भ नहीं करने चाहिए। -महर्षि लल्ल

हेमाद्रि में सत्य व्रत ने व्रत के आरम्भ करने और समाप्ति करने की तिथि को बताया है कि- सूर्य नारायण के उदय के समय में जो तिथि हो पर मध्यान्ह के समय में वह न रहे उस खण्डा तिथि में न तो व्रत का आरम्भ करना चाहिए न ही व्रत की समाप्ति करना चाहिए।

''असकृज्जलपानाच्च सकृत्तांबूल चर्वणात्।
उपवास प्रणश्येत दिवास्वापाच्च-मैथुनात्।। -देवल स्मृति

अर्थात- व्रत के समय बार-बार जल पीने, दिन में सोने, ताम्बूल (पान) चबाने तथा स्त्री सहवास करने से व्रत बिगड़ जाता है।

उसवासे तथा श्राद्धे न खादेन दन्त धावनम्। -स्मत्यन्तर

उपास में और श्राद्ध में दातौन नहीं करना चाहिए आवश्यक हो तो जल के बारह कुल्ले कर लें।

### अग्नि पुराण एवं मनुस्मृति में मांस वर्जित-

अग्नि पुराण एवं मनु स्मृति का कथन है कि किसी भी व्रती मनुष्य को मांस का कभी भी व्रत में सेवन नहीं करना चाहिए। अतः व्रती को चाहिए कि व्रत का आरम्भ एवं इति करते समय उक्त समयावधि का पूर्ण ध्यान रखें जिससे व्रत निष्फल न हो तथा व्रत का पूर्ण फल प्राप्त हो सके।

# श्रीदुर्गा उपासना का विधी विधान

## (श्रीदुर्गाष्टोत्तरशतनामस्तोत्र लेखन का पर्वकाल)

**दुर्गा उपासना योगदानः** दुर्गा सप्तशती (गीता प्रेस, गोरखपूर की पोथी) के अनुसार 'भौमावास्या' मुहूर्त मंगलवार २४ फरवरी २००९ की रातको है। प्रत्येक भक्त साधक को यह ध्यान रखना चाहिए कि हमें मुहूर्त को रात को(मंगलवार की रात) अर्थात बुधवार सुबह ६.५० तक का सदुपयोग करना है। विधि विधानके चक्कर में न पड़कर मुहूर्त के समय में ज्यादा से ज्यादा श्रीदुर्गाष्टोत्तरशतनामस्तोत्र का लेखन हो। सिर्फ इतना ही उद्देश्य रखें।

प्रत्येक भक्त आवश्यक सामग्री, एक लोटा जल, पंचपात्र, आचमनी, आसन, दक्षिणा (यथा शक्ति) लेखन, स्याही, स्तोत्र का छपा कागज आदि ठीक करके मंगलवार रात को ७.३० बजे पवित्र स्थान पर अपना आसन ग्रहण करें और घी का दीपक तथा अगरबत्ती और धूप जलायें। सर्वप्रथम यदि भक्त लोग लेखन का ओयाजन सामूहिक रूप में कर रहें हैं, तो एक स्थान में एक सुवर्णा सुलक्षणा, स्वरूपा और सबला कुमारी २ वर्ष से १० वर्ष तक उम्रवाली कन्या को सुयोग्य स्थान पर अपने से ऊँचा आसन देकर पीले रंग का सच्चा गोटा लगा, शुद्ध रेशम का दुपट्टा (चुन्नी) ओढ़ावे। प्रत्येक भक्त कुमारी को अष्टगंध का तिलक लगाकर पूजा करें और सुरेश्वरि का ध्यान कर पुष्प चढ़ा दें। सुरेश्वरि के रूप में यह कन्या मुहूर्त भर अर्थात मंगलवार रात में ७.४६ से बुधवार सुबह ६.५० तक एक स्थान में अपने आसन पर ही विराजमान रहे। यदि वे कुमारी भी स्तोत्र लिखना चाहें तो लिख सकती है। इसके बाद कोई भी विद्वान 'दुर्गाष्टोत्तरशतनामस्तोत्र' स्तोत्र के दूसरे श्लोक 'ॐ सती' से पंद्रहवें श्लोक के 'ब्रह्मवादिनी' तक का उच्चारण सब भक्तों को करा दें। (घरों पर करने वाले स्वयं उच्चारण कर लें) दुर्गा उपासना योगदान लेखन के लिए, श्री.गुरू महाराजजी की आज्ञा से मंत्र व स्तोत्र उच्चारण करने और कराने का अधिकार सर्वसाधारण प्रत्येक विद्वान स्त्री तथा पुरूष को है। फिर ७.४६ से ६.५० श्रीदुर्गाष्टोत्तरशतनाम स्तोत्र' का लेखन करें। फिर लिखने के लिए तैयार होकर स्तोत्र छपे कागज पर लिखे 'श्री गुरुवे नमः।' सबको नमस्कार करे और ठीक ७.४६ पर 'प्रथमं शैल पुत्री च' आदि मंत्र के ऊपर छपे दोनों यंत्रों के अंकों को भरें। जो थाली उलटकर कागज रखने का काम करे और स्तोत्र लिखना आरंभ कर दें। दुर्गा के १०८ नाम १५वें श्लोक तक छपे है, केवल उन्हीं पर लाल पैनसे लिखना है।

**कागज :-** स्तोत्र का मुद्रित कागज जिन भक्तों को चाहिए उन्हें हम भेज रहें है या आप सादे कागज पर स्तोत्र से 'ॐ सती.......से.........ब्रह्मवादिनी' तक कुल १५वें श्लोक तक लाल पेन अथवा लाल बॉलपेन से लिखें। उसके बाद १० ग्राम गुड तथा १० ग्राम भिगे हुऐ चने का नैवेद्य तथा यथाशक्ति दक्षिणा रखें।

लिखने से १५-२० मिनिट पहले स्तोत्र का पाठ आरंभ करे और साधक भक्तों से करावें। ११ घंटे ०४ मिनिट इसका लेखन करे। जो शरीर से असमर्थ हो वह कम से कम १ घंटा लिखे। ऐसा समय बार-बार नहीं आता।

**योग का महत्व :** जिस समय मंगलवार, शततारका (शतभिषा) नक्षत्र और अमावस्या से तीनों एक साथ आते हैं उसी समय ही इस योग में लेखन का महत्त्व है। ऐसा प्रसंग ८-१० वर्षो में एक बार आता है। इस 'भौमावास्या' मुहूर्त पर पूर्ण श्रद्धा रखकर विश्वास, निष्ठा और समाधान से तथा विधि से लेखन करने से उस व्यक्ति को फलश्रुति में लिखे अनुसार लाभ होगा और वह व्यक्ति संपत्तिशाली बन जाएगा। आज प्रत्येक व्यक्ति संपत्तिशाली बनने की महत्त इच्छा रखती ही है। इसलिए इस मुहूर्त पर इस स्तोत्र का पूर्ण श्रद्धा से लेखन, पठन करके भगवती का पूर्ण आशीर्वाद प्राप्त कर लेवें। १७ वे श्लोक में फलश्रुति के अनुसार धन, धान्य, पत्नी तथा संतति, संपत्ति सर्व राजऐश्वर्य प्राप्त होता है। संपत्ति का अर्थ केवल आर्थिक द्रव्यवान होना ऐसा नहीं अपितु शारीरिक, बौद्धिक, आरोग्यवान होना ऐसा है। भगवती उपासना से धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष चारों पुरुषार्थ प्राप्त होकर सनातन मुक्ति प्राप्त होती है। मुहूर्त पर लिखकर सिद्ध होने के बाद इस स्तोत्र का नित्य पाठ करना आवश्यक है। हर दिन स्नान के बाद आजीवन जो पाठ करेगा उस व्यक्ति पर माँ भगवती कृपा की वर्षा करती है। भगवती उस भक्त की सभी आवश्यकताएँ पूर्ण करती है। लेकिन सिर्फ एक दिन मुहूर्त पर लिखकर कार्य सिद्ध नहीं हो सकता।

**सूचना:-**

(अ) लिखे हुए स्तोत्र के कागज का नित्य दर्शन हो ऐसी जगह फ्रेम करके वह कागज रखे। लिखने के लिये सादे कागज या नोटबुक में भी लिख सकते है।

(ब) बिजली के अभाव में मोमबत्ती, कंदील, दियासलाई (माचिस) बैटरी आदि पहले से ही नजदीक रख ले। उससे लिखने के कार्य में बाधा ना आये।

(क) उपरोक्त अनुसार लेखन व पूजन (कुमारिका) आदि संभव न हो तो अपने घर की कुमारिका का पूजन करें या देवी के फोटो का पूजन करे। इसके बाद प्रतिदिन अपने कुलदेवता के फोटो या प्रतिमा पर 'दुर्गाष्टोत्तरशतनामस्तोत्र' से नित्य कुंकुम अर्चना करें।

(ड) यदि कुमारिका भी न मिले तो देवी की प्रतिमा का पूजन करके मुहूर्त पर लेखन का ही महत्त्व है। दूसरे दिन यथाशक्ति श्रद्धा के साथ कुमारी तथा ब्राह्मण भोजन करायें तो भी चल सकता है।

**विशेष सूचना:-**

मेरी सभी भक्तों यह विनम्र प्रार्थना है कि इस स्तोत्र के १६वें श्लोक में लिखे स्तोत्र के अनुसार 'य इदं प्रपठेन्नित्यं दुर्गानामशताष्टकम्। नासाध्यं विद्यते देवि त्रिषु लोकेषु पार्वती॥' इसका नित्य पाठ और कुलदेवता पर कुंकुम से अर्चना होना अति आवश्यक है। ऐसा नित्य पाठ जो भक्त करेगा उसकी सारी मनोकामनाएँ माँ भगवती अवश्य पूरी करेंगी। इस का नित्य पाठ करना आवश्यक है, जो भक्त ऐसा करेगा उसके लिए तीनों लोको में दुर्लभ या असंभव कुछ भी नहीं। इस स्तोत्र का माहात्म्य साक्षात् भगवान शिवजी ने कहा है। इसलिए इसका असाधारण महत्त्व है। कृपया सभी भक्तजन इस बात का विशेष ध्यान रखें।




जो भक्त इस श्रीदुर्गाष्टोत्तरशतनामस्तोत्र लिखेंगे वे कृपया नीचे लिखे पतेपर नाम, पता तथा कितनी बार यह स्तोत्र लिखा यह लिखकर भेजे जिससे भविष्य में उनसे संपर्क रहेगा।

**नवार्ण मन्त्र :-**

**ऐं ह्रीं क्लीं चामुण्डायै विच्चे**



## श्री दुर्गाष्टोत्तरशतनामस्तोत्रम्

**ईश्वर उवाच**

शतनाम प्रवक्ष्यामि श्रृणुष्व कमलानने। यस्य प्रसादमात्रेण दुर्गा प्रीता भवेत् सती ॥१॥
ॐ सती साध्वी भवप्रीता भवानी भवमोचनी। आर्या दुर्गा जया चाद्या त्रिनेत्रा शूलधारिणी ॥२॥
पिनाकधारिणी चित्रा चण्डघण्टा महातपाः। मनो बुद्धिरहंकारा चित्तरूपा चिता चितिः ॥३॥
सर्वमन्त्रमयी सत्ता सत्यानन्दस्वरूपिणी। अनन्ता भाविनी भाव्या भव्याभव्या सदागतिः ॥४॥
शाम्भवी देवमाता च चिन्ता रत्नप्रिया सदा। सर्वविद्या दक्षकन्या दक्षयज्ञविनाशिनी ॥५॥
अपर्णानेकवर्णा च पाटला पाटलावती। पट्टाम्बरपरिधाना कलमञ्जीररञ्जिनी ॥६॥
अमेयविक्रमा क्रूरा सुन्दरी सुरसुन्दरी। वनदुर्गा च मातङ्गी मतङ्गमुनिपूजिता ॥७॥
ब्राह्मी माहेश्वरी चैन्द्री कौमारी वैष्णवी तथा। चामुण्डा चैव वाराही लक्ष्मीश्च पुरुषाकृतिः ॥८॥
विमलोत्कर्षिणी ज्ञाना क्रिया नित्या च बुद्धिदा। बहुला बहुलप्रेमा सर्ववाहनवाहना ॥९॥
निशुम्भशुम्भहननी महिषासुरमर्दिनी। मधुकैटभहन्त्री च चण्डमुण्डविनाशिनी ॥१०॥
सर्वासुरविनाशा च सर्वदानवघातिनी। सर्वशास्त्रमयी सत्या सर्वास्त्रधारिणी तथा ॥११॥
अनेकशस्त्रहस्ता च अनेकास्त्रस्य धारिणी। कुमारी चैककन्या च कैशोरी युवती यतिः ॥१२॥
अप्रौढा चैव प्रौढा च वृद्धमाता बलप्रदा। महोदरी मुक्तकेशी घोररूपा महाबला ॥१३॥
अग्निज्वाला रौद्रमुखी कालरात्रिस्तपस्विनी। नारायणी भद्रकाली विष्णुमाया जलोदरी ॥१४॥
शिवदूती कराली च अनन्ता परमेश्वरी। कात्यायनी च सावित्री प्रत्यक्षा ब्रह्मवादिनी ॥१५॥
य इदं प्रपठेन्नित्यं दुर्गानामशताष्टकम्। नासाध्यं विद्यते देवि त्रिषु लोकेषु पार्वती ॥१६॥
धनं धान्यं सुतं जायां हयं हस्तिनमेव च। चतुर्वर्गं तथा चान्ते लभेन्मुक्तिं च शाश्वतीम् ॥१७॥
कुमारीं पूजयित्वा तु ध्यात्वा देवीं सुरेश्वरीम्। पूजयेत् परमा भक्त्या पठेन्नामशताष्टकम् ॥१८॥
तस्य सिद्धिर्भवेद् देवि सर्वैः सुखरैरपि। राजानो दासतां यान्ति राज्यश्रियमवाप्नुयात् ॥१९॥
गोरोचनालक्तकुंकुमेन, सिन्दूरकर्पूरमधुत्रयेण। विलिख्य यन्त्रं विधिना विधिज्ञो, भवेत् सदा धारयते पुरारिः ॥२०॥
भौमावस्यानिशामग्रे चन्द्रे शतभिषां गते। विलिख्य प्रपठेत् स्तोत्रं स भवेत सम्पदां पदम् ॥२१॥

देवि प्रपन्नार्तिहरे प्रसीद प्रसीद मातर्जगतोऽखिलस्य॥
प्रसीद विश्वेश्वरि पाहि विश्वं त्वमीश्वरी देवि चराचरस्य॥
सर्व मंगलमांगल्ये शिवे सर्वार्थसाधिके। शरण्ये त्र्यम्बके गौरि नारायणि नमोऽस्तुते॥
सर्वाबाधा प्रशमनं त्रैलोक्यस्याखिलेश्वरि। एवमेव त्वया कार्यमस्मदवैरि विनाशनम॥

लिखने का मुहूर्त मंगलवार दिनांक २४ फरवरी २००१ की रातको ७:४६ से बुधवार की सुबह ६:५० तक लाल पेनसे 'ॐ सतीसे ब्रह्मवादिनी' तक लिखे।

*संपर्क के लिए पता-* श्री. सुरेश (कांतीलाल) नावरिया एडवोकेट
८२९, प. मंगलवार पेठ, टिलक चौक, सोलापूर ४१३००२
फोन नं. (०२१७) - २३२४०१३ (कार्या.), मो. ९३७०४०८४३७

## मांगलिक दोष और विवाह योग्य वर-वधू

मांगलिक दोष के बारे में प्रायः सभी ज्योतिषीजन परिचित हैं फिर भी कुछ योग हैं जो कि मांगलिक दोष को भंग करते हैं। यदि दोष भंग योग बन रहा हो तो फिर अशुभ एवं वैधव्यादि दुःख नहीं होते, इसी विषय को लेकर पाठकों की सुविधार्थ मांगलिक क्या है? और उस दोष की मान्यता कहां तक रहेगी और दोष भंग कैसे होता है? यही वर्णन हम इस लेख में कर रहे हैं।

**१. मांगलिक किसे कहते हैं?**

जिस जातक की जन्म कुण्डली, लग्न/चन्द्र कुण्डल्यादि में मंगल ग्रह लग्न से लग्न में १, चतुर्थ ४, सप्तम ७, अष्टम ८ तथा द्वादश १२ भावों में कहीं भी स्थित हो तो उसे मांगलिक कहते हैं यहां लग्न कुण्डली के माध्यम से तो आपको प्रस्तुतीकरण किया जा रहा है।

**२. गोलीया मंगल 'पगड़ी मंगल' तथा चूनड़ी मंगल किसे कहते हैं?**

जिस जातक की जन्म कुण्डली के १, ४, ७, ८, १२वें भाव में कहीं पर मंगल स्थित हो उसी मंगल के साथ शनि सूर्य राहु पाप ग्रह भी बैठे हों तो वह पुरुष गोलीया मंगल, स्त्री जातक चूनड़ी मंगल हो जाती है अर्थात् द्विगुण मंगली इसी को माना जाता है।

**३. मांगलिक कुण्डली हो तो क्या दोष होता है?**

वर की कुण्डली मांगलिक हो तो कन्या की मृत्यु वधु के लिए घातक होता है और कन्या मांगलिक हो तो वर पति के लिए अशुभ विनाश की सूचक है।

लग्ने व्यये च पाताले जामित्रे चाष्टमे कुजः।
कन्या भर्तुर्विनाशाय भर्ता कन्या विनाशदः॥

**४. मांगलिक जातकों की कुण्डली कैसे मिलायी जाये अर्थात उनके किस स्थिति में सुखद दाम्पत्य जीवन आनन्दित होते हैं?**

वर कन्या दोनों की कुण्डली ही मांगलिक हो तो विवाह शुभ और दाम्पत्य जीवन आनन्यमय रहता है। एक सादी एक मंगली ऐसे विपरीत गुणों वाली कुण्डलियां नहीं होनी चाहिए। दोनों ही मांगलिक होते हैं तो मंगल की अशुभता दूर हो जाती है।

**५. ऐसा भी कोई उपाय हो जिससे कन्या मांगलिक हो और वर की कुण्डली सादी ''अमंगली'' हो परन्तु विवाह शुभ हो जाये?**

मांगलिक कुण्डली के सामने यदि मंगल वाले स्थान को छोड़कर दूसरे स्थानों में पाप ग्रह हों तो दोष भंग हो जाता है। उसे फिर मंगली दोष रहित मानी जाती है तथा केन्द्र में चन्द्रमा १, ४, ७, १०वें घर में हो तो मंगली दोष दूर हो जाता है। शुभ ग्रह एक भी यदि केन्द्र में हो तो सर्वारिष्ट भंग योग बना देता है। इसके फलस्वरूप मंगल का निराकरण हो जाता है। वैसे यह विषय आम पाठकों के समझ में कुछ कठिनता से आयेगा कारण कि इसे जानने के लिए पाठक को प्रायोगिक तौर पर ज्योतिषी के पास बैठकर समझने की जरूरत पड़ती है

फिर भी मूल बात यहां समझा देते हैं।

शास्त्रकारों का मत ही इसका निर्णय करता है कि जहां तक हो मांगलिक से मांगलिक का सम्बन्ध करें, फिर भी यदि ऐसी स्थिति उत्पन्न हो जाये कि कोई वर कन्या सभी तरह से विवाह योग्य है तथा दोनों पक्ष के अभिभावक वर कन्या सभी एक दूसरे से पूर्ण संतुष्ट है जैसा आजकल प्राय: सह शिक्षा सह व्यवसायिकों में हो जाता है, फिर यदि कुण्डलीस्थ मंगली अमंगली का विचार उत्पन्न हो जाये तो वहां १, ४, ७, ८, १२ भावों में कहीं मंगल होने से मांगलिक है यह सम्बन्ध श्रेष्ठ नहीं ऐसा नहीं कहना चाहिए इसके लिए लिखा है- मांगलिक से मांगलिक मिलान कर लें, तथा अन्य भी कई कुयोग हैं जैसे वैधव्य, विषांगना आदि दोषों को दूर रखें, यदि ऐसी भी स्थिति हो तो अश्वस्थ "पीपल" विवाह, कुम्भ विवाह, सालिगराम विवाह तथा मंगल यन्त्र का पूजन और मंगला गौरी का व्रत, पूजन आदि कराके कन्या का सम्बन्ध अच्छे सुयोग्य ग्रह योग वाले वर के साथ करें। मांगलिक दोष तो प्राय: देख लेते हैं, पर मंगलिक होते हुए भी वह अशुभ नहीं है अर्थात् शुभ है यह कम ही जानते हैं। इसकी जानकारी अत्यावश्यक है। मंगलिक/डबल मंगलिक जातक हो तो परस्पर कुण्डलियों के ग्रहों का अध्ययन करके ही निर्णय करना चाहिए, हमारे शास्त्रों में ऐसे कई उदाहरण मिलते हैं कि मंगलिक वर के साथ अथवा मंगल कन्या के साथ सादे वर का सम्बन्ध भी श्रेष्ठ रहता है, यदि वर या कन्या की कुण्डली के अन्य ग्रहों की स्थिति निम्नवत् हो तो

**मंगली दोष परिहार वाक्य.....**

भोमेन सदृशो भोम: पापो वा तादृशो भवेत्।
विवाह शुभद: प्रोक्तश्चिरायु: पुत्रपौत्रद:।।१।।
शनि भौमोऽथवा कश्चित पापो वा तादृशो भवेत्।
तेष्वेव भवनेष्वेव भौम दोष विनाश कृत्।।२।।
अजे लग्ने व्ययेचापे पाताले वृश्चिके स्थिते।
वृषे जाये घटे रन्ध्रे भौम दोषो न विघते।।३।।
जामित्रे च यदा सौरिर्लग्ने वा हिबुकेऽथवा।
अष्टमे द्वादशे वापि भौम दोष विनाशकृत।।४।।
सबले गुरौ भृगौ वा लग्ने धनेऽपिवाऽथवा भौमे।
वक्रिणी नीचारिगृहे वार्कस्थेपि वा न कुजदोष:।।५।।
केन्द्र कोणे शुभाद्ये च त्रिषडायेऽप्यसदग्रहा:।
तदा भोमस्य दोषो न मदने मदपस्तथा।।६।।

**विशेष दृष्टव्य:**

कुजो जीव समायुक्तो-युक्तो वा शशिनापि च।
चन्द्रकेन्द्रगतौ वापि तस्य दोषो न मंगली।।७।।
न मंगली मंगलराहु योगे न मंगली चन्द्र गतश्च केन्द्रे।।८।।
गुरु मंगल संयोगे भौम दोषो न विद्यते।
चन्द्र मंगल संयोगे भौम दोषो न विद्यते।।९।।
गुरु भौम समायुक्तश्चेद भौमश्च निशाकर:।
केन्द्रे व वर्तते चन्द्र एतद् योगे न मंगली।।१०।।

उपरोक्त शास्त्र वाक्यों का समावेश जहाँ हो रहा हो वहाँ मंगली दोष का कोई डर नहीं, बगैर रोकटोक मंगली से बेफिक्र होकर सम्बन्ध करें। यदि अन्य कोई और कुयोग हो तो उसके शमनार्थ महामृत्युंजय, वट सावित्री, अश्वथ विवाह, कुम्भ विवाह, सालिगराम विवाह के साथ मंगल यन्त्र की पूजा करें, उसको गले में हृदय पर ताबीज में धारण करें या उसको अपने इष्ट स्थान पर रखकर पूजन आदि करें तो मंगल दोष निवारण करता है। मंगल यन्त्र विवाह में विलम्ब हो रहा हो तो, दाम्पत्य जीवन सुखमय नहीं हो, तालाक की स्थिति उत्पन्न हो गई हो, जमीन जायदाद ऋण तथा कोर्ट केश मुकदमा आदि में भी इच्छित वरदायक होता है। सन्तानहीनता में मंगलजनित प्रकोप हो तो इसके पूजन से सन्तान प्राप्ति भी होती है। यह यन्त्र साधारण स्थिति में छोटे-मोटे मुकदमें वैमनस्य तथा विवाद में प्रयोग में नहीं लेना चाहिए। संकटकालीन समय में ही इसका प्रयोग करना चाहिए। साधारण बात में बड़ी शक्ति को नष्ट करना उसका दुरुपयोग करना पाप है। इसलिए इसको अयोग्य व्यक्ति को न देने का निर्देश किया है। कन्याएं जिनका विवाह होने में सगाई नेग दस्तूर होने में विलम्ब होता हो अड़चन आती हो जो युवक कारोबार के लिए परेशान हो वे सच्चे मन एवम् विधिवत् इसकी आराधना करे तो सम्बन्धित कार्य अवश्यक पूर्ण होंगे।

विशेषकर जो मंगलिक हैं उन्हें इसकी पूजा अवश्य करनी चाहिए चाहे मांगलिक दोष भंग आपकी कुण्डली में क्यों न हो गया हो फिर भी मंगल यन्त्र मांगलिकों को सर्वत्र जय सौख्य विजय अभ्युदय और आनन्ददायक है-

२१ नामों से मंगल की पूजा करें-

१. ॐ मंगलाय नम:।
२. ॐ भुमिपुत्राय नम:।
३. ॐ ऋण हर्त्रे नम:।
४. ॐ धनदाय नम:।
५. ॐ सिद्ध मंगलाय नम:।
६. ॐ महाकायाय नम:।
७. ॐ सर्वकर्म विरोधकाय नम:।
८. ॐ लोहिताय नम:।
९. ॐ लोहितगाय नम:।
१०. ॐ सुहागानां कृपा कराय नम:।
११. ॐ धरात्मजाय नम:।
१२. ॐ कुजाय नम:।
१३. ॐ रक्ताय नम:।
१४. ॐ भुमि पुत्राय नम:
१५. ॐ भुमिदाय नम:।
१६. ॐ अंगारकाय नम:
१७. ॐ यमाय नम:।
१८. ॐ सर्वरोग प्रहारिण नम:।
१९. ॐ सृष्टिकर्त्रे नम:।
२०. ॐ प्रहर्त्रे नम:।
२१. ॐ सर्वकाम फलप्रदाय नम:।

-किशनलाल उपाध्याय

## विक्रम संवत् २०६५ में तेजी-मन्दी का संक्षिप्त विवरण

### तेजी

७ अप्रैल- कपास, गुड़, खांड़, नमक, तिल, तेल, सरसों व चांदी।

८ - १० अप्रैल- गुड़, खांड, घी, तेल, तिल, सरसों, व चांदी।

२५ - २६ अप्रैल- सोना, चांदी, गेहूं, जौ, चना, घी, गुड़, खांड, शक्कर।

१४ मई- रुई, कपास, सूत, सोना, अनाज।

२९ मई से १६ जून- गेहूं, चना, मटर, रुई, कपास, सोना, चांदी, जिंक, कॉपर, क्रूड, मैंथा, लेड, निकिल, गुड़, शक्कर, जूट, पाट, बारदाना, ग्वार, खल, बिनौला, कालीमिर्च, जीरा।

१४ जून- सरसों, लोहा, तिल, तैल, गुड़, खांड, उड़द, मूंग, मोंठ, चावल, गेहूँ, चना, अरहर।

२४ मई- चांदी, रुई, कपास, गेहूं, गुड़, शक्कर, घी,।

२९ मई से १६ जून- गेहूँ, सोना, चांदी, चना, मटर, जिंक, क्रूड, मैंथा, लेड, निकिल, गुड़, शक्कर, काली मिर्च, जीरा, जूटपाट, बारदाना, ग्वार, खल, बिनौला।

२१ जून- गुड़, खांड, शक्कर, रुई, लाल मिर्च, अलसी व लौह पदार्थ, सरसों, मूंगफली, तांबा, चावल।

१६ जुलाई- चांदी, सोना, गुड़, खांड़, शक्कर, तिल, सरसों।

२३ से २५ जुलाई- पीपरमेंट, तेल, अरहर, काजू, किशमिश, काले हरे रंग के पदार्थ वनस्पतियाँ, घी, खांड, शक्कर, तेल, मूंगफली।

२४ अगस्त- सोना, चांदी आदि धातु, गुड़, चीनी, हल्दी, जौ, गेहूं, चना, रेशम, उड़द, मूंग।

२५ अगस्त- गुड़, खांड व ऊनी वस्त्र, चांदी, रेशम, घी, नमक, चावल

१६ अक्टूबर- नारियल, सुपारी, चन्दन, सोना, गेहूं, जौ, चना, मजीठ, तांबा।

७ नवम्बर- रुई, सूत, कपास, वस्त्र, गेहूँ, सोना, चांदी, तांबा, जिंक।

१५ नवम्बर- सोना, चांदी, तांबा, रुई, कपास, लेड, जिंक, ऊन, सरसों, अलसी, अरण्डी, मूंगफली।

२० नवम्बर- निफ्टी शेयर सूचकांक में लम्बी तेजी।

२३ नवम्बर- गेहूं, जौ, चना, अचानक तेजी।

१५ दिसम्बर से ६ जनवरी २००९- सोना, चांदी, तिल, तेल, सरसों, कपास, खल, बिनौला।

१९ दिसम्बर- धान्य, घी, मूल पदार्थ, कपास, रुई, सूत, सोना, चांदी, बिनौला, सरसों, अनाज, लेड, कॉपर, निकिल, जिंक, क्रूड ऑयल।

२८ दिसम्बर- तिल, तेल, चांदी, गुड़, खांड, सरसों, ऊनी वस्त्र, हल्दी, कपूर।

११ जनवरी २००९- सोना, चांदी, कॉपर, जिंक, क्रूड ऑयल, गुड़, रुई, कपास, जूट, पाट, ग्वार, चना, सोया, तेल।

१५ से २७ जनवरी- रुई, कपास, चांदी, सोना, गेहूं, चना, गुड़, चीनी, जिंक, कॉपर, क्रूड ऑयल, लाल वस्तुएं।

१० फरवरी- पीले रंग की वस्तुएं, कॉपर, सोना, सरसों, धातु, हल्दी, सोया तेल।

२६ फरवरी- गुड़, शक्कर, गेहूं, सोना, चांदी, तांबा, पीतल, लोहा, कॉपर, जिंक।

९ मार्च- अनाज, सोना, चांदी, गुड़, खांड।

### मंदी

२५ अप्रैल से ५ मई- सरसों, तिल, अलसी, अरण्डी, तेल।

८ मई- सप्त धान्य, तिल, तेल, घी।

१४ मई- गेहूँ, जौ, चना, मटर, अरहर, मूंग, चावल।

१६ से १७ मई- गेहूं, तिल, सरसों, जौ, हींग, रुई, सोना, चांदी, हीरा, मोती।

१३ जून- रुई, कपास, जूट, पाट, बारदाना, अरण्डी, तिल, तेल, सरसों, अरहर, ज्वार।

२१ जून से ८ अगस्त- राजनैतिक हत्याकांड, प्राकृतिक प्रकोप से बाजार पर विपरीत प्रभाव।

१८ जुलाई- रुई, पाट, हैसियन, गुड़, गेहूँ, चना, कपास।

७ अगस्त- कपूर, गुड़, खांड, चीनी, शक्कर।

१६ अगस्त- सरसों, तिल, तेल, रत्न, गेहूँ, चना, मटर, बाजरा, मक्का, गुड़, खांड, लाल मिर्च, लाल वस्तुएं।

१ सितम्बर- शेयर, रुई, जूट, कपास।

१६ सितम्बर- रुई, सूत, कपास, खल बिनौला, नारियल, सुपारी, काजू, बादाम, अरण्डी, लाल मिर्च, तिल, सरसों, सोयाबीन तेल, सोना, चांदी, शेयर बाजार, लोहा, पीतल, तांबा, जिंक, लेड।

२२ सितम्बर- लोहा, लौंग, कालीमिर्च, जावित्री, जायफल, जीरा, शेयर बाजार।

१६ अक्टूबर- रुई, कपास, चांदी,

१५ नवम्बर- लाल रंग की समस्त वस्तुएं, लाल मिर्च, चन्दन, नमक, नारियल, सुपारी, चीनी, गेहूं, जौ, चना, जूट, पाट, बारदाना, ग्वार, चना।

२० नवम्बर- अनाज, घी, तेल, सरसों, सोना, चांदी, रुई।

१५ दिसम्बर- अनाज, रुई, कपास, तिल, तेल, सोना, चांदी।

२८ दिसम्बर से १० जनवरी २००९- गेहूँ, जौ, चना, उड़द, मूंग, ज्वार, बाजरा, सफेद रंग की वस्तुएं।

१४ जनवरी- सोना, हल्दी, मूंग, चना।

१३ फरवरी- गुड़, खांड, शक्कर, अनाज, रुई, पाट।

५ फरवरी से २० फरवरी- सोना, चांदी, रुई, खांड, घी, तेल, सोयाबीन, सरसों।

१६ मार्च- गुड़, खांड, गेहूं, जौ, चना, मटर, रुई, पाट।

॥ ॐ श्री शरभ-शालुव-पक्षिराजाय नमः ॥

# दुर्लभ-स्तोत्र, मन्त्र-विधान

"भूपेन्द्र दत्त शर्मा"

## ।।सम्पादकीय।।

महादेव महारूद्र पक्षिराज श्री शरभेश्वर के कृपा पात्र सुप्रसिद्ध साधक एवं विद्वान श्री भूपेन्द्र दत्त जी शर्मा के द्वारा विगत कई वर्षो से जो भी साधना–विषय सम्बन्धी प्रस्तुति प्रकाशित हो रही है, उसकी प्राप्ति सत्य में ही दुर्लभ व दुष्प्राप्य है। प्रस्तुत विषय के विद्वान साधक के पास प्राचीन गुह्य–विद्याओं का अपार भण्डार है –– इसमें कदापि भी संशय नहीं! 'श्री विश्वविजय–पञ्चाङ्ग' में इस स्तम्भ के अन्तर्गत ऐसे विषय भविष्य में निरन्तर इसी–प्रकार से प्रकाशित होते रहें, यही हमारी कामना है और सुधी पाठक–जनों की भी।

इस बार के सम्वत् के पञ्चाङ्ग में पुनः की भाँति दुर्लभ साधनात्मक–विषयों के साथ–साथ भगवान् श्री शरभेश्वर का एक दुर्लभ व दर्शनीय चित्र–(**'श्री शरभेश्वर साधना–प्रदीप'** से उद्धृत) भी प्रकाशित किया जा रहा है।

**–पं० सुधाकर शर्मा त्रिवेदी**

सम्पादक –'श्री विश्वविजय–पञ्चाङ्ग'

## ।।साधना और एकाग्रता।।

माया–मय अन्तःकरण की चार वृत्तियाँ हैं। 'मन' से हम 'मनन' करते हैं। 'बुद्धि' से 'विवेक' जाग्रत् होता है। जब 'बुद्धि' स्थिर हो जाए तो 'चित्त' 'चिन्तन' में रत होता है और 'मन' चञ्चलता छोड़कर साधना में 'अहमता' को उत्पन्न करता है। इसी आधार पर साधक लक्ष्य को प्राप्त करता है।

'माला' से जप चल रहा है, 'मुख' में मन्त्र चल रहा है। 'ध्यान'–ज्योति या मूर्ति में है। हमें ज्ञात है कि आसन ठीक है, मेरु–दण्ड सीधा है! अथवा साधक–(या योगी) देख रहा है कि कहीं **'मणि–बन्ध'**, **'उड्डियान–बन्ध'** या **'जालन्धर–बन्ध'** टूट न जाए। एक अन्य शक्ति इन सबका नियन्त्रण कर रही है कि मन्त्र समाप्त होने से पूर्व 'मनका' आगे न निकल जाए। मन्त्र का उच्चारण अशुद्ध होते ही चेतावनी मिलती है। यही साक्षी 'नियन्त्रक' 'बुद्धि' है, परन्तु जप करते–करते 'मन' किसी अन्य विषय– विदेश–परदेश में पहुँच जाता है! 'मन' को साधना में क्यों नहीं लगाया?

ये 'कर–मुख–कर्ण–नेत्र' तो, जो साधना में रत हैं, 'इन्द्रियाँ' हैं, हमारी सेविकाएँ हैं। यह साधना तो इन सेविकाओं ने की है। यदि 'मन' से साधना करते, तो भागता कौन? योगी तीन–बन्ध लगाकर तीन–वृत्तियों को उनमें लगा देता है और 'मन' से अभ्यास करके 'समाधि' की अवस्था को प्राप्त कर लेता है।

पूज्य श्री गुरुदेव का –– 'अपने मन्त्र को कल्पना में लिखा हुआ पढ़ो' –– यह बहुत गम्भीर आदेश था। बार–बार ऐसा करने से जब कल्पना में लिखा हुआ मन्त्र स्थिर हो जाए, तो सफलता कितनी दूर रह सकेगी? यही एकाग्रता का लक्षण है। एकाग्रता–प्राप्ति के लिए एक अन्य प्रयोग भी बताया गया है कि जिस–प्रकार कल्पना में लिखे हुए मन्त्र को पढ़ने का विधान है, उसी–प्रकार 'मन में हो रहे जप को सुनने का अभ्यास' भी 'मन' को एकाग्र

करता है। 'मन' वायु के वेग से भी अधिक चञ्चल है। योग की भाषा में, यदि 'शवासन' की तरह साधना के समय साँस को अति–मन्द गति दे दी जाए, तो 'प्राण–वायु' नियन्त्रण में रहता है और इससे 'मन' चञ्चल नहीं होता।

उक्त अभ्यास–प्रयोग विचारणीय एवं ग्रहण करने योग्य विषय हैं। यदि हम साधना करते हैं, तो 'मन' को एकाग्र व शान्त–चित्त रखना अति आवश्यक है। पूर्व में स्पष्ट हो चुका है कि साधना में अनेक–प्रकार की बातें 'मन' में अपना–अपना स्थान बनाने के लिए व्याकुल रहती हैं। इसी दुविधा के कारण 'गीता' में अर्जुन ने भगवान् श्रीकृष्ण से इसी बात को पूछा था —

**चञ्चलं हि मनः कृष्ण! प्रमाथि बल–वद् दृढम्।**
**तस्याहं निग्रहं मन्ये, वायोरिव सु–दुष्करम्।।६/३४–३५**

क्योंकि हे कृष्ण! यह मन बड़ा चञ्चल और प्रमथन–स्वभाव है तथा बड़ा दृढ़ और बलवान् है, इसलिए इसको वश में करना मैं वायु की भाँति अति दुष्कर मानता हूँ।

**असंशयं महा–बाहो! मनो दुर्निग्रहं चलम्।**
**अभ्यासेन तु कौन्तेय वैराग्येण च गृह्यते।।**

श्रीकृष्ण भगवान् बोले— हे महा–बाहो! निस्सन्देह 'मन' चञ्चल और कठिनता से वश में होने वाला हे, परन्तु हे कुन्ती–पुत्र अर्जुन! अभ्यास अर्थात् स्थिति के लिए बारम्बार यत्न करने से और 'वैराग्य' से वश में होता है, इसलिए इसको अवश्य वश में करना चाहिए।

इसी अभ्यास–प्रयोग के विषय में पुनः भगवान् श्रीकृष्ण ने अर्जुन से कहा—

**अथ चित्तं समाधातुं, न शक्नोषि मयि स्थिरम्।**
**अभ्यास–योगेन ततो, मामिच्छाप्तुं धनञ्जय!।।१२/६**

यदि तू मन को मुझमें अचल स्थापन करने के लिए सामर्थ नहीं है, तो हे अर्जुन! अभ्यास–रूप योग के द्वारा मेरे को प्राप्त होने के लिए इच्छा कर।

पुनः 'मन' की एकाग्रता के विषय में बात करते हैं। एकाग्रता के सम्बन्ध में **'छान्दोग्योपनिषद्'** में एक बहुत सुन्दर उदाहरण प्राप्त होता है। देवों और असुरों में युद्ध और विरोध तो चलता ही रहता था। देवता जो भी साधन ग्रहण करते, असुर उन्हें दूषित कर देते थे। देवताओं ने 'वाग्' से मन्त्र–साधना आरम्भ की, तो वाणी को असुरों ने दूषित कर दिया। 'जिह्वा' मिथ्या–भाषण करने लगी। इसी–प्रकार 'कानों' से तथा 'आँखों' के द्वारा साधना आरम्भ की, तो 'आँख' व 'कान' भी दूषित कर दिये गये। इस–प्रकार इन्द्रियों का पञ्च–प्राणों से सम्बन्ध होने के कारण उनकी साधना असुर भङ्ग कर देते थे। (यही हमारी असफलता का कारण है।)

अब देवताओं ने 'महा–प्राण' से साधना आरम्भ की। असुरों ने बहुत जोर लगाया कि किसी भी प्रकार से देवों की साधना भङ्ग हो जाए, परन्तु किसी इन्द्रिय से 'महा–प्राण' का सम्बन्ध न होने के कारण असुर देवताओं की साधना भङ्ग न कर सके और जिस–प्रकार मिट्टी का ढेला पर्वत से टकरा कर चूर–चूर हो जाता है, यही असुरों के साथ भी हुआ।

साधक स्वयं प्रजापिता ब्रह्मा है। ये 'देव–असुर' उसकी अपनी 'चित्त–वृत्तियाँ' हैं। 'महा–प्राण' से साधन का अर्थ कुछ जटिल साधना से अवश्य है, किन्तु अभ्यास–पर–अभ्यास करते रहने से यह साधन सरल–सुलभ बन जाता है। मन्त्रोच्चारण में बिखरी वाणी का प्रयोग होता है, किन्तु जब साधक स्वयं जप नहीं करता, 'मन' में चल रहे जप को सुनता है, तो एकाग्रता को प्राप्त कर लेता है। अस्तु...

गत सम्वत् **'श्रीविश्वविजय–पञ्चाङ्ग'** में जो साधनात्मक विषय–विधान प्रकाशित हुए थे, उनसे असंख्य–साधक व पाठक लाभान्वित हुए —— ऐसा मुझे ज्ञात हुआ है। विषय 'साधना–कर्म' एवं 'साधना–संरक्षण' दोनों ही प्रकार से सफलीभूत हुए —— इस बात का मुझे हर्ष भी है और भविष्य में इस कर्म हेतु प्रेरणा भी! इस सम्वत् स्नेही–पाठकों व जिज्ञासु–साधकों हेतु जो साधना–विषय विधान–कर्म प्रकाशित हो रहे हैं, उनमें से कुछ अत्यन्त दुर्लभ व अभी तक सर्वथा अप्रकाशित हैं, जैसे कि **'गायत्री–सहस्रनाम'**,

'सुमुखि मातङ्गी–हृदय' अथवा 'इन्द्राक्षी–कवच'! साथ ही साथ 'श्रीलक्ष्मी–नारायण हृदय' की विशिष्ट प्रस्तुति। जिस–प्रकार गत सम्वत् में **पञ्चमुखी श्री हनुमन्त–कवच** का पूर्ण–रूप प्रकाशित हुआ था, उसी–प्रकार इस बार यहाँ अति–प्रसिद्ध व जन–जन में पाठ–रूप में प्रचलित **'बजरङ्ग–बाण'** का भी पूर्ण–रूप प्रकाशित किया जा रहा है। तथा अन्य **'महामारी स्तोत्र–विधान'** व **'इन्द्राक्षी–मन्त्र–साधन'** भी दिया जा रहा है। प्रस्तुत–प्रकाशित विषयों में सर्व–प्रथम प्रस्तुति अथर्वण–रहस्यान्तर्गत **'श्री लक्ष्मी–नारायण हृदय'** की है, जो अत्यन्त ही प्रभावशाली है। यद्यपि यह विषय कई ग्रन्थकारों ने अपने–अपने स्तोत्र–विधान–विषयक सङ्कलित ग्रन्थों में दिया है, किन्तु मात्र मूलवत् ही! यहाँ प्रकाशित यह हृदय–स्तोत्र–विधान का रूप कुछ विशिष्ट व दुर्लभ है। जैसे कि ऋष्यादि–न्यास, कर व हृदयादि–न्यास को किन–किन मुद्राओं के द्वारा सम्पन्न करें, जो कि साधना–कर्म का एक सैद्धान्तिक नियम विशेष है। साथ ही साथ भगवान् श्रीविष्णु व लक्ष्मी की साधना में प्रयोग होने आवश्यक मुद्राओं का प्रयोगात्मक वर्णन व स्पष्टीकरण भी। इस विधि से जहाँ साधनानुष्ठान में प्रचुर सफलता अग्रसर होगी! वहीं, साधक को साधनात्मक–ज्ञान की वृद्धि भी होगी। एक और दुर्लभ बात—– कि **'श्रीलक्ष्मी–हृदय'** में कर व हृदयादि–न्यास के पुनः–पुनः क्रम, जो पाठक व साधक अध्ययनोपरान्त समझेंगे और यह भी देखेंगे कि इस **'हृदय–स्तोत्र'** के प्रत्येक श्लोकों का भिन्न–भिन्न प्रकार के **'बीज–मन्त्रों'** से सम्पुटिकरण! सम्भवतः इस **'हृदय–स्तोत्र'** का ऐसा क्रम प्रथम बार ही देखने में आया है।

सविधि पूर्वक इस **'श्रीलक्ष्मी–नारायण हृदय'** के अनुष्ठान से अक्षय धन–सम्पत्ति की प्राप्ति तथा रुष्ट व्यापार–धन की अनुकूलता प्राप्त होती है —– जिसका प्रत्यक्ष अनुभव इस अल्पज्ञ ने अनेकों बार उद्योग व व्यावसायिक प्रतिष्ठानों हेतु किया, जिसका फल पूर्ण–रूपेण प्राप्त हुआ है। **'श्री लक्ष्मी –कृपा'** प्राप्ति हेतु यह विधान अन्य किसी भी विधान की अपेक्षा अथवा तुलना में अति–शीघ्र व अचूक प्रभाव देने वाला एक दिव्य सिद्ध–साधन है—- ऐसा मेरा व्यक्तिगत अनुभव है। मेरे व्यक्तिगत पुस्तकालय के 'प्राचीन हस्तलिखित ग्रन्थ– सङ्ग्रह' में इस विषय–विधान की पाण्डुलिपि सङ्गिहत–सुरक्षित है, जिसको संशोधित सम्पादित कर साधकों के लाभार्थ यहाँ प्रस्तुत किया गया है। ध्यान रहे कि अन्य ग्रन्थों में प्रकाशित पाठ–(मूल) व प्रस्तुत पाठ के मिलान से अनेकों पाठ–भेद भी दृष्टि–गोचर होंगे! जो कि स्वाभाविक है!

## ।।श्रीनारायण-हृदय।।

**विनियोग :-**

ॐ अस्य श्रीनारायण–हृदय–स्तोत्र–मन्त्रस्य भार्गव ऋषिः, अनुष्टुप् छन्दः, श्रीलक्ष्मी–नारायणो देवता, ॐ बीजं, नमः शक्तिः, नारायणायेति कीलकं, श्रीलक्ष्मी–नारायण प्रीत्यर्थे जपादि पाठे विनियोगः।

अपने दाएँ हाथ की हथेली अथवा आचमनी में जल लेकर उपरोक्त विनियोग का उच्चारण करें, पश्चात् जल को किसी पात्र में छोड़ दें। तत्पश्चात् कराङ्गुलियों से निर्मित विभिन्न मुद्राओं के द्वारा निर्देशिष्ट अङ्गों का स्पर्श करते हुए ऋष्यादि–न्यास तथा कर व हृदयादि षडङ्ग –न्यास करें।

**स्पष्टीकरण :-**

विनियोग में जो 'श्रीलक्ष्मी–नारायण–प्रीत्यर्थे' का उल्लेख है, वहाँ साधक अपनी अन्य कामना भी व्यक्त कर सकते हैं, जैसे 'श्रीलक्ष्मी–नारायण कृपा-प्रसाद-प्राप्त्यर्थे, नष्ट-धन-प्राप्त्यर्थे, आकास्मिक-धन प्राप्त्यर्थे.....आदि.......।

**ऋष्यादि–न्यास :-**

ॐ भार्गव ऋषये नमः —– शिरसि –(अङ्गूठे रहित चारों अङ्गुलियों से शिर का स्पर्श करें)।

**अनुष्टप् छन्दसे नमः —– मुखे** –(अङ्गूठे रहित चारों अङ्गुलियों से मुख का स्पर्श करें)।

श्री लक्ष्मी–नारायणो देवतायै नमः — हृदये –(अङ्ठे से हृदय का स्पर्श करें)।

ॐ बीजाय नमः — गुह्ये – (अङ्ठे रहित चारों अङ्लियों से गुह्य स्थान का स्पर्श करें)।

नमः शक्तै नमः — पादयोः – (अङ्ठे रहित चारों अङ्लियों से दोनों चरणों का स्पर्श करें)।

नारायणायेति कीलकाय नमः — नाभयोः– (अङ्ठे रहित चारों अङ्लियों से नाभि का स्पर्श करें)।

श्रीलक्ष्मी–नारायण प्रीत्यर्थे जपादि पाठे विनियोगाय नमः — सर्वाङ्गे – (अङ्ठे सहित सभी अङ्लियों को शिर से पैर एवं पैरों से शिर तक ले जाएँ)।

इस–प्रकार ऋष्यादि–न्यास सम्पन्न करने के पश्चात्, इष्ट–देवता का स्मरण करते हुए अपने हाथों को जल से धो लें, तत्पश्चात्, कर व हृदयादि षडाङ्–न्यास विधि सम्पन्न करें।

**कर–न्यास :-**

ॐ नारायणः परं ज्योतिः — अङ्गुष्ठाभ्यां नमः –
(दोनों हाथों में अङ्गुठों के अग्रभागों को परस्पर मिलाएँ)

ॐ नारायणः परब्रह्मः — तर्जनीभ्यां नमः –
(दोनों हाथों की तर्जनीयों के अग्र–भागों को परस्पर मिलाएँ)।

ॐ नारायणः परो देवः — मध्यमाभ्यां नमः –
(दोनों हाथों की मध्यमाओं के अग्र–भागों को परस्पर मिलाएँ)।

ॐ नारायणः परं ध्याता — अनामिकाभ्यां नमः –
(दोनों हाथों की अनामकाओं के अग्र–भागों को परस्पर मिलाएँ)।

ॐ नारायणः परंधामः — कनिष्ठिकाभ्यां नमः –
(दोनों हाथों की कनिष्ठिकाओं के अग्र–भागों को परस्पर मिलाएँ)।

ॐ नारायणः परो धर्मः — करतल–कर पृष्ठाभ्यां नमः–
(दोनों हाथों की हथेलियों को परस्पर मिलाएँ पश्चात् हथेलियों को उलट–पुलट करते हुए)।

**हृदयादि षडङ्ग -न्यास :-**

ॐ नारायणः परं ज्योतिः — हृदयाय नमः –
(तर्जनी, मध्यमा और अनामिका से हृदय का स्पर्श करते हुए)।

ॐ नारायणः परं ब्रह्मः — शिरसे स्वाहा –
(मध्यमा और तर्जनी से शिर भाग स्पर्श करते हुए)।

ॐ नारायणः परो देवः — शिखायै वषट्–
(अङ्ठे से शिखा–स्थान का स्पर्श करते हुए)।

ॐ नारायणः परंध्याता — कवचाय हुम् –
(दाएँ हाथ की पाँचों अङ्गुलियों से बाएँ हाथ की भुजा और बाएँ हाथ की पाँचों अंङ्गुलियों से दाएँ हाथ की भुजा का स्पर्श करते हुए)।

ॐ नारायणः परंधामः — नेत्रत्रयाय वौषट्–
(तर्जनी, मध्यमा और अनामिका से नेत्रों का स्पर्श करते हुए)।

ॐ नारायणः परोधर्मः — अस्त्राय फट्–
(दाएँ हाथ की तर्जनी व मध्यमा से, बाएँ हाथ की हथेली पर तीन–बार आघात करते हुए)।

**स्पष्टीकरण :-**

उपरोक्त प्रस्तुत ऋष्यादि एवं कर व हृदयादि–न्यास या अन्य और भी विस्तृत 'मातृका–न्यास' आदि में कुछ साधकजन निर्दशिष्ट अङ्गों का स्पर्श, बिना 'मुद्रा' बनाये ही सम्पन्न कर लेते हैं अर्थात् अपनी सर्वाङ्गलियों से ही अङ्गों का स्पर्श कर न्यास, विधि पूर्ण कर लेते हैं। इनमें या तो विषय का ज्ञान नहीं होता अथवा/या फिर उनसे 'मुद्राओं' का अभ्यास नहीं बन पाता। कुछ साधक ऐसे भी हैं, जो न्यासान्तर्गत 'मुद्रा' का ही प्रदर्शन करते हैं, किन्तु वे अङ्गों का स्पर्श नहीं करते। 'मुद्रा' निर्माण व उनका प्रदर्शन देवताओं को अत्यन्त ही प्रिय है, इष्ट–देव की कृपा व प्रसन्नता प्राप्ति हेतु इनका प्रदर्शन अति–आवश्यक है। कुलार्णव–तन्त्र–(१७/५६)

योगिनी–हृदय–(१/५७), शारदातिलक–(२३/१०६), ज्ञानार्णव–तन्त्र–(४–३६), फेत्कारिणी–(३–१८३), कालिका–पुराण–(–७०–३३) आदि विभिन्न तन्त्र–ग्रन्थों में 'मुद्राओं' की महत्ता व अनिवार्यता पर प्रकाश डाला गया है।

स्पष्ट रूप से तो **'तन्त्र–शास्त्रों'** का यह वचन है कि मुद्रा–निर्माण व प्रदर्शन किये बिना पूजा–जप–कर्म निष्फल ही माना जाता है। मुद्रा–निर्माण–प्रदर्शन से जहाँ इस गूढ–गम्भीर विषय का ज्ञान प्राप्त होता है, साथ ही साथ वहीं साधक की शारीरिक–क्रियाओं में स्फूर्ति का उन्नत–सञ्चार भी उत्पन्न होता है, जो स्वास्थ्य के लिए लाभदायक है। यहाँ यह बात और स्पष्ट कर दें कि उपरोक्त प्रायः किन्हीं 'मुद्रा–प्रदर्शन' व निर्माण में कहीं–कहीं मत–भेद भी प्रकट होता है, जो परम्परागत भी है और शास्त्रोक्त भी! साधक को चाहिए कि इस विषय का प्रयोगात्मक अध्ययन करने हेतु कल्याण–मन्दिर प्रकाशन–(प्रयाग राज) से प्रकाशित **'मुद्राएँ एवं उपचार'** आदि कुछ और भी उक्त विषय सम्बन्धी ग्रन्थों का अनुसरण कर अपने ज्ञान को विस्तृत कर लेना चाहिए, जो साधना–दृष्टि से अनिवार्य है।

इस–प्रकार न्यासादि करने के पश्चात् 'दिग्बन्धन' करें––

**दिग्बन्धन :–**

**ऐन्द्रादि दश–दिशं** –– 'ॐ नमः सुदर्शनाय सहस्राय हुं फट् बध्नामि नमश्चक्राय स्वाहा' –– **इति प्रति दिशं योज्यम्।।**

● पूर्वादि प्रत्येक दिशा की ओर दृष्टिपात करते हुए, उक्त मन्त्र का उच्चारण करें, यथा प्रथम दिशा पूर्व तत्पश्चात् आग्नेय, दक्षिण, नैऋत्य, पश्चिम, वायव्य, उत्तर, ईशान तथा ऊर्ध्व–(ऊपर) एवं अधो–(नीचे)। इस–प्रकार क्रम से दृष्टिपात करने के पश्चात् अपने चारों ओर चुटकियाँ बजाकर 'अस्त्र–मुद्रा' द्वारा बाएँ हाथ की हथेली पर तीन–ताली बजाएँ।

● दाएँ हाथ की– तर्जनी व मध्यमाङ्गुली को फैलाकर, अङ्गुष्ठ से अनामिका की कनिष्ठिकाङ्गुली को दबाएँ तो 'अस्त्र–मुद्रा' का निर्माण होता है, जिसका प्रदर्शन। प्रयोग उपरोक्त 'हृदयादि षडङ्ग –न्यास' के अन्तिम क्रम तथा उक्त 'दिग्बन्धन' के लिए किया जाता है।

'दिग्बन्धन' के पश्चात् भगवान् श्री नारायण का ध्यान करें––

**ध्यान :**

**उद्यदादित्य सङ्काशं पीतवास समच्चयुतम्।**
**शङ्ख –चक्र–गदा–पाणिं ध्यायेल्लक्ष्मी पतिं हरिम्।।**

ध्यान के पश्चात् 'मानस–पूजन' करें ––

**मानस–पूजन :–**

१. अधोमुख कनिष्ठाङ्गुष्ठ से **'गन्ध–मुद्रा'** दिखाते हुए––
ॐ लं पृथ्वी–तत्वात्मकं गन्धं भगवन् श्रीनारायण प्रीतये परि–कल्पयामि नमः।

२. अधोमुख तर्जनी–अङ्गुष्ठ से **'पुष्प–मुद्रा'** दिखाते हुए–
ॐ हं आकाश–तत्वात्मकं पुष्पं भगवन् श्रीनारायण प्रीतये समर्पयामि नमः।

३. ऊर्ध्व–मुख तर्जनी–अङ्गुष्ठ से **'पुष्प–मुद्रा'** दिखाते हुए–
ॐ यं वायु–तत्वात्मकं धूपं भगवन् श्रीनारायण प्रीतये घ्रापयामि नमः।

४. ऊर्ध्व–मुख मध्यमाङ्गुष्ठ से **'दीप–मुद्रा'** दिखाते हुए–
ॐ रं अग्नि–तत्वात्मकं दीपं भगवन् श्रीनारायण प्रीतये दर्शयामि नमः।

५. ऊर्ध्व–मुख अनामिकाङ्गुष्ठ से **'नैवेद्य–मुद्रा'** दिखाते हुए–
ॐ वं जल–तत्वात्मकं नैवेद्यं भगवन् श्रीनारायण प्रीतये निवेदयामि नमः।

६. ऊर्ध्व–मुख सर्वाङ्गुलियों से **'ताम्बूल–मुद्रा'** दिखाते हुए –
ॐ सं सर्व–तत्वात्मकं ताम्बूलं भगवन् श्रीनारायण प्रीतये कल्पयामि नमः।

**मुद्रा–प्रदर्शन :–**

**'मानस–पूजन'** करने के पश्चात् भगवान् श्रीनारायण को प्रसन्न करने वाली कुछ 'मुद्राओं' का प्रदर्शन करें, यथा ––

**शङ्ख :–**

बाएँ हाथ के अङ्गूठे को दाएँ हाथ की मुठ्ठी में लेकर, बाएँ हाथ की

चारों अङ्गुलियों को सीधी करके, दाएँ हाथ की मुट्ठी को दबाएँ और दाएँ हाथ के अङ्गूठे का अग्र–भाग तर्जनी–अङ्गुली के अग्र–भाग में लगाए, तो **'शङ्ख –मुद्रा'** निर्मित होती है।

**चक्र :-**

दोनों हाथों को परस्पर देखते हुए सभी अङ्गुलियों को भली–भाँति फैला दें तथा कनिष्ठाओं को अङ्गूठों से स्पर्श करा दें, तो **'चक्र–मुद्रा'** निर्मित होती है।

**गदा :-**

दोनों हाथ आपस में सम्मुख करके परस्पर अङ्गुलियाँ गूँथ दें और बीच में फैले हुए अङ्गूठे उनमें लगा दें, तो **'गदा–मुद्रा'** निर्मित होती है।

**पद्म :-**

दोनों हाथों को परस्पर मिलाकर पुष्प की कली के समान खड़ी कर दें और दोनों अङ्गूठे उनके भीतर तलभाग में लगा दे, तो **'पद्म–मुद्रा'** निर्मित होती है।

**स्पष्टीकरण -**

यद्यपि भगवान् श्रीनारायण–(विष्णु) की साधना–उपासनाकर्म में 'उन्नीस–मुद्राओं' का उल्लेख 'ग्रन्थों' में मिलता है, जिनमें 'चार–मुद्राएँ' उपरोक्त हैं, शेष मुद्राएँ ––– वेणु, श्रीवत्स, कौस्तुभ, वनमाला, ज्ञान, बिल्याख्य, गरूड, नारसिंही, वराह, हयग्रीव, परशु, धनुष, बाण, काम तथा त्रैलोक्य–मोहिनी है। इनमें उक्त 'चार–मुद्राएँ' विशेष हैं, इसी–कारण इन विशेष–मुद्राओं की निर्माण–विधि भी वर्णित कर दी गयी है। साधक यदि चाहे तो उक्त उल्लेखित सभी मुद्राओं का प्रदर्शन भी कर सकते हैं। सचित्र–रूप से इन मुद्राओं के निर्माण की विधि मुद्रा–सम्बन्धी कई प्रकाशित में आई हैं। वैसे उक्त 'मुद्राओं' में से कुछ का प्रदर्शन 'गायत्री–उपासना'–(संध्या–कर्म) में भी किया जाता है।

'मुद्राओं' के प्रदर्शन के पश्चात् भगवान् श्री नारायण के मूल–मन्त्र का १०८ बार जप 'श्वेत–चन्दन' की माला पर करें –

**मन्त्र :-**

ॐ नमो नारायणाय।

जप के पश्चात् 'मूलाष्टक', तत्पश्चात् 'प्रार्थना–दशक' का पाठ करें –

## ।। मूलाष्टक ।।

ॐ नारायणः परं ज्योतिरात्मा नारायणः परः।
नारायणः परब्रह्मः नारायण नमोऽस्तु ते।।
नारायणः परो देवो दाता नारायणः परः।
नारायणः परो ध्याता नारायण नमोऽस्तु ते।।
नारायणः परंधामः ध्यानं नारायणः परः।
नारायणः परोधर्मो नारायण नमोऽस्तु ते।।
नारायणः परा–विद्या वैद्यो नारायणः परः।
विश्वं नारायणः साक्षात् नारायण नमोऽस्तु ते।।
नारायणाद्विधिर्जातो जातो नारायणच्छिवः।
जातो नारायणादिन्द्रो नारायण नमोऽस्तु ते।।
रविर्नारायणस्तेजश्चन्द्रो नारायणो महः।
वह्निर्नारायणः साक्षात् नारायण नमोऽस्तु ते।।
नारायणः उपास्यः स्याद् गुरुर्नारायणः परः।
नारायणः परोबोधो नारायण नमोऽस्तु ते।।
नारायणः फलं मुख्यं सिद्धिर्नारायणः सुखम्–(शुभम्)।
सेव्यो नारायणः शुद्धो नारायण नमोऽस्तु ते।।

।। इति मूलाष्टकम् ।।

## ।। प्रार्थना-दशक पाठ ।।

नारायणस्त्वमेवासि दहराख्ये हृदि स्थितः।
प्रेरकः प्रेर्यमाणानां त्वया प्रेरित मानसः।।
त्वदाज्ञां शिरसा धृत्वा जपामि जन–पावनम्।

नानोपासन मार्गाणां भावहृद् भाव बोधकः।।
भावार्थ कृद्भाव भूतो भाव सौख्यप्रदो भव।
त्वन्माया मोहितं विश्वं त्वयैव परिकल्पितम्।।
त्वदिष्ठान मात्रेण सैषा सर्वार्थ–कारिणी।
त्वमेव तां पुरस्कृत्य मम कामान् समर्पय।।
न मे त्वदन्यस्त्राताऽस्ति त्वदन्यं नहि दैवतम्।
त्वदन्यं नहि जानामि पालकं पुण्य–रूपकम्–(वर्धनम्)।।
यावत् सांसारिको भावो मनःस्थो भावनात्मकः।
तावत्सिद्धिर्भवेत्साध्या सर्वथा सर्वदा विभो।।
पापिनामहमेवाग्रे दयालुनां त्वमग्रणीः।
दयनीयो मदन्योऽस्ति तव कोऽत्र जगत्त्रये।।
त्वयाप्याहं न सृष्टश्चेन्न स्यात्तव दयालुता।
आमयो नैव सृष्टश्चेदौषधस्य वृथोदयः।।
पाप संघ परिक्रान्तः पापात्मा पाप रूपधृक्।
त्वदन्यः कोऽत्र पापेभ्य स्त्राता मे जगती तले।।
त्वमेव माता च पिता त्वमेव, त्वमेव बन्धुःश्च सखा त्वमेव।
त्वमेव विद्या च द्रविणं त्वमेव, त्वमेव सर्व मम देव देव।।

## ॥ फलश्रुति ॥

प्रार्थना दशकं चैव मूलाष्टक मुदाहृतम्।
यः पठेत् श्रृणुयान्नित्यं तस्य लक्ष्मी स्थिरा भवेत्।।
नारायणस्य हृदयं सर्वाभिष्ट फलप्रदम्।
लक्ष्मी हृदयकं स्तोत्रं यदि चेत्तद्विना कृतम्।।
तत्सर्वनिष्फलं प्रोक्तं लक्ष्मीः क्रुध्यति सर्वदा।
एतत् सङ्कलितं स्तोत्रं सर्वकर्म फलप्रदम्।।
लक्ष्मी हृदयकं चैव तथा नारायणात्मकम्।
जपेद्यः सङ्कलीकृत्य सर्वाभिष्टमवाप्नुयात्।।
नारायणस्य हृदयमादौ जप्त्वा ततः परम्।
लक्ष्मी–हृदयकं स्तोत्रं जपे नारायणं पुनः।।
पुनर्नारायणं जप्त्वा पुनर्लक्ष्मीकृतं जपेत्।
पुनर्नारायण जाप्यं सङ्कलीकरणं भवेत्।।
एवं मध्ये द्विवारेण जपत्सङ्कलितं हि तत्।
लक्ष्मी–हृदयकं स्तोत्रं सर्वकर्म प्रकाशितम्।।
तद्वज्जपादिकं कुर्यादेतत्सङ्कलितं शुभम्।
सर्वान्कामान् वाप्नोति, आधि–व्याधि–भयं हरेत्।।
गोप्यमेतत्सदा कुर्यान्न सर्वत्र प्रकाशयेत।
इति गुह्यतमं शास्त्रं प्राप्तं ब्रह्मादिकैः पुराः।।
तस्मात् सर्वप्रयत्नेन गोपयेत्साधयेत्सुधीः।
यत्रैतत्पुस्तकं तिष्ठेत् लक्ष्मी–नारायणायत्मकम्।।
भूतप्रेतश्च वेतालाः न स्थिरास्तत्र सर्वदा।
लक्ष्मी–हृदयकं प्रोक्तं विधिना साधयेत्सुधीः।।
भृगुवारे च रात्रौ च पूजयेत्पुस्तकद्वयम्।।
सर्वथा सर्वदा सत्यं गोपयेत्साधये सुधीः गोपनात्या।
धवन्याल्लोके धन्यो भवति तत्वतः।।
।।इत्यथर्वण–रहस्ये उत्तर–भागे श्रीनारायण–हृदय शुभम्।।

## ।। श्रीलक्ष्मी-हृदय ।।

**विनियोग :-**

ॐ अस्य श्रीमहालक्ष्मी–हृदय–माला–मन्त्रस्य भार्गव ऋषिः, आद्यादि श्रीमहालक्ष्मीर्देवता, अनुष्टुपादि नाना–छन्दासि, ॐ श्रीं बीजं, ॐ ह्रीं शक्तिः, ॐ ऐं कीलकम् आद्यादि श्री महालक्ष्मी वर–प्रसाद सिद्धयथें जपे विनियोगः।

**ऋष्यादि-न्यास :-**

ॐ भार्गव ऋषये नमः–––––शिरसि। ॐ अनुष्टुपादि नाना छन्दोभ्यो नमः।––––– मुखे ॐ अद्यादि श्रीमहालक्ष्मी देवतायै नमः ––––– हृदये। ॐ

श्रीं बीजाय नमः ----- गुह्ये। ॐ ह्रीं शक्तये नमः ----- पादयो। ॐ ऐं कीलकाय नमः ----- नाभयोः। आद्यादि श्रीमहालक्ष्मी वर-प्रसाद विद्धयर्थे जपे विनियोगाय नमः -- सर्वाङ्गे।

**कर-न्यास :-**

ॐ श्रीं महालक्ष्म्यै नमः-----अङ्गुष्ठाभ्यां नमः। ॐ श्रीं विष्णु वामाङ्ग-संस्थितायै नमः ----- तर्जनीभ्यां नमः। ॐ श्रीं श्रीमत्सौभाग्य-जनन्यै नमः ----- मध्यमाभ्यां नमः। ॐ श्रीं विज्ञान-सम्पत्सुखदायै नमः ----- अनामिकाभ्यां नमः। ॐ श्रीं समस्त सौभाग्य-कर्त्र्यै नमः ----- कनिष्ठिकाभ्यां नमः। ॐ श्रीं समस्त भूतान्तर संस्थितायैनमः ----- करतल-कर पृष्ठाभ्यां नमः।

**हृदयादि-न्यास :-**

ॐ श्रीं महालक्ष्म्यै नमः ----- हृदयाय नमः। ॐ श्रीं विष्णु वामाङ्ग-संस्थितायै नमः ----- शिरसे स्वाहाः। ॐ श्रीं श्रीमत्सौभाग्य-जनन्यै नमः ----- शिखायै वषट्। ॐ श्रीं विज्ञान-सम्पत्सुखदायै नमः ----- कवचाय हुम्। ॐ श्रीं समस्त सौभाग्य-कर्त्र्यै नमः ----- नेत्रत्रयाय वौषट्। ॐ श्रीं समस्त भूतान्तर संस्थितायै नमः ----- अस्त्राय फट्।

**कर-न्यास :-**

ॐ श्रां ----- अङ्गुष्ठाभ्यां नमः। ॐ श्रीं ----- तर्जनीभ्यां नमः। ॐ श्रूं ----- मध्यमाभ्यां नमः। ॐ श्रैं ----- अनामिकाभ्यां नमः। ॐ श्रौं----- कनिष्ठिकाभ्यां नमः। ॐ श्रः ----- करतल कर पृष्ठाभ्यां नमः।

**अङ्ग-न्यास :-**

ॐ श्रां ----- हृदयाय नमः। ॐ श्रीं ----- शिरसे स्वाहा। ॐ श्रूं ----- शिखायै वषट्। ॐ श्रैं ----- कवचाय हुम्। ॐ श्रौं ----- नेत्र त्रयाय वौषट्। ॐ श्रः ----- अस्त्राय फट्।

**कर-न्यास :-**

ॐ श्रीं ॐ ----- अङ्गुष्ठाभ्यां नमः। ॐ ह्रीं ॐ ----- तर्जनीभ्यां नमः। ॐ ऐं ॐ ----- मध्यमाभ्यां नमः। ॐ श्रीं ॐ ----- अनामिकाभ्यां नमः। ॐ ह्रीं ॐ ----- कनिष्ठिकाभ्यां नमः। ॐ ऐं ॐ ----- करतल-कर पृष्ठाभ्यां नमः।

**हृदयादि-न्यास :-**

ॐ श्रीं ॐ ----- हृदयाय नमः। ॐ ह्रीं ॐ ----- शिरसे स्वाहा। ॐ ऐं ॐ ----- शिखायै वषट्। ॐ श्रीं ॐ ----- कवचाय हुम्। ॐ ह्रीं ॐ ----- नेत्रत्रयाय वौषट्। ॐ ऐं ॐ ----- अस्त्राय फट्।

● उक्त सभी न्यास पूर्व में **'विष्णु-हृदय'** में बताई गई 'मुद्राओं' के अनुसार सम्पन्न करें।

**दिग्बन्धन :-**

पूर्व की भाँति करें।

**।। ध्यान ।।**

पीतवासां सुवर्णाङ्गी पद्म हस्तां गजान्विताम्।
लक्ष्मी ध्यानेन मन्त्रेण स भवेत पृथ्वी पतिः।।
हस्तद्वयेन कमले धारयन्ति स्वलीलया।।
हार नूपुर संयुक्तां लक्ष्मीं देवीं विचिन्तयेत्।।
या स पद्मासनस्था विपुलकटि तटी पद्म पत्रायतादक्षीम्।
गम्भीरावर्त नाभिं स्तन-भर नमिता शुभ्रवस्त्रोतरीया।।
लक्ष्मीर्दिव्यैर्गजेन्द्रै मणिगणखचितैस्नापिताहेमकुम्भैः।
नित्यं सा पद्महस्ता वसतु मम गृहे सर्वमाङ्गल्य युक्ता ।।
वन्देलक्ष्मीं पर शिवमयीं शुद्ध जाम्बूनदाभाम्।
तेजोरूपां कनकवसनां सर्वभूषोज्ज्वलाङ्गीम्।।
बीजापूरं कनक-कलशं हेम पद्मदधानाम्।
आद्या शक्तिं सकल जननीं विष्णु वामाङ्ग-संस्थाम्।।

ध्यान के पश्चात् 'मानस-पूजन' करें।

**मानस-पूजन :-**

१. अधोमुख कनिष्ठाङ्गुष्ठ से **'गन्ध-मुद्रा'** दिखाते हुए-

ॐ लं पृथ्वी–तत्वात्मकं गन्धं देवी श्रीमहालक्ष्मी प्रीतये परि–कल्पयामि नमः।

२. अधोमुख तर्जनी–अङ्गुष्ठ से **'पुष्प–मुद्रा'** दिखाते हुए–

ॐ हं आकाश–तत्वात्मकं पुष्पं देवी श्रीमहालक्ष्मी प्रीतये समर्पयामि नमः।

३. ऊर्ध्व–मुख तर्जनी–अङ्गुष्ठ से **'पुष्प–मुद्रा'** दिखाते हुए–

ॐ यं वायु–तत्वात्मकं धूपं देवी श्रीमहालक्ष्मी प्रीतये घ्रापयामि नमः।

४. ऊर्ध्व–मुख मध्यमाङ्गुष्ठ से **'दीप–मुद्रा'** दिखाते हुए–

ॐ रं अग्नि–तत्वात्मकं दीपं देवी श्रीमहालक्ष्मी प्रीतये दर्शयामि नमः।

५. ऊर्ध्व–मुख अनामिकाङ्गुष्ठ से **'नैवेद्य–मुद्रा'** दिखाते हुए–

ॐ वं जल–तत्वात्मकं नैवेद्यं देवी श्रीमहालक्ष्मी प्रीतये निवेदयामि नमः।

६. ऊर्ध्व–मुख सर्वाङ्गुलियों से **'ताम्बूल–मुद्रा'** दिखाते हुए –

ॐ सं सर्व–तत्वात्मकं ताम्बूलं देवी श्रीमहालक्ष्मी प्रीतये कल्पयामि नमः।

**प्रार्थना :-**

ॐ शङ्ख–चक्र–गदा हस्ते शुभ्रवर्णे सुवासिनी।
मां देही वरं लक्ष्मी सर्व–सिद्धि प्रदायिनी।।

मन्त्र जपने के पश्चात् **'श्रीलक्ष्मी–हृदय स्तोत्र'** का पाठ करें। प्रार्थना के पश्चात् नीचे लिखे, भगवती महालक्ष्मी के मूल मन्त्र का १०८ बार जप 'कमल–गट्टे' की माला पर करें तथा मन्त्र जपने के पश्चात् पुनः कर व हृदयादि–न्यास सम्पन्न करें।

**मन्त्र :-**

**ॐ श्रीं ह्रीं ऐं महालक्ष्म्यै कमल–धारण्यै सिंह–वाहिन्यै स्वाहा।**

## ।। हृदय-पाठ ।।

श्रीं श्रीं श्रीं।। वन्दे लक्ष्मी पर शिवमयीं शुद्ध जाम्बूनदाभां,
तेजो रूपां कनकवसनां सर्वभूषोज्जवलाङ्गीम्।
बीजापूरं कनक–कलशं हेमपद्मं दधानां,
आद्या शक्तिं सकल जननीं विष्णु वामाङ्ग संस्थाम्।। श्रीं श्रीं श्रीं।।

श्रीं श्रीं श्रीं।। श्रीमत्सौभाग्य जननीं स्तोमि सनातनीम्।
सर्व काम फलावाप्तिं साधनैक सुखावहाम्।। श्रीं श्रीं श्रीं।।

श्रीं श्रीं श्रीं।। स्मरामि नित्यं देवेशि! त्वया प्रेरित मानसः।
त्वदाज्ञां शिरसा धृत्वा भजामि परमेश्वरीम्।। श्रीं श्रीं श्रीं।।

श्रीं श्रीं श्रीं।। समस्त सम्पत्सुखदां महाश्रियं, समस्त सौभाग्यकरीं महाश्रियम्।
समस्त कल्याणकरीं महाश्रियं, भजाम्यहं ज्ञान करीं महाश्रियम्।। श्रीं श्रीं श्रीं।।

श्रीं श्रीं श्रीं।।
विज्ञान सम्पत्सुखदां सनातनीं, विचित्र वग्विभूति करीं मनोहराम्।
अनन्त समोद सुख प्रदायिनीं, नमाम्यहं भूति करीं हरि–प्रियाम्।।
श्रीं श्रीं श्रीं।।

श्रीं श्रीं श्रीं।। समस्त भूतान्तर संस्थिता त्वं, समस्त भोक्त्रीश्वरि! विश्वरूपे।
तन्नास्ति यत्वद् व्यतिरिक्ति वस्तु, त्वत्पाद पद्म प्रणमाम्यहं श्रीः।। श्रीं श्रीं श्रीं।।

श्रीं श्रीं श्रीं।। दारिद्रय दुःखौघ तमोऽपहन्त्रि, त्वत्पादपद्म मयि सन्निधत्वम्।
दीनार्ति विच्छेदन हेतुभूतैः, कृपा कटाक्षैरभिषिञ्च मां श्रीः।। श्रीं श्रीं श्रीं।।

श्रीं श्रीं श्रीं।।
अम्ब प्रसीद करूणा सुधयार्द्र दष्ट्या, मां त्वत्कृपा द्रविणं गेह मिमं कुरूष्व।
आलोकय प्रणत हृदगत शोक हन्त्री, त्वत्पादपद्म युगलं प्रणमाम्यहं श्रीः।।
श्रीं श्रीं श्रीं।।

श्रीं श्रीं श्रीं।।
शान्त्यै नमोऽस्तु शरणागत रक्षणायै, कान्त्यै नमोऽस्तु कमनीय गुणा श्रयायै।
क्षान्त्यै नमोऽस्तु दुरित क्षय कारणायै, धात्र्यै नमोऽस्तु धन–धान्य समृद्धिदायै।।
श्रीं श्रीं श्रीं।।

श्रीं श्रीं श्रीं।।
शक्त्यै नमोऽस्तु शशि–शेखर संस्तुतायै, रत्यै नमोऽस्तु रजनीकर सोदरायै।
भक्त्यै नमोऽस्तु भवसागर तारकायै, मत्यै नमोऽस्तु मधुसूदन वल्लभायै।।
श्रीं श्रीं श्रीं।।

श्रीं श्रीं श्रीं।।

लक्ष्म्यै नमोऽस्तु शुभ लक्षण लक्षितायै, सिद्ध्यै नमोऽस्तु शिव–सिद्धि सुपूजितायै।
धृत्यै नमोऽस्तु अमित दुर्गति भञ्जनायै, गत्यै नमोऽस्तु वर सद्गति दायिकायै।।
श्रीं श्रीं श्रीं।।

श्रीं श्रीं श्रीं।।
देव्यै नमोऽस्तु दिवि देव गणार्चितायै, भूत्यै नमोऽस्तु भुवनार्ति विनाशनायै।
दात्र्यै नमोऽस्तु धरणीधर वल्लभायै, पुष्ट्यै नमोऽस्तु पुरुषोत्तम वल्लभायै।।
श्रीं श्रीं श्रीं।।

ह्रीं ऐं।। सुतीव्र दारिद्रय विदुःख हन्त्र्यै, नमोऽस्तुते सर्वभयापहन्त्र्यै।
श्रीविष्णु वक्षस्थल संस्थितायै, नमो नमः सर्व विभूतिदायै।। ऐं ह्रीं।।

ऐं ज्रीं।।
जयतु जयतु लक्ष्मीर्लक्षणालं कृताङ्गी, जयतु जयतु पद्मा पद्म सद्माभिवन्द्या।
जयतु जयतु विद्या विष्णु वामाङ्क संस्था, जयतु जयतु सम्यक् सर्वसम्पतकरी श्रीः।।
ज्रीं ऐं।।

ऐं ज्रीं।।
जयतु जयतु देवी देव सङ्घामि पूज्या, जयतु जयतु भद्रा भार्गवी भाग्य रूपा।
जयतु जयतु नित्या निर्मलज्ञान वेद्या, जयतु जयतु सत्या सर्व भूतान्तरस्था।।
ज्रीं ऐं।।

ऐं ज्रीं।।
जयतु जयतु रम्या रत्न गर्भान्तरस्था, जयतु जयतु शुद्धा शुद्ध जाम्बूनदाभा।
जयतु जयतु कान्ता कान्तिमद् भासिताङ्गी, जयतु जयतु शान्ता शीघ्रमागच्छ सौम्ये।।
ज्रीं ऐं।।

ज्रीं श्रीं क्लीं।। यस्याः कलाद्याः कमलोद्भवाद्याः, रूद्राश्च शक्र प्रमुखाश्चदेवाः।
जीवन्ति सर्वा अपि शक्तयस्ताः, प्रभुत्वमाप्ताः परमायुषस्ते।। क्लीं श्रीं ज्रीं।।

**पाद-स्थाने :-**

ॐ अं आं ईं ऐं यं रं पं कं लं नं यं ङं हं

ज्रीं श्रीं क्लीं।। लिलेख निटिले विधिर्मम लिपिं विसृज्यापरं,
त्वया विलिखितव्य मेतदिति तत्फल प्राप्तये।
तदन्तर फले स्फुटं कमल–वासिनी श्रीरिमां,
समर्पय स्वमुद्रिकां सकल भाग्य संसूचिकाम्।।क्लीं श्रीं ज्रीं।।

**मुख-स्थाने :-**

ॐ ह्रां ह्रीं ऐं श्रीं श्रीं यं ह्रीं रौं आं मृं यं वं सं

ज्रीं श्रीं क्लीं।। कलया ते यथा देवि! जीवन्ति सचरा चराः।
तथा सम्पत्करे लक्ष्मीःसर्वदा संप्रसीद मे।। क्लीं श्रीं ज्रीं।।

ज्रीं श्रीं क्लीं।। यथा विष्णुर्ध्रुवे नित्यं स्व कलां संन्यवेशयेत्।
तथैव स्व कलां लक्ष्मी मयि सम्यक् समर्पय।। क्लीं श्रीं ज्रीं।।

ज्रीं श्रीं क्लीं।। सर्व सौख्यप्रदे देवि! भक्तानामभयप्रदे।
अचलां कुरू यत्नेन कलां मयि निवेशिताम्।। क्लीं श्रीं ज्रीं।।

ज्रीं श्रीं क्लीं।। मुदारतां मद्भाले परमपद लक्ष्मी स्फुट कला,
सदा वैकुण्ठ श्रीर्निवसतु कला मे नयनयोः।
वसेत्सत्ये लोके मम वचसि लक्ष्मीर्वरकला (करा),
श्रियः श्वेत–द्वीपे निवसतु कला मेऽस्तु–(स्व) करयोः।। क्लीं श्रीं ज्रीं।।

ज्रीं श्रीं क्लीं।। तावन्नित्यं ममाङ्गेषु क्षीराब्धौ श्रीकला वसेत्।
सूर्याश्चन्द्रमसौ यावद्यावल्लक्ष्मी पतिः श्रियाः।। क्लीं श्रीं ज्रीं।।

ज्रीं श्रीं क्लीं।। सर्व–मङ्गल सम्पूर्णा सर्वैश्वर्य समन्विता।
आद्यादि श्रीर्महालक्ष्मीस्त्वत्कला मयि तिष्ठतु।। क्लीं श्रीं ज्रीं।।

**नेत्र-बीजम् :-**

घ्रां घ्रीं घ्रूं घ्रैं घ्रौं श्रीं घ्रं घ्रः

ज्रीं श्रीं क्लीं।। अज्ञान तिमिरं हन्तुं शुद्ध ज्ञान प्रकाशिका।
सर्वैश्वर्य प्रदा मेऽस्तु त्वकलामयि संस्थिता।। क्लीं श्रीं ज्रीं।।

ज्रीं श्रीं क्लीं।। अलक्ष्मीःहरतु क्षिप्रं तमः सूर्य प्रभा यथा।
वितनोतु मम श्रेयः त्वत्कला मयि संस्थिता।। क्लीं श्रीं ज्रीं।।

ज्रीं श्रीं क्लीं।। ऐश्वर्य मङ्गलोत्पत्तिस्त्वत्कलायाः निधीयते।

मयि तस्मात्कृतार्थोऽस्मि पात्रमस्मि स्थिते तव।। क्लीं श्रीं ज्रीं।।
ज्रीं श्रीं क्लीं।। भवदावेश भाग्योऽहं भाग्यवानस्मि भार्गवि!।
त्वत्प्रसादात्पवित्रोऽहं लोकमातर्नमोस्तु ते।। क्लीं श्रीं ज्रीं।।

**जिह्वा-बीजम् :-**

**ॐ हं ह्रीं ह्रूं ह्रैं ह्रौं हः**

ज्रीं श्रीं क्लीं।। पुनासि मां त्वं कलयैव यस्मादतः समागच्छ ममाग्रतस्त्वम्।
परं पदं श्रीर्भव सुप्रसन्ना मय्यच्युतेन प्रविशादि लक्ष्मीः।। क्लीं श्रीं ज्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। श्रीवैकुण्ठ स्थिते लक्ष्मीः समागच्छ ममाग्रतः।
नारायणेन सह मां कृपा दृष्ट्याऽवलोकय।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। सत्य-लोक स्थिते लक्ष्मीस्त्वं ममागच्छ सान्निधिम्।
वासुदेवेन सहिता प्रसीद वरदा भव।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। श्वेत-द्वीप स्थिते लक्ष्मीःशीघ्रमागच्छ सुव्रते।
विष्णुना सहिते देवि! जगन्मातः प्रसीद मे।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। क्षीराम्बुधि स्थिते लक्ष्मीः समागच्छ समाधवे।
त्वत्कृपादृष्टि सुधया सततं मां विलोकय।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। रत्न-गर्भ स्थिते लक्ष्मी परिपूर्ण हिरण्मयी।
समागच्छ समागच्छ स्थित्वाशु पुरतो मम।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। स्थिरा भव महालक्ष्मीः निश्चला भव निर्मले।
प्रसन्नैकमले देवि! प्रसन्न वरदा भव।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। श्रीधरे श्रीमहाभूते त्वदन्तरस्थं महानिधिम्।
शीघ्रमुद्धृत्य पुरतः प्रदर्शय समर्पय।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। वसुन्धरे श्री वसुधे वसुदोग्घ्रि कृपां मयि।
त्वत्कुक्षिगत सर्वस्वं शीघ्रं मे सम्प्रदर्शय।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। विष्णु-प्रिये! रत्न-गर्भे! समस्त फलदे शिवे!।
त्वद्गर्भगत हेमादीन् संप्रदर्शय दर्शय।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। रसातल गते लक्ष्मीः शीघ्रमागच्छ मे पुरः।
न जाने परमं रूपं मातर्मे संप्रदर्शय।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। आविर्भव मनोवेगाच्छीघ्रमागच्छ मे पुरः।
मा वत्सभैरिहेत्युक्त्वा कामं गौरिव रक्ष माम्।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। देवि! शीघ्रं समागच्छ धरणीगर्भ संस्थिते।
मातस्त्वद्भृत्य भृत्योऽहं मृगये त्वां कुतूहलात्।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। उतिष्ठ जागृहि त्वं मे समुत्तिष्ठ सुजागृहि।
अक्षयान् हेमकलशान् सुवर्णेन सुपूरितान्।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। निक्षेपान्मे समाकृष्य समुद्धृत्य ममाग्रतः।
समुन्नताननना भूत्वा समाधेहि धरान्तरात्।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। मत्सन्निधिं समागच्छ मदाहितकृणरसात्।
प्रसीद श्रेयशां दोग्घ्रि लक्ष्मीर्मे नयनाग्रतः।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। अत्रोपविश लक्ष्मीस्तवं स्थिराभव हिरण्मयी।
सुस्थिरा भव सम्प्रीत्या प्रसीद वरदा भव।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। आनीय त्वं तथा देवि! निधिन्मे सम्प्रदर्शय।
अद्य क्षणेन सहसा दत्वा संरक्ष मां सदा।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। मयि तिष्ठ तथा नित्यं यथेन्द्रादिषु तिष्ठसि।
अभयं कुरू मे देवि! महालक्ष्मीर्नमोऽस्तु ते।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। समागच्छ महालक्ष्मीः शुद्धजाम्बूनद प्रभे।
प्रसीद पुरतःस्थित्वा प्रणतं मां विलोकय।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। लक्ष्मीर्भुवं गता भासि यत्र यत्र हिरण्मयी।
तत्र तत्र स्थिता त्वं मे तव रूपं प्रदर्शय।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। क्रीडसे बहुधा भूमौ परिपूर्णा कृपामयि।
मम मूर्ध्नि स्थिते हस्तमविलम्बितमर्पयः।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। फलदभाग्योदये लक्ष्मीः समस्तपुरवासिनी।
प्रसीद मे महालक्ष्मीः परिपूर्ण मनोरथे।। ह्रीं श्रीं क्लीं श्रीं।।
श्रीं क्लीं श्रीं ह्रीं।। अयोध्यादिषु सर्वेषु नगरेषु समास्थिते।

दशम. = दशमलव
उ. = उत्तर

## मंगल आदि ग्रहों के क्रान्ति शर (प्रातः घं. ५ मि. ३० भा.स्टैं. टा.) संवत् २०६५ वि.

द = दक्षिण

| तारीख | मंगल | | बुध | | गुरु | | शुक्र | | शनि | | तारीख |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सन् ई. | क्रान्ति | शर | क्रान्ति | शर | क्रान्ति | शर | क्रान्ति | शर | क्रान्ति | शर | सन् ई. |
| २००८ | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | २००८ |
| अप्रैल ७ | उ. २४.९४६५ | उ. २.१९७२ | उ. १.४५४३ | द. १.८४०६ | द. २१.८१८० | उ. ०.०२०३ | द. ०.९९८३ | द. १.४९८३ | उ. १२.३८३६ | उ. १.८३९४ | अप्रैल ७ |
| १० | २४.७५०८ | २.१५२१ | ४.०२४४ | १.५२८८ | २१.७८११ | ०.०१४७ | उ. ०.४६७४ | १.५०३६ | १२.६२५० | १.८३५४ | १० |
| १३ | २४.५३८५ | २.१०७९ | ६.६९०८ | १.१४३७ | २१.७४७६ | ०.००९० | १.९३४३ | १.४९९० | १२.४६०८ | १.८३११ | १३ |
| १६ | २४.३०९३ | २.०६४४ | ९.४२०४ | ०.६९२० | २१.७१७८ | ०.००३३ | ३.३९७२ | १.४८४४ | १२.४९११ | १.८२६४ | १६ |
| १९ | २४.०६२८ | २.०२१७ | १२.१२२२ | ०.१८७३ | २१.६९१८ | द. ०.००२६ | ४.८५०८ | १.४६०१ | १२.५१५७ | १.८२१४ | १९ |
| २२ | २३.७९८७ | १.९७९७ | १४.७४६० | उ. ०.३४८९ | २१.६६९७ | ०.००८६ | ६.२९०१ | १.४२६२ | १२.५३४६ | १.८१६२ | २२ |
| २५ | २३.५१६९ | १.९३८५ | १७.११०४ | ०.८८६७ | २१.६५१८ | ०.०१४८ | ७.७०९८ | १.३८३१ | १२.५४७७ | १.८१०८ | २५ |
| २८ | २३.२१७१ | १.८९७९ | १९.३६७४ | १.३९१७ | २१.६३८२ | ०.०२१० | ९.१०६५ | १.३३११ | १२.५५५० | १.८०५२ | २८ |
| मई १ | २२.८९९२ | १.८५८० | २१.२२०५ | १.८२९९ | २१.६२९२ | ०.०२७३ | १०.४६९० | १.२७०७ | १२.५५६५ | १.७९९४ | मई १ |
| ४ | २२.५६२९ | १.८१८६ | २२.६८४७ | २.१७३३ | २१.६२४८ | ०.०३३७ | ११.७९७६ | १.२०२२ | १२.५५२२ | १.७९३६ | ४ |
| ७ | २२.२०८२ | १.७७९८ | २३.७८५८ | २.४०११ | २१.६२५१ | ०.०४०३ | १३.०८४९ | १.१२६२ | १२.५४२० | १.७८७६ | ७ |
| १० | २१.८३५१ | १.७४१५ | २४.५३०९ | २.४९९३ | २१.६३०१ | ०.०४७० | १४.३२५३ | १.०४३२ | १२.५२६० | १.७८१५ | १० |
| १३ | २१.४४३९ | १.७०३७ | २४.९४८९ | २.४५८८ | २१.६३९९ | ०.०५३८ | १५.५१३२ | ०.९५३७ | १२.५०४३ | १.७७५४ | १३ |
| १६ | २१.०३४७ | १.६६६४ | २५.०७२५ | २.२७२५ | २१.६५४५ | ०.०६०८ | १६.६४३२ | ०.८५८२ | १२.४७७१ | १.७६९३ | १६ |
| १९ | २०.६०७६ | १.६२९६ | २४.९३४७ | १.९३८८ | २१.६७३५ | ०.०६७८ | १७.७१०० | ०.७५७४ | १२.४४४२ | १.७६३१ | १९ |
| २२ | २०.१६२९ | १.५९३२ | २४.५६६२ | १.४५६८ | २१.६९७२ | ०.०७४९ | १८.७०८३ | ०.६५१९ | १२.४०५९ | १.७५७१ | २२ |
| २५ | १९.७००८ | १.५५७४ | २३.९९६९ | ०.८३५३ | २१.७२५२ | ०.०८२१ | १९.६३३० | ०.५४२३ | १२.३६२२ | १.७५११ | २५ |
| २८ | १९.२२१४ | १.५२२९ | २३.२५८० | ०.०९२४ | २१.७५७५ | ०.०८९४ | २०.४७८९ | ०.४२९४ | १२.३१३३ | १.७४५१ | २८ |
| ३१ | १८.७२५० | १.४८८७ | २२.३८०७ | द. ०.७३८८ | २१.७९३९ | ०.०९६७ | २१.२४९२ | ०.३१३९ | १२.२५९२ | १.७३९३ | ३१ |
| जून १ | १८.५५५७ | १.४७५१ | २२.०७६६ | १.०२०२ | २१.८०६८ | ०.०९९२ | २१.४७५९ | ०.२७४९ | १२.२४०० | १.७३७४ | जून १ |
| ४ | १८.०३६८ | १.४४०४ | २१.११२५ | १.८९५२ | २१.८४८२ | ०.१०६६ | २२.११९५ | ०.१५७० | १२.१७९१ | १.७३१६ | ४ |
| ७ | १७.५०१५ | १.४०५१ | २०.१६०० | २.७१३० | २१.८९३० | ०.११४२ | २२.६६९६ | ०.०३८२ | १२.११३३ | १.७२६१ | ७ |
| १० | १६.९५०३ | १.३७१८ | १९.३०१३ | ३.४२५८ | २१.९४१० | ०.१२१७ | २३.१२२८ | उ. ०.०८०७ | १२.०४२८ | १.७२०६ | १० |
| १३ | १६.३८३७ | १.३३८० | १८.६२५८ | ३.९८८४ | २१.९९१७ | ०.१२९३ | २३.४७४७ | ०.१९९२ | ११.९६७६ | १.७१५४ | १३ |
| १६ | १५.८०२० | १.३०८५ | १८.१६४४ | ४.२८२२ | २२.०४४६ | ०.१३६९ | २३.७२४३ | ०.३१६४ | ११.८८७९ | १.७१०३ | १६ |
| १९ | १५.२०५७ | १.२७९२ | १७.९०९६ | ४.४१२८ | २२.०९९५ | ०.१४४५ | २३.८६९३ | ०.४३१७ | ११.८०३९ | १.७०५५ | १९ |
| २२ | १४.५९५२ | १.२३८३ | १८.०६३४ | ४.३५३२ | २२.१५५९ | ०.१५२० | २३.९०८६ | ०.५४४२ | ११.७१५७ | १.७००८ | २२ |
| २५ | १३.९७२० | १.२०५५ | १८.३९२८ | ४.१२९२ | २२.२१३५ | ०.१५९५ | २३.८४२५ | ०.६५३३ | ११.६२३५ | १.६९६४ | २५ |
| २८ | उ. १३.३३३४ | उ. १.१७३० | उ. १८.९२६८ | द. ३.७८८५ | द. २२.२७१९ | द. ०.१६७० | उ. २३.६६८२ | उ. ०.७५८३ | उ. ११.५२७४ | उ. १.६९२२ | २८ |

दशम. = दशमलव
उ. = उत्तर

## मंगल आदि ग्रहों के क्रान्ति शर (प्रातः घं. ५ मि. ३० भा.स्टैं. टा.) संवत् २०६५ वि.

द = दक्षिण

| तारीख | मंगल | | बुध | | गुरु | | शुक्र | | शनि | | तारीख |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सन् ई. | क्रान्ति | शर | क्रान्ति | शर | क्रान्ति | शर | क्रान्ति | शर | क्रान्ति | शर | सन् ई. |
| २००८ | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | २००८ |
| जुलाई १ | उ. १२.६८२६ | उ. १.१४०६ | उ. १९.६१३१ | द. ३.२९९० | द. २२.३३०५ | द. ०.१७४४ | उ. २३.३८९६ | उ. ०.८५८४ | उ. ११.४२७३ | उ. १.६८८२ | जुलाई १ |
| ४ | १२.०१९३ | १.१०८३ | २०.३१११ | २.७४६७ | २२.३८९१ | ०.१८१७ | २३.००७२ | ०.९५३० | ११.३२३६ | १.६८४५ | ४ |
| ७ | ११.३४४० | १.०७६२ | २१.११२७ | २.१३६१ | २२.४४७३ | ०.१८८९ | २२.५२३३ | १.०४१६ | ११.२१६५ | १.६८१० | ७ |
| १० | १०.६५७३ | १.०४४३ | २१.९४२१ | १.४११६ | २२.५०४५ | ०.१९६१ | २१.९४०८ | १.१२३४ | ११.१०६१ | १.६७७८ | १० |
| १३ | ९.९५११ | १.०१२६ | २२.५५५५ | ०.८३९० | २२.५६०४ | ०.२०३० | २१.२६३१ | १.१९८१ | १०.९९२५ | १.६७४८ | १३ |
| १६ | ९.२५२२ | ०.९८१० | २२.९४४७ | ०.२०६७ | २२.६१४८ | ०.२०९९ | २०.४९४० | १.२६५१ | १०.८७५९ | १.६७२२ | १६ |
| १९ | ८.५३४८ | ०.९४९६ | २३.०२५५ | उ. ०.३७५२ | २२.६६७४ | ०.२१६५ | १९.६३७७ | १.३२३९ | १०.७५६५ | १.६६९८ | १९ |
| २२ | ७.८०८२ | ०.९१८२ | २२.७३३९ | ०.८७७३ | २२.७१७९ | ०.२२३० | १८.६९८८ | १.३७४० | १०.६३४५ | १.६६७७ | २२ |
| २५ | ७.०७२९ | ०.८८७० | २२.०४११ | १.२७६१ | २२.७६६२ | ०.२२९४ | १७.६८११ | १.४१५१ | १०.५१०० | १.६६५९ | २५ |
| २८ | ६.३२९४ | ०.८५५८ | २०.९६०६ | १.५५८४ | २२.८११९ | ०.२३५५ | १६.५९२१ | १.४४६७ | १०.३८३० | १.६६४४ | २८ |
| ३१ | ५.५७८० | ०.८२४७ | १९.५४०३ | १.७११८ | २२.८५५० | ०.२४१५ | १५.४३४६ | १.४६८६ | १०.२५३८ | १.६६३२ | ३१ |
| अगस्त १ | ५.३२६० | ०.८१४४ | १९.००२४ | १.७५०९ | २२.८६८८ | ०.२४३५ | १५.०३४६ | १.४७३७ | १०.२१०२ | १.६६२९ | अगस्त १ |
| ४ | ४.५६५४ | ०.७८३३ | १७.२३१८ | १.७६७४ | २२.९०८३ | ०.२४९२ | १३.७९५३ | १.४८२३ | १०.०७८४ | १.६६२१ | ४ |
| ७ | ३.७९८७ | ०.७५२४ | १५.२७६६ | १.६८८१ | २२.९४४९ | ०.२५४८ | १२.५०१० | १.४८०८ | ९.९४४७ | १.६६१७ | ७ |
| १० | ३.०२६५ | ०.७२१६ | १३.१९४६ | १.५२६८ | २२.९७८४ | ०.२६०१ | ११.१५७३ | १.४६९१ | ९.८०९४ | १.६६१५ | १० |
| १३ | २.२४९४ | ०.६९०८ | ११.०३३७ | १.२९६८ | २३.००८९ | ०.२६५२ | ९.७६९७ | १.४४७१ | ९.६७२७ | १.६६१८ | १३ |
| १६ | १.४६८३ | ०.६६०१ | ८.८३१८ | १.०१०० | २३.०३६५ | ०.२७०२ | ८.३४३८ | १.४१४८ | ९.५३४७ | १.६६२३ | १६ |
| १९ | ०.६८३६ | ०.६२९५ | ६.६१९५ | ०.६७६८ | २३.०६१२ | ०.२७४९ | ६.८८४७ | १.३७२४ | ९.३९५७ | १.६६३१ | १९ |
| २२ | द. ०.१०३९ | ०.५९८९ | ४.४२१६ | ०.३०६५ | २३.०८२८ | ०.२७९४ | ५.३९७९ | १.३१९८ | ९.२५५८ | १.६६४३ | २२ |
| २५ | ०.८९४० | ०.५६८२ | २.२५९० | द. ०.०९२६ | २३.१०१४ | ०.२८३८ | ३.८८८५ | १.२५७२ | ९.११५० | १.६६५९ | २५ |
| २८ | १.६८५८ | ०.५३७६ | ०.१५०५ | ०.५१३० | २३.११७२ | ०.२८८१ | २.३६९८ | १.१८४९ | ८.९७३६ | १.६६७७ | २८ |
| ३१ | २.४७८५ | ०.५०७० | द. १.८८५६ | ०.९४७८ | २३.१३०१ | ०.२९२१ | ०.८२३२ | १.१०३३ | ८.८३१८ | १.६६९९ | ३१ |
| सितम्बर १ | २.७४२८ | ०.४९६८ | २.५४५१ | १.०९४६ | २३.१३३८ | ०.२९३४ | ०.३०८७ | १.०७४० | ८.७८४५ | १.६७०७ | सितम्बर १ |
| ४ | ३.५३५५ | ०.४६६३ | ४.४५५८ | १.५३७४ | २३.१४२७ | ०.२९७३ | द. १.२३५० | ०.९८०५ | ८.६४२६ | १.६७३४ | ४ |
| ७ | ४.३२७३ | ०.४३५८ | ६.२४७७ | १.९७७४ | २३.१४८८ | ०.३००९ | २.७८२० | ०.८७८६ | ८.५००७ | १.६७६४ | ७ |
| १० | ५.११७३ | ०.४०५३ | ७.८९५० | २.४०५८ | २३.१५२० | ०.३०४५ | ४.३२०८ | ०.७६८८ | ८.३५९० | १.६७९८ | १० |
| १३ | ५.९०४७ | ०.३७४९ | ९.३६५५ | २.८११६ | २३.१५२४ | ०.३०७८ | ५.८४७९ | ०.६५१६ | ८.२१७९ | १.६८३६ | १३ |
| १६ | ६.६८८६ | ०.३४४५ | १०.६२०४ | ३.१८०४ | २३.१५०० | ०.३१११ | ७.३५७९ | ०.५२७६ | ८.०७७४ | १.६८७७ | १६ |
| १९ | ७.४६८४ | ०.३१४० | ११.५९४२ | ३.४९२२ | २३.१४४६ | ०.३१४२ | ८.८४५६ | ०.३९७४ | ७.९३७८ | १.६९२२ | १९ |
| २२ | ८.२४३४ | ०.२८३६ | १२.२२५७ | ३.७१८५ | २३.१३६५ | ०.३१७३ | १०.३०५६ | ०.२६१७ | ७.७९९१ | १.६९६९ | २२ |
| २५ | ९.०१२५ | ०.२५३१ | १२.४१४९ | ३.८२०० | २३.१२५४ | ०.३२०२ | ११.७३२४ | उ. ०.१२११ | ७.६६१६ | १.७०२१ | २५ |
| २८ | द. ९.७७४९ | उ. ०.२२२७ | द. १२.०५५४ | द. ३.७४४७ | द. २३.१११५ | द. ०.३२३१ | द. १३.१२०३ | द. ०.०२३४ | उ. ७.५२५६ | उ. १.७०७६ | २८ |

दशम. = दशमलव
उ. = उत्तर

# मंगल आदि ग्रहों के क्रान्ति शर (प्रात: घं. ५ मि. ३० भा.स्टैं. टा.) संवत् २०६५ वि.

द = दक्षिण

| तारीख | मंगल | | बुध | | गुरु | | शुक्र | | शनि | | तारीख |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सन् ई. | क्रान्ति | शर | क्रान्ति | शर | क्रान्ति | शर | क्रान्ति | शर | क्रान्ति | शर | सन् ई. |
| २००८ | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | २००८ |
| अक्टूबर १ | द. १०.५२९५ | उ. ०.१९२२ | द. ११.०५५९ | द. ३.४३४९ | द. २३.०९४५ | द. ०.३२५९ | द. १४.४६३४ | द. ०.१७१२ | उ. ७.३९१३ | उ. १.७१३५ | अक्टूबर १ |
| ४ | ११.२७५४ | ०.१६१९ | ९.४११८ | २.८४९३ | २३.०७४४ | ०.३२८६ | १५.७५६१ | ०.३२१२ | ७.२५८८ | १.७१९८ | ४ |
| ७ | १२.०११५ | ०.१३१५ | ७.२९८६ | २.००३८ | २३.०५१२ | ०.३३१३ | १६.९९२५ | ०.४७२७ | ७.१२८४ | १.७२६४ | ७ |
| १० | १२.७३६७ | ०.१०१२ | ५.१०२३ | १.०००२ | २३.०२४९ | ०.३३३८ | १८.१६६७ | ०.६२४८ | ७.०००३ | १.७३३४ | १० |
| १३ | १३.४५०० | ०.०७०९ | ३.२९२८ | उ. ०.००१८ | २२.९९५४ | ०.३३६४ | १९.२७३२ | ०.७७६६ | ६.८७४८ | १.७४०८ | १३ |
| १६ | १४.१५०३ | ०.०४०७ | २.२१५५ | ०.८५७५ | २२.९६२५ | ०.३३८९ | २०.३०६३ | ०.९२७२ | ६.७५१९ | १.७४८५ | १६ |
| १९ | १४.८३६८ | ०.०१०४ | १.९८३१ | १.४८९५ | २२.९२६२ | ०.३४१४ | २१.२६०६ | १.०७५६ | ६.६३१९ | १.७५६५ | १९ |
| २२ | १५.५०८३ | द. ०.०१९९ | २.५१६१ | १.८८६२ | २२.८८६५ | ०.३४३८ | २२.१३१२ | १.२२१० | ६.५१५० | १.७६५० | २२ |
| २५ | १६.१६३६ | ०.०५०१ | ३.६४०५ | २.०७५३ | २२.८४३३ | ०.३४६३ | २२.९१२८ | १.३६२२ | ६.४०१५ | १.७७३७ | २५ |
| २८ | १६.८०१६ | ०.०८०३ | ५.१६८८ | २.०९८४ | २२.७९६४ | ०.३४८७ | २३.६००७ | १.४९८३ | ६.२९१५ | १.७८२९ | २८ |
| ३१ | १७.४२१० | ०.११०३ | ६.९४०४ | १.९९७१ | २२.७४५७ | ०.३५१२ | २४.१९०८ | १.६२८४ | ६.१८५३ | १.७९२४ | ३१ |
| नवम्बर १ | १७.६२३१ | ०.१२०३ | ७.५६३० | १.९४१९ | २२.७२८० | ०.३५२ | २४.३६५० | १.६७०२ | ६.१५०७ | १.७९५६ | नवम्बर १ |
| ४ | १८.२१५८ | ०.१५०३ | ९.४७६९ | १.७२७५ | २२.६७२२ | ०.३५४४ | २४.८१८७ | १.७९०६ | ६.०४९९ | १.८०५६ | ४ |
| ७ | १८.७८७२ | ०.१८०२ | ११.४०४७ | १.४५८३ | २२.६१२५ | ०.३५६८ | २५.१६६७ | १.९०२६ | ५.९५३४ | १.८१५९ | ७ |
| १० | १९.३३५८ | ०.२१०० | १३.२९४२ | १.१५३२ | २२.५४८९ | ०.३५९३ | २५.४०६७ | २.००५४ | ५.८६१४ | १.८२६५ | १० |
| १३ | १९.८६०५ | ०.२३९७ | १५.१०९७ | ०.८२६० | २२.४८१२ | ०.३६१७ | २५.५३७२ | २.०९८१ | ५.७७४० | १.८३७५ | १३ |
| १६ | २०.३६०३ | ०.२६९४ | १६.८२६० | ०.४८७५ | २२.४०९५ | ०.३६४३ | २५.५५७४ | २.१७९७ | ५.६९१३ | १.८४८७ | १६ |
| १९ | २०.८३४० | ०.२९८९ | १८.४२४१ | ०.१४५९ | २२.३३३६ | ०.३६६८ | २५.४६७५ | २.२४९३ | ५.६१३७ | १.८६०२ | १९ |
| २२ | २१.२८०३ | ०.३२८३ | १९.८८९१ | द. ०.१९२० | २२.२५३५ | ०.३६९४ | २५.२६८१ | २.३०६१ | ५.५४१४ | १.८७२१ | २२ |
| २५ | २१.६९७९ | ०.३५७६ | २१.२०८५ | ०.५२०७ | २२.१६९२ | ०.३७२२ | २४.९६०७ | २.३४९० | ५.४७४५ | १.८८४२ | २५ |
| २८ | २२.०८५८ | ०.३८६७ | २२.३७०९ | ०.८३५१ | २२.०८०४ | ०.३७४७ | २४.५४७५ | २.३७७४ | ५.४१३२ | १.८९६६ | २८ |
| दिसम्बर १ | २२.४४२८ | ०.४१५६ | २३.३६५७ | १.१३०८ | २१.९८७४ | ०.३७७५ | २४.०३१६ | २.३९०६ | ५.३५७६ | १.९०९२ | दिसम्बर १ |
| ४ | २२.७६७८ | ०.४४४३ | २४.१८२५ | १.४०३० | २१.८९०१ | ०.३८०२ | २३.४१६६ | २.३८७६ | ५.३०८० | १.९२२० | ४ |
| ७ | २३.०५९७ | ०.४७२८ | २४.८११२ | १.६४७० | २१.७८८४ | ०.३८३१ | २२.७०७० | २.३६८१ | ५.२६४४ | १.९३५१ | ७ |
| १० | २३.३१७५ | ०.५०११ | २५.२४१८ | १.८५७६ | २१.६८२५ | ०.३८६० | २१.९०७४ | २.३३१३ | ५.२२७० | १.९४८४ | १० |
| १३ | २३.५४०४ | ०.५२९९ | २५.४६४० | २.०२८५ | २१.५७२२ | ०.३८९० | २१.०२३१ | २.२७६६ | ५.१९५७ | १.९६१८ | १३ |
| १६ | २३.७२७६ | ०.५५७ | २५.४०२१ | २.१५२८ | २१.४५७७ | ०.३९२१ | २०.०४९६ | २.२०३४ | ५.१७०८ | १९७५३ | १६ |
| १९ | २३.८७८२ | ०.५८४६ | २५.२५६४ | २.२२१७ | २१.३३९० | ०.३९५२ | १९.०२२४ | २.१११३ | ५.१४२३ | १.९८८९ | १९ |
| २२ | २३.९९१५ | ०.६११८ | २४.८१३९ | २.२२४८ | २१.२१६० | ०.३९८४ | १७.९१७१ | १.९९९६ | ५.१४०३ | २.००२७ | २२ |
| २५ | २४.०६६९ | ०.६३८७ | २४.१४६४ | २.१४९३ | २१.०८८८ | ०.४०१७ | १६.७४९७ | १.८६८० | ५.१३४९ | २.०१६४ | २५ |
| २८ | २४.१०३८ | ०.६६५२ | २३.२६५४ | १.९७९७ | २०.९५७४ | ०.४०५१ | १५.५२६३ | १.७१६२ | ५.१३६० | २.०३०३ | २८ |
| ३१ | द. २४.१०१८ | द. ०.६९१४ | द. २२.१९३२ | द. १.६९७६ | द. २०.८२२२ | द. ०.४०८६ | द. १४.२५३२ | द. १.५४३७ | उ. ५.१४३७ | उ. [illegible] | ३१ |

दशम. = दशमलव    उ. = उत्तर    द = दक्षिण

## मंगल आदि ग्रहों के क्रान्ति शर (प्रातः घं. ५ मि. ३० भा.स्टैं. टा.) संवत् २०६५ वि.

| तारीख | मंगल | | बुध | | गुरु | | शुक्र | | शनि | | तारीख |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सन् ई. | क्रान्ति | शर | क्रान्ति | शर | क्रान्ति | शर | क्रान्ति | शर | क्रान्ति | शर | सन् ई. |
| २००९ | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | अं. दशम | २००९ |
| जनवरी १ | द. २४.०९२५ | द. ०.७००० | द. २१.८०१४ | द. १.५७५१ | द. २०.७७६२ | द. ०.४०९८ | द. १३.८१९० | द. १.४८१७ | उ. ५.१४७८ | उ. २.०४८७ | जनवरी १ |
| ४ | २४.०३८२ | ०.७२५६ | २०.५५७० | १.११९६ | २०.६३५७ | ०.४१३४ | १२.४८९७ | १.२८१६ | ५.१६४२ | २.०६२५ | ४ |
| ७ | २३.९४४६ | ०.७५०८ | १९.२८६५ | ०.४९२१ | २०.४९१५ | ०.४१७१ | ११.१२५८ | १.०६०५ | ५.१८७१ | २.०७६१ | ७ |
| १० | २३.८११४ | ०.७७५६ | १८.१२३२ | उ. ०.२८५० | २०.३४३५ | ०.४२१० | ९.७३३७ | ०.८१८४ | ५.२१६२ | २.०८९६ | १० |
| १३ | २३.६३९० | ०.८००० | १७.२२६३ | १.१८५४ | २०.१९२२ | ०.४२५० | ८.३१९७ | ०.५५५० | ५.२५१५ | २.१०२९ | १३ |
| १६ | २३.४२७२ | ०.८२३८ | १६.७३३५ | २.११३७ | २०.०३७४ | ०.४२९१ | ६.८८९९ | ०.२७०४ | ५.२९२९ | २.११६० | १६ |
| १९ | २३.१७६२ | ०.८४७१ | १६.६९०९ | २.९१०१ | १९.८७९३ | ०.४३३३ | ५.४५०० | उ. ०.०३५७ | ५.३४०३ | २.१२८९ | १९ |
| २२ | २२.८८६५ | ०.८६९८ | १७.०१८५ | ३.४०९६ | १९.७१८० | ०.४३७६ | ४.००६४ | ०.३६३१ | ५.३९३३ | २.१४१४ | २२ |
| २५ | २२.५५८६ | ०.८९१८ | १७.५६२२ | ३.५३८१ | १९.५५३९ | ०.४४२० | २.५६५२ | ०.७११७ | ५.४५१९ | २.१५३७ | २५ |
| २८ | २२.१९३१ | ०.९१३३ | १८.१७८३ | ३.३४३० | १९.३८६८ | ०.४४६५ | १.१३३१ | १.०८१३ | ५.५१५७ | २.१६५५ | २८ |
| ३१ | २१.७९०७ | ०.९३४१ | १८.७७०२ | २.९३२० | १९.२१७३ | ०.४५१२ | उ. ०.२८२७ | १.४७१५ | ५.५८४६ | २.१७६९ | ३१ |
| फरवरी १ | २१.६४८५ | ०.९४०९ | १८.९५११ | २.७६५५ | १९.१६०२ | ०.४५२८ | ०.७४९९ | १.६०६० | ५.६०८५ | २.१८०६ | फरवरी १ |
| ४ | २१.१९८२ | ०.९६०८ | १९.४२२१ | २.२१९५ | १८.९८७५ | ०.४५७७ | २.१३३० | २.०२२९ | ५.६८३४ | २.१९१४ | ४ |
| ७ | २०.७१३० | ०.९८०१ | १९.७६१७ | १.६४६३ | १८.८१२८ | ०.४६२८ | ३.४८२३ | २.४५११ | ५.७६२३ | २.२०१७ | ७ |
| १० | २०.१९३९ | ०.९९८६ | १९.९४७३ | १.०८०८ | १८.६३६२ | ०.४६८० | ४.७८९४ | २.९११७ | ५.८४४९ | २.२११३ | १० |
| १३ | १९.६४११ | १.०१६३ | १९.९६३३ | ०.५४२१ | १८.४५८० | ०.४७३४ | ६.०४५७ | ३.३८५५ | ५.९३१० | २.२२०४ | १३ |
| १६ | १९.०५७९ | १.०३३२ | १९.७९९५ | ०.०४०५ | १८.२७८२ | ०.४७८९ | ७.२४११ | ३.८७२८ | ६.०२०० | २.२२८९ | १६ |
| १९ | १८.४४३२ | १.०४९२ | १९.४४९५ | द. ०.४१८२ | १८.०९७२ | ०.४८४५ | ८.३६७४ | ४.३७३१ | ६.१११६ | २.२३६८ | १९ |
| २२ | १७.७९९० | १.०६४३ | १८.९०९६ | ०.८३०६ | १७.९१५३ | ०.४९०३ | ९.४१०२ | ४.८८३१ | ६.२०५२ | २.२४३९ | २२ |
| २५ | १७.१२६७ | १.०७८६ | १८.१७८० | १.१९४३ | १७.७३२७ | ०.४९६३ | १०.३५६० | ५.३९८१ | ६.३००६ | २.२५०४ | २५ |
| २८ | १६.४२७८ | १.०९१९ | १७.२५४३ | १.५०७३ | १७.५४९६ | ०.५०२५ | ११.१८८६ | ५.९११८ | ६.३९७१ | २.२५६१ | २८ |
| मार्च १ | १६.१८९१ | १.१०११ | १६.९०३७ | १.६००४ | १७.४८८६ | ०.५००४ | ११.४३७८ | ६.०८३५ | ६.४२९४ | २.२५०३ | मार्च १ |
| ४ | १५.४५६६ | १.११६७ | १५.७२४४ | १.८५०० | १७.३०५४ | ०.५१६७ | १२.०९०१ | ६.५८३५ | ६.५२६५ | २.२५२४ | ४ |
| ७ | १४.७००८ | १.१२०५ | १४.३५४८ | २.०३३२ | १७.१२२६ | ०.५२२३ | १२.५८२६ | ७.०५०१ | ६.६२३६ | २.२५४५ | ७ |
| १० | १३.९२३१ | १.१३३३ | १२.७९६३ | २.१५०३ | १६.९४०३ | ०.५२७९ | १२.८९३३ | ७.४८३३ | ६.७२०३ | २.२५६१ | १० |
| १३ | १३.१२४७ | १.२१६१ | ११.०५१० | २.२१६७ | १६.७५८८ | ०.५३३४ | १३.००१९ | ७.८५०० | ६.८१६० | २.२५८७ | १३ |
| १६ | १२.३०७१ | १.१४०३ | ९.१२२६ | २.१८३३ | १६.५७८४ | ०.५४११ | १२.८९२४ | ८.१५०१ | ६.९१०२ | २.२६०८ | १६ |
| १९ | ११.४७१७ | १.१५८४ | ७.०१२० | २.१५०१ | १६.३९९३ | ०.५५०४ | १२.५५६९ | ८.३५०२ | ७.००२७ | २.२६२९ | १९ |
| २२ | १०.६२०० | १.१६६७ | ४.७२८५ | २.०१६७ | १६.२२१९ | ०.५५८६ | ११.९९९३ | ८.४१६६ | ७.०९२८ | २.२६५० | २२ |
| २५ | द. ९.७५३६ | द. १.१६७३ | द. २.२८११ | द. १.८००४ | द. १६.०४६६ | द. ०.५६६८ | उ. ११.२३८३ | उ. ८.३५०० | उ. ७.१८०३ | उ. २.२६६७ | २५ |

शेष पृष्ठ २४५ पर

पृष्ठ ४४ का शेष 

**इंडोनेशिया-** मिथुन लग्न में रिपुभाव का स्वामी स्थित है तथा लग्नेश नीच राशि का होकर दशमस्थ है अत: यह वर्ष राजनीतिक दृष्टि से शुभ फलप्रद नहीं है। चतुर्थ भाव का अधिपति नीच राशि का होकर दशमभाव में स्थित होने से प्राकृतिक प्रकोपों, रोगों आदि से लोगों को पीड़ा होगी। पंचम भाव का अधिपति उच्च का होकर केन्द्र में स्थित है अत: बच्चों की शिक्षा में सुधार होगा एवं विकास योजनाओं के क्रियान्वयन पर विशेष ध्यान दिया जायेगा। यद्यपि सप्तमाधिपति स्वगृही है किन्तु महिलाओं पर अत्याचार की घटनाओं में लग्नस्थ भौम की दृष्टि के कारण वृद्धि होगी। नवमाधिपति शत्रु की राशि में स्थित होकर नवम भाव को पूर्ण दृष्टि से देख रहा है तथा राहु भी नवम भाव में ही स्थित होने से सांप्रदायिक समभाव का वातावरण बिगड़ेगा तथा कानून व्यवस्था की स्थिति अनुकूल नहीं रहेगी। शासक को विरोधों का सामना करना पड़ेगा।

**इजराईल-** जेरुसलेम (इजराइल) के प्रवेश लग्न मेष का अधिपति तृतीय भाव में शत्रु के घर स्थित है इसके प्रभाव से इस राष्ट्र के शासकों का रवैया हठधर्मितापूर्ण व कठोर रहेगा। कुटुम्ब भाव का अधिपति उच्च का होकर द्वादश भाव में स्थित है अत: लोगों की क्रय शक्ति बढ़ेगी एवं जीवन स्तर में सुधार होगा। चतुर्थ भाव का अधिपति द्वादशभाव में अस्त होकर स्थित है इसके प्रभाव से कुछ कृषि क्षेत्र तथा आवासीय क्षेत्र प्राकृतिक कारणों या मनुष्यकृत कारणों से प्रभावित होंगे। पंचम भाव में शनि एवं केतु स्थित है तथा पंचमेश द्वादश भाव में स्थित है इसके फलस्वरूप बाल मृत्युदर में वृद्धि होगी। रिपुभाव का अधिपति द्वादश भाव में नीच राशि का होकर स्थित होने से शत्रु को हानि होगी एवं यह देश शत्रु पर हावी होगा। सप्तम भाव का अधिपति उच्च का होकर स्थित होने से विदेश व्यापार में वृद्धि होगी, महिलाओं के लिए अनुकूल समय रहेगा। नवमेश नवम भाव में स्थित है इसके प्रभाव से कानून व्यवस्था की स्थिति संतोषजनक रहेगी। राज्येश त्रिकोण में स्थित है इसके प्रभाव से शासक की सत्ता पर यद्यपि पकड़ बनी रहेगी किन्तु केतु के साथ स्थित होने से शासक को विपरीत स्थिति का सामना करना पड़ेगा। गुरु की दशमेश पर दृष्टि शासक को स्थायित्व प्रदान करने हेतु अनुकूल कार्य करने को बाध्य करेगी।

**कनाडा-** वृश्चिक लग्न के प्रवेश के समय की कुण्डली में राज्येश अष्टम स्थान में स्थित है तथा चतुर्थ भाव में राहु स्थित है अत: यह वर्ष शासक को बाह्य एवं आन्तरिक दोनों प्रकार की समस्याओं में उलझने को बाध्य करेगा। शासक असहज स्थिति अनुभव करेगा। लोगों को कष्ट होगा तथा लोगों में असन्तोष भी होगा। आर्थिक दृष्टि से समय अनुकूल रहेगा। चतुर्थ स्थान का राहु प्राकृतिक प्रकोपों या मनुष्यकृत कारणों से लोगों को कष्ट देगा। पंचम भाव में चतुर्ग्रही योग है तथा पंचमेश स्वराशिस्थ भी है अत: शिक्षा, बाल विकास, सामाजिक उत्थान की योजनाएं प्रभावी ढंग से लागू होंगी। महिलाओं के लिए यह वर्ष अनुकूल रहेगा। नवम भाव का अधिपति अस्त होने से किसी भाग विशेष में कानून-व्यवस्था की समस्या उत्पन्न करेगा। दशम भाव का शनि, शासक के विरोधियों को मुखर करेगा। सत्ता पर पकड़ बनाये रखने के लिए शासक को विशेष प्रयास करने पड़ेंगे।

**जर्मनी-** कुम्भ लग्न के समय नववर्ष प्रवेश हो रहा है। राहु लग्न में स्थित है तथा लग्नेश केतु के साथ सप्तम भाव में स्थित है। इसके प्रभाव से विभिन्न प्रकार की समस्याएं उत्पन्न होंगी। दशमाधिपति भी शत्रु की राशि में स्थित है अत: शासक को सत्ता संचालन में विभिन्न प्रकार की समस्याओं, विरोधों का सामना करना पड़ेगा तथा सत्ता पर बने रहने के लिए शासक को विशेष प्रयास करने पड़ेंगे। आर्थिक स्थिति कुल मिलाकर अनुकूल रहेगी। बीच में अर्थव्यवस्था में उतार-चढ़ाव देखने को मिलेंगे। चतुर्थ भाव का अधिपति उच्च राशि का होकर स्थित होने से कृषि, कृषिक्षेत्र तथा आवासीय क्षेत्र का विकास व विस्तार होगा। कृषि उत्पादन पर्याप्त होगा। शनि की दशम दृष्टि चतुर्थ भाव पर होने से प्राकृतिक प्रकोपों से कृषि की कुछ हानि भी होगी। भौम के पंचमस्थ होने से बालमृत्युदर में वृद्धि होगी। औद्योगिक शिक्षा पर विशेष ध्यान दिया जायेगा। महिलाओं के लिए यह वर्ष अनुकूल नहीं है। कानून-व्यवस्था की स्थिति संतोषजनक रहेगी।

**रूस-** मेष लग्न का स्वामी पराक्रम भाव में शत्रु के घर स्थित है अत: यह राष्ट्र दृढ़ता का परिचय देगा। लग्न पर गुरु की दृष्टि होने एवं नवमेश के नवम भाव में स्वगृही होकर स्थित होने से यह राष्ट्र प्रगति पथ पर अग्रसर होगा। धन-कुटुम्ब भाव का अधिपति उच्च का होकर द्वादश भाव में स्थित है अत: आर्थिक दृष्टि से यह राष्ट्र समृद्धि की ओर बढ़ेगा। चतुर्थ भाव का अधिपति द्वादश भाव में स्थित है कृषि उत्पादन पर्याप्त होगा। आवासीय एवं कृषि क्षेत्रों का विकास होगा। दशमेश त्रिकोण में स्थित होने से शासक की सत्ता पर यद्यपि पकड़ बनी रहेगी तथापि दशमेश शत्रु की राशि में केतु के साथ स्थित है इसके फलस्वरूप शासक को कुछ विरोधों का भी सामना करना पड़ेगा। सप्तम स्थान का अधिपति द्वादश भाव में उच्च का होकर स्थित होने से महिलाओं के लिए समय अनुकूल रहेगा तथा महिलाओं की स्थिति में सुधार होगा। विदेश व्यापार बढ़ेगा। कानून-व्यवस्था की स्थिति संतोषजनक रहेगी।

**चीन-** कर्क लग्न का स्वामी नवम भाव में स्थित है अत: यह अवधि राज्य की उन्नति के लिए अनुकूल रहेगी। दशम स्थान का अधिपति शत्रु के घर में द्वादश भाव में स्थित है अत: शासक को इस वर्ष सत्ता संचालन में असुविधा होगी तथा कुटुम्ब भाव में शनि व केतु दोनों के स्थित होने से आन्तरिक स्थिति संतोषजनक नहीं होगी तथा लोगों की क्रय शक्ति घटेगी। रोगों, दुर्घटनाओं, प्राकृतिक प्रकोपों से अकाल मृत्युदर की संख्या में भारी वृद्धि होने का ग्रह स्थिति संकेत दे रही है। पराक्रम भाव का अधिपति नीच राशि का होकर स्थित होने से कुछ राष्ट्रों से इस देश के सम्बन्धों में गम्भीर मतभेद उत्पन्न होंगे। चतुर्थ भाव का स्वामी उच्च का होकर त्रिकोण में स्थित है एवं चतुर्थ भाव

पर द्वितीयस्थ शनि की तृतीयस्थ दृष्टि भी पड़ रही है इसके फलस्वरूप कृषि उत्पादन पर्याप्त होगा किन्तु कुछ भागों में कृषि की भारी हानि भी होगी एवं प्राकृतिक प्रकोपों से कुछ आवासीय भाग प्रभावित होंगे। बाल मृत्युदर में वृद्धि होगी। महिलाओं पर अत्याचार की घटनाओं में वृद्धि होगी।

**मैक्सिको-** वृश्चिक लग्न का स्वामी शत्रु ग्रह की राशि में अष्टमस्थ होने से यह वर्ष इस देश के लिए सामान्य नहीं कहा जा सकता। शासक को सत्ता संचालन में इस वर्ष विपरीत स्थिति का सामना करना पड़ेगा। चतुर्थ भाव में राहु के स्थित होने तथा चतुर्थेश के केतु के साथ शत्रु के घर स्थित होने से कृषि की हानि होगी तथा प्राकृतिक प्रकोपों से कृषि क्षेत्र एवं आवासीय क्षेत्र दोनों की हानि होगी। महिलाओं के लिए यह वर्ष उन्नतिकारक रहेगा। व्यापार में वृद्धि होगी एवं दशमेश के चतुर्ग्रही योग युक्त होने से शासक के लिए यह वर्ष अकस्मात् समस्या युक्त बनेगा।

**कोरिया प्रायद्वीप-** लग्न का स्वामी चन्द्र नवम भाव में चतुर्ग्रही योग बना रहा है। अतः प्रगति की दृष्टि से यह वर्ष अनुकूल है। कुटुम्ब भाव में शनि एवं केतु दोनों स्थित हैं तथा राज्येश द्वादश भाव में शत्रु के घर स्थित है अतः शासक को कुछ आन्तरिक एवं बाह्य दोनों प्रकार के अवरोधों को झेलना पड़ेगा। कृषि उत्पादन पर्याप्त होगा। औद्योगिक विकास द्रुत गति से होगा। विदेश व्यापार में वृद्धि होगी। किन्तु किसी देश विशेष से सम्बन्धों में गतिरोध उत्पन्न होने से व्यापार में कुछ अवधि के लिए प्रतिकूल प्रभाव पड़ सकता है। शनि की चतुर्थ भाव पर दृष्टि होने से किसी भाग विशेष में प्राकृतिक कारणों से हानि सम्भव है।

**ईरान-** लग्न का स्वामी मंगल पराक्रम भाव में शत्रु के घर स्थित है अतः यह राष्ट्र अपनी हठधर्मिता से कुछ विवाद उत्पन्न करेगा इसके फलस्वरूप किसी राष्ट्र विशेष से सम्बन्धों में गतिरोध उत्पन्न होगा। शस्त्र उत्पादन में इस राष्ट्र की रुचि रहेगी। कुटुम्ब भाव का अधिपति उच्च का होकर स्थित होने से आर्थिक दृष्टि से समृद्ध रहेगा तथा लोगों के जीवन स्तर में सुधार होगा। चतुर्थ भाव का अधिपति द्वादश भाव में स्थित है अतः किसी भाग विशेष में अशान्ति का वातावरण बनेगा। पंचम भाव में शनि-केतु के स्थित होने से पंचमेश के द्वादश भावस्थ होने से नीति निर्धारण दोष पूर्ण होगा। शिक्षा का स्तर घटेगा। बाल मृत्युदर में वृद्धि होगी। मनोरंजन के साधनों का दुरुपयोग होगा। रिपुभाव का अधिपति नीच राशि का होकर द्वादश भाव में है अतः शत्रु हानि पहुंचाने की स्थिति में नहीं होगा। सप्तमाधिपति द्वादश भाव में उच्च का होकर स्थित होने से विदेश व्यापार में वृद्धि होगी। कभी-कभी विदेश व्यापार में व्यवधान की स्थिति भी बनेगी। महिलाओं के लिए अनुकूल अवधि है। नवमाधिपति स्वगृही होकर स्थित होने से कानून व्यवस्था की स्थिति सामान्य रहेगी। दशमेश शत्रु के घर केतु के साथ स्थित है अतः शासक को विरोधों का सामना करना पड़ेगा। शासक की शासन पर पकड़ कमजोर होगी। अतः सत्ता पर अपनी पकड़ बनाये रखने के लिए शासक को विशेष प्रयास करने पड़ेंगे।

**अफगानिस्तान-** लग्न का स्वामी उच्च राशि का होकर लाभ स्थान में स्थित है इसके फलस्वरूप विकास कार्यों में तेजी होगी तथा कुछ राष्ट्रों से सहयोग में वृद्धि होगी। द्वितीय भाव में शत्रु राशि का स्वामी भौम स्थित है तथा द्वितीयेश नीच राशि का होकर स्थित है अतः आन्तरिक शान्ति बनाये रखने के लिए शासक को विशेष प्रयास करने पड़ेंगे। कुछ ऐसी घटनाएं घटेंगी जिनसे भय का वातावरण बनेगा। चतुर्थ भाव में शनि एवं केतु के स्थित होने से कुछ भागों में कृषि उत्पादन पर प्राकृतिक कारणों से प्रतिकूल प्रभाव पड़ेगा। यद्यपि कृषि क्षेत्र एवं आवासीय क्षेत्र के उत्थान के लिए प्रबल प्रयास किये जायेंगे किन्तु उसके परिणाम उत्साहवर्धक इस वर्ष नहीं होंगे। उसमें कुछ विरोधी व्यवधान उत्पन्न करेंगे। पंचम भाव का अधिपति नीच राशि का होकर लाभ स्थान में स्थित है तथा पंचमेश की पंचमभाव पर दृष्टि है अतः शिक्षा में सुधार के प्रयास किये जायेंगे तथा विकास योजनाओं का क्रियान्वयन द्रुत गति से किया जायेगा किन्तु अपेक्षित परिणाम प्राप्त नहीं होंगे। सप्तम भाव का अधिपति शत्रु के घर में स्थित होने से महिलाओं के लिए प्रतिकूल अवधि है। नवमेश एवं दशमेश शत्रु के घर चतुर्थ भाव में केतु के साथ स्थित है अतः कानून व्यवस्था की स्थिति सन्तोषजनक नहीं होगी तथा शासक को सत्ता पर अपनी पकड़ बनाये रखने के लिए प्रयास करने पड़ेंगे।

**जापान-** लग्न का अधिपति नवम भाव में उच्च के चतुर्थेश के साथ स्थित है अतः विकास की गति तेज होगी। द्वितीय भाव में शनि एवं केतु के स्थित होने से अल्पावधि के लिए आर्थिक स्थिति पर विपरीत प्रभाव पड़ सकता है। चतुर्थेश के प्रभाववश कृषि उत्पादन, आवासीय व कृषि भूमि का विकास तीव्र गति से होगा। पंचमेश शत्रु राशि में स्थित है। पंचमेश औद्योगिक विकास की गति तेज करेगा। तथापि योजनाओं का क्रियान्वयन द्रुत गति से नहीं हो पायेगा। बाल-मृत्युदर में वृद्धि होगी। सप्तमेश-अष्टमेश शत्रु के घर स्थित है अतः विदेश व्यापार में प्रतिस्पर्धा में पिछड़ने से विदेश व्यापार पर प्रतिकूल प्रभाव पड़ सकता है। नवमाधिपति स्वगृही होने से आन्तरिक कानून-व्यवस्था की स्थिति अनुकूल रहेगी। दशमेश शत्रु की राशि में स्थित होने से विरोधी मुखर होंगे एवं शासक को सत्ता संचालन में विपरीत स्थितियों का सामना करना पड़ेगा तथा कुछ अवसरों पर शासक दृढ़ता का परिचय देगा। किन्तु सत्ता पर पकड़ बनाये रखने के लिए शासक को गम्भीर प्रयास करने पड़ेंगे।

## प्रान्तीय राज्य संघ

इस पंचांग में प्रतिवर्ष ग्रह-गणना के आधार पर केन्द्र एवं प्रान्तों का संक्षिप्त भविष्य विवेचन यथामति विगत ६४ वर्षों से करा जा रहा है। अब यहाँ इस वर्ष सं. २०६५ वि. के वर्ष लग्न कुण्डली और केन्द्र एवं प्रान्तों की ग्रह स्थिति कूर्मचक्र विचारादि से संक्षेप में भारत के प्रमुख प्रान्तों का भविष्य विवेचन किया जाता है। प्रान्त एवं नगरों की प्रभाव राशियों पर

प्रामाणिक निर्णय अभी तक सर्वसम्मत नहीं हो पाया है। कोई भारत की मकर राशि मानते हैं तो कुछ विद्वान कन्या राशि मानते हैं यही स्थिति प्रान्तों की भी है। यद्यपि अब राजतंत्र तो है नहीं, प्रजातंत्र में हर पांचवें वर्ष में मंत्रीमंडल एवं प्रधान शासक बदलते रहते हैं-उनकी प्रामाणिक जन्म कुंडलियां उपलब्ध न होने से केवल नाम राशि एवं सत्तारूढ़ लग्न से यथामति विचार लिखा जाता है, जिसके लिए यह नहीं कहा जा सकता कि यह विचार शत-प्रतिशत सही ही उतरेगा। तथापि गोचर स्थिति से मध्यम मानेन जो प्रान्तों का भविष्य लिखा जाता है वह ७५ प्रतिशत सही होता है ऐसा पंचांग पाठकों का मत है।

**उत्तर प्रदेश-** धनु राशि से प्रभावित इस राज्य का अधिपति अपनी ही राशि में स्थित होने से यह राज्य प्रगति पथ पर आगे बढ़ेगा। धन-कुटुम्ब भाव का अधिपति शत्रु के घर में स्थित होने से कहीं-कहीं विरोध व प्रदर्शन भी होंगे तथा कुछ भागों में अशान्ति का वातावरण बनेगा। धन की कमी से राज्य के विकास कार्यक्रम कुछ अवधि के लिए प्रभावित होंगे। पराक्रम भाव में राहु के स्थित होने से तथा पराक्रमेश की पराक्रम भाव पर दृष्टि होने से यातायात व्यवस्था में सुधार होगा। चतुर्थ भाव में उच्च के शुक्र की स्थिति नवमेश-दशमेश के साथ होने से कृषि भूमि का विकास किया जायेगा तथा कृषि के उत्पादन में वृद्धि की जायेगी। आवासीय क्षेत्र का भी विस्तार होगा। चतुर्थ भाव का अधिपति स्वराशि में स्थित होकर लग्नस्थ है। अत: क्षेत्रीय विकास की गति तेज होगी। पंचम भाव का अधिपति सप्तमस्थ होकर शत्रु के घर में स्थित है अत: औद्योगिक विकास की दर में वृद्धि होगी। शिक्षा के स्तर में सुधार के गम्भीर प्रयास किये जायेंगे। किन्तु अपेक्षित परिणाम कम मिलेंगे। अष्टमेश के पंचम में स्थित होने से भ्रूण हत्या एवं बालमृत्युदर में वृद्धि होगी। सप्तम भाव का अधिपति नीच राशि का होकर स्थित होने से महिलाओं पर अत्याचार की घटनाओं में वृद्धि होगी। सप्तम भाव में मंगल भी स्थित है तथा गुरु की पूर्ण दृष्टि भी सप्तम भाव पर पड़ रही है। इसके प्रभाव से महिलाओं के कल्याण की योजनाएं बनेंगी एवं महिला शिक्षा व महिला रोजगार पर ध्यान दिया जायेगा। किन्तु तलाक के मामलों में भारी वृद्धि होगी। अष्टमेश के त्रिकोण में स्थित होने से तथा अष्टमेश के गुरु द्वारा दृष्ट होने से राज्य के कोष की स्थिति लगभग अनुकूल रहेगी। नवम स्थान का अधिपति केन्द्र में मित्र के घर स्थित है तथा शनि एवं केतु नवमस्थ हैं इसके प्रभाव से राज्य में कानून व्यवस्था की स्थिति में सुधार होगा। नवमेश दो शुभ ग्रहों के साथ स्थित है तथा नवम भाव पर गुरु की दृष्टि भी पड़ रही है इसके फलस्वरूप धार्मिक वातावरण सौहार्द्रपूर्ण रहेगा। इस वर्ष सांप्रदायिकता व कट्टरवादिता का प्रभाव सामाजिक समरसता पर कम पड़ेगा। दशमाधिपति नीच राशि का होकर चतुर्थस्थ है अत: अपने घर को पूर्ण दृष्टि से देख रहा है। यद्यपि शासक को विरोधों का सामना करना पड़ेगा किन्तु शासक की सत्ता पर पकड़ मजबूत होगी। भौम की लग्न पर दृष्टि होने से शासक, शासन चलाने में कठोर रुख अपनायेगा। लाभेश उच्च का होकर चतुर्थस्थ होने से राज्य का विकास, राज्य की आय उत्साहवर्धक रहेगी। माननीय सुश्री मायावती का किसी आकस्मिक संकट से सामना होना तथा कष्ट में पड़ना अप्रत्याशित न होगा।

**पंजाब-** मीन राशि से प्रभावित इस राज्य का राश्याधिप राज्य स्थान में स्वराशिस्थ है तथा राशि लग्न में चतुर्ग्रही योग भी बना हुआ है जो अकस्मात् राजनीतिक गतिरोध या शासक का परिवर्तन करा सकता है। जहाँ तक राज्य के विकास का प्रश्न है तो राश्याधिप की अनुकूल स्थिति होने से राज्य शिक्षा उद्योग व कृषि के क्षेत्र में विकास करेगा। धनेश शत्रु की राशि में स्थित होने से कुछ भागों में अशान्ति का वातावरण बनेगा। आर्थिक दृष्टि से स्थिति सामान्य रहेगी। तृतीय भाव का अधिपति उच्च का होकर स्थित है अत: संचार, यातायात की स्थिति में विशेष सुधार होगा। चतुर्थ भाव का अधिपति नीच राशि में स्थित है जिससे कुछ भू-भाग में अशान्ति का वातावरण बनेगा एवं कुछ आवासीय एवं कृषि क्षेत्र भी प्रभावित होंगे। पंचमेश के लग्नस्थ होने से शिक्षा में सुधार के प्रयास किये जायेंगे। भ्रूण हत्या रोकने के प्रयास होंगे। बाल विकास कार्यक्रमों पर ध्यान दिया जायेगा। कई विकासोन्मुखी योजनाओं का क्रियान्वयन किया जायेगा। महिलाओं के लिए महिला कल्याण कार्यक्रम बनाये जायेंगे। कानून व्यवस्था की स्थिति कुछ स्थानों को छोड़कर सामान्य रहेगी। राज्येश की स्थिति के कारण शासक की सत्ता पर पकड़ बनी रहेगी। किन्तु लग्न का चतुर्ग्रही योग सत्ता पर अकस्मात् संकट लायेगा। यदि शासक उक्त अवधि को पार कर गया तो शेष अवधि शासक के लिए अनुकूल रहेगी।

**हरियाणा-** मिथुन राशि से प्रभावित इस राज्य की राशि में षष्ठेश भौम स्थित है इससे राज्य में कुछ अवधि के लिए अशान्ति का वातावरण रहेगा। शासक को विपरीत स्थिति का सामना करना पड़ सकता है। धन भाव के स्वामी की स्थिति अनुकूल होने से आर्थिक दृष्टि से राज्य विकास करेगा। औद्योगिक विकास की दर बढ़ेगी। कृषिक्षेत्र, कृषि उत्पादन, कृषि भूमि तथा आवासीय क्षेत्र का विकास होगा। पंचमेश उच्च का होकर केन्द्रस्थ है। अत: शिक्षा में सुधार होगा। बाल विकास कार्यक्रमों पर विशेष ध्यान दिया जायेगा। राज्य विकास की बड़ी योजनाओं का आधार बनेगा तथा कई नई योजनाओं का क्रियान्वयन सुचारू रूप से करने का प्रयास होगा। महिला वर्ग की स्थिति में सुधार के गम्भीर प्रयास होंगे। सप्तमेश गुरु के सप्तम में ही होने से यह वर्ष इस राज्य की महिलाओं के लिए अनुकूल है। नवम भाव में राहु के स्थित होने से कुछ भाग में साम्प्रदायिक स्थिति शान्ति भंग कर सकती है तथा कानून-व्यवस्था की स्थिति विपरीत हो सकती है। दशमेश के केन्द्र में स्थित होने से शासक की शासन पर पकड़ बनी रहेगी। यद्यपि चतुर्ग्रही योग के प्रभाव से कुछ विरोधों का भी शासक को सामना करना पड़ेगा। कुछ अपने ही लोग अस्थिर करने का प्रयास करेंगे। कुछ कालावधि अनिश्चय की स्थिति उत्पन्न कर सकती है। राज्य की आय की दृष्टि से वर्ष कुछ अवधि को छोड़कर सामान्य कहा जा सकता है।

**काश्मीर-** तुला राशि से प्रभावित इस राज्य का राश्याधिप राशि से रिपु भाव में उच्च का होकर स्थित है। इसके प्रभाव से यह राज्य उन्नति तो करेगा किन्तु शान्ति स्थापित नहीं होगी। द्वितीयेश भी शत्रु की राशि में स्थित है इसके प्रभाव से लोगों में अशान्ति का वातावरण रहेगा। कुछ आतंकवाद की बड़ी दुर्घटनाएं घटेंगी। तृतीयाधिप तृतीय भाव में ही स्थित है इसके फलस्वरूप विकास की गति तेज होगी। चतुर्थ भाव का अधिपति शत्रु राशि में लाभ स्थान में स्थित होने से कृषि उत्पादन पर विपरीत प्रभाव पड़ेगा। प्राकृतिक प्रकोपादि तथा मनुष्यकृत कारणों से लोगों को कुछ स्थानों से पलायन करना पड़ सकता है। पंचम भाव में राहु स्थित है अतः विकास योजनाओं का क्रियान्वयन सुचारू रूप से नहीं हो पायेगा। शिक्षा में सुधार बाधित होगा। अपसंस्कृति का विस्तार होगा। सप्तमेश शत्रु राशि में स्थित होने से महिलाओं पर अत्याचार की घटनाओं में वृद्धि होगी। राज्य के व्यापार पर इस वर्ष विपरीत प्रभाव पड़ने की सम्भावना है। नवमेश नीच राशि का होकर स्थित होने से कानून व्यवस्था की समस्या इस वर्ष राज्य के लिए चुनौती बनेगी। कानून व्यवस्था बनाये रखना एक समस्या के रूप में उभरेगा। धार्मिक कट्टरवाद से कुछ अप्रिय घटनायें घटेंगी। दशमेश के रिपु भाव में स्थित होने से इस वर्ष शासक को सत्ता पर बने रहने के लिए बड़ी चुनौतियों का सामना करना पड़ेगा। विघटनकारी तत्व अपनी देशद्रोही गतिविधियों एवं कार्रवाइयों से समाज को विघटित करने का प्रयास करेंगे इसके परिणाम स्वरूप शासन को कठोर कार्रवाई करने पर बाध्य होना पड़ेगा। सीमापार से आतंकवाद को पोषित करने की कुत्सित नीति का अनुसरण होता रहेगा।

**हिमाचल प्रदेश-** राश्याधिप स्वराशिस्थ होकर केन्द्र में स्थित है। अतः इस पर्वतीय राज्य का द्रुत गति से विकास होगा। आर्थिक दृष्टि से यह राज्य समृद्ध होगा। कुटुम्बाधिपति शत्रु राशि में स्थित होने से प्राकृतिक प्रकोपों आदि से कृषि की हानि होगी। कुछ स्थानों में आवासीय एवं कृषि भूमि की भी हानि होगी। चतुर्थ भाव का अधिपति नीच राशि में स्थित है अतः किसी भाग विशेष से लोगों को सुरक्षा की दृष्टि से विस्थापित होना पड़ेगा। पंचम भाव का अधिपति धन भाव में स्थित है तथा उस पर गुरु की भी दृष्टि होने से बाल विकास कार्यक्रम, शिक्षा में सुधार, बालमृत्युदर रोकने व बाल शिक्षा आदि महत्वपूर्ण योजनाओं के क्रियान्वयन पर विशेष ध्यान दिया जायेगा। रिपुभाव में शनि-केतु की स्थिति चिकित्सा सेवाओं के विस्तार पर विशेष ध्यान आकर्षित करायेगी। सप्तमाधिपति नीच राशि का होकर यद्यपि लग्न में स्थित है किन्तु सप्तम भाव को भी देख रहा है अतः महिलाओं के लिए कल्याणकारी योजनाओं का क्रियान्वयन किया जायेगा। भौम की सप्तम भाव पर दृष्टि होने से महिलाओं पर अत्याचार की घटनाओं में वृद्धि होगी तथा पारिवारिक विभाजन या तलाक की घटनाओं में वृद्धि भी इस वर्ष की ग्रह स्थिति संकेत दे रही है। नवम भाव का अधिपति शत्रु के घर किन्तु केन्द्र में स्थित है अतः कानून व्यवस्था की स्थिति सन्तोषजनक रहेगी। दशमाधिप स्वगृही होकर दशम भाव में ही स्थित होने से शासक की शासन पर पकड़ मजबूत रहेगी तथा सरकार की विकास कार्यों की प्रशंसा होगी। विपक्ष की प्रतिष्ठा घटेगी।

**मध्य प्रदेश-** इस प्रदेश की प्रभाव राशि वृष है राशि लग्न का स्वामी उच्च का होकर एकादश भाव में स्थित है अतः राज्य में विकास योजनाओं के क्रियान्वयन पर विशेष ध्यान दिया जायेगा। धन स्थान में भौम के स्थित होने से लोगों का प्राकृतिक प्रकोपों, रोगों, मंहगाई आदि से कष्ट उठाने पड़ेंगे। लोगों की क्रय शक्ति में कमी होगी। कुटुम्बेश नीच का भी है अतः लोगों में अशान्ति का वातावरण रहेगा। चतुर्थ भाव में शनि एवं केतु की स्थिति होने से विपक्षी दल की स्थिति कमजोर होगी। प्राकृतिक प्रकोपों अतिवर्षण, भूकम्प, अल्पवर्षण, ओलावृष्टि व कीटादि से कृषि की हानि होगी एवं कुछ स्थानों में कृषि भूमि व आवासीय भूमि की भी हानि होगी। किसी स्थान-भाग विशेष से लोगों को सुरक्षा की दृष्टि से विस्थापित होना पड़ेगा। पंचमेश लाभ स्थान में नीच राशि का होकर स्थित होने से शिक्षा के स्तर में वांछित सुधार नहीं हो पायेगा तथा औद्योगिक एवं तकनीकी शिक्षा पर विशेष ध्यान दिया जायेगा। सप्तमाधिपति शत्रु की राशि में स्थित है इसके प्रभाव से महिलाओं पर अत्याचार की घटनाओं में वृद्धि होगी एवं तलाक के मामलों में भारी वृद्धि होगी। नवमाधिपति सुख भाव में शत्रु राशि के घर स्थित है अतः सांप्रदायिक सौहार्द्र को बिगाड़ने का प्रयास होगा किन्तु असामाजिक, देशद्रोही तत्वों को उनकी कुत्सित चालों में सफलता नहीं मिलेगी तथा कुछ एक घटनाओं को छोड़कर कानून व्यवस्था की स्थिति संतोषजनक रहेगी। राज्येश राज्यस्थान को पूर्ण दृष्टि से देख रहा है इसके प्रभाव से शासक की सत्ता पर पकड़ बनी रहेगी। कुछ अपने लोग भीतरघात का प्रयास करेंगे किन्तु उन्हें अपने उद्देश्य में सफलता नहीं मिलेगी।

**गुजरात-** इस राज्य की प्रभाव राशि सिंह है सिंह में शनि एवं केतु स्थित हैं तथा राशि से अष्टम स्थान में लग्नाधिप भी स्थित है ग्रह स्थिति राज्य में किसी विशेष घटनाक्रम को जन्म देने वाली है। ऐसा प्रतीत होता है कि शीर्ष शासक को पद से हटना पड़े ऐसी परिस्थितियां उत्पन्न की जायेंगी। अतः यह वर्ष शासक के लिए अग्निपरीक्षा का होगा। इस वर्ष राज्य में अशान्ति का वातावरण बनेगा तथा राज्य का विकास नये घटनाक्रम से बाधित होगा। कुटुम्बेश भी नीच राशि का होकर अष्टमस्थ है अतः लोगों की क्रय शक्ति घटेगी एवं जनता में भय एवं अशान्ति का वातावरण बनने की सम्भावना है। चतुर्थभाव का अधिपति लाभ स्थान में शत्रु के घर स्थित है इसके फलस्वरूप कृषि उत्पादन घटेगा एवं आवासीय भूमि एवं कृषि भूमि के विकास की योजना का क्रियान्वयन द्रुत गति से नहीं हो पायेगा। पंचमाधिप स्वगृही होकर पंचमभाव में ही स्थित है इसके फलस्वरूप बाल विकास, शिक्षा में सुधार, शिक्षा प्रचार प्रसार एवं कुपोषण को दूर करने की योजनाओं पर दृढ़ता पूर्वक अमल किया जायेगा। सप्तम स्थान में राहु स्थित है तथा शनि जो कि सप्तमेश है शत्रु के घर स्थित है अतः महिलाओं पर अत्याचार की घटनाओं

में वृद्धि होगी। कानून व्यवस्था की स्थिति बनाये रखने के लिए कड़े उपाय करने की आवश्यकता होगी।

**दिल्ली-** वृष राशि से प्रभावित इस राज्य का राश्याधिप उच्च राशि का होकर लाभ स्थान में स्थित है अत: राज्य के चहुंमुखी विकास की ओर ध्यान दिया जायेगा। धन-कुटुम्ब भाव में भौम की स्थिति दुर्घटनाओं में वृद्धि की द्योतक है। सुखभाव के सन्दर्भ में द्वितीय भाव का भी विचार करने पर स्पष्ट है कि इस वर्ष दुर्घटनाओं में भारी वृद्धि होगी तथा लोगों को रोगों द्वारा भारी कष्ट उठाने पड़ेंगे। रोगों, प्राकृतिक प्रकोपों का स्वरूप महामारी का होगा। रोगों, प्राकृतिक प्रकोपों से कृषि क्षेत्र भी प्रभावित होगा एवं कृषि उत्पादन घटेगा। पंचमेश नीच राशि का होकर लाभस्थान में स्थित होने से मनोरंजन के साधन अपसंस्कृति का विस्तार करेंगे। बालमृत्युदर में भारी वृद्धि होगी एवं भ्रूण हत्या के मामले बढ़ेंगे तथा शिक्षा का स्तर घटेगा। सप्तम भाव का स्वामी शत्रु राशि में स्थित है इसके प्रभाव से महिलाओं पर अत्याचार की घटनाओं में भारी वृद्धि होगी। महिलाओं से सम्बन्धित कल्याण योजनाओं का लाभ जरूरतमन्द महिलाओं को नहीं मिलेगा। नवमाधिपति केन्द्र में शत्रु के घर स्थित होने से कानून व्यवस्था की स्थिति पर विशेष ध्यान देना पड़ेगा। अपराधों में भारी वृद्धि होगी। राज्य स्थान में राहु स्थित है तथा राज्य स्थान का अधिपति शत्रु की राशि में स्थित है अत: शासक को अपने ही लोगों से चुनौतियों का सामना करना पड़ेगा। अत: सत्ता पर पकड़ बनाये रखने के लिए शासक को विशेष प्रयास करने पड़ेंगे।

**राजस्थान-** लग्न राशि का स्वामी शुक्र उच्च का होकर रिपुभाव में स्थित है अत: शासक को विरोधों व प्रदर्शनों का सामना करना पड़ेगा। विकास की दृष्टि से यह वर्ष सामान्यतया अनुकूल है। कुटुम्ब भाव का स्वामी शत्रु राशि में स्थित है अत: लोगों को प्राकृतिक प्रकोपों अतिवर्षण, अल्प वर्षण, रोग भूकम्पादि से पीड़ा होगी। पराक्रम भाव का स्वामी स्वगृही होकर पराक्रम भाव में स्थित है अत: लोगों के जीवन स्तर में सुधार लाने के लिए विकास योजनाओं का क्रियान्वयन प्रभावी ढंग से किया जायेगा। कृषि, भूमि विकास, आवासीय भूमि विकास योजनाएं भी प्रभावी ढंग से लागू होंगी। शिक्षा के क्षेत्र में अपेक्षित सुधार नहीं होगा। भ्रूण हत्या एवं बालमृत्युदर के मामलों में भारी वृद्धि होगी। मनोरंजन के साधनों द्वारा अपसंस्कृति का प्रसार होगा। महिलाओं पर अत्याचार की घटनाओं में वृद्धि होगी। महिला कल्याण कार्यक्रमों का आवश्यकता वाली महिलाओं को पूर्ण लाभ नहीं मिलेगा। कानून-व्यवस्था की स्थिति कुछ भागों में सन्तोषजनक नहीं होगी। भारी विरोधों के होते हुए भी शासक की सत्ता पर पकड़ बनी रहेगी।

**महाराष्ट्र-** इस प्रांत की प्रभाव राशि सिंह का स्वामी सूर्य, राशि से अष्टम स्थान में स्थित है तथा षष्ठेश लग्न में केतु के साथ स्थित है इसके प्रभाव से इस वर्ष इस राज्य में अपराधों की संख्या में भारी वृद्धि होगी। धनेश-कुटुम्बेश नीच का होकर अष्टम स्थान में स्थित है। इसके प्रभाव से लोगों को कष्ट होगा तथा लोगों की क्रय शक्ति में कमी होगी। सुखभाव का अधिपति लाभ स्थान में शत्रु के घर स्थित है इसके फलस्वरूप कुछ स्थानों में कृषि की हानि होगी। पंचमेश पंचम भाव में स्थित होने से शिक्षा में सुधार एवं बाल विकास कार्यक्रम, जनकल्याणकारी योजनाओं के क्रियान्वयन पर विशेष ध्यान दिया जायेगा। सप्तम भाव में राहु स्थित है तथा सप्तमेश शत्रु के घर स्थित है इसके प्रभाव से महिलाओं पर अत्याचार की घटनाओं में वृद्धि होगी एवं तलाक के मामलों की संख्या में भारी वृद्धि होगी। नवमभाव का अधिपति लाभ स्थान में शत्रु के घर स्थित है अत: राज्य में कुछ भागों में कानून-व्यवस्था की स्थिति चिन्ताजनक होगी वैसे अन्य भागों में सामान्य रहेगी। कुछ लोग सांप्रदायिक वातावरण दूषित करने का प्रयास करेंगे। राज्येश उच्च का होकर अष्टम भाव में स्थित है तथा दशम भाव पर शनि की भी दृष्टि है अत: कुछ लोग शासक के लिए समस्या उत्पन्न करेंगे अत: शासक को सत्ता पर अपनी पकड़ बनाये रखने के लिए विशेष प्रयास करने पड़ेंगे।

**बिहार-** वृष राशि से प्रभावित इस राज्य की राशि का अधिपति उच्च का होकर लाभ स्थान में स्थित है इसके प्रभाव से राज्य विकास के मार्ग पर आगे बढ़ेगा। द्वितीय भाव में भौम के स्थित होने से कुछ भागों में आर्थिक प्रगति अपेक्षित गति से नहीं होगी तथा लोगों में असन्तोष रहेगा। चतुर्थ भाव का अधिपति लाभ स्थान में स्थित है तथा शनि एवं केतु चतुर्थ भाव में स्थित होने से कृषि उत्पादन में वृद्धि, कृषि भूमि का विकास होगा। आवासीय एवं औद्योगिक क्षेत्रों का भी द्रुत गति से विकास किया जायेगा। कुछ भाग प्राकृतिक प्रकोपों एवं रोगादि से प्रभावित होंगे। पंचम भाव का अधिपति नीच राशि का होकर लाभ स्थान में स्थित है अत: पंचम भाव को पूर्ण दृष्टि से देख रहा है इसके प्रभाव से शिक्षा में सुधार किया जायेगा। बाल विकास कार्यक्रम एवं बालमृत्युदर घटाने जैसे महत्वपूर्ण विषयों पर ध्यान दिया जायेगा। किन्तु मनोरंजन के साधन अपसंस्कृति का विस्तार करने का कार्य करेंगे। सप्तम स्थान का अधिपति शत्रु राशि में स्थित है इसके फलस्वरूप महिलाओं पर अत्याचार की घटनाओं में कमी नहीं होगी तथा तलाक के मामलों में वृद्धि होगी। नवमाधिपति शत्रु राशि में स्थित होने से कुछ भागों में कानून व्यवस्था की समस्या उत्पन्न होगी एवं सांप्रदायिक सौहार्द्र बिगाड़ने का समाजविरोधी तत्व प्रयास करेंगे। दशमाधिपति दशम भाव को पूर्ण दृष्टि से देख रहा है अत: शासक की सत्ता पर पकड़ बनी रहेगी। दशम भाव में राहु के भी स्थित होने से कुछ विरोधी समस्या उत्पन्न करेंगे। अत: कुछ समय शासक को उग्र विरोधों एवं समस्याओं को झेलना पड़ेगा।

**दक्षिणी राज्य- आन्ध्र, कर्नाटक, केरल, तमिलनाडु-** आन्ध्र प्रदेश का राश्याधिप तृतीयभाव में स्थित है अत: विकास कार्यक्रमों पर विशेष ध्यान दिया जायेगा। धनभाव का अधिपति उच्च का है अत: लोगों के जीवनस्तर में सुधार होगा। चतुर्थाधिपति की स्थिति व्ययस्थ है अत: कुछ भाग प्राकृतिक प्रकोपों से प्रभावित होंगे तथापि कृषि एवं आवासीय क्षेत्रों का विकास होगा। पंचमेश व्ययस्थ है तथा पंचम भाव में शनि-केतु स्थित है अत: बालमृत्युदर में वृद्धि होगी। शिक्षा में सुधार के प्रयास होंगे किन्तु मनोरंजन

के साधन अपसंस्कृति का विस्तार करेंगे। महिला कल्याण योजनाएं प्रभावी होंगी। कानून व्यवस्था एवं साम्प्रदायिक सौहार्द्र की स्थिति संतोषजनक रहेगी। राज्येश त्रिकोण में शत्रु के घर स्थित है अतः शासक को विरोधों का सामना करना पड़ेगा किन्तु सत्ता पर शासक की पकड़ मजबूत रहेगी। कर्नाटक व केरल का राश्याधिप यद्यपि नीच राशि का है किन्तु केन्द्र में स्थित होने से ये दोनों राज्य प्रगति पथ पर आगे बढ़ेंगे। शिक्षा में सुधार होगा। लोगों के जीवन स्तर में सुधार होगा। कृषि का उत्पादन बढ़ेगा तथा आवासीय क्षेत्र का भी विकास होगा। कुछ भाग प्राकृतिक प्रकोपों, रोगादि से भी प्रभावित होंगे। औद्योगिक विकास की गति तीव्र होगी। महिलाओं के कल्याण के लिए प्रभावी योजनाओं का क्रियान्वयन किया जायेगा। कुछ भागों में कानून व्यवस्था की स्थिति एवं सांप्रदायिक सौहार्द्र चिन्ता का विषय बनेंगे किन्तु कुल मिलाकर स्थिति संतोषजनक रहेगी। शासक को कुछ सामान्य विरोधों का सामना करना पड़ेगा किन्तु शासक की सत्ता पर पकड़ मजबूत रहेगी। तमिलनाडु का राश्याधिप उच्च का होकर रिपु भाव में स्थित है तथा शनि की तृतीय दृष्टि भी लग्न पर है अतः यद्यपि यह राज्य प्रगति पथ पर आगे बढ़ेगा किन्तु राजनीतिक दृष्टि से अस्थिर एवं अशान्त रहेगा। चतुर्थ भाव का अधिपति लाभ स्थान में स्थित है इसके प्रभाव से कृषि एवं आवासीय क्षेत्रों का विस्तार होगा। पंचम भाव में राहु के स्थित होने से शिक्षा के स्तर में सुधार नहीं होगा एवं बालमृत्युदर में वृद्धि होगी। महिलाओं एवं बच्चों पर अत्याचार की घटनाओं में वृद्धि होगी। तलाक के मामलों में वृद्धि होगी। कानून व्यवस्था व सांप्रदायिक सौहार्द्र की दृष्टि से यह वर्ष अनुकूल नहीं कहा जा सकता है। शासक की शासन पर पकड़ कमजोर होगी।

**बंगाल, आसाम, उड़ीसा, अरुणाचल प्रदेश-** अरुणाचल एवं आसाम का राश्याधिप तृतीय भाव में स्थित है तथा धन भाव का अधिपति उच्च की राशि में है अतः ये राज्य आर्थिक दृष्टि से प्रगति करेंगे। उद्योगों को बढ़ावा मिलेगा। लोगों में सदभावना उत्पन्न करने के प्रयास किये जायेंगे। आवासीय एवं कृषि व औद्यागिक क्षेत्रों का विकास होगा। शिक्षा के क्षेत्र में सुधार के प्रयास होंगे किन्तु इसके वांछित परिणाम प्राप्त नहीं होंगे। बालमृत्युदर में कमी नहीं होगी। अपसंस्कृति का विस्तार होगा। महिलाओं पर अत्याचार की घटनाएं होंगी। कानून-व्यवस्था व सांप्रदायिक सौहार्द्र की स्थिति संतोषजनक रहेगी। राज्येश त्रिकोण में शत्रु के घर स्थित है अतः शासक को विरोधों एवं समस्याओं का सामना करना पड़ेगा। सत्ता पर अपनी पकड़ बनाये रखने के लिए शासक को विशेष प्रयास करने पड़ेंगे। बंगाल एवं उड़ीसा का राश्याधिप उच्च का होकर स्थित है अतः ये दोनों राज्य प्रगति पथ पर अग्रसर होंगे। औद्योगिक विकास की दर बढ़ेगी। किन्तु कुछ भागों में विकास का लाभ सभी को नहीं मिलेगा। केतु एवं शनि के चतुर्थ भाव में स्थित होने से प्राकृतिक प्रकोपों से कृषि क्षेत्र एवं आवासीय क्षेत्र की हानि होने की सम्भावना है तथा कुछ स्थानों से लोगों को सुरक्षा की दृष्टि से जाना पड़ेगा। शिक्षा के क्षेत्र में विशेष सुधार नहीं होगा। बालमृत्युदर में वृद्धि होगी। महिलाओं पर अत्याचार की घटनाओं में कमी नहीं होगी। कानून-व्यवस्था की स्थिति कुछ स्थानों में संतोषजनक नहीं होगी। कुछ भागों में सांप्रदायिक सौहार्द्र बिगाड़ने का आसामाजिक तत्व प्रयास करेंगे। राज्यस्थान में राहु के स्थित होने से शासक को विरोधों का सामना करना पड़ेगा किन्तु शासक की सत्ता पर पकड़ बनी रहेगी।

## खाद्यान्न समस्या

अन्नं प्राणोबलं चान्नमन्नं सर्वार्थ साधकम्।
देवासुरमनुष्याश्च सर्वे धान्योपजीविनः।

गेहूँ आदि खाद्य पदार्थों की महंगाई निरन्तर बढ़ते जाने की भविष्यवाणी गत ४० वर्षों से इस पंचांग में करते आ रहे हैं स्वतंत्रता प्राप्ति के बाद शनैः-शनैः महंगाई बढ़ती गई और विगत अनेक वर्षों से तो सुरसा के मुख की भांति विकराल रूप से बढ़ती जा रही है। १०-११ वर्ष पूर्व गेहूँ चावल, चना, चीनी, चांदी, सोना आदि का जो भाव था वह दुगने तिगुने से भी अधिक हो गया है। मंहगाई रोकने और गरीबी दूर करने की राजनेताओं की चुनावी घोषणाएं निरर्थक सिद्ध हुई। भारत के प्राचीन महर्षियों ने अन्न की महिमा में कहा है कि राजा या राष्ट्रनायक को अपने राजकीय अन्न भंडार में तीन वर्ष तक राष्ट्र के पोषण योग्य संग्रह रखना चाहिए। सोना, चांदी, माणिक्य आदि रत्नों की ओर न भाग कर जैसे और जिस विधि से भी हो अधिक अन्न उपजाकर अपना तथा राष्ट्र का हित करना चाहिए।

## वायु परीक्षा

यहाँ वर्षा दुर्भिक्ष उत्पातादि का विचार ग्रहयोगानुसार लिखा गया है। आषाढ़ी पूर्णिमा की वायु परीक्षा और अन्य दिव्य अन्तरिक्ष- लक्षण जहाँ शुभ शकुन का संकेत देंगे, वहाँ अवर्षण उत्पात दुर्भिक्ष न होकर सामयिक सुवृष्टि एवं सुभिक्ष होगा। जहाँ आषाढ़ी पूर्णिमा को सूर्यास्त समय दक्षिण पश्चिम नैऋत्य कोण की वायु चलेगी वहाँ दुर्भिक्ष, उत्पात, रोग, भय, अधिक होंगे। विद्वान, दैवज्ञों को वर्ष भर के गर्भ लक्षण शकुन विचार नोट करने चाहिए। वर्ष भर के न हो सकें तो कम से कम इस वर्ष आषाढ़ी पूर्णिमा १३ जुलाई रविवार को सायं तक खुले स्थान में जाकर ध्वजा पूजन पूर्वक विधिवत वायु-परीक्षा करके अपने राष्ट्र के शुभाशुभ फल का निर्णय करें।

## वाणिज्य व्यवसाय

इस वर्ष वाणिज्य व्यवसाय का प्रतिनिधि ग्रह बुध धान्येश भी है तथा वर्ष कुण्डली में बुध नीच राशि का होकर लाभस्थान में स्थित है। अतः व्यापारी वर्ग को धान्यों के व्यापार से आर्थिक लाभ उत्तम प्राप्त होगा। बुध द्वितीयेश एवं पंचमेश भी है। अतः नीति निर्धारण में व्यापारी वर्ग के हितों का भी ध्यान रखा जायेगा। बुध यद्यपि लाभस्थान में स्थित है

किन्तु नीच राशि में है इसके प्रभाव से व्यापारी वर्ग को विभिन्न समस्याओं का भी सामना करना पड़ेगा। असामाजिक तत्व व्यापारी वर्ग के लिए विभिन्न प्रकार की समस्याएं उत्पन्न करेंगे। व्यापारी वर्ग में असुरक्षा की भावना बलवती होगी। धातु एवं लौह पदार्थों एवं तेल, खनिज आदि के भावों में भारी वृद्धि होगी।

## वायुमण्डल वर्षारोगोत्पादि

इस वर्ष की ग्रह स्थिति के आधार पर प्राचीन ग्रन्थों से सार्वत्रिक वर्षादि का सामूहिक विचार यहाँ लिख रहा हूँ। भौमान्तरिक्ष दिव्य निमित्तानुसार वर्षा वायु भिन्न प्रान्तों में विभिन्न रूपों में होती है। भारतीय वायुशास्त्र में प्रत्येक नगर या मंडल में प्रतिदिन की वायु मेघगर्जना बादल विद्युतादि की परीक्षा द्वारा व वृष्टि-गर्भ लक्षण का उल्लेख है। जैसे- आषाढ़ी पूर्णिमा की वायु परीक्षा द्वारा तत्रद्देशीय दुर्भिक्ष-सुमिक्ष का ज्ञान होता है, वैसे ही प्रत्येक मास की प्रमुख तिथियों की वायु वर्षा मेघ-गर्जन आदि अन्तरिक्ष निमित्त से भावी वर्षा का ज्ञान होता है। इस कार्य के लिए प्रत्येक प्रान्त व मंडल में एक वायु-वृष्टि विज्ञान केन्द्र की स्थापना हो जिसमें प्रतिदिन की वायु-वर्षा का रिकार्ड रखा जाये, उस अन्तरिक्ष दिव्य निमित्त और ग्रह योगों का मिलान करके वर्षादि की जो भविष्यवाणी की जायेगी वह उस स्थान के लिए सत्य सिद्ध होगी। भौमान्तरिक्ष दिव्य निमित्तों के बिना केवल ग्रहयोगों से की गई भविष्यवाणी सर्वत्र शतप्रतिशत सही हो यह निश्चित नहीं। यह बात विगत कई वर्षों से इस पंचांग में निरन्तर लिखी जा रही है परन्तु केन्द्रीय शासन ने राष्ट्र के लिए परमोपयोगी इस विषय पर ध्यान नहीं दिया। प्रतिवर्ष बाढ़ और सूखा से यत्र-तत्र भयंकर विनाश हो रहा है।

## वर्षा योग

सूर्य के आर्द्रा प्रवेश से दस नक्षत्र वर्षाकारक माने गये हैं। भारत में २१ जून से मेघागमन (मानसून का प्रारम्भ) माना जाता है। समुद्र तटवर्ती दक्षिणवर्ती भारत में मृगशीर्ष नक्षत्र में सूर्य प्रवेश होने पर १० जून के लगभग मानसून सक्रिय हो जाता है। वर्षा एवं कृषि उत्पादन के लिए सूर्य आर्द्रा प्रवेश का विशेष महत्व है।

**आर्द्रा प्रवेशे यदि भास्करस्य चन्द्रस्त्रिकोणे यदि केन्द्रगोवा।**
**जलाश्रये सौम्यनिरीक्षिते च सम्पूर्ण सस्या वसुधा तदा स्यात्॥**

## भारत में वर्षा के दिन

२१ जून २००८ को रात्रि ९ बजकर ४३ मिनट पर शनिवार इष्टकाल ४०।३७ पर मकर लग्न के समय सूर्य आर्द्रा नक्षत्र में प्रवेश करेगा। वर्षा काल की अवधि २२ जून २००८ से २२ अगस्त के मध्य की होती है। इस वर्षाकाल की अवधि में सूर्य के साथ आरम्भ में शुक्र, सूर्य के आगे मंगल, शनि तथा कुछ अवधि में मंगल सूर्य के आगे रहेगा। कुछ अल्प अवधि में चतुर्ग्रही योग भी बनेंगे। अतः वर्षा अनिश्चितता वाली, कहीं अत्यधिक वर्षा होने से हानि होगी तथा कुछ भागों में वर्षा की कमी भी होगी तथा कहीं-कहीं सामान्य वर्षा होगी। ४ से १८ जुलाई के मध्य खण्डवृष्टि होगी। १९ जुलाई से १ अगस्त के मध्य कहीं भारी वर्षा से हानि होगी। २ अगस्त से १६ अगस्त के मध्य कुछ भाग में हानिप्रद भारी वर्षा व कुछ भागों में सामान्य वर्षा होगी।

१७ अगस्त से ३० अगस्त के मध्य अधिकांश भागों में तेज वर्षा होगी। कुछ भागों में वर्षा का अवरोध होगा। ३१ अगस्त से १५ सितम्बर के मध्य व्यापक तेज वर्षा होगी तथा वायु का भी तेज प्रवाह होगा। कहीं-कहीं खण्डवृष्टि भी होगी। १६ सितम्बर से २९ सितम्बर के मध्य तेज वायु के साथ सामान्य वर्षा होगी। ३० सितम्बर से १४ अक्टूबर के मध्य सूर्य के आगे मंगल शुक्र के होने से कहीं वर्षा व कहीं खण्ड वृष्टि होगी तथा कहीं वर्षा का अवरोध होगा। १५ अक्टूबर से २८ अक्टूबर के मध्य छिटपुट बूंदा-बांदी होगी। २९ अक्टूबर से २७ नवम्बर के मध्य छिटपुट बूंदा-बांदी होगी व तेज हवा चलेगी। २८ नवम्बर से १२ दिसम्बर के मध्य कहीं-कहीं तेज वायु के साथ वर्षा होगी व शीत में वृद्धि होगी। १३ से २७ दिसम्बर के मध्य हल्की बूंदा-बांदी के साथ शीत में वृद्ध होगी। २८ दिसम्बर से ११ जनवरी के मध्य पर्वतीय क्षेत्रों में शीत के साथ हिमपात की सम्भावना है। मैदानी भागों में शीतलहर चलेगी तथा ओलावृद्धि व हल्की वर्षा की सम्भावना है। १२ से २६ जनवरी के मध्य कहीं-कहीं वायु के साथ वर्षा होगी तथा पर्वतीय क्षेत्रों में हिमपात की सम्भावना है। २७ जनवरी से ९ फरवरी के मध्य वायु के तेज प्रवाह के साथ हिमपात की सम्भावना है, कहीं भारी वर्षा, ओलावृष्टि से हानि संभव है। तेज शीत लहर का प्रभाव होगा। १० फरवरी से २५ फरवरी के मध्य शीत के प्रकोप के साथ साधारण वर्षा भी होगी। मैदानी भागों में ऋतु परिवर्तन के लक्षण प्रकट होंगे। २६ फरवरी से ११ मार्च के मध्य छिटपुट बूंदाबांदी सम्भव है। ऋतु परिवर्तन के लक्षण दिखाई देंगे। मैदानी भागों में दिन में गर्मी व रात्रि में शीत होगी। १२ से २६ मार्च के मध्य की अवधि में पर्वतीय क्षेत्रों में वायु प्रवाह के साथ-साथ बूंदाबांदी होगी तथा मैदानी भागों में गर्मी बढ़ने लगेगी।

**स्वस्ति प्रजाभ्यः परिपालयन्तां न्याय्येनमार्गेण महीं महीपाः।**
**गोब्राह्मणेभ्यः शुभमस्तु नित्यं लोकास्समस्ताः सुखिनो भवन्तु।**

मंगलाकांक्षी

**गोपाष्टमी, कार्तिक शुक्ल ८**
रविवार, संवत् २०६४ विक्रमी
दिनांक: १८-११-२००७ ई.

**पं० सुधाकर शर्मा त्रिवेदी**
ज्योतिष्मती निकेतन, सोलन (हि.प्र.)
फोन/ फैक्स- ०१७९२-२२०५९६
**E-mail : rohitashw@gmail.com**
**web site : www.shrivishwavijay.com**

# क्या कहती है आपकी उंगलियां

हाथ की रेखाओं का वैज्ञानिक और पौराणिक दोनों ही प्रकार से बड़ा महत्व है। जो लोग निरक्षर हैं उन्हें हाथ के अंगूठे के निशान से बैंक लाखों रुपये का भुगतान कर देता है। पुलिस फोरेन्सिक तथा गुप्तचर विभाग में आज भी उंगलियों के निशान से अपराधियों को आसानी से पकड़ा जा सकता है। राजकीय सेवा में आने पर सेवा पुस्तिका तथा सेवा निवृत्त होने पर वर्णात्मक नामावली में हाथ की उंगलियों के निशान चिह्नित करना आज भी आवश्यक है।

हमारे शात्र कर्म करने पर जोर देते हैं, यह सही है लेकिन कई बार अत्यधिक कर्म करने पर भी उसका उतना फल नहीं मिल पाता जितना व्यक्ति ने कर्म किया है। एक ही विद्यालय में एक ही गुरू द्वारा एक जैसी शिक्षा लेने पर दो व्यक्ति भी ऐसे नहीं निकलते जिनकी प्रकृति, आचरण या भविष्य एक जैसा हों। एक ही मां के गर्भ से जन्म लेने वाले प्रत्येक सहोदर का अपना-अपना भविष्य होता है।

**हस्तरेखा का पौराणिक महत्व :-** जहाँ हस्तरेखाओं का वैज्ञानिक महत्व हैं वहीं हमारे पौराणिक ग्रंथों में भी इसका बहुत महत्व मिलता है। ''वाल्मीकीय रामायण'' में लिखा है कि जब मेघनाथ, राम और लक्ष्मण को नागपाश से घायल कर देता है तब रावण, सीता को यह बताने के लिए कि राम और लक्ष्मण मर चुके हैं। पुष्पक विमान से जहां राम और लक्ष्मण पड़े हुए थे, दिखाने ले जाता है। सीता देखती है कि राम और लक्ष्मण अचेत अवस्था में पड़े हैं तथा सारे वानर उन्हें घेरे हुए हैं तब सीता राक्षसियों से कहती हैं कि ''सामुद्रिकों'' (हस्तरेखा विशेषज्ञों) ने मुझे बताया था कि मैं विधवा नहीं होऊंगी और पुत्र की माता बनूंगी। जिन स्त्रियों के तलवों में कमल चिन्ह होते हैं वे राजाओं की पत्नियाँ बनती हैं। जिन लक्षणों से स्त्रियाँ विधवा होती हैं वे लक्षण मेरे में नहीं है। कन्या के लक्षण जानने वाले कुशल ज्योतिषियों ने मुझे कहा था कि मेरा राज्य अभिषेक होगा।''

इतना ही नहीं गोस्वामी तुलसीदासजी ने भी माता कौशल्या द्वारा श्रीराम, लक्ष्मण, भरत, शत्रुघ्न का बालकपन में भविष्य जानने के लिए एक आगमी (ज्योतिषी) के अयोध्या आने का वर्णन ''गीतावली'' के पद संख्या १७ में निम्न प्रकार से किया है :-

''आज अवधपुरी में एक आगम जानने वाला ज्योतिषी आया है। वह हथेली देखकर ही सारे गुण बता देता है। उसके कथन का कई लोग परिचय पा चुके हैं। वह बूढ़ा ब्राह्मण बड़ा ही प्रणाणिक है। उसका अति सुन्दर शंकर नाम हैं। यह सुनकर माता कौशल्या ने उसे महल के भीतर बुलवाया। उसके चरण धो-पूजकर, आसन दिया तथा भोजन कराया, वस्त्र पहनाये। उसके चरणों में चारों बालकों को डालकर उनके सिर पर हाथ फिरवाया। ब्राह्मण बालकों को गोद में ले लेकर कर-कमल देखने लगे। उन्होंने उनके जन्म के समय की बातों का वर्णन किया और भविष्य में विश्वामित्रजी की यज्ञ रक्षा करने से लेकर सीताजी के साथ स्वयंवर होने तक की बात कही।

**तर्जनी में छिपा भविष्य :-** अंगुष्ठ के पास वाली उंगली को तर्जनी कहते हैं। अंग्रेजी में इसे 'इन्डेक्स फिंगर'' के नाम के जाना जाता है। प्रत्येक उंगली में तीन पर्व होते हैं इन्हें ऊपर से क्रमशः प्रथम, द्वितीय और तृतीय पर्व कहा जाता है। तर्जनी के प्रथम पर्व में ''मेष'' राशि द्वितीय में ''वृष'' तथा तृतीय में ''मिथुन'' राशि का निवास स्थान होता है। हाथ की चारों उंगलियों के १२ पर्व १२ राशियों को इंगित करते हैं। कोई भी हस्तरेखा विशेषज्ञ उंगलियों की इन राशियों के माध्यम से जातक की जन्मपत्री आसानी से बना सकता है। इस उंगली के नीचे गुरु पर्वत का निवास होने के कारण इसे ''जुपिटर फिंगर'' (गुरु की उंगली) भी कहते हैं। साधरणतया यह उंगली मध्यमा तथा अनामिका से छोटी होती है लेकिन इस उंगली का मध्यमा के बराबर होना बहुत ही उत्तम माना जाता है। ऐसा व्यक्ति धनाढ्य, गौरवशाली तथा उच्च पद पर आसीन होता है। नेपोलियन बोनापार्ट की तर्जनी और मध्यमा बराबर लम्बी थी। इसलिये कुछ लोग इस उंगल को नेपोलियन फिंगर भी कहते हैं। किसी-किसी हाथ में यह मध्यमा से छोटी तो होती है लेकिन अनामिका के बराबर देखी जाती है ऐसा व्यक्ति भली-भाँति विचार करके निर्णय लेता है। वह स्वाभिमानी तथा नीतिज्ञ होता है। उसके प्रत्येक कार्य आसानी से बनते जाते हैं। यदि यह मध्यमा से लम्बी हो तो ऐसे व्यक्ति तानाशाही मिजाज के होते हैं उनमें दूसरों पर हुकूमत करने की प्रबल इच्छा पाई जाती है। ऐसे व्यक्ति न्याय के क्षेत्र में सफल हो सकते हैं। यदि अन्य ग्रह बलवान हो तो ऐसे व्यक्ति सफल एडवोकेट, जज या उच्च स्तर के प्रशासक हो सकते हैं। यदि अन्य उंगली मध्यमा तथा अनामिका दोनों में छोटी हो तो बाधाओं की सूचक हैं। बिना बाधा आये ऐसे व्यक्ति का कोई काम नहीं बनता।

**मध्यमा में छिपा भविष्य :-** तर्जनी के पास वाली बड़ी उंगली को ''मध्यमा'' कहते हैं। इसके नीचे शनि का पर्वत होने से इसे अंग्रेजी में ''फिंगर ऑफ सेटर्न'' भी कहा जाता है। इसके प्रथम पर्व में ''मकर'' द्वितीय में ''कुंभ'' तथा तृतीय में ''मीन'' राशि का निवास होता है। पूर्व में बताया गया कि तर्जनी और मध्यमा का बराबर होना शुभ है वहीं अनामिका और मध्यमा का बराबर होना अशुभ है। ऐसे व्यक्ति अपने धन का अपव्यय व्यर्थ की चीजों जैसे लाटरी, सट्टे, जुआ आदि में करते रहते हैं। इस उंगली का अधिक लम्बा होना भी शुभ नहीं है। ऐसे व्यक्ति पूर्णतया भाग्यवादी हो जाते हैं। वे हमेशा चिन्तातुर तथा उदास बने रहते हैं। यदि यह अनामिका की तरफ झुक रही हो तो वैचारिक अस्थिरता का प्रतीक है। मध्यमा के तर्जनी की तरफ झुकने से आत्मविश्वास की बढ़ोत्तरी होती है तथा ऐसे व्यक्ति आसानी से अपने लक्ष्य को प्राप्त कर लेते हैं।

**अनामिका में छिपा भविष्य:-** मध्यमा तथा कनिष्ठ (सबसे छोटी) के मध्य अनामिका का स्थान है। इसे अंग्रेजी में ''फिंगर आफ अपोलो'' कहते हैं। इसके ठीक नीचे सूर्य पर्वत का स्थान होने से इसे सूर्यांगुली से भी संबोधित करते हैं। इसके प्रथम पर्व में ''कर्क'' राशि द्वितीय में ''सिंह'' तथा तृतीय में ''कन्या'' का निवास माना गया है। यदि इससे तर्जनी बड़ी हो तो उन्नतशील के साथ-साथ वह कुशल व्यापारी भी बनता है। अनामिका और तर्जनी के बराबर होने से जातक अनेक कलाओं का जानकार होगा उसमें

नाम कमाने की अभिलाषा होगी। वह सच्चा देशभक्त होगा। इसका मध्यमा के बराबर होना अशुभ है। ऐसे व्यक्ति अपव्ययी तथा स्वार्थी होते हैं। अपने धन को स्वयं की गलतियों से बर्बाद करते रहते हैं। अनामिका का मध्यमा की तरफ झुकना अपराधिक प्रवृत्ति का प्रतीक है वे बदनाम होते हैं। यदि अन्य ग्रह खराब हो तो जेल की यात्रा भी हो सकती है। इसका कनिष्ठिका की तरफ झुकना बहुत शुभ है। ऐसे व्यक्ति का बड़ा चढ़ा व्यापार होता है। वे धनी होते हैं।

**कनिष्ठिका में छिपा भविष्य :-** हाथ की सबसे छोटी उंगली का नाम कनिष्ठिका है। इसे अंग्रेजी में लिटिल फिंगर कहते हैं। इसके नीचे बुध पर्वत का निवास होने से इसे ''फिंगर आप मरकरी'' भी कहते हैं। इसके प्रथम पर्व में ''तुला'' द्वितीय में ''वृश्चिक'' तथा तृतीया में ''धनु'' राशि का निवास होता है। इसका बड़ा होना बहुत ही शुभ है। यदि यह अनामिका के प्रथम पर्व के आधे भाग को पार कर जाये तो ऐसे व्यक्ति उच्च कोटि के प्रशासक होते हैं। ''नारद सँहिता'' के अनुसार ऐसे जातक सौ वर्ष तक जीते हैं। कनिष्ठिका का छोटा होना कार्यों में असफलता का प्रतीक है तथा इसका टेढ़ा होना वैचारिक अस्थिरता का द्योतक है।

**अंगुष्ठ में छिपा भविष्य:-** हाथ का सबसे महत्वपूर्ण अंग अंगुष्ठ है। अंगुष्ठ और मस्तिष्क का घनिष्ठ संबंध है। मुख्यत: ये दो प्रकार के होते हैं। एक सीदा और सुदृढ़ तथा दूसरा झुका और कोमल।

जिसके हाथ का अंगूठा सुदृढ़ हो तो वे जिद्दी स्वभाव के होते हैं दूसरे की बात को ज्यों की त्यों स्वीकार नहीं करते। अच्छे तार्किक होते हैं। अपने दृढ़ विचारों के कारण वे अपने लक्ष्य को प्राप्त कर लेते हैं। पैसे का सदुपयोग करना वे भली भाँति जानते हैं। यदि अंगुष्ठ अधिक दृढ़ हो तो ऐसे व्यक्ति बड़े कंजूस होते हैं। पैसे के मामले में वे बहुत रूखे होते हैं।

कोमल और झुके अंगूठे से व्यक्ति के जीवन में अस्थिरता आ जाती है। यदि मस्तिष्क रेखा सीधी न होकर झुकी हुई हो तो वे सही समय पर सही निर्णय नहीं ले पाते। प्रवृत्ति खर्चीली होते है। वे समय व पैसे का सदुपयोग नहीं कर सकते। लेकिन ऐसे जातक उदार, दयालु, परोपकारी भावुक और कल्पनाशील होते हैं। दूसरों के हित सम्पादन में वे स्वयं को गौरवान्वित महसूस करते हैं, जल्दबाज होते हैं। विचारों में बार-बार परिवर्तन करने के कारण उन्हें सफलता नहीं मिल पाती। लेकिन ऐसे व्यक्ति हर परिस्थिति में अपने आपको ढाल लेने की अद्भुत शक्ति रखते हैं।

अंगूठे के तीन भाग होते हैं- ऊर्ध्व (नख के पास वाला) भाग, मध्यम भाग तथा अधोभाग ये क्रमश: इच्छा शक्ति, विचार शक्ति तथा प्रेम शक्ति के प्रतीक हैं।

अंगूठा लम्बा होना बहुत शुभ है यदि तर्जनी के तृतीय पर्व तक पहुंच जाए तो ऐसे जातक अपनी हर अभिलाषा पूरी करते हैं, वे धनाढ्य और खुशहाल होते हैं।

यदि यह छोटा हो, गुरु पर्वतक तक ही जाए तो ऐसे व्यक्ति हमेशा असंतुष्ट और काम वासना के वशीभूत होकर कदाचारी होते हैं। अंगूठा सीधा, चीकना, ऊँचा तथा गोल होना चाहिए इसके विपरीत बेढंगे और कुरूप अंगूठे वाले पाश्विक प्रवृत्ति के तथा मूर्ख होते हैं। ये कब क्रोधित हो जाए और कब प्रसन्न, कुछ नहीं कहा जा सकता। ऐसे व्यक्ति अपने अभीष्ट कार्य सिद्धि के लिए जोर जबरदस्ती भी करते देखे गए हैं। अंगूठा यदि ऊपर से अत्यधिक मोटा हो तो ऐसे व्यक्ति अपराधिक कार्यों में रुचि रखते हैं। छोटी छोटी बातों पर गुस्सा कर लड़ाई करना उनकी आदत होती है। कोर्ट कचहरी के चक्कर लगते रहते हैं। यदि अन्य ग्रह निर्बल हो तो ऐसे व्यक्ति किसी की हत्या भी कर सकते हैं। सुन्दर सीधे और सुदृढ़ अंगूठे वाले कुशल व्यापारी, नीतिज्ञ, डॉक्टर तथा गणितज्ञ होते हैं।

- **पं. श्रीकृष्ण शर्मा, भगवत् कृपा ज्योतिष शोध संस्थान,** ३८, जे.पी. कालोनी, टोंक फाटक, जयपुर (राजस्थान) फोन- ०१४१-२५९११६३, मो. ९४६०११०११०



यदि यह छोटा हो, गुरु पर्वतक तक ही जाए तो ऐसे व्यक्ति हमेशा अनातप और





# सामूहिक व्यापार भविष्य सम्वत् २०६५ वि०

**गणित कर्ता- विश्व बन्धु शर्मा एवं जयवर्द्धन शर्मा**

श्री ओंकाराश्रम ज्योतिष भवन, २१/२२ ब्रह्मनान, पो० हापुड़ (उ० प्र०)

अथ सम्वत् २०६५ विचार - सम्वत् २०६५ का वर्ष प्लव नाम का सम्वत् है। इस वर्ष का राजा चंद्र और मंत्री सूर्य हैं। सस्येश-बुध, धान्येश-चन्द्र, मेघेश-शनि, रसेश-गुरु नीरसेश व धनेश-भौम, फलेश- शनि और दुर्गेश भी शनि ही हैं। इस प्रकार आकाशीय कौंसिल के दस पदाधिकारी बनते है।

बुध के सस्येश पद पर आरुढ़ होने से फसल ठीक-ठाक होते हुऐ भी कीमतों कें अनुक्रम में वृद्धिदायक रूख रहेगा। जब-जब बुध का क्रूर ग्रहों से दृष्टी सम्बध बनेगा तब-तब तेजी का रुख देखने को मिलेगा। धान्येश चन्द्र धान्यों की फसल को बढ़ायेंगे। धान्यों में नरमी का कारक बनेंगे। मेघेश-शनि अत्यधिक वर्षा तो कहीं अत्यल्प वर्षा का कारण बनेगा। रसेश गुरु-रस पदार्थो के भावों में रस पदार्थो की अनुमान से अधिक पैदावार के कारण नरमी कारक होंगे। नीरसेश व धनेश भौम हैं जो वर्षा की प्रचुरता करेंगे और प्रजा में सुख की अनुभूति करायेंगे। फलेश व दुर्गेश शनि हैं जिस कारण देश पर आतंकवादी घटनाओं की काली छाया गहराती हुई दिखाई देगी। अतः सरकार व प्रजा को इन घटनाओं से बार-बार दो चार होना पड़ेगा। हमारा उद्देश्य व्यापारिक भविष्य कथन करना है अतः लेख को विस्तार न देते हुए दसाधिकारी गणों का विवेचन यहीं पर समाप्त किया जाता है साथ में समय निवास वैश्य घर होने से तेजी की अधिकता अधिक होगी अर्थात् घोर तेजी के योग अवश्य बनेंगे। पाप ग्रहों से अधिक अधिकार प्राप्त करने से उपद्रव, चौर भय तथा रोगों द्वारा प्रजा का पीड़ित रहना पाया जाऐगा। पशुओं पर अत्यधिक क्रूरता के कारण दूध, दही, घी की कमी स्पष्ट दिखाई देगी। अब आगे सम्वत् २०६५ का व्यापार भविष्य प्रारम्भ करते हैं।

## शुक्ल पक्ष चैत्र सम्वत् २०६५ का सामूहिक व्यापार भविष्य

इस पक्ष में प्रतिपदा तिथि का क्षय रविवारी होना व्यापारिक वस्तुओं के भावों में तेजीकारक सिद्ध होगा। साथ ही पक्ष की समाप्ति भी रविवार हो होने से तेजी के लिये सोने पे सुहागा सिद्ध होगा। यद्यपि चन्द्रदर्शन सोमवारी है जो नरमी कारक है। चैत्र शुक्ल पक्ष दि. ७ अप्रैल से प्रारम्भ होकर दि. २० अप्रैल तक रहेगा। बदी दोज दि. ७ अप्रैल को पुनर्वसु में मंगल का प्रवेश रूई, कपास, गुड़, खांड, नमक, तिल, तेल, सरसों व चांदी के भावों पर तेजी कारक रहेगा। अगले ही दिन रेवती में बुध का प्रवेश १५ घटि २९ पल पर होने से गुड़, खांड, घी, तेल, तिल, सरसों व चांदी में आगामी तीन दिन में जोरदार मन्दी कारक होगा। उपरोक्त वायदा वस्तुओं में अगर दि. ९ अप्रैल को दि. ८ के बनें ऊचें भाव से भाव बढ़े तब तेजी की धारणा बनाकर तीन दिन में व्यापार करके लाभ उठायें। किन्तु ऐसा न होने पर मन्दी ही चलेगी। गेहूँ, मजीठ, केसर, गेरु लाल चन्दन, लालमिर्च के भाव तेजी पर बारह दिन चलेंगे। चैत्र शुदि अष्टमी, दि. १३ अप्रैल की शाम को मेष संक्रान्ती के प्रभाव से रूई, सूत, कपास, सुपारी, बादाम, फल, गुड़, खांड, शक्कर, तिल, तेल सरसों , सोना, चांदी के भावों में तेजी एक सप्ताह की चलेगी। जो मटर, अरहर, उरद, मूंग के भावों में मन्दी का रुख बनेगा। तब भी यह ध्यान रखें कि जिस उपरोकत वस्तु के भाव दि. ७ अप्रैल से १२ अप्रैल के बीच में बनें ऊचें भावों से बढ़ जाऐ तब उसी में तेजी पक्की। दि. २० अप्रैल तक होगी। दि. २४ अप्रैल, [illegible] में मेषे बुध के प्रभाव से मेंथा, क्रूड आयल, कॉपर, लेड के भावों में मन्दी दि. १५ से च[illegible]।

## वैशाख सम्वत् २०६५ का सामूहिक व्यापार भविष्य

वैशाख का महीना दि. २१ अप्रैल से प्रारम्भ होकर दि.२० मई तक रहेगा। इस माह में पांच मंगलवार व पांच ही सोमवार हैं जो कि मन्दी व तेजी दोनों का ही प्रभाव डालते हैं। वैशाख कृष्ण पक्ष में कुल मिलाकर व्यापारिक वस्तु व वायदा वस्तुओं का रुख तेजी से मंदी की ओर रहेगा और शुक्ल पक्ष में मन्दी से तेजी की ओर भावों का रुख देखने को मिलेगा। वैशाख बदी पंचमी शुक्रवार की रात को मेष राशि में शुक्र का प्रवेश होना सोना चांदी में तेजी कारक है। गेहूं, जौ, चना, घी, गुड़, खांड, शक्कर, पाट बारदाना में विशेष तेजी का रुख बनेगा। सरसों, तिल, अलसी, अरन्डी व तेलों के भावों में मन्दी होगी। यह मन्दी दि.५ मई तक चलेगी। नोट- चना, गुड़, सोना, चांदी, सरसों,अरन्डी के भावों में से जिस वायदा वस्तु में दि. २६ अप्रैल को दि. २५ के बने नीचे भाव से मार्केट टूटे उसे बेचकर एक ही सप्ताह में मोटा लाभ उठायें। वैशाख बदी अमावस्या सोमवार को रात्रि में शुक्र का अस्त होने से धान्यादि के भावों में तेजी आती है। किन्तु बाद में रुख मन्दी में परिवर्तित हो जाता है। यहां पर स्वर्ण द्वार में शुक्रास्त हो रहा है जो सुतिक्षकारी, वर्षा कारक व मन्दी कारक होगा। वैशाख शुदि पक्ष में तीज गुरुवार को गुरु देव का शाम के समय वक्री होना सप्त धान्यादि के भावों में अचानक जोरदार मंदी होगी साथ ही तिल, तेल, घी के भाव भी मन्दे होंगे। इसी मन्दी में उपरोक्त वस्तुएं नीचा स्तर, भावों का मिलने पर स्टाक करना भी लाभदायक सिद्ध होगा। मास के अन्त में ही स्टाक करें। वायदा वस्तुओं में बदी दोज को बदी एकम् के यानि दि. ७ मई को दि. ६ मई में बनें ऊंचे भाव से ग्वार, चना, खल, बिनौला, क्रूड ऑयल, मेंथा, जिंक, लेड, निकिल के भावों में भाव बढ़े और ऊंचा ही बन्द हो तब यहां से आठ दिनों में ही विशेष तेजी की चाल निकलेगी।

वैशाख बदी दशमी बुधवार की रात्रि में सूर्य के वृष राशि में प्रवेश के प्रभाव से रुई, कपास, सूत, सोना व अनाजों में तेजी का प्रभाव बनेगा।

## ज्येष्ठ सम्वत् २०६५ का सामूहिक व्यापार भविष्य

यह माह दि. २१ मई से प्रारम्भ होकर १८ जून तक रहेगा। इस माह में पांच बुधवार होने से नरमी की प्रधानता होगी। दि. २४ मई की रात्रि में बुध वक्री होगा यहां पर चांदी में घटबढ़ होकर तेजी चलेगी अतः घटे भाव में स्टाक करें। रुई, कपास, गेहूँ, गुड़, शक्कर के भावों में घटे स्तर पर स्टॉक करना श्रेष्ठ लाभप्रद सिद्ध होगा। आगे दि.२९ मई ज्येष्ठ बदी नवमी गुरुवार को प्रातः काल बुध का अस्त होना विशेष तेजी कारक गेहूँ, चना, मटर, रुई, कपास, सोना-चांदी जिंक, कॉपर, क्रूड, मेंथा, लैड, निकिल, गुड़, शक्कर, जूट, पाट, बारदाना, ग्वार, खल बि[illegible], कालीमिर्च, जीरा में होगा। यह तेजी १६ जून तक लम्बी लाईन के रूप में चलने की [illegible]रणा है।

नोट- अगर दि. २९ मई को २८ के बने नीचे भाव से उपर लिखी किसी [illegible] के भाव टूटें तब उसी में दि. ३ जून तक मन्दी चलेगी। बाद दि. ४ जून को ३ के बनें नीचे भाव से जिस

उपरोक्त वस्तुओं में से भाव टूटेंगे तब उसी वस्तु में मन्दी एक सप्ताह चलेगी। ज्येष्ठ शुक्ल पक्ष में चन्द्रदर्शन गुरुवारी, पीले व हरे रंग की वस्तुओं में नरमी कारक होगा। इसी पक्ष में दि. १३ जून की शाम को मिथुन राशि में शुक्र का पदार्पण होगा जो अरहर, ग्वार, रुई, कपास, जूट, पाट, बारदाना, तिल, तेल, सरसों में मन्दी कारक होगा। गेहूँ जौ चना में अच्छी तेजी चलेगी।

आगे दि. १४ जून की रात्रि में शनिवारी मिथुन संक्रान्ती के प्रभाव से बहुधा वस्तुऐं स्थिर रहेंगी। फिर भी सरसों, लोहा, तिल, तेल, गुड़, खांड़, शक्कर, घी, उरद, मूंग, मोंठ, चावल, गेहूँ, चना, अरहर मटर तेज होगें। सोना व चांदी का रुख तेजी का कम से कम एक पक्ष रहेगा। दि. २९ मई, दि. ३ जून व १४ जून की शाम को दुर्तफा गली लगानी लाभप्रद होंगी।

## आषाढ़ सम्वत् २०६५ का सामूहिक व्यापार भविष्य

आषाढ़ के माह का प्रारम्भ दि. १९ जून से होकर दि. १८ जुलाई तक रहेगा। इस महिने में ५ गुरुवार व ५ ही शुक्रवार हैं जो कि मन्दी कारक होने से मन्दी का प्रभाव अधिक दिखेगा। सूर्य व गुरु का सम सप्तम बहुधा मार्केटों में मन्दी का प्रभाव बनाएगा। आषाढ़ बदी तीज की शाम को सिंह राशि में मंगल के प्रवेश के प्रभाव से गुड़, खांड, शक्कर, रुई, लालमिर्च, अलसी व लोहे के बने पदार्थों के भावों में तेजी का योग बनेगा। तब भी जिन वस्तुओं में दि. २३ जून को दि. २१ जून के बनें नीचे भाव से जिस वस्तु के भाव टूटेंगे तब उसी में मन्दी की चाल ही बारह दिन की बनेगी। शनि मघा के चर्तुथ चरण में प्रविष्ट होंगे जो मूंग, मोंठ, लौह, मैंथा, कालीमिर्च के भावों में भारी उथल पुथल करेंगे। आषाढ़ शुक्ल पक्ष में प्रतिपदा का क्षय और बाद में द्वादशी तिथि की वृद्धि होने से बहुधा बाजारों में तेजी की रौनक लौट आयेगी। वायदा वस्तुओं में ग्वार, चना, कालीमिर्च, जीरा, कपास, खल बिनौला, आलू, सोया तेल, सरसों, हल्दी, चीनी, लालमिर्च, सोना, चांदी, निकिल, कपास, जिंक व लेड के मार्केटों में दि. ५ जूलाई को दि. ४ के बने नीचे भाव से जिस वस्तु के भाव टूटें उसी में मन्दी और जिस वस्तु में दि. ५ को ४ जुलाई के बनें ऊंचे भाव से मार्केट बढ़े उसी में तेजी की लम्बी लाईन एक सप्ताह की बनेगी। आषाढ़ शुदि त्रयोदशी दि. १६ जुलाई को प्रातः कर्क राशि में सूर्य के संचरण के प्रभाव से चांदी के भावों तेजी जोरदार होगी। नारियल, तिल, तेल के भावों में नरमी का रुख बनेगा।

**विशेष :-** आषाढ़ शुदि पूर्णिमा को बुधास्त लगभग २२ घटी पर होने से किसी बड़े राजनेता को विशेष कष्ट होगा। सोना चांदी में नरमी का रुख बनेगा। रुई, पाट, हैसियन, गुड़ व गेहूँ, चना कपास के वायदा मार्केटों में लम्बी मन्दी का योग बनेगा।

**नोट-** अगर दि. १९ जुलाई को १८ के बनें ऊंचे भाव से मार्केट बढ़े और ऊंचा ही बन्द हो तब उसी वस्तु में तेजी की लाईन बन जाऐगी। यह एटम बम चांस साबित होगा। गेहूँ, चना, अरहर, मूंग, मोंठ, उरद का स्टाक लाभ देगा।

## श्रावण सम्वत् २०६५ का सामूहिक व्यापार भविष्य

श्रावण माह का प्रारम्भ १९ जुलाई को होकर १६ अगस्त को समाप्त होगा। इस माह में पांच शनिवारों का होना साधारण तेजी का रुख बनाएगा। श्रावण बदी पक्ष में दि. २७ जुलाई रविवार को दशमी का क्षय होना मन्दी कारक है। अतः इस तारीख के बाद उछाले में बेचकर, मन्दी आने पर लाभ उठाना ठीक रहेगा। गुरु पहले से ही बक्री अवस्था में चल रहा है ये भी मन्दी को प्रोत्साहन देने वाले सिद्ध होंगे। वायदा मार्केटों में कालीमिर्च, जीरा, सोयाबीन, चना, ग्वार, हल्दी , सोना, चांदी में दि. २१ जुलाई को दि. १९ के बनें नीचे भाव से जिस वस्तु के भाव टूटें तब उसी वस्तु में मन्दी दो दिन में ही धमाकेदार होगी। दि. २३ जुलाई की रात्रि में कर्क बुध के प्रभाव से पीपरमेंट, तेल, अरहर, काजू, किशमिश, कालीमिर्च व हरे रंग के पदार्थो व वनस्पतियों के भावों में तेजी बनेगी। यद्यपि तेजी तो दो दिन पहले ही बन जाऐगी और आगे दो दिन यानि दि. २५ जुलाई तक विशेष लाभ कारी चांस सम्पन्न होगा। नोट- अगर यहाँ पर दि. २४ जुलाई को २३ के बने ऊंचे भाव कटें तब तेजी ही इस चांस में चलेगी। यहाँ पर दि. २१ जुलाई से २५ जुलाई तक बुध वर्गोत्तम में रहेंगे। आगे दि. १ अगस्त को दोपहर में सिंह शुक्र के संचरण के प्रभाव से चांदी, रुई, कपास, कपूर, जिंक, ग्वार, सफेद मटर के भावों में जोरदार चाल चलेगी। धारणा दि. ११ अगस्त तक हाजिर व वायदा में मन्दी की है। नोट- अगर दि. २ अगस्त को १ के बने ऊंचे भाव से मार्केट बढ़ जाएं तब तेजी का समय रहेगा। श्रावण शुदि दोज रविवार को चन्द्रदर्शन होने से दि. ४ अगस्त को २ के बनें ऊंचे भाव जिस वस्तु में कट जाऐ उसी में खरीद कर दो ही दिन में लाभ उठा लेवें। श्रावण बदी दशमी सोमवार को बुधोदय शाम को हो रहा है। यह बुधोदय सोना, चांदी, मैंथा, रुई, कपास के स्टॉक करने वालों को लाभ देगा। श्रावण शुदि पूर्णिमा को रात्रि में चन्द्रग्रहण व शाम को संक्रान्ती सिंह की लगने से सरसों, तिल, तेल, रत्न, गेहूँ, चना, मटर, बाजरा, मक्का, गुड़, खांड व लाल मिर्च व लाल वस्तुओं में मन्दी की चाल चलने की धारणा है। लेकिन चन्द्र ग्रहण शनिवारी तेजी कारक भी है। दुतर्फा चालदायक ग्रह होने से यह ध्यान रखें कि जिस वस्तु में दि. १८ अगस्त को १६ के बने ऊंचे भाव कटें तब खरीदकर दि. २७ अगस्त तक लाभ उठाऐं।

## भाद्रपद सम्वत् २०६५ का सामूहिक व्यापार भविष्य

भाद्रपद माह का प्रारम्भ दि. १७ अगस्त से होकर दि. १५ सितम्बर तक रहेगा। पांच रविवार व पांच ही सोमवार तेजी व मन्दी दोनों के ही घोतक है। तब भी तेजी का प्रभाव कायम रहने की धारणा है। माह के प्रारिम्भक दिन शनि के अस्त होने के प्रभाव से सोना, चांदी, शेयर्स के बाजारों पर तेजी का प्रभाव भाद्रपद बदी दोज से बनेगा। तिल, तेल, गेहूँ, चना, गुड़, खांड, बाजरा, लोहा, मशीनरी, शेयर्स, जिंक, कॉपर, लेड, हल्दी, ग्वार के वायदा मार्केटों में दि. १८ अगस्त को दि. १६ के बने ऊंचे भाव से मार्केट बढ़ेगा तब तेजी का चांस उसी वस्तु में दि. २२ अगस्त तक सम्पन्न होगा। विपरीत यानि नीचे भाव के टूटने पर नरमी ही चलेगी। भाद्रपद बदी अष्टमी रविवार की रात्रि में कन्या राशि में बुध के प्रभाव से नवमी से सोना, चांदी आदि धातु, गुड़ चीनी, हल्दी, जौ, गेहूँ, चना के भावों में तेजी का रुख बनेगा। रुई, कपास में नरमी होगी। यह चाल एक पक्ष तक चलने की धारणा है। भाद्रपद बदी नवमी की शाम को कन्या राशि में शुक्र के संचरण के प्रभाव से गुड़, खांड व ऊनी वस्त्रों के भावों में तेजी का प्रभाव बने अतः ऊन का स्टाक करना आगे तीन माह में ही लाभ प्रद सिद्ध होगा। भाद्रपद शुक्ल पक्ष में शुदि दोज को चन्द्र दर्शन मन्दी कारक है। विशेष चांस है कि भादो शुदि अष्टमी सोमवार की रात्रि में गुरु मार्गी होंगे अतः शुदि नवमी से गुरु के अधिकार की जिन वस्तुओं में मन्दी चली आ रही होगी उनमें तेजी का बिगुल बज जाऐगा। अतः तिल, तेल, घी, गेहूँ, जौ, चना, ज्वार, बाजरा, मटर, मक्का के भावों

में जिन जिन वस्तुओं में अच्छी मन्दी आ चुकी हो उन-उन का स्टॉक करके मोटा लाभ आगे दो माह में ही प्राप्त किया जा सकता है। वायदा मार्केटों में एक दिन बाद यानि दि. १० सितम्बर को ९ के बनें नीचे भाव से (गेहूँ, चना, ग्वार, कालीमिर्च, जीरा, हल्दी, गुड़, सरसों, सोया तेल, जिंक, निकिल, कॉपर, सोना, चांदी) भाव टूटें तब उसी वस्तु को बेचकर तीन दिन में ही मोटा लाभ कमाया जा सकता है।

## आश्विन माह सम्वत् २०६५ का सामूहिक व्यापार भविष्य

इस माह का प्रारम्भ दि. १६ सितम्बर से होकर दि. १४ अक्टूबर को समाप्त होगी। इस माह में पांच मंगलवार घोर तेजी कारक हैं। तथापि प्रथम पक्ष में बदी चौथ का क्षय होना मन्दी को बल देने वाला है। लगते आश्विन बदी प्रतिपदा को कन्या राशि में सूर्य का प्रवेश होना रुई, सूत, कपास, खल, बिनौला, नारियल, सुपारी, काजू, बादाम, अरण्डी, लालमिर्च, तिल, सरसों, सोयाबीन, तेल, सोना, चांदी, लोहा, पीतल, तांबा, जिंक, लेड के भावों में मन्दी होने की सम्भावना है। उपरोक्त वस्तुओं में जिन वस्तुओं के भाव दि. १७ सितम्बर को दि. १६ के बनें ऊंचे भाव से बढ़ जाए, उसी वस्तु की खरीद करें और दि.१६ सितम्बर को भाव ऊंचा ही बन्द हो तब खरीद कर आगे के लिये छोड़ देवे। वायदा वस्तुओं में एक सप्ताह में ही लाभ मिलने की सम्भावना है। आश्विन बदी पंचमी शुक्रवार की प्रातः तुला में शुक्र का संचरण होगा। सोना, गुड़, खांड चीनी में तेजी की चाल बनेगी। रुई, कपास में पहले तेजी बाद में मन्दी का रुख बनने की धारणा है। बदी सप्तमी को शनि का उदय होगा। बदी अष्टमी से शनि के अधिकार की वस्तुएं जो अभी तक तेजी पर होंगी उनमें मन्दी का संचार हो जायेगा। खास तौर पर लौह, लौंग, कालीमिर्च, जावित्री, जायफल, जीरा, शेयर बाजारों पर विपरीत प्रभाव पड़ेगा। बदी नवमी को प्रातः से पूर्व वक्री बुध का होना मन्दी कारक है। यहां पर यह ध्यान रखें कि जिस वायदा वस्तु में दि.२३ सितम्बर को बने नीचे भाव से मार्केट टूटे तब उसी में मन्दी आगे बढ़ जाएगी। किन्तु ऊंचे बने भाव से बढ़ने पर तेजी का व्यापार आठ दिनों में लाभ देगा। आश्विन शुदि में एक एटम बम चांस है कि शुदि प्रतिपदा की शाम को बुधास्त का होना भंयकर तेजी की चाल गेहूँ, चना, कपास, क्रूड आयल, कालीमिर्च, सोना, चांदी, जिंक, रुई, कपास, जूट पाट, बारदाना, गुड़, चीनी, ज्वार, जीरा में सम्पन्न होगा। जो कि दस दिनों में सम्पन्न होगा। इस चांस में सावधानी हेतु यह ध्यान रखें कि उपरोक्त जिस वस्तु में दि. १ अक्टूबर को दि. ३० सितम्बर के बने नीचे भाव से मार्केट टूटे और नीचा ही बन्द हो जाए तब मन्दी का चांस ही आगे उसी वस्तु में सम्पन्न हो जाएगा।

## कार्तिक सम्वत् २०६५ का सामूहिक व्यापार भविष्य

कार्तिक माह का प्रारम्भ १५ अक्टूबर को होकर १३ नवम्बर को समाप्त होगा। इस माह में पांच बुधवार समता कारक और पांच गुरुवार मन्दी कारक हैं। अतः बढ़े भाव बेचान बीलकर घटे भाव ही खरीद करनी लाभप्रद होगी। कार्तिक बदी दोज की रात्रि में तुला संक्रान्ति का प्रभाव रुई, कपास, चांदी के भावों में विशेष मन्दी कारक सिद्ध होगा। नारियल, सुपारी, चन्दन मजीठ में तेजी होगी। सोना, गेहूँ, जौ, चना के भावों में तेजी का प्रभाव बनेगा। यह प्रभाव एक माह तक रहने की धारणा है। कार्तिक बदी सप्तमी का क्षय मन्दी के प्रभाव को बढ़ाने वाला सिद्ध होगा। बदी दशमी की शाम स्वाति में सूर्य का प्रभाव सरसों, अलसी, अरण्डी, तिल, तेल, सुपारी, लाल मिर्च, सोना, चांदी, कापर, निकिल, जिंक, रुई, गुड़, चीनी, बिनौला में तेजी कारक है तब भी तेजी तभी पक्की होगी जबकि दि. २४ अक्टूबर को दि. २३ के बनें ऊंचे भाव से मार्केट बढ़ जाऐगा तब ही आगामी पन्द्रह दिनों में तेजी जानना। भाव न कटे तब तेजी नहीं होगी। इस माह में दीपावली मंगलवारी विशेष अनिष्टकारक है अतः व्यापारी भाईयों के हितों पर सरकारी तन्त्र व पूंजीपतियों द्वारा कुठाराघात किया जाऐगा। व्यापारी बंधु सरकारी आतंकवाद का विरोध करेंगे तब ही कुछ बात सम्भल पायेगी। शुदि पक्ष में गुरुवारी चन्द्रदर्शन का होना विशेष मन्दी का प्रभाव बनाएगा। कार्तिक शुदि तीज दि.३१ अक्टूबर को रात्रि में तुला राशि में बुध का संचरण गुड़, खांड़, रुई, कपास, खल, बिनौला, सोना में तेजी और चांदी सरसों , अलसी, अरण्डी, बिनौला, मूंगफली में मन्दी दायक पक्ष के अन्त तक सिद्ध होगा। यहाँ पर यह विशेष ध्यान रखें कि उपरोक्त वस्तुओं में विशेष रूप से दि. १ नवम्बर को दि. ३१ अक्टूबर के बने ऊचे भाव व नीचे भाव महत्वपूर्ण होगें। अतः भावों की क्रासिंग पर व रुख को ध्यान रखते हुऐ व्यापार करें। शुदि छट को दोपहर बाद बुधास्त का होना लम्बी मन्दी की चाल देने वाला सिद्ध होगा। अतः हर बढ़े भाव बेचान करना लाभ देगा। शुदि नवमी को शाम व रात्रि में क्रमशः धनु राशि व वृश्चिक राशि में मंगल का पदार्पण होगा। जौ, रुई, सूत, कपास, वस्त्र, गेहूँ, सोना, चांदी, तांबा, जिंक में तेजी होगी। तब भी अन्य स्थितियां मन्दी कारक होने से यह ध्यान रखें कि उक्त वस्तुओं में कार्तिक शुदि दशमी को नवमी बनें नीचे भाव से मार्केट टूट जाऐ तब मन्दी ही उसी वस्तु में बनेगी। दि. २० अक्टूबर, दि. ४ नवम्बर की शाम को दुतर्फा गली लगायें।

## मार्गशीर्ष सम्वत् २०६५ का सामूहिक व्यापार भविष्य

मार्गशीर्ष माह का प्रारम्भ दि. १४ नवम्बर को होकर दि. १२ दिसम्बर को समाप्त होगा। इस माह में पांच शुक्रवारों का प्रभाव प्रायः व्यापारिक वस्तु व धातु वस्तुओं में नरमी का रहेगा साथ ही लगते दोज का क्षय मन्दी के प्रभाव को बढ़ायेगा। जिन वस्तुओं में पहले से मन्दी चली आ रही होगी उनमें लम्बी लाईन मन्दी की चल पड़ेगी। यद्यपि वृश्चिक संक्रान्ति शनिवारी है जो तेजी कारक है। बदी तीज की रात्रि में यह संक्रान्ति लगेगी। सोना, चांदी, तांबा, रुई, कपास, लेड, जिंक, ऊन, सरसों, अलसी, अरन्डी, मूंगफली के भाव तेजी पर जाऐंगे। लाल रंग की समस्त प्रकार की वस्तुऐं लालमिर्च, लाल चन्दन, नमक, नारियल, सुपारी, गुड़, चीनी, गेहूँ, जौ, चना, जूट, पाट, बारदाना, ग्वार, चना, के भावों में मन्दी होगी। फिर भी रुख का ध्यान अवश्य रखें। बदी सप्तमी दि. १९ नवम्बर को शाम बुध के वृश्चिक में प्रवेश के प्रभाव से अनाज, घी, तेल, सरसों, सोना, चांदी, रुई में मन्दी का रुख बनेगा। तब भी दि. १९ नवम्बर को बने ऊंचे भाव कटें तब तेजी होगी। निफ्टी शेयर सूचंकाक में तेजी का ध्यान है। लम्बी तेजी बन सकती है। शुदि पक्ष में चन्द्र दर्शन २८ नवम्बर को घट बढ़ कारक है। मार्गशीर्ष बदी चतुर्थी मंगलवार को मकर राशि में शुक्र का प्रभाव सफेद रंग की वस्तुओं पर मन्दी का पड़ेगा। तब भी अगर दि.३ दिसम्बर को दि. २ दिसम्बर के बनें ऊंचे भाव से मार्केट बढ़ जाऐ तब तेजी का चांस ही आगे चलेगा। इस माह के अन्तिम सप्ताह में बदी एकादशी को शाम मकर राशि पर गुरु संचरण करेगा। यह प्रवेश गेहूँ, जौं, चना आदि में अचानक तेजी की उछाल देने वाला सिद्ध होगा। सोना, चांदी, रुई, कपास, सरसों, सोयाबीन तेल के भावों में तीन माह में ही श्रेष्ठ तेजी का दौर चलेगा। बहुधा वस्तुओं के

भावों में भारी घटाबढ़ी भी होगी। अत: नीचे लेविल पर प्रभाव मिलने पर स्टॉक करें।

इस माह में दि.१४ नवम्बर को ३ बजे १५ नवम्बर की शाम, दि. ९ दिसम्बर को ४ बजे लगभग दुतर्फा गली लगानी लाभप्रद होगी।

## पौष सम्वत् २०६५ का सामूहिक व्यापार भविष्य

इस माह में पांच शनिवार व पांच ही रविवार भयंकर तेजी कारक है। माह का प्रारम्भ दि. १३ दिसम्बर को होकर दि. ११ जनवरी तक महीना रहेगा। पौष के बदी पक्ष में तिथि का क्षय होकर बाद एकादशी तिथि की वृद्धि होना प्रारम्भ में जो वस्तुऐं नीचे स्तर पर होंगी उनमें विशेष तेजी के चांस चलने की धारणा है। अत: वायदा बाजारों में विशेष रूप से जो वस्तुऐं दि.१५ या १६ दिसम्बर तक मन्दी रही हो उनमें खरीद करके मोटा लाभ उठाया जा सकता है।

दि. १५ दिसम्बर की शाम को धनु राशि में सूर्य के संचरण के प्रभाव से अनाजों के भावों में मन्दी का रुख बनेगा। सोना, चांदी, तिल, तेल, सरसों, कपास, खल बिनौला के भावों में तेजी का रुख बनेगा। यह तेजी दि. ६ जनवरी तक लम्बी लाईन के रूप में रहेगी। नोट- जिस वस्तु में दि. १५ व १६ के मध्य बनें लोएस्ट भाव से भाव टूटेगें उसमें मन्दी ही आगे ३ दिन चलेगी।

पौष बदी अष्टमी शुक्रवार की प्रात: धनु राशि में मंगल का संचरण होना, धान्य, घी, मूल पदार्थ, कपास, रुई, सूत, सण, सोना, चांदी, बिनौला, सरसों व अनाजों के भावों के साथ लैड, कॉपर, जिंक, निकिल, क्रूड आयल में भी तेजी की चाल बनेगी। जो कि २० दिन की होगी। आगे पौष शुदि में रविवार दि. २८ दिसम्बर की शाम को पू०षा० में सूर्य के प्रभाव से तिल, तेल, चांदी, गुड़, खांड, सरसों, ऊनी वस्त्र, हल्दी, कपूर के भावों में तेजी होगी। आज ही रात्रि में कुम्भ राशि में शुक्र के प्रभाव से गेहूँ, जौ, चना, उरद, मूंग, ज्वार, बाजारा, सफेद रंग की वस्तुओं में मन्दी की धारणा १४ दिन के लिए बनेगी। नोट- अगर दि. २९ दिसम्बर को दि. २७ के बनें नीचे भाव से मार्केट टूटे तब मन्दी निश्चित चलने की धारणा है। लेकिन ऊंचे भाव कटें तब तेजी ही बदस्तुर जारी रहेगी। शनि शुक्र का सम सप्तम योग विशेष चाल अवश्य देगा। अत: रुख का ध्यान रखतें हुऐ व्यापार करें। इस माह में १६ दिसम्बर की दोपहर में, दि. २३ की शाम को व २ जनवरी की दोपहर २ बजे वायदा वस्तुओं में दुतर्फा गली लगानी श्रेष्ठ लाभप्रद होगी। माह के अंत में वक्री बुध दि. ११ जनवरी की रात्रि में है जिसका प्रभाव अगले माह में दिखेगा।

## माघ सम्वत् २०६५ का सामूहिक व्यापार भविष्य

माघ माह का प्रारम्भ दि.१२ जनवरी से होकर दि. ९ फरवरी २००९ तक रहेगा। इस माह में पांच सोमवारों का योग नरमी कारक है। इस माह के प्रारम्भ में वक्री बुध प्रतिपदा में हुआ है। यद्यपि प्रतिपदा तिथि का क्षय है। तथापि यह योग बहुआ वस्तुओं में तूफानी तेजी बनाया करता है। अत: सोना, चांदी, कॉपर, जिंक, क्रूड आयल, गुड़, रुई, कपास, जूट, पाट, ग्वार, चना, सोया तेल में तेजी २ दिन की बनेगी। तब भी दि. १२ जनवरी को १० के बनें नीचे भाव से जो वस्तु टूटेगी उसमें दो दिन में मन्दी भी जानना। माघ बदी पंचमी गुरूवार को प्रात: बुधास्त का होना भारी उथल पुथल कारक है अत: रिंग वायदा वस्तुओं के सौदों में विशेष रूप से सरसों- हापुड़, तेल- इन्दौर, हल्दी- निजामाबाद, गुड़- मुजफ्फरनगर, कपास- सुरेन्द्र नगर, चांदी- दिल्ली में दुतर्फा गली डालना लाभ प्रद होगा। ग्रह चालीय धारणा से रुई, कपास, चांदी, सोना, गेहूँ, चना, जिंक, गुड़, चीनी, कॉपर, क्रूड आयल में तेजी बारह दिन की बनेगी। कपास आदि का स्टाक करना लाभ प्रद होगा। बदी अमावस्या को बुधोदय दोपहर बाद होगा अत: उपरोक्त वस्तुओं में लाभ उठा लेना चाहिए। दि. १४ जनवरी की प्रात: गुरु का अस्त होना मन्दी कारक है। विशेष रूप से सोना, हल्दी, मूंग, चना दाल के भावों में मन्दी होगी। किन्तु अगर यहां से दो दिन भाव तेज रहें तब तेजी ही माघ शुदि एकादशी तक होगी। माघ शुदि प्रतिपदा की रात्रि में मकर में मंगल के प्रवेश के प्रभाव से लाल रंग की वस्तुओं में दि. २३ जनवरी से ही तेजी जोरदार चालू हो जाएगी। यह तेजी दि.३१ तक चलेगी। जो जोरदार व विशेष चाल देने वाली होगी। यद्यपि बाद ५ फरवरी तक भी यह चाल साधारण चलेगी।

**विशेष :-** कॉपर, सोना, क्रूड आयल, जिंक, चना, हल्दी, ग्वार, सोया तेल, जीरा, नेचुरल गेस, सरसों के वायदा बाजारों में अगर दि. २८ जनवरी को दि. २७ के बनें ऊंचे भाव से मार्केट बढ़े तब तेजी का व्यापार करके ५ फरवरी तक लाभ उठाना चाहिए। बाद दि.६ फरवरी से चाल के पलटने की धारणा है। इस माह में दि. १२ जनवरी की प्रात: दुतर्फा गली, दि. १५ जनवरी की प्रात: तेजी लगाये। दि. २७ जनवरी की शाम को तेजी लगाना। दि. ५ फरवरी को पलट अगले दिन की लगाना।

## फाल्गुन सम्वत् २०६५ का सामूहिक व्यापार भविष्य

फाल्गुन सम्वत् २०६५ का महिना दि. १० फरवरी को प्रारम्भ होकर दि.११ मार्च तक रहेगा। इस माह में पांच मंगलवार व पांच ही बुधवार है जो तेजी को प्रोत्साहन देगें। इस माह के प्रथम पक्ष में बदी अमावस्या की वृद्धि भी तेजी कारक ही है। शुदि में चतुर्थी का क्षय विशेष तेजी कारक सिद्ध होगा। फाल्गुन बदी प्रतिपदा को - गुरु का उदय होना दोज से पीले रंग की वस्तुओं में विशेष तेजी कारक होगा। साथ में कॉपर, सोना, सरसों, धातु , हल्दी, सोया तेल में तेजी का रुख रहेगा। फाल्गुन बदी तीज की शाम को कुम्भ संक्रान्ति के प्रभाव से तेल, सरसों, मूंगफली, अलसी, अरण्डी, सोयाबीन व सोया तेल में तेजी की लम्बी चाल चलेगी। गुड़, खांड, शक्कर, अनाज, रुई, पाट के भावों में मन्दी का रुख रहेगा। तथापि उक्त वस्तुओं में दि. ९ फरवरी से १२ फरवरी के मध्य बनें हाईएस्ट भाव से मार्केट बढ़े तब और तेजी होगी, किन्तु लोएस्ट बने भाव से टूटने पर मन्दी की चाल चलेगी। यह चाल तमाम फाल्गून माह में रहेगी। दि.१३ फरवरी से सूर्य शनि की सप्तम दृष्टि एक दूसरे पर पड़ने से भंयकर तेजी तिलहन, लौह, सोना, क्रूड ऑयल, जिंक, कापर, सोया तेल पर रहेगी। फाल्गुन शुक्ल पक्ष में शुदि प्रतिपदा को रात्रि में धनिष्ठा में मंगल के प्रभाव से गुड़, शक्कर, गेहूँ, सोना, चांदी, तांबा, पीतल, लोहा, जस्ता, कापर, जिंक के भावों में तेजी होगी। जो तीन दिन चलेगी। शुदि नवमी को कुम्भ राशि में बुध के प्रभाव से सोना चांदी आदि धातु व धान्यों में तेजी आकर मन्दी का प्रभाव बनेगा। रुई, गुड़, खांड, घी, तेल, सोयाबीन, सरसों में आगे मन्दी की चाल पन्द्रह दिवसीय बनेगी। साथ में अगले दिन कुम्भ में मंगल का प्रवेश दि.९ मार्च से अनाज, सोना, चांदी, गुड़, खांड, में तेजी कारक होगा। धान्यों में मन्दी चलेगी। लेकिन स्टील, लोहा, इंगट, कोयला, कालीमिर्च, जीरा व काले रंग के पदार्थ लेड के भावों में विशेष तेजी की चाल सम्वत् के अन्त तक चलेगी।

**चैत्र बदी सम्वत् २०६५ का सामूहिक व्यापार भविष्य**

इस पक्ष का प्रारम्भ १२ मार्च से होकर दि. २६ मार्च तक समाप्त होगा। इस पक्ष पर गुरुवारों का प्रभाव दृष्टिगत है अत: बहुधा वस्तुऐं मन्दी कारक रहने की धारणा के बाबजूद प्रतिपदा तिथि का क्षय होकर छठ की वृद्धि होना तेजी कारक भी है तथापि रुख अनुकूल व्यापार उत्तम रहेगा। बदी तीज को मीन संक्रान्ति लगेगी जो अन्नादि के भावों में पहले तेजी बाद में नरमी का रुख बनेगा। सोना, चांदी, रुई, कपास, गुड़, खांड, शक्कर, अलसी, तिल, सरसों, सोया तेल के भावों में तेजी का रुख बनेगा, जो तमाम पक्ष रहेगा।बदी छठ सोमवार दि. १६ मार्च को रात्रि में बुधास्त का होना गुड़, खांड़, गेहूँ, जौ, चना, मटर, रुई, पाट के भावों मे मन्दी का चांस एक माह का सम्पन्न होगा। अत: इन वस्तुओं के वायदा मार्केटों में उछालें में बेचते हुए मन्दी में खरीद कर लाभ उठाना चाहिए। बदी एकादशी रविवार की शाम मीन राशि में बुध के प्रभाव से रुई के भावों में तेजी होगी। सोना चांदी में पहले तेजी होकर इस पक्ष बाद नरमी होने की धारणा है। गेहूँ, गुड़, खांड में मन्दी चलेगी। नोट- जिस वायदा वस्तु में दि. २३ मार्च को २१ के बने नीचे भाव से मार्केट टूटेगा उसी में मन्दी की चाल बनेगी।

**अनमोल चांस प्राप्त कीजिए**

अनमोल क्यों ? क्योंकि हम चांस ग्रह चालीय आधार के साथ-साथ ग्राफिकल चाल के आधार पर भी बनाते हैं ऊंचे, नीचे अनुपातिक भाव देना ही चांस की विशेषता है हाजिर व वायदा की धातुओं के चांस- निपटी, चांदी, सोना, कापर मैंथा, आँयल, सोया तेल, सभी प्रकार के अनाजों, धातुओं आदि के चांस हम देते हैं। हाजिर वस्तु एक वर्ष ११००/-, छ माह ६०१/- तीन माह ३५१/- है। वायदा वस्तु एक माह की फीस ४०१/- है। एक वर्ष की फीस ४००१/- है। वायदा की एक वस्तु का प्रतिदिन ग्रहचाल व भावों के आधार पर प्रीडिक्शन की मासिक फीस १२००/- है।

e-mail : vishwaastro-999@yahoo.co.in
फोन: ०१२२-२३१२२३८, ०९८३७२७९८२३

पृष्ठ २३१ का शेष

# यूरेनस, नेपच्यून के क्रांति शर

(प्रात: ५ घं. ३० मि. भा.स्टे.टा.) संवत् २०६५ वि.

दशम. = दशमलव
उ. = उत्तर
द. = दक्षिण

| तारीख | यूरेनस | | नेपच्यून | | तारीख | यूरेनस | | नेपच्यून | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सन् ई. | क्रान्ति | शर | क्रान्ति | शर | सन् ई. | क्रान्ति | शर | क्रान्ति | शर |
| २००८ | अं. दशम. | अं. दशम. | अं. दशम. | अं. दशम. | २००८ | अं. दशम. | अं. दशम. | अं. दशम. | अं. दशम. |
| अप्रैल ९ | द. ४.४९ | द. ०.७३ | द. १३.९२ | द. ०.३० | अक्टूबर ९ | ४.८२ | ०.८० | १४.६३ | ०.३५ |
| " १७ | ४.३३ | ०.७३ | १३.८७ | ०.३१ | " १७ | ४.९२ | ०.७९ | १४.६५ | ०.३५ |
| " २५ | ४.१९ | ०.७४ | १३.८२ | ०.३१ | " २५ | ५.०० | ०.७९ | १४.६७ | ०.३५ |
| मई १ | ४.०९ | ०.७४ | १३.७९ | ०.३१ | नवम्बर १ | ५.०६ | ०.७९ | १४.६८ | ०.३५ |
| " ९ | ३.९७ | ०.७४ | १३.७६ | ०.३१ | " ९ | ५.१२ | ०.७८ | १४.६७ | ०.३५ |
| " १७ | ३.८६ | ०.७५ | १३.७४ | ०.३२ | " १७ | ५.१५ | ०.७८ | १४.६६ | ०.३५ |
| " २५ | ३.७८ | ०.७५ | १३.७४ | ०.३२ | " २५ | ५.१६ | ०.७७ | १४.६३ | ०.३५ |
| जून १ | ३.७२ | ०.७६ | १३.७४ | ०.३२ | दिसम्बर १ | ५.१६ | ०.७७ | १४.६० | ०.३५ |
| " ९ | ३.६७ | ०.७६ | १३.७६ | ०.३२ | " ९ | ५.१३ | ०.७६ | १४.५५ | ०.३५ |
| " १७ | ३.६३ | ०.७७ | १३.७९ | ०.३३ | " १७ | ५.०९ | ०.७६ | १४.५० | ०.३५ |
| " २५ | ३.६२ | ०.७७ | १३.८२ | ०.३३ | " २५ | ५.०२ | ०.७५ | १४.४३ | ०.३५ |
| जुलाई १ | ३.६३ | ०.७८ | १३.८६ | ०.३३ | २००९ ई. | | | | |
| " ९ | ३.६५ | ०.७८ | १३.९१ | ०.३३ | जनवरी १ | ४.९५ | ०.७५ | १४.३६ | ०.३५ |
| " १७ | ३.७० | ०.७८ | १३.९७ | ०.३४ | " ९ | ४.८४ | ०.७४ | १४.२८ | ०.३५ |
| " २५ | ३.७६ | ०.७९ | १४.०३ | ०.३४ | " १७ | ४.७२ | ०.७४ | १०.२० | ०.३५ |
| अगस्त १ | ३.८३ | ०.७९ | १४.०९ | ०.३४ | " २५ | ४.५९ | ०.७३ | १४.१० | ०.३५ |
| " ९ | ३.९२ | ०.८० | १४.१७ | ०.३४ | फरवरी १ | ४.४६ | ०.७३ | १४.०२ | ०.३५ |
| " १७ | ४.०२ | ०.८० | १४.२४ | ०.३४ | " ९ | ४.३० | ०.७३ | १३.९२ | ०.३६ |
| " २५ | ४.१४ | ०.८० | १४.३१ | ०.३५ | " १७ | ४.१३ | ०.७३ | १३.८२ | ०.३६ |
| सितम्बर १ | ४.२४ | ०.८० | १४.३७ | ०.३५ | " २५ | ३.९६ | ०.७२ | १३.७२ | ०.३६ |
| " ९ | ४.३७ | ०.८० | १४.४४ | ०.३५ | मार्च १ | ३.८७ | ०.७२ | १३.६७ | ०.३६ |
| " १७ | ४.४९ | ०.८० | १४.५० | ०.३५ | " ९ | ३.६९ | ०.७२ | १३.५८ | ०.३६ |
| " २५ | ४.६२ | ०.८० | १४.५५ | ०.३५ | " १७ | ३.५१ | ०.७२ | १३.४९ | ०.३६ |
| अक्टूबर १ | ४.७२ | ०.८० | १४.५९ | ०.३५ | " २५ | द. ३.३३ | द. ०.७२ | द. १३.४० | द. ०.३६ |

# संवत् २०६५ विक्रमी का द्वादश राशिफल

**लेखक- महेश चंद राजेश चंद ज्योतिषी**
पुंगलवाड़ा, जोधपुर, फोन्- ०२९१-२६२४८६४, मोबाइल- ९४१४४७५११३

### मेष राशि :- (चू, चे, चो, ला, ली, लू, ले, लो, अ)

इस वर्ष में ३० मई तक शुभ कार्य की भूमिका बनने से चिन्ता का निवारण होगा। आत्मविश्वास के साथ में कार्य करते रहे, योजना क्रियान्वित होगी। पुराने विवादों का समाधान निकल आयेगा। ३१ मई से १४ जुलाई तक आप अपनी ही क्षमता से बढ़कर कार्य न करें। विवाद से दूर रहना हितकर रहेगा। भाईयों से मन-मुटाव सा रहेगा। नई समस्या उत्पन्न होने से आप चिन्ता ग्रस्त रहेंगे। १५ जुलाई से ११ सितम्बर तक अधिकारी वर्ग के सहयोग से इच्छानुकूल स्थानान्तरण हो जायेगा। साहस से आगे बढ़ते रहें भाग्य आपके साथ है। विरोधी पक्ष गुप्त रूप से आपके गुणों की प्रशंसा करेंगे। परिवारिक समस्या का समाधान निकल आयेगा। १२ सितम्बर से २९ अक्टूबर तक सोच-समझ कर आगे कदम बढ़ाना हितकर रहेगा। विरोधी पक्ष आपकी प्रगति में रुकावटें लायेगा। आपका विश्वासपात्र व्यक्ति ही आपके साथ में विश्वासघात कर सकता है। व्यर्थ की पंचायती करना उचित नहीं रहेगा। ३० अक्टूबर से १२ दिसम्बर तक काम काज में प्रगति होगी, रुकी रकम प्राप्त होने से कर्जदारी में कमी आयेगी। गणमान्य व्यक्ति आपके गुणों की प्रशंसा करेंगे। सोचा हुआ कार्य वक्त पर बन जाने से मन प्रफुल्लित रहेगा। अपने ही बुद्धिबल से अच्छा लाभ प्राप्त करेंगे। १३ दिसम्बर से ७ फरवरी तक व्यर्थ का लेनदेन करना उचित नहीं है। विरोध व संघर्ष का सामना करना पड़ेगा। आपकी आशा निराशा में परिवर्तित होगी। नया कार्य आरम्भ करने से पहले ही कोई व्यवधान उत्पन्न हो सकता है। ८ फरवरी से वर्षोपरान्त तक महिलाओं के लिए यह समय सफलता का रहेगा। लम्बी यात्रा लाभप्रद रहेगी। इस समय शुभ अवसर आयेंगे, लाभ उठाने में भूल न करें। पारिवारिक समस्या का समाधान निकल आयेगा। शुभ कार्य में खर्च की भूमिका बनेगी।

### वृष :- (ई, उ, ए, ओ, वा, वी, वू, वे, वो)

इस वर्ष में २३ मई तक अधिकारी वर्ग आपके ही कार्यों से प्रभावित रहेंगे। राजनैतिक वर्ग का जनता में मान-सम्मान बढ़ेगा। खोया हुआ विश्वास पुनः प्राप्त कर पायेंगे। पारिवारिक समस्या का समाधान निकल आयेगा। २४ मई से ११ जुलाई तक मित्रों से मन मुटाव सा रहेगा। लेनदेन के मामलों में सावधानी रखें। व्यय की अधिकता से कर्ज भी लेना पड़ सकता है। पारिवारिक क्लेश से मन में अशान्ति का वातावरण रहेगा। जरूरी कार्य बनते-बनते रुक जायेंगे। अधिकारी वर्ग से विचारों में भिन्नता रहेगी। स्वास्थ्य के प्रति कमजोरी सी रहेगी। १२ जुलाई से १ सितम्बर तक सोचा हुआ कार्य सफल होगा। शुभ कार्यों में खर्च होने से मन में प्रसन्नता रहेगी। मित्र मिलन से मन में हर्ष रहेगा। विशेष कार्य निपटाने में सफलता मिलेगी। जमीन सम्बन्धित विवादों का समाधान निकल आयेगा। २ सितम्बर से २२ अक्टूबहर तक पुराने विवाद फिर से आरम्भ होने से परेशानी रहेगी। नए परिचय पर विश्वास करना उचित नहीं है। अपनी क्षमता से बढ़कर कार्य करना हितकर नहीं रहेगा। बिना विशेषता के साथ में समय व्यतीत होगा। २३ अक्टूबर से ११ दिसम्बर तक सत्पुरुषों से मिलने का सौभाग्य प्राप्त होगा। उच्चाधिकारी की कृपा से राज्य में आपका कार्य बन जायेगा। काम-काज में दिलचस्पी बढ़ेगी, अशुभ फलों में कमी आयेगी। १२ दिसम्बर से २ फरवरी तक आपके मित्र ही आपके शत्रु बन जायेंगे। व्यर्थ की पंचायती करना उचित नहीं है। विरोधियों से संघर्ष ज्यादा होने से उत्साह में कमी आयेगी। आय से खर्च ज्यादा रहेगा। ३ फरवरी से वर्षोपरान्त तक आपका भाग्य हर काम में आपका साथ देगा। विद्यार्थी व किसान वर्ग अपने ही कार्यों की सफलता से प्रसन्न व उत्साहित रहेगा। शुभ कार्य की भूमिका बनने से मन में हर्ष रहेगा। व्यापारिक वर्ग के कारोबार में निरन्तर प्रगति होगी। आप अपनी कुशलता से औरों को प्रभावित करेंगे।

### मिथुन राशि :- (क, की, कू, घ, ङ, छ, के, को, हा)

इस वर्ष में २१ मई तक आपका जरूरी कार्य बनता-बनता रुक सकता है। मित्रों से मन-मुटाव सा रहेगा। आपको संयम रखना जरूरी है। अन्यथा कटु आलोचना होगी। कारोबार में उतार-चढ़ाव सा रहेगा। २२ मई से ११ जुलाई तक प्रतिद्वन्दियों के लिए आप सिर दर्द बने रहेंगे। खोया हुआ विश्वास पुनः प्राप्त कर पायेंगे। कारोबार में वृद्धि, योजना क्रियान्वित होगी। भविष्य उज्जवल है। सुखद समाचारों से चिन्ता का निवारण होगा। १२ जुलाई से ३ सितम्बर तक क्षमता से बढ़कर निर्णय लेना उचित नहीं रहेगा। किसान वर्ग चिन्ताग्रस्त रहेगा। शुभ कार्यों में रुकावटें आने से परेशानी रहेगी। विरोधी पक्ष हानि पहुंचाने का प्रयास करेगा, सावधान रहें। कोई वस्तु खोई जा सकती है, ध्यान रखें। ४ सितम्बर से २३ अक्टूबर तक नया परिचय मित्रता में परिवर्तित होने से हर्ष रहेगा। सत्कर्म में अभिरुचि बढ़ेगी। आपका भाग्य हर काम में आपका साथ देगा। समय अनुकूल होने से लाभ उठाने में भूल न करें। व्यापारिक वर्ग अपने ही कार्यों से सन्तुष्ट रहेगा। समझौते द्वारा आपसी कटुता समाप्त होगी। शुभ सन्देश मिलने से चिन्ता का निवारण होगा। २४ अक्टूबर से ९ दिसम्बर तक विरोधी पक्ष से टकराव सा रहेगा, जोखिम उठाकर कोई भी कार्य न करें। सन्तान की ओर से चिन्ता रहेगी। अधिकारी वर्ग से मन-मुटाव सा रहेगा। १० दिसम्बर से ३ फरवरी तक सरकारी कर्मचारी अपने ही कार्यों की सफलता से प्रसन्न रहेंगे। सोचे हुए कार्य की सफलता से आप उत्साहित रहेंगे। दाम्पत्य जीवन सम्बन्धित विवाद निपट जायेंगे। ४ फरवरी से वर्षोपरान्त तक आपको अपनी ही क्षमता से बढ़कर कार्य करना हितकर नहीं रहेगा। भाईयों से विवाद उग्ररूप धारण कर सकता है। व्यर्थ की पंचायती करना उचित नहीं है। अप्रिय समाचारों से चिन्ताग्रस्त रहेंगे।

### कर्क राशि (ही, हू, हे, हो, डा, डी, डू, डे, डो)

इस वर्ष में २९ मई तक इच्छित पद प्राप्ति हेतु व्यवधान समाप्त हो जायेगा। विद्यार्थी

वर्ग अपने ही कार्यों से सन्तुष्ट रहेगा। धार्मिक कार्यों में दिलचस्पी बढ़ेगी। काम-काज में प्रगति होगी। पारिवारिक सुखशान्ति होगी। सम्बन्धी वर्ग आपके ही सहयोग का आभार मानेंगे। ३० मई से १३ जुलाई तक विशेष कार्य निपटाने में परेशानी रहेगी। आय से खर्च ज्यादा रहने से आर्थिक कमी महसूस होगी। मन में भय का वातावरण रहेगा। धर्मपत्नी का स्वास्थ्य कमजोर रहेगा। आप योजना बनाते रहें सफलता में देरी है। राजनैतिक वर्ग अपनी ही कटु आलोचना से परेशान रहेंगे। २४ जुलाई से ११ सितम्बर तक नया परिचय मित्रता में परिवर्तित होने से मन में हर्ष रहेगा। यात्रा लाभप्रद सिद्ध होगी। आत्मविश्वास जाग्रत होगा। अपने ही कार्यों की सफलता से आप उत्साहित रहेंगे। अपने ही बुद्धिबल से किसी समस्या का समाधान कर पायेंगे। १२ सितम्बर से २ नवम्बर तक कारोबार में ज्यादा धन लगाना उचित नहीं है। आपका जरूरी कार्य अपूर्ण रहेगा। कोई अप्रिय समाचार मिलने से चिन्ताग्रस्त रहेंगे। अपनी ही क्षमता से बढ़कर निर्णय लेना हितकर नहीं रहेगा। ३ नवम्बर से २२ दिसम्बर तक जमीन सम्बन्धित विवाद निपट जायेगा। आपका भाग्य हर काम में आपका साथ देगा। आपकी निराशा आशा में परिवर्तित होगी। पुराने विवाद निपट जाने से मानसिक उत्साह में वृद्धि होगी। शुभ सन्देश मिलने से चिन्ता का निवारण होगा। २३ दिसम्बर से ७ फरवरी तक व्यापारिक वर्ग सरकारी अधिकारियों से परेशान रहेगा। रुकी रकम प्राप्त न होने से मानसिक चिन्ता रहेगी। अधिकारी वर्ग से मन मुटाव-सा रहेगा। ८ फरवरी से वर्षोपरान्त तक राजकीय कार्यों में सफलता मिलेगी। यात्रा लाभप्रद रहेगी। भाईयों के सहयोग से योजना सफल होगी।

### सिंह राशि (मा, मी, मू, मे, मो, टा, टी, टू, टे)

इस वर्ष में २२ मई तक आपकी उदासीनता मित्रों को अखरेगी, आपके मित्र ही आपके शत्रु बन जायेंगे। व्यर्थ के विवाद से दूर रहना हितकर रहेगा। सोच समझकर आगे कदम बढ़ाना उचित रहेगा। २३ मई से १७ जुलाई तक आप अपने ही कार्यों की सफलता से उत्साहित रहेंगे। नये कार्यों में दिलचस्पी बढ़ेगी। आपकी निराशा आशा में परिवर्तित होगी। किसान वर्ग इच्छानुसार लाभ मिलने से प्रसन्न व उत्साहित रहेंगे। १८ जुलाई से ४ सितम्बर तक विरोधी पक्ष आपके लिए नई समस्या उत्पन्न कर सकते हैं। आत्मविश्वास में कमी आयेगी। लम्बी यात्रा करना हितकर नहीं है। पारिवारिक समस्या से आपकी प्रगति में कमी आयेगी। खर्च ज्यादा रहने से आर्थिक कमी महसूस होगी। ५ सितम्बर से २६ अक्टूबर तक आपके भाग्य का सितारा चमकता रहेगा। गणमान्य व्यक्ति आपके गुणों की प्रशंसा करेंगे। अपने ही बुद्धिबल से अच्छा लाभ प्राप्त करेंगे। व्यापारिक वर्ग अपने ही कार्यों से सन्तुष्ट रहेगा। नया परिचय मित्रता में परिवर्तित होने से हर्ष रहेगा। समझौते द्वारा आपसी कटुता समाप्त होगी। २७ अक्टूबर से ९ दिसम्बर तक शुभ कार्य की भूमिका बनने से हर्ष रहेगा। मित्र वर्ग आपके सहयोग का आभार मानेंगे। किसान वर्ग अपनी ही सफलता से प्रसन्न व उत्साहित रहेगा। पारिवारिक समस्या का समाधान निकल आयेगा। १० दिसम्बर से २९ जनवरी तक व्यर्थ के विवाद में उलझना उचित नहीं है। कार्यों में रुकावटे आने से परेशानी रहेगी। घरेलू खर्च ज्यादा रहने से कर्ज लेना पड़ सकता है। आपका विश्वासपात्र व्यक्ति ही आपके साथ विश्वासघात कर सकता है। ३० जनवरी से ५ मार्च तक आपके भाग्य का सितारा फिर से चमकने लगेगा। आय के नये स्रोत्र सामने आयेंगे। विरोधी पक्ष पराजित रहेगा। अधिकारी वर्ग आपने कार्यों से प्रभावित रहेगा। ६ मार्च से वर्षोपरान्त तक दौड़धूप ज्यादा, मुकदमाबाजी से दूर रहना हितकर रहेगा। आय में कमी महसूस रहेगी।

### कन्या राशि (टो, पा, पी, पू, ष, ण, ठ, पे, पो)

इस वर्ष में ११ मई तक व्यर्थ की दौड़-धूप रहेगी। आय से खर्च ज्यादा रहेगा। कोई वस्तु खोई जा सकती है, ध्यान रखें। विशेष कार्य निपटाने में रुकावटे आने से मानसिक अस्थिरता रहेगी। १२ मई से १३ जुलाई तक आपकी यात्रा सफल होगी। इस वर्ष में ११ मई तक व्यर्थ की दौड़-धूप रहेगी। आय से खर्च ज्यादा रहेगा। कोई वस्तु खोई जा सकती है, ध्यान रखें, रुकी रकम प्राप्त होने से मन में हर्ष रहेगा। मुकदमाबाजी से छुटकारा मिल जायेगा। व्यापारिक वर्ग लाभान्वित रहेगा। नये कार्य की योजना बनेगी जो सफल होगी। साहस से आगे बढ़ते रहें, भाग्य आपके साथ है। आप अपनी ही कार्य कुशलता से औरों को प्रभावित करेंगे। १४ जुलाई से ३० अगस्त तक सोच समझ कर आगे कदम बढ़ाना उचित रहेगा। इच्छानुकूल स्थानान्तरण में रुकावटें आयेंगी। आरोप प्रत्यारोप का सामना करना पड़ेगा। ३१ अगस्त से १३ अक्टूबर तक नया परिचय लाभप्रद रहेगा। सन्तान सम्बन्धित कार्य सफल होंगे। शुभ कार्य आरम्भ करने की भूमिका बनेगी। देव गुरु, ब्राह्मणों के प्रति भक्तिभावना जाग्रत होगी। राजनेता अपने ही क्षेत्र में यश प्राप्त करेंगे। १४ अक्टूबर से ४ दिसम्बर तक भाईयों से विवाद उग्र रूप धारण कर सकता है। कार्यों में रुकावटें आने से परेशानी रहेगी। शत्रु पक्ष की कुचेष्टा आपको संघर्षमय रखेगी। ५ दिसम्बर से २७ जनवरी तक प्रतिद्वन्दियों के लिए आप सिर दर्द बने रहेंगे। सुखद समाचारों से चिन्ता का निवारण होगा। आय के नये स्रोत सामने आयेंगे। २८ जनवरी से १ मार्च तक आय में उतार-चढ़ाव ज्यादा रहने से परेशानी रहेगी। दाम्पत्य जीवन में नई समस्या उत्पन्न हो सकती है। आवेश में आकर अपनी ही हकदारी या लाभ छोड़ना उचित नहीं रहेगा। २ मार्च से वर्षोपरान्त तक समाज, परिवार, व्यवसाय में आपके गुणों की प्रशंसा होगी। मुकदमाबाजी से छुटकारा मिलेगा।

### तुला राशि (रा, री, रु, रे, रो, ता, ती, तू, ते)

इस वर्ष में १९ मई तक शुभ कार्यों में दिलचस्पी बढ़ेगी। आप द्वारा किया गया निर्णय लाभप्रद सिद्ध होगा। वैवाहिक अड़चनें समाप्त होंगी। जन सम्पर्क में वृद्धि होगी। खोई वस्तु मिल जाने से हर्ष रहेगा। २० मई से ११ जुलाई तक दाम्पत्य जीवन में परेशानी रहेगी। आत्मविश्वास में कमी आयेगी। सोच समझकर आगे कदम बढ़ाना उचित रहेगा। खर्च ज्यादा रहने से आर्थिक कमी महसूस होगी। १२ जुलाई से २९ अगस्त तक सन्तान की सफलता से आप प्रफुल्लित रहेंगे। आपका भाग्य हर कार्य में आपका साथ देगा।

विरोधी पक्ष गुप्त रूप से आपके गुणों की प्रशंसा करेंगे। सुख सुविधा के साधनों में खर्च रहने से मन में हर्ष रहेगा। ३० अगस्त से २० अक्टूबर तक आपका जरूरी कार्य अपूर्ण रहेगा। घरेलू खर्च ज्यादा रहेगा। सन्तान से वाद-विवाद सा रहेगा। विरोधी पक्ष आपके लिये नई समस्या उत्पन्न करेगा। आपका सहयोगी वर्ग ही आपके साथ में विश्वासघात कर सकता है। २१ अक्टूबर से ३ दिसम्बर तक सोचे हुए कार्य की सफलता से आप उत्साहित रहेंगे। दाम्पत्य जीवन सम्बन्धित विवाद निपट जायेंगे। सुखद समाचारों से चिन्ता का निवारण होगा। आत्म विश्वास जाग्रत होगा। धार्मिक कार्यों में दिलचस्पी बढ़ेगी। ४ दिसम्बर से २६ जनवरी तक आपको संयम रखना जरूरी है अन्यथा कटु आलोचना होगी। क्षमता से बढ़कर व्यापार करना उचित नहीं है। दौड़धूप व विवाद के साथ में समय व्यतीत होगा। २७ जनवरी से १ मार्च तक आपके प्रयास सफल होंगे। इच्छित पद प्राप्ति हेतु व्यवधान समाप्त हो जायेगा। विदेश जाने की योजना भी बन सकती है। मजदूर वर्ग रुके कार्य बन जाने से उत्साहित रहेगा। २ मार्च से वर्षोपरान्त तक योजना बनाते रहें सफलता में देरी है। हर कार्य में सतर्कता रखना हितकर रहेगा। रोजगार में अस्थिरता, पारिवारिक विचार ज्यादा रहेंगे।

## वृश्चिक राशि (तो, ना, नी, नू, ने, नो, या, यी, यू)

इस वर्ष में ३० अप्रैल तक जमीन सम्बन्धित विवाद उग्ररूप धारण कर सकता है। खर्च ज्यादा रहने से आर्थिक कमी महसूस होगी। आरोप प्रत्यारोप का सामना करना पड़ेगा। १ मई से २७ जून तक जन सम्पर्क में वृद्धि होगी। योजना क्रियान्वित होगी। भविष्य उज्जवल है। पुराने विवाद निपट जाने से हर्ष रहेगा। आप द्वारा लिया गया निर्णय लाभप्रद रहेगा। वैवाहिक अड़चनें समाप्त होगी। व्यापारिक वर्ग अपनी ही सफलता से सन्तुष्ट रहेगा। २८ जून से १३ अगस्त तक मित्रों की गतिविधियों से मानसिक तनाव बढ़ेगा। दाम्पत्य जीवन में रुकावटें आयेंगी। किसी विवाद में उलझना हितकर नहीं है। कोई नया व्यक्ति आपको प्रलोभन देकर विश्वासघात कर सकता है। १४ अगस्त से २९ सितम्बर तक अपने ही कार्यों की सफलता से प्रफुल्लित रहेंगे। स्वास्थ्य में सुधार होगा। सोचा हुआ कार्य वक्त पर बन जाने से मन में हर्ष रहेगा। परिवार में सुख समृद्धि। ३० सितम्बर से ११ नवम्बर तक कोई वस्तु खोई जा सकती है, ध्यान रखें। इच्छानुकूल स्थानान्तरण होता-होता रुक जायेगा। लेन-देन के मामलों में विवाद उग्र रूप धारण कर सकता है। १२ नवम्बर से २ जनवरी तक विशेष कार्य निपटाने में सफलता मिलेगी। आय में वृद्धि होने से आर्थिक समस्या का समाधान निकल आयेगा। परिवारिक सुखशांति होगी। शुभ कार्य तय हो जाने से मन में हर्ष रहेगा। ३ जनवरी से २६ फरवरी तक विरोध व संघर्ष के साथ में समय व्यतीत होगा। व्यर्थ की पंचायती करना हितकर नहीं है। धर्मपत्नी का विवाद आपकी परेशानी में वृद्धि करेगा। विद्यार्थी वर्ग के लिए समय अनुकूल नहीं है। २७ फरवरी से वर्षोपरान्त तक अपने ही कार्यो की सफलता से आप फूले न समायेंगे। विरोधी पक्ष भी आपसे समझौता करने की इच्छा प्रकट करेगा। कामकाज में वृद्धि होगी।

## धनु राशि (ये, यो, भा, भी, भू, धा, फा, ढ़ा, भे)

इस वर्ष में २२ मई तक शुभ कार्य के आयोजन करने की भूमिका बनेगी। धार्मिक कार्यों के प्रति भावना जाग्रत होगी। कार्यक्षेत्र का विस्तार होगा। सम्बन्धियों के सहयोग से आपकी योजना सफल होगी। नया परिचय मित्रता में परिवर्तित होने से हर्ष रहेगा। २३ मई से ७ जुलाई तक हर कार्य में सतर्कता रखे अन्यथा परेशानी रहेगी। सोच समझकर आगे कदम बढ़ाना उचित रहेगा। दाम्पत्य जीवन में रुकावटें आयेंगी। यात्रा रद्द हो जाने से चिन्ता रहेगी। ८ जुलाई से २९ अगस्त तक सुखद समाचारों से चिन्ता का निवारण होगा। विद्यार्थी वर्ग अपनी ही सफलता से उत्साहित रहेगा। इच्छित पद प्राप्त करने का योग बनता है। आय के नये स्रोत सामने आयेंगे। ३० अगस्त से १५ अक्टूबर तक घरेलू कार्यों में व्यस्त रहेंगे। दूसरों का सहयोग करने पर भी यश नहीं मिलेगा। किसान वर्ग को हानि होने का भय सा महसूस होता रहेगा। राजनैतिक वर्ग का परस्पर विरोध उग्ररूप धारण कर सकता है। १६ अक्टूबर से ७ दिसम्बर तक आत्म विश्वास के साथ में कार्य करते रहें। योजना क्रियान्वित हो सकेगी। भविष्य उज्जवल है। पुराने विवादों का समाधान निकल आयेगा। अपने ही पराक्रम व पौरुष से धन, यश प्राप्त करेंगे। ८ दिसम्बर से ३० जनवरी तक सोच समझ कर आगे कदम बढ़ाना उचित रहेगा। अपनी ही वाणी पर नियंत्रण रखना हितकर रहेगा, अन्यथा परेशानी रहेगी। रोजगार में अस्थिरता सी रहेगी। विरोधी पक्ष हानि पहुंचाने का प्रयास करेगा, सावधान रहें। ३१ जनवरी से वर्षोपरान्त तक सोचे हुए कार्य की सफलता से आप उत्साहित रहेंगे। दाम्पत्य जीवन सम्बन्धित विवादों का समाधान निकल आयेगा। जन सम्पर्क में वृद्धि होगी। मित्र वर्ग आपके सहयोग का आभार मानेंगे। अधिकारी वर्ग आपके कार्यों से प्रभावित रहेगा।

## मकर राशि (भो, जा, जी, खी, खू, खे, खो, गा, गी)

इस वर्ष में १३ मई तक बनता बनता कार्य बिगड़ जाने से चिन्ता रहेगी। घरेलू खर्च ज्यादा रहने से कर्ज भी लेना पड़ सकता है। नया कार्य आरम्भ करने से पहले ही कोई व्यवधान उत्पन्न हो सकता है। १४ मई से ५ जून तक शुभ सन्देश मिलने से चिन्ता का निवारण होगा। प्रतिद्वन्दियों के लिए आप सिर दर्द बने रहेंगे। ६ जून से २९ जुलाई तक आपका विश्वासपात्र व्यक्ति ही आपके साथ विश्वासघात कर सकता है। लाटरी या सट्टे से दूर रहना हितकर रहेगा। व्यापारिक वर्ग सरकारी अधिकारियों से परेशान रहेगा। महिलाओं व किसानों के लिए यह समय चिन्ता का रहेगा। ३० जुलाई से १९ सितम्बर तक आय के नये स्रोत सामने आयेंगे। सन्तान की सफलता से आप उत्साहित रहेंगे। परिवारिक समस्या का समाधान निकल आयेगा। मित्र वर्ग आपके ही सहयोग से लाभान्वित होंगे। २० सितम्बर से ४ नवम्बर तक आपका भाग्य हर काम में आपका साथ देगा। अपने ही कार्यों की सफलता से आप प्रसन्न व उत्साहित रहेंगे। व्यापारिक वर्ग की निराशा आशा में परिवर्तित होगी। साहस से आगे बढ़ते रहें, भाग्य आपके साथ है। ५ नवम्बर से २९ दिसम्बर तक योग्य

व्यक्ति की सलाह पर कार्य करना हितकर रहेगा। स्वयं का निर्णय उचित नहीं है। कई शुभ अवसर हाथ से निकल जायेंगे। विरोधी पक्ष आपकी प्रगति में रुकावटें डालेगा। ३० दिसम्बर से १७ फरवरी तक मित्र वर्ग आपके ही सहयोग से लाभान्वित होंगे। मुकदमाबाजी से छुटकारा मिलेगा। नये कार्य की योजना बनेगी जो सफल होगी। देव गुरु, ब्राह्मणों के प्रति भावना जाग्रत होगी। खोया हुआ विश्वास पुनः प्राप्त होगा। १८ फरवरी से वर्षोपरान्त तक अप्रिय समाचार मिलने से परेशानी रहेगी। कारोबार में ज्यादा धन लगाना हितकर नहीं रहेगा। मेहनत के अनुसार लाभ न होने से मानसिक अस्थिरता रहेगी।

### कुम्भ राशि (गू, गे, गो, सा, सी, सू, से, सो, दा)

वर्ष में २१ मई तक आपका भाग्य हर काम में आपका साथ देगा। नया कार्य आरम्भ करने की योजना बनेगी जो सफल होगी। नव परिचय मित्रता में परिवर्तित होने से हर्ष रहेगा। २२ मई से ११ जुलाई तक जोखिम उठाकर कोई भी कार्य न करें। सन्तान की ओर से चिन्ता रहेगी। मित्रों से मन मुटाव सा रहेगा। सट्टा या शेयरों में धन लगाना उचित नहीं रहेगा। राजनैतिक वर्ग अपनी ही कटु आलोचना से परेशान रहेगा। १२ जुलाई से २९ अगस्त तक मुकदमाबाजी से छुटकारा मिलना सम्भव है। शुभ कार्य के आयोजन करने का सौभाग्य प्राप्त होगा। देव, गुरु, ब्राह्मणों के प्रति भक्ति भावना जाग्रत होगी। राजनेता अपने ही क्षेत्र में यश प्राप्त करेंगे। पारिवारिक सुखशांति रहेगी। ३० अगस्त से १७ अक्टूबर तक का समय विवाद या दौड़धूप के साथ में व्यतीत होगा। विरोधी पक्ष आपको हानि पहुंचाने का प्रयास करेगा, सावधान रहें। झूठे आरोपों से आप परेशान रहेंगे। कोई वस्तु खोई जा सकती है, ध्यान रखें। धर्मपत्नी का स्वास्थ्य कमजोर रहेगा। १८ अक्टूबर से १३ दिसम्बर तक समाज में गुणों की प्रशंसा होगी। जन सम्पर्क में वृद्धि होगी। शुभ सन्देश मिलने से चिन्ता का निवारण होगा। आय के नये स्रोत सामने आयेंगे। पारिवारिक समस्या का समाधान हो जायेगा। १४ दिसम्बर से १ फरवरी तक आप प्रतिद्वन्दियों के लिए सिर दर्द बने रहेंगे। खोया हुआ विश्वास पुनः प्राप्त होगा। कारोबार में अपनी ही आशा से अधिक प्रगति होगी। सत्पुरुषों से मिलने पर मन में प्रसन्नता रहेगी। अपने ही कार्यों की सफलता से आप उत्साहित रहेंगे। २ फरवरी से वर्षोपरान्त तक कोई अप्रिय समाचार मिलने से मानसिक चिन्ता रहेगी। आत्मविश्वास में कमी आयेगी। पारिवारिक समस्या से आपकी प्रगति में कमी आयेगी। आय से खर्च ज्यादा रहेगा।

### मीन राशि (दी, दू, थ, झ, ञ, दे, दो, चा, ची)

इस वर्ष १७ मई तक शत्रु पक्ष की कुचेष्टा आपको संघर्षमय रखेगी। आपकी उदासीनता मित्रों को अखरेगी। व्यर्थ के विवाद से दूर रहना हितकर रहेगा। लेन-देन के मामलों में सावधानी रखें। १८ मई से ७ जुलाई तक आपकी योजना क्रियान्वित हो सकेगी। भविष्य उज्जवल है। खोया हुआ विश्वास पुनः प्राप्त होगा। दाम्पत्य जीवन सम्बन्धित विवाद निपट जायेंगे। सुखद समाचारों से चिन्ता का निवारण होगा। आपकी निराशा आशा में परिवर्तित होगी। ८ जुलाई से ३१ अगस्त तक आपका जरूरी कार्य अपूर्ण रहेगा। लम्बी यात्रा करना उचित नहीं रहेगा। दाम्पत्य जीवन में परेशानी महसूस होगी। बिना विशेषता के साथ में समय व्यतीत होगा। १ सितम्बर से २१ अक्टूबर तक आपकी सन्तान को राजकीय कार्यों में सफलता मिलेगी। विद्यार्थी व किसान वर्ग अपने ही कार्यों की सफलता से प्रसन्न व उत्साहित रहेगा। आर्थिक लाभ का मार्ग प्रशस्त होगा। मुकदमाबाजी से छुटकारा मिलेगा। समझौते द्वारा आपकी कटुता समाप्त होगी। २२ अक्टूबर से ११ दिसम्बर तक आपके क्रोध से बनता-बनता कार्य रुक जाने से परेशानी रहेगी। आरोप प्रत्यारोप का सामना करना पड़ेगा। अपनी ही क्षमता से बढ़कर कार्य करना हितकर नहीं है। पारिवारिक समस्या उग्ररूप धारण कर सकती है। १२ दिसम्बर से ३ फरवरी तक आप द्वारा लिया गया निर्णय लाभप्रद रहेगा। वैवाहिक अड़चनें समाप्त होंगी। व्यापारी वर्ग अपनी सफलता से सन्तुष्ट रहेगा। जन सम्पर्क में वृद्धि होगी। आपकी योजना क्रियान्वित होगी। भविष्य उज्जवल रहेगा। समाज, परिवार में आपके गुणों की प्रशंसा होगी। ४ फरवरी से वर्षोपरान्त तक लेन देन के मामलों में सावधानी रखें। विरोध व संघर्ष के साथ समय व्यतीत होगा। इच्छानुकूल स्थानान्तरण होता होता रुक जायेगा। कोई वस्तु खोई जा सकती है। क्षमता से बढ़कर दूसरों का सहयोग न करें। मित्रों से मन मुटाव सा रहेगा।

## संदिग्ध व्रत पर्व निर्णय

**चैत्र शुक्ल प्रतिपदा नवरात्रारम्भ**- इस वर्ष ७ अप्रैल २००८ सोमवार को प्रतिपदा मात्र २ पल तक है। शास्त्र में स्पष्ट निर्देश है कि यदि प्रतिपदा मुहूर्त्त (२ घटी) से न्यून होतो नवरात्रारम्भ अमायुक्त प्रतिपदा में ही करना चाहिये।

"मुहूर्त्तन्यूनव्याप्तौ सूर्योदयास्पर्शे वादर्शयुतापि ग्राह्या।।"

अतः संवत् २०६५ में नवरात्रारम्भ घटस्थापन ६ अप्रैल २००८ को प्रातः ९ बजकर २५ मिनट के उपरान्त होगा।

**श्री रामनवमी**- रविवार १३ अप्रैल २००८ को घटी १३ पल २९ के उपरान्त होने से मध्यान्ह काल में नवमी है अतः स्मार्तों (सभी गृहस्थियों) की रामनवमी रविवार को है। वैष्णव सम्प्रदाय को अष्टमीयुक्त नवमी का निषेध होने से वैष्णवों की रामनवमी १४ अप्रैल सोमवार को है।

"नवमी चाष्टमी विद्धा त्याज्या विष्णुपरायणैः। उपोषणं नवम्यां च दशम्यां चैव पारणम्"।।

**श्राद्ध**- प्रतिपदा का श्राद्ध दिनांक १५ सितम्बर सोमवार को होगा क्योंकि पार्वण श्राद्ध अपरान्ह काल में होता है तथा इस दिन घटी २१ पल २३ के उपरान्त प्रतिपदा है तथा घटी १८ पल १९ से घटी २४ पल २५ तक अपरान्ह काल है। इस प्रकार १५ सितम्बर को प्रतिपदा अपरान्ह में व्याप्त है। इसी क्रम में द्वितीया का श्राद्ध १६ सितम्बर को व तृतीया का श्राद्ध १७ सितम्बर बुधवार को होगा।

# वैज्ञानिक अनुसंधान पर व्यापारिक

लेखक- *श्री मनीष कुमार जैन, पोरसा वाले*

## अप्रैल २००८

२७ मार्च से ५ अप्रैल तक सरसों फली तेल १२५ तेज, ५ अप्रैल से ७ अप्रैल तक तेलों में मंदी, ७ अप्रैल से १२ अप्रैल तक सरसों ५५ तेज, फली तेल ९९ की जोरदार तेजी बन सकती है। १२ से १६ अप्रैल तक तेलों में मंदी, १९ से २५ अप्रैल तक फली तेल २७५ तेज, सरसों ९९ तेज, २५ से ३० अप्रैल तक तैल, गुवार में जोरदार मंदी आ सकती है। १ से १५ अप्रैल तक काली मिर्च में ७७७ की जोरदार भारी तेजी तो ३ मई तक जोरदार मंदी चल सकती है। १६ अप्रैल को सूर्य बुध की सुपीरियर युति होने से ३-४ अप्रैल से ११ अप्रैल तक सोयाबीन तैल २७ की भारी तेजी, सिंगदाना, फली तेल २७५ की भारी तेजी, सरसों १२७ तैजी, चना १५५ तेजी तो बाद में २१ अप्रैल तक अरण्ड, अलसी, सोयाबीन में तेजी चल सकती है। ७ से २३ अप्रैल जोरा ७०७ की मंदी, चना, मसूर, मटर में भारी मंदी चल सकती है।

## मई २००८

१ से ९ मई तक सोयाबीन तेल २९९ की तेजी, ९ से २३ मई तक फली तेल १२५ की मंदी तो २३ से ३१ मई तक सरसों ५५, फलीतेल १६५ की तेजी आ सकती है। ७ से ३० मई के बीच कालीमिर्च में अच्छी तेजी, गुवार में जोरदार मंदी चल सकती है। २९ मई के ७ या १५ दिन पहले से सरसों, अरण्डी, फली तेल मंदी चल सकती है। तेलों के नीचे भाव में आगे महीने में घटबढ़ से कुछ तेजी बन सकती है।

## जून २००८

१ जून से १५ जून के बीच फली तेल २९९ की जोरदार मंदी, सोयाबीन २८ की जोरदार मंदी तो १६ से २१ जून तक तेलों में अस्थाई तेजी तो गुवार में ३ से २५ जून तक घटबढ़ से तेजी आ सकती है। २१ जून से ५ अगस्त तक चना, मसूर, मटर, केवड़ा में अच्छी तेजी आ सकती है। १ जुलाई से काली मिर्च में तेजी आ सकती है। ८ जून सूर्य बुध युति होने से १५-२० दिन पूर्व से चना में चल रही तेजी समाप्त होकर चना, अरहर में मंदी, पिपरमेन्ट में भारी तेजी, काबली चना में ४०५ की तेजी, रुई, मक्का ४५ मंदी, अरहर ४०५८ की मंदी, इमली ९९ की, चांदी, सोना, शेयर्स में तेजी, मैथी, लौंग, जीरा में तेजी चल सकती है। गेहू, बाजरा में तेजी चल सकती है। चीनी, गुड़ में अच्छी तेजी आ सकती है।

## जुलाई २००८

२७ जून से १२ जुलाई तक तेलों में अच्छी तेजी तो १२ जुलाई से २ अगस्त तक सरसों, अलसी, अरण्ड में भारी तेजी। फली, तेल, सोयाबीन मंदी तो ३० जुलाई तेलों में तेजी का उछाल आ सकता है। ३० जुलाई को सूर्यबुध की युति होने से १५-२० दिन पूर्व से चना में चल रही तेजी समाप्त होकर चना, अरहर में मंदी। पिपरमेन्ट में भारी तेजी, काबली चना में ४०५ की तेजी। रुई, मक्का ४५ मंदी। अरहर ४०५८ की मंदी, इमली ९९ को चांदी, सोना शेयर्स में तेजी, मैथी, लौंग, जीरा में तेजी चल सकती है। गेहूं, बाजरा में तेजी चल सकती है। चीनी गुड़ में अच्छी तेजी आ सकती है। १-८-२००८ से १-९-२००८ के बीच चना, मसूर, मटर में तेजी तो ७-७-२००८ से ७-८-२००८ के बीच सरसों १७५ तेजी, अरहर तेज, अरण्ड तेज, सोयाबीन तेल इन्द्र जौ २७ तेज तो ७-८-२००८ से ११-८-२००८ के बीच इन्द जौ सोयाबीन तेल ४५-७७ की जोरदार मंदी बनने की संभावना है। गुवार ५५ की भारी तेजी, जीरा २७९९ की, छोटी इलायची में तेजी आ सकती है तो गुवार, जीरा, लाल मिर्च, हल्दी में मंदी का वातावरण बन सकता है। ५-१०-२००८ से ७-१२-२००८ तक गुवार गम ११०१ से १५७७ की जोरदार मंदी चल सकती है।

## अगस्त २००८

२९ जुलाई से ११ अगस्त तक मूंगफली तेल २९९ की जोरदार मंदी सोयाबीन, इन्द्रजौ १० किलो ५५ की जोरदार मंदी, सरसों, बिनौला जोरदार मंदी, गुवार, जीरा, हल्दी में तेजी आ सकती है। ११ से २१ अगस्त तक तेलों में अच्छी तेजी का उछाल तो ३० अगस्त से तेलों के भाव गिर सकते हैं। २१ अगस्त से ५ सितम्बर तक जीरा हल्दी गुवार में अच्छी तेजी चल सकती है। ११ अगस्त से १६ सितम्बर तक चना अरहर में तेजी आ सकती है।

## सितम्बर २००८

२७ अगस्त से ३ सितम्बर तक अरण्ड, अलसी में मंदी। गुवार, इलायची, जीरा में मंदी आयेगी। तेलों में घटबढ़ से सितम्बर, अक्टूबर २००८ तक जोरदार मंदी चल सकती है। २-५ दिन मंदी आ जाने पर सौदा बराबर कर दें। १ मार्च २००८ से २३ मार्च २००८ तक फली तेल २८१ की (१०० किलो तेल पर मंदी) तो ११ मार्च २००८ से २३ मार्च के बीच सोयाबीन तेल, इंद्रजौ २७ की तेजी, फली तेल २४५ की तेजी तो ३० मार्च तक तेलों में जोरदार गिरावट तो गुवार जीरा में अच्छी तेजी आ सकती है। १ अप्रैल से १६ अप्रैल तक फली तेल ५५५ की भड़कती तेजी, गुवार ३७७ तेज, सरसों १७९ तेज, १८ से २५ अप्रैल तक, सोयाबीन तेल इन्द्रजौ तेल १५ तेज, तो गुवार, जीरा हल्दी में जोरदार मंदी चल सकती है। १ मार्च से १५ मार्च तक तेलों में जोरदार मंदी तो २३ जून तक तेजी आ सकती है। १५-९-२००८ से २५-९-२००८ के मध्य अरहर, हल्दी ५५५, मटर तेज, लौंग, ज्वार ५५ की तेजी, लाल मिर्च ७०७, चावल बासमती में तेजी, मसूर, मूंग राजमा २५९ तेज, मगर जीरा ५०५ की मंदी आ सकती है। २५-८-२००८ से ७-१०-२००८ के बीच अफीमदाना २७७७९ की भड़कती तेजी, काजू २५२५ मगर मगज में मंदी

चल सकती है। १८-९-२००८ से ७-१०-२००८ के बीच राजमा, बाजरा, उड़द, मूंग, खोपरा गोला, पिस्ता, जीरा १९७७ की प्रचंड मंदी का दौर चल सकता है। २५-९-२००८ से २०-१०-२००८ तक बादाम, इलायची, सुपारी में तेजी, अरण्ड राजमा, मक्का, बाजरा, जौ आदि में अच्छी मंदी, मूंगफली तेल ९९९ की जोरदार मंदी, धनिया, लाल मिर्च, गुवार ७७७ की जोरदार मंदी चल सकती है। १-१०-२००८ से १८-१०-२००८ के बीच बादाम २०३ तेज, काजू ५५ तेज, छोटी इलायची ७५ तेज, इमली २०३ हल्दी ५७५, तेज खोपरा गोला ५०५, अरहर, मटर, गेहूं में तेजी आ सकती है। मगर उड़द, मूंग, सोयाबीन, सरसों, फली, तेल में जोरदार मंदी आ सकती है।

## अक्टूबर २००८

१ से १८ अक्टूबर तक सोयाबीन तेल, मूंगफली, करडी, तिल सरसों में जोरदार मंदी, गुवार, लाल, मिर्च, जीरा, हल्दी आदि में मंदी आ सकती है। १८ से २८ अक्टूबर तेलों में मंदी आ सकती है। ८-१०-२००८ सूर्यबुध की इन्फीरियर युति होने से २५-८-२००८ से ६-१०-२००८ तक बड़ी इलायची १५७४५ तेज, किसमिस १५७७ तेज, सोंठ ५०५ तेज, जीरा ३७७७ तेज, बाजरा ५५ तेजी, रुई बारदाना में तेजी, धनिया ७०७ तेज तो शेयर्स बाजार में २५ दिन पहले से बी.एस.ई. इन्डेक्स में २७९९ की जोरदार गिरावाट आ सकती है। ज्वार, बाजरा, चना, अलसी में तेजी आ सकती है। गुवार में जोरदार मंदी चल सकती है। १५ नवम्बर से १५ जनवरी २००९ के बीच उड़द ४०५ से ५५५ की तेजी आ सकती है। १५-११-२००८ से २७-१२-२००८ के बीच सोयाबीन, मूंगफली, अरण्ड में भारी तेजी आ सकती है। २०-१-२००९ को सूर्य बुध की युति होने से डेढ़ महीने से पूर्व से ११ दिन बाद तक ९९९ प्वाइंट की भारी तेजी, उड़द २०१ की मंदी, मटर २९९ की मंदी, मूंग २०८ मंदी, सुपारी ४०५ तेजी, कलौंजी ७०९, छोटी इलायची में तेजी चना १५-२० दिन ७५ तेजी, गुवार ३७७ की जोरदार मंदी, लाल मिर्च १९९९ की जोरदार मंदी तेल तिलहन ११-१५ दिन जोरदार मंदी आ सकती है।

## नवम्बर २००८

१ से ३० नवम्बर तक तिलहन में जोरदार मंदी का दौर चल सकता है। १ नवम्बर से ५ दिसम्बर तक चना, अरहर में जोरदार मंदी चल सकती है। २७-११-२००८ को सूर्य बुध की सुपीरियर युति होने से १०-१५ दिन में चना १५०-२५५ की तेजी आ सकती है १९-११-२००८ से ७-१२-२००८ के बीच फली तेल, सोयाबीन तेल ४५ की जोरदार मंदी तो ११ दिसम्बर तक तेजी। ११-१२-२००८ से ३-१-२००९ तक मूंगफली तेल १५७५ की भारी मंदी, सोयाबीन ३७ से ८५ की मंदी तो ५-१-२००९ से २१-१-२००९ तक तेजी, २१ जनवरी से २ फरवरी तक मंदी तो ३ से १७ फरवरी २००९ तक तेलों में भारी तेजी आ सकती है। १७-२-२००९ से ७-३-२००९ के बीच फली तेल ९९९ की जोरदार मंदी, सरसों १७७ की मंदी चल सकती है।

## दिसम्बर २००८

१ से ११ दिसम्बर तक फली तेल २०८, बिनौला, सोयाबीन, अरण्ड, अस्थाई तेजी का तो १२ दिसम्बर से ३१ दिसम्बर तक अरण्ड अलसी सरसों में जोरदार मंदी आ सकती है।

## जनवरी २००९

१ से ३१ जनवरी तक तेल, तिलहन, बिनौला में जोरदार मंदी आ सकती है। २९ जनवरी के आसपास तेल तिलहन में भयंकर मंदी होकर नीचे भाव बन सकते हैं। ९ जनवरी से ६ फरवरी के बीच जायफल २५, तेज जावित्री, मगज, तरबूज ७७७ तेज, काली मिर्च ७०९ तेज, सोयाबीन डीओसी ५१५ तेज, चीनी, जीरा, चावल में तेजी चल सकती है। १९ जनवरी से ५ फरवरी के बीच अरण्ड तेल ५७७ की भारी मंदी, फली तेल ९९९ की मंदी, सरसों १५५ मंदी, चना १५५ मंदी, चावल ९९ की मंदी आ सकती है। १५ जनवरी से ७ फरवरी तक मसूर ७५, मटर अरहर १७७ की मंदी, इमली में २५५ की मंदी चल सकती है। २१ जनवरी से ११ फरवरी तक धनिया, लहसुन ७००, जीरा, किसमिस ७०७ की मंदी, सौंफ ५०५ की जोरदार मंदी चल सकती है।

## फरवरी २००९

२ से ११ फरवरी तक तेलों में तेजी, लाल, मिर्च, धनिया, जीरा, गुवार में जोरदार मंदी आ सकती है। ११ से १८ फरवरी तक तेजी २८ फरवरी तक गुवार, धनिया में जोरदार मंदी आ सकती है। ११ से २१ फरवरी तक ज्वार ५५ तेज, मक्का १५ तेज, चीनी ७५ तेज, सौंठ ५०५ तेज तो गुड़, मसूर, चना, सोयाबीन में मंदी आ सकती है। २१ जनवरी से १ मार्च तक गुवार में ५०५ की मंदी आ सकती है। २१ फरवरी से २७ मार्च तक अरहर ३०९ की भड़कती तेजी आ सकती है। २७ फरवरी से ११ मार्च तक गुवार में तेजी आ सकती है। ११ से १५ मार्च तक मंदी गुवार में चल सकती है। १९ फरवरी से ५ मार्च तक काली मिर्च ९९९ की भड़कती तेजी, लौंग २५, गुड़ २५५ तेज, जीरा ९९, चीनी ११५ तेज, गेहूं २५, सोयाबीन डीओसी ५७५ तेजी, खोपरा गोला में भड़कती तेजी तो अरण्ड, सौंठ ५०, चावल २५, इमली में २५५ की जोरदार मंदी चल सकती है।

## मार्च २००९

१ से ११ मार्च तक सरसों, अलसी, अरण्ड, मूंगफली में तेजी तो १८ मार्च तक मंदी। तेल गुवार में तेजी। १८ मार्च से सरसों, हल्दी, गुवार में अच्छी तेजी आ सकती है। ७ से २१ मार्च तक सोंठ ७७७ तेज, मूंग में ५५५ की भारी तेजी, उड़द ३०९ तेज, चीनी, गुड़ ७५ तेजी, किशमिस में तेजी आ सकती है। लाल मिर्च, लहसुन में मंदी आ सकती है। गुवार, अरहर में १५ मार्च से २१ अप्रैल तक तेजी चल सकती है। १५ मार्च से ९ अप्रैल तक लाल मिर्च, हल्दी, गेहूं आदि में मंदी का झटका लग सकता है। २३ मार्च से १२ अप्रैल के बीच कभी भी जावित्री, मक्का, मसूर, किशमिस में तेजी तो हल्दी,

शेष पृष्ठ १४९ पर

## ज्ञान सागर

*लेखक-रविन्द्र लाखोटिया*

आज के आधुनिक एवं प्रतियोगी जीवन में मनुष्य इतना व्यस्त हो गया है कि उसके पास अपनी दैनिक दिनचर्या से कुछ समय निकालना कठिन सा प्रतीत होता है यदि व्यक्ति 15 मिनट प्रतिदिन स्वाध्याय के लिए खाली समय में (जिसका प्रयोग वह अपने कार्य की सोच में बिताता है) या यात्रा के दौरान या सोने से पहले निकाल ले। यह पुस्तक तब न केवल उसके ज्ञान की वृद्धि भी करेगी बल्कि एक सच्ची मार्गदर्शक भी साबित होगी। इस पुस्तक में ''*पिता के पत्र पुत्री के नाम*'' एक मनोवैज्ञानिक दृष्टिकोण लिए हुए तनाव युक्त बच्चों में आत्मविश्वास तथा विवेक आदि बढ़ाने वाले प्रेरणात्मक पत्रों का संकलन है। मूल्य : रुपये **45.00** (*डाक व्यय अलग*)

## मंत्र एवं रुद्राक्षा हीलिंग

*लेखक-रविन्द्र लाखोटिया*

भगवान भाव का भूखा है न कि आपकी पूजा पद्धति का। प्राचीन काल में घोर तपस्या करके ईश्वर प्राप्ति होती थी, परन्तु वर्तमान में मात्र शब्दों के उच्चारण अर्थात् जाप से प्रभु प्राप्ति हो जाती है। यदि हम पूजा में नियमादि की बात करें। तब ये पूजा हो ही नहीं सकती। इस आधुनिकता कि दौड़ में, व्यस्त जीवन में विधि-विधान से पूजा करना किसी भी व्यक्ति के लिए भारी पड़ता है। शास्त्रों में भी साफ-साफ कहा गया है कि कलियुग में तो केवल नाम लेना ही अर्थात् चलते-फिरते, उठते-बैठते, खाते-पीते, सोते-जागते प्रभु का नाम लेना ही काफी है। अतः आज के समय में आप सुबह नहाये या नहीं, नाश्ता किया या नहीं, बैठकर या खड़े होकर, किसी भी दिशा में बस केवल प्रतिदिन नियमपूर्वक दो मिनट शान्त चित्त भाव से प्रभु का नाम लेकर उस सर्वशक्तिमान को धन्यवाद देवे। उससे बच्चे की भाँति कुछ माँगना चाहते हो तो माँग ले। परन्तु प्रतिदिन उसे याद सुबह-शाम अवश्य करें।

इस पुस्तक में वैज्ञानिक व पौराणिक मान्यताओं का समिश्रण कर, रुद्राक्ष के द्वारा हम शारीरिक व मानसिक लाभ कैसे ले सकते है, इसके अनुभूत प्रयोगों को पुस्तक में देने का प्रयास किया है। रुद्राक्ष का स्वयं पर या हमारे केन्द्र द्वारा दूसरों पर किये गये अनुभूत प्रयोगों का वर्णन इस पुस्तक में दे रहा हूँ।

मूल्य : रुपये **60.00** (*डाक व्यय अलग*)

## "ज्योतिष रत्न"

*(ज्योतिष पर आधारभूत पुस्तक)*

इस पुस्तक में ज्योतिष और दर्शन शास्त्र का समन्वय कर इसे सत्य व रोचक बना दिया है। चूंकि दर्शनशास्त्र व ज्योतिष दोनों एक ही सिक्के के दो पहलू हैं, अतः एक अच्छा ज्योतिर्विद् वही हो सकता है जिसे ज्योतिष के साथ-साथ दर्शनशास्त्र का भी ज्ञान हो, क्योंकि समस्त पराविद्याओं का सम्बन्ध दर्शनशास्त्र से है। यही कारण था कि हमारे ऋषि-मुनि त्रिकालदर्शी होने के साथ-साथ उच्चकोटि के दार्शनिक भी थे।

इसके अलावा इस पुस्तक में खगोल गणित व फलित ज्योतिष का संक्षिप्त परिचय देते हुए षोड्षवर्ग सिद्धान्त की सरल व्याख्या की गई है तथा साथ में सभी ग्रहों का पौराणिक, वैज्ञानिक और सामान्य परिचय देते हुए भौतिक और अभौतिक स्तर पर उनके सम्पूर्ण कारकत्व की तार्किक विवेचना की गई है।

इस पुस्तक में फलादेश की ''सम्यक'' विधि की व्याख्या ठोस फलित सूत्रों के साथ की गई है तथा साथ ही इसमें एक संक्षिप्त ज्योतिष शब्द कोश व प्रश्नोत्तर माला भी दी गई है।

मूल्य : 125/- रुपये

## धर्म ज्योतिष और आप

*लेखक-रविन्द्र लाखोटिया*

प्रतिक्षण विज्ञान के बढ़ते चरण में मनुष्य को जहां चिन्ताविहीन होना था वहां आज वह पहले से अधिक चिन्ताग्रस्त हो गया है। उसका सम्पूर्ण क्रियाकलाप एक ऐसी अन्तहीन स्पर्धा में जा फंसा है, जहां न तो दुःखों का अन्त हुआ और सुख एक मृगतृष्णा मात्र रह गई।

इस पुस्तक में कहीं भी उपदेश नहीं है बल्कि दैनिक जीवन में तनाव को दूर करने वाली, व्यक्ति को परखने वाली, आपस के सम्बन्धों को मजबूत बनाने वाली तथा व्यवहारिक ज्ञान की बातें शामिल हैं। मूल्य : रुपये **80.00** (*डाक व्यय अलग*)

## वास्तविक जीवन का रहस्य

जीवन में घटित सत्य घटना एवं अनुभवों पर आधारित कर्म के रहस्य को उजागर कर मानव समाज को अविस्मरणीय प्रेरणा एवं स्फूर्ति देने वाली तथा निराश जन के मन-मस्तिष्क को सबलता प्रदान करने वाली चमत्कारिक मार्मिक पुस्तक

मूल्य 85/- रुपये (डाक खर्च सहित)

सभी पुस्तकों के लिए मनीऑर्डर निम्न पते पर भेजें- **अग्रवाल बुक डिपो**

460, खारी बावली, दिल्ली - 110 006 फोन : (011) 23943254

